धन्य है उन विद्वानों को, जिन्हों ने महान् ग्रन्थों की रचना करके, संसार-दुःख से सन्तप्त
का मार्ग दर्शाया। जैन-साहित्य में ऐसे उच्च कोटि के ग्रन्थ, संस्कृत व प्राकृत भाषाओं में बहुत है
भाषाओं के द्वारा, ज्ञान सम्पादन करनेवाले व्यक्ति, विरले ही हैं। इससे आवश्यकता हुई कि इन ग्रन्थों
में किया जाय। जिससे सर्व-साधारण का उपकार हो। यह स्तुत्य कार्य स्वर्गीय पं० टोडरमल जी, पं० ज-
पं० दौलतराम जी, पं० सदासुख जी, व वर्तमान में पं० लालाराम जी, पं० मक्खनलाल जी, पं० गजाधरलाल जी
विद्वानों ने बडे परिश्रम से किया तथा करते जा रहे हैं। आशा है कि वर्तमान विद्वानों की कृपा से और भी अनेक अनमोल
ग्रन्थ, भाषा-वचनिका में अनुवादित होकर, सर्व साधारण में ज्ञान का प्रसार करेंगे।

संस्कृत-प्राकृत ग्रन्थों के भाषा-वचनिका में अनुवाद करने की अपेक्षा, देश-भाषा में स्वतन्त्र ग्रन्थ निर्माण करना और भी
अधिक कष्टसाध्य कार्य है। क्योंकि इनमें तात्कालिक प्रश्नों पर विस्तृत विवेचनायें रहती हैं। यद्यपि इस समय ऐसे ग्रन्थों का
निर्माण प्रायः बन्द है। परन्तु अधिक समय नहीं हुआ, तबतक यह प्रथा प्रचलित थी। और इसके प्रतिफल "मोक्ष-मार्ग-
प्रकाशक" समान महान् उपयोगी ग्रन्थ उपलब्ध हैं।

यह सुदृष्टि तरंगणी ग्रन्थ भी इसी-प्रकार का स्वतन्त्र ग्रन्थ है। जिसे विद्वद्वर पं० टेकचन्द जी ने विक्रम संवत् १८३८
की श्रावण सुदी ११ को मद्रशालपुर में लिखकर समाप्त किया था। जैसा कि ग्रन्थ के अन्त के पद्य से प्रगट है। इस ग्रन्थ में
बडे-बडे गहन विषय बालबोधनी भाषा वचनिका में बडी सरलता से समझाये गये हैं।

तीन वर्ष हुआ हमारे द्वारा "मोक्ष-मार्ग-प्रकाशक" ग्रन्थ शास्त्राकार मोटे टाइप में प्रकाशित हुआ था। परन्तु वह
पूर्ण नहीं था। अतएव उसीसमय हमारी इच्छा हुई थी कि इसी शैली का पूर्ण ग्रन्थ, सुदृष्टि तरंगणी भी प्रकाशित कि
जाय। श्री जिनेन्द्र देव की कृपा से, आज वह कार्य पूर्ण हुआ और यह ग्रन्थ आप लोगों के समक्ष उपस्थित है।

अज्ञानता से इस ग्रन्थ के प्रकाशन में जो भूलें रह गई हों, विद्वान् उनको क्षमा करें। व हमें सूचित करें। ताकि
संस्करण में शुद्ध कर दी जावे।

इस महान् कार्य में हमें पं० फूलचन्द्र जी शास्त्री, पं० कैलाशचन्द्र जी शास्त्री, पं० आनन्दकुमार जी
गुलजारीलाल जी से बहुत सहायता मिली है। अतएव हम इनके आभारी हैं।

निवेदक
पन्नालाल

भदैनीघाट-बनारस सिटी।
भाद्रपद शुक्ला ५, वी० सं० २४५४
वि० सं० १९८५

# विषय-सूची ।


| विषय- | पृष्ठ- |
|---|---|
| पञ्च परमेष्ठी की स्तुति ... ... . | १ |
| टिप्पणिका ... ... . ... ... | ३ |
| प्रथम पर्व सम्पूर्ण । | |
| इष्ट देव कौं नमस्कार .. ... ... ... | २० |
| संसार-सुख सिद्धन के नाहीं, तो मोक्ष विषै कैसा सुख है | २१ |
| सुदृष्टि तरङ्गणी ग्रन्थ-नाम का अर्थ ... ... | २३ |
| पर ज्ञेय में ममत्व भाव करि भ्रमण करते, अनन्त परावर्तन काल भये ... ... ... | २४ |
| अनन्तकाल भ्रमण करते, जीव की काललब्धि निकट आवे, तब पञ्च लब्धि होंय ... ... ... | २६ |
| सम्यक्त्व के दश भेद . ... ... | ३१ |
| सम्यक्त्व के २५ दोष ... ... . | ३३ |
| सम्यक्त्व के ८ गुण . . ... | ३६ |
| श्रोता लक्षण . ... ... | ३८ |
| वक्ता लक्षण .. ... .. | ४६ |
| द्वितीय पर्व सम्पूर्ण । | |
| पण्डितो के दो भेद, गज दृष्टांत .. ... ... | ५२ |
| ग्रन्थ के आदि पट् वस्तु कथन ... .. ... | ६६ |
| भले की दाता सप्त प्रकार कथा . ... ... | ६९ |
| तीसरा पर्व सम्पूर्ण । | |

| विषय- | पृष्ठ- |
|---|---|
| मोक्ष-महल चढ़वे कौं सोपान, सम्यक्त्व की उत्पत्ति है | ७४ |
| एकान्तमती को समझाय दृढ़ किया ... ... | ८० |
| क्षणिकमत को सम्बोधन ... ... ... | ८९ |
| कर्त्तावादी से निर्णय ... ... ... | ९३ |
| नास्तिकमत का संवाद ... ... ... | ९६ |
| अवतारवादी-एकान्तमती का संवाद ... ... | ९८ |
| आज्ञानवादीका निर्णय ... ... ... | १०१ |
| स्थिरवादी संवाद ... . ... | १०५ |
| केई विपरीतमती, अजीव तैं, जीव की उत्पत्ति मानै हैं। मेघमाला को इन्द्र कहै हैं ... ... ... | १०७ |
| केई भोरे जीव, काल द्रव्य जो अचेतन, ताकौं चेतन मानै हैं .. . . ... | ११० |
| केई मत, अजीव द्रव्य तैं, जीव की उत्पत्ति मानैं हैं .. | ११३ |
| एकान्तमत कौं, स्याद्वाद नय करि सत्य बताया .. | ११५ |
| अवतारवादी का वचन, कोई नय करि प्रमाण है ... | ११६ |
| क्षणिकवादी को स्याद्वाद नय करि समझाया ... | ११७ |
| कर्त्तावादी का मत, कोई नय करि प्रमाण ठहराय, जीवादि तत्व बताये ... ... ... ... | ११८ |
| नास्तिकमती को समझाया ... ... ... | ११९ |
| सिद्ध जीव, ज्ञान रहित नहीं है ... ... ... | १२० |

विषय-सूची।

| विषय— | पृष्ठ— |
| --- | --- |
| जीव मरै, वैसी ही योनि में उपजै, निराकरण | १२१ |
| चतुर्थ पर्व सम्पूर्ण। | |
| मोक्ष सुख | १२३ |
| मोक्ष का स्वरूप | १२४ |
| अजीव द्रव्य | १२५ |
| अष्ट कर्म | १२७ |
| कर्म बंध, उदय, सत्ता, गुणस्थान | १४२ |
| पञ्चम पर्व सम्पूर्ण। | |
| चौदह मार्गणा | १५२ |
| सात समुद्घात् | १५६ |
| जीव समास | १६२ |
| पर्याप्ति | १६२ |
| प्राण | १६३ |
| वनस्पति के सात प्रकार बीज | १७१ |
| षष्ठम पर्व सम्पूर्ण। | |
| गुणस्थानों सम्बन्धी जीव सख्या | १७३ |
| धर्म, अधर्म, काल द्रव्य | १८३ |
| सप्तम पर्व सम्पूर्ण। | |
| भगवान के गुण | १९० |
| कुदेव कुगुरु | १९६ |
| सुगुरु का स्वरूप | २०३ |
| ४६ दोष ( ३२ अतराय व १४ मल ) | २०८ |
| अष्टम पर्व सम्पूर्ण। | |
| तीन गुप्ति | २२० |

| विषय— | पृष्ठ— |
| --- | --- |
| परीषह | २२१ |
| मुनि वर्णन | २३० |
| आचार्य के ३६ गुण | २३० |
| नवम पर्व सम्पूर्ण। | |
| उपाध्याय के २५ गुण | २३६ |
| पाताल लोक वर्णन | २४३ |
| मध्य व ऊर्ध्व लोक वर्णन | २४४ |
| जिनेन्द्र गुण सपत्ति आदि तप | २५५ |
| दश प्रकार मुनि भेद | २६० |
| मुनियों के चितवन योग्य, दश समाचार | २६१ |
| मुनि, मन्दिर में कैसे प्रवेश करैं | २६६ |
| मुनि स्तुति करैं, ताके श्लोक | २६७ |
| मुनि प्रमादवश होंय, तब कायोत्सर्ग करैं | २६८ |
| दशम पर्व सपूर्ण। | |
| कुधर्म | २७१ |
| सुधर्म | २७४ |
| नव नय | २७४ |
| सत्यधर्म, पच प्रमाण करि अखण्ड | २७८ |
| ग्यारहवा पर्व सपूर्ण। | |
| किस प्रकार की संगति करना | २८८ |
| विचार में हेय-ज्ञेय-उपादेय | २९१ |
| ध्यान का स्वरूप | २९१ |
| क्रिया में ज्ञेय-हेय-उपादेय | २९८ |
| गर्भ में शुभाशुभ बालक के चिन्ह | ३०० |

विषय-सूची ।


| विषय- | पृष्ठ- |
|---|---|
| क्रिया-अक्रिया कथन ... ... ... .. | ३०१ |
| उत्तम श्रावक के धर्म-कर्म-आभूषण ... ... | ३०२ |
| बारहवा पर्व सपूर्ण । | |
| खान-पान में ज्ञेय-हेय-उपादेय ... ... ... | ३११ |
| वचन मे ज्ञेय-हेय-उपादेय ... .. ... | ३१३ |
| द्रव्य-क्षेत्र-काल-भाव मे ज्ञेय-हेय-उपादेय ... ... | ३१९ |
| षट् काय के जीवन का शरीर .. ... ... | ३२० |
| निगोद के पंच स्थान ... ... ... ... | ३२४ |
| तप मे ज्ञेय-हेय-उपादेय .. ... ... | ३३० |
| तेरहवा पर्व सपूर्ण । | |
| व्रत विषैं ज्ञेय-हेय—उपादेय ... ... ... | ३४५ |
| दान विषैं ज्ञेय-हेय-उपादेय .. ... ... | ३५१ |
| पात्र में ज्ञेय-हेय-उपादेय ... ... .. | ३५३ |
| पूजा में ज्ञेय-हेय-उपादेय .. ... ... | ३५९ |
| चौदहवा पर्व सपूर्ण । | |
| तीर्थ मे ज्ञेय-हेय-उपादेय ... ... .. | ३६३ |
| पन्द्रहवा पर्व सपूर्ण । | |
| परस्पर चर्चा मे हेय ज्ञेय-उपादेय ... ... | ३६९ |
| सोलहवा पर्व सम्पूर्ण । | |
| अनुमोदना में हेय-ज्ञेय-उपादेय ... ... ... | ३७१ |
| सत्रहवा पर्व सम्पूर्ण । | |
| मोक्ष में हेय-ज्ञेय-उपादेय ... ... ... | ३७४ |
| अठारहवां पर्व सपूर्ण । | |
| ज्ञान मे हेय-ज्ञेय-उपादेय ... ... ... | ३७९ |

| विषय- | पृष्ठ- |
|---|---|
| कृतघ्नी के तीन भेद तथा विश्वासघाती का दृष्टान्त | ३८६ |
| चार गति के जीवन की आगति-जागति ... ... | ३९० |
| निमित्त-उपादान कारण ... ... ... | ३९३ |
| शुभ वाणिज्य ... ... ... ... | ३९८ |
| जघन्य मध्यम उत्कृष्ट श्रुतज्ञान ... ... ... | ४०२ |
| उन्नीसवा पर्व सपूर्ण । | |
| अवधिज्ञान ... ... ... ... | ४०९ |
| मनःपर्ययज्ञान ... ... ... ... | ४१५ |
| केवलज्ञान ... ... ... .. | ४१६ |
| बीसवा पर्व संपूर्ण । | |
| मनुष्य अपनी आयु वृथा खोवै है ... ... | ४२१ |
| अपनी भूलकर खुद बंध्या है ... ... ... | ४२३ |
| शुद्धात्मा कौं एते दोष नाहीं ... ... ... | ४२५ |
| धर्म के प्रसाद तैं, अचेतन आकाश भी भक्ति करै, तौ इन्द्र-चक्री आदि चेतन द्रव्य भक्ति करैं, तो क्या आश्चर्य | ४३० |
| पुण्याधिकारी पुरुषों के भी इन्द्रिय-सुख नाशवान हैं | ४३१ |
| माता-पितादि सर्व स्वारथ के बधन तै बधे हैं | ४३३ |
| जिसका जैसा स्वभाव, वह नहीं मिटता | ४३६ |
| जिन आज्ञा रहित पण्डित के मुख तैं शास्त्र न सुनना | ४४० |
| क्रूर जीव, सर्प से भी विशेष दुष्ट हैं ... ... | ४४४ |
| सज्जन-दुर्जन स्वभाव ... ... ... | ४४६ |
| इक्कीसवां पर्व सम्पूर्ण । | |
| मूर्ख कौं धर्मोपदेश कार्यकारी नाहीं ... ... | ४४९ |
| एते किसब ( व्यापार ) दया रहित है ... ... | ४५८ |

| विषय- | पृष्ठ- |
|---|---|
| कृपण का धन वह नहीं भोगै है | ४६२ |
| येते जीव दया रहित है। | ४६५ |
| सतोषी आत्मा निर्धन होने पर, ऐसी भावना भावै | ४६७ |
| धर्मार्थी जीवों की इच्छा, चार प्रकार | ४६८ |
| कवीश्वरों का अभिप्राय | ४७३ |
| बाबीसवा पर्व सपूर्ण। | |
| पंचमकाल वर्णन | ४८० |
| शुभ भाव बिना, शुभ करनी का फल नाहीं | ४८१ |
| शुभ भावो बिना, धर्म अंग व्यर्थ हैं | ४८६ |
| सुसंग-कुसग के वाच्छक जीव | ४६० |
| हितू व कुटुम्बियों की परीक्षा के स्थान | ४९४ |
| इन नव स्थान में कौन-कौन कौ परखिये | ४९६ |
| एक दुख के अनेक उपचार | ४९७ |
| प्रथम तो घर छोड़े, फिर उसे चाहै | ४९९ |
| किसको छोड कर, किसको ग्रहण करना | ५०१ |
| किस देश व नगर को छोडना | ५०५ |
| छह स्थानों मे लज्जा नहीं करनी | ५०६ |
| तेबीसवा पर्व सपूर्ण। | |
| पक्ष बल से, निर्बल का भी कार्य सिद्ध होय हित है, सो बडा बल है | ५०८ |
| न्याय की प्रशशा व अन्याय का फल | ५०९ |
| अनेक सकट मे, पूर्व-पुण्य सहायक है | ५१० |
| ये वस्तु किसी के कार्यकारी नाहीं | ५१३ |
| ये पदार्थ परोपकार को ही हैं | ५१५ |
| | ५१७ |

| विषय- | पृष्ठ- |
|---|---|
| षट् स्थानों मे लज्जा नहीं करिये | ५१८ |
| साहस से सर्व संकट मिटै हैं | ५२० |
| विवेकी जीवो के हास्य के कारण तीन स्थान | ५२३ |
| किसके आदर में दुख व किसके अनादर में सुख | ५२५ |
| षट्भेद म्लेच्छ | ५२६ |
| मूढता के सात भेद | ५२८ |
| चौबसिवा पर्व सम्पूर्ण। | |
| हितोपदेश | ५३८ |
| इन्द्रिय सुख तै तृप्ति नहीं | ५३५ |
| दीर्घ दुख नर्कादिक के सहे, तो तप में क्या दुख है | ५३७ |
| माया-कषाय का फल सबसे बुरा है | ५३८ |
| धर्म-फल इन्द्रिय-जनित सुख तैं, खोटी गति नाहीं | ५४२ |
| मुनियों के मोक्ष का कारण, श्रावक का घर है | ५४७ |
| बुद्धि, धन, तन, पाये का फल | ५४९ |
| ये निमित्त, काल समान हैं | ५५२ |
| मुनि कहां नहीं रहैं | ५५३ |
| किनका विश्वास नहीं करिये | ५५५ |
| पच्चीसवा पर्व सम्पूर्ण। | |
| कैसा मित्र तजने योग्य है | ५५८ |
| इतनी सभा मे, विरोध वचन नही कहना | ५५९ |
| शास्त्राभ्यास तै ऐते गुण नहीं भये, तो वह काक-शब्द समान है | ५६४ |
| मरण हू तै अधिक, निद्रा है | ५६६ |
| दुष्ट जीव का स्वभाव, दृष्टान्त | ५६७ |

| विषय- | पृष्ठ- |
|---|---|
| अपने भावों से ही, रोग की दीर्घता होय है ... | ५६८ |
| दुख व रोग मिटता है, पर काल नहीं मिटता . | ५६९ |
| इष्ट वियोग कहां है, कहां नाहीं ... | ५७० |
| काल के आगे कोई रक्षक नहीं, एक धर्म रक्षक है ... | ५७० |
| अग्नि भेद तीन . . .. | ५७३ |
| विद्यादिक भले गुण कूं, इन्द्रिय-सुख की वांछा ठगै है | ५७६ |
| इष्ट वियोग के दोय भेद . . | ५७८ |
| जैसे परणाम विषय-कषाय में लगै हैं वैसे धर्म मे लगैं, तो क्या फल होय ... ... ... | ५८० |
| कृपण अपने तन कौं ठगै है ... .. ... | ५८१ |
| भिक्षुक मांगने के बहाने, घर-घर उपदेश करै है .. | ५८४ |
| केवली व मिथ्यादृष्टियो के उपदेश का अन्तर .. | ५८६ |
| छब्बीसवा पर्व सम्पूर्ण। | |
| छह लेश्याओं का स्वरूप .. ... .. | ५८९ |
| नव-भेद योनि .. ... ... | ५९३ |
| योनि तैं उत्पन्न कौन-कौन जीवों के शरीर में निगोदिया नाहीं .. ... .. .. | ५९५ |
| आठ जाति के जीवों तैं शौच नहीं पलै ... ... | ५९६ |
| निमित्त ज्ञान के आठ भेद ... . | ५९८ |
| ज्ञान के आठ अंग . .. . . | ५९९ |
| मुनियो के ध्यान के १० स्थान ... ... ... | ६०३ |
| आलोचना के दश अतिचार ... . | ६०४ |
| दीक्षा के अयोग्य, दश काल ... .. .. | ६०६ |
| सत्ताईसवा पर्व सम्पूर्ण। | |
| दश करण का निमित्त पाय, कर्म अवस्था कथन .. | ६०८ |
| मिथ्यात्व .. ... ... ... | ६१६ |
| तीन भेद आंगुल ... ... . ... | ६१८ |
| तीन प्रकार अक्षर ... . ... ... | ६१९ |
| पर्याप्ति तीन भेद . ... ... .. | ६२० |
| चक्षु दर्शन दो भेद .. ... ... ... | ६२० |
| उपशम सम्यक्त्व दो भेद .. ... ... | ६२० |
| योग स्थान तीन भेद ... ... .. | ६२१ |
| धर्म अरुचि के तीन कारण ... .. ... | ६२१ |
| शल्य के तीन भेद ... ... .. | ६२३ |
| चार निक्षेप .. ... ... ... | ६२३ |
| अलौकिक मान के चार भेद ... ... ... | ६२५ |
| आर्यिका के गुण ... ... ... ... | ६२६ |
| दत्ति के चार भेद ... ... ... ... | ६२७ |
| दण्ड भेद ... ... ... ... ... | ६२८ |
| अट्ठाईसवां पर्व सम्पूर्ण। | |
| श्रावक की २५ क्रिया ... ... ... .. | ६२९ |
| प्रश्नोत्तर माला . ... ... .. | ६४० |
| उनतीसवां पर्व सम्पूर्ण। | |
| हिंसा में पुण्य का अभाव ... .. . | ६९९ |
| दया का कथन ... ... ... ... | ७०६ |
| तीसवा पर्व सम्पूर्ण। | |
| राज लक्षण ... .. ... . | ७२६ |
| राजाओ के पद् गुणादि ... ... ... | ७२६ |

| विषय- | पृष्ठ- |
|---|---|
| पुण्याधिकारियों के सीखने योग्य विद्या | ७३५ |
| लौकिक १४ विद्या | ७३८ |
| चौदह रत्न, नवनिधि | ७४० |
| चक्रवर्ती के स्वप्नो का फल | ७४७ |
| शुद्ध भगवान के गुण | ७५० |
| तीर्थंकर की माता के सोलह स्वप्न | ७५० |
| इक्तीसवा पर्व सम्पूर्ण । | |
| आदिनाथ भगवान के भोग | ७५२ |
| पुण्यवान के गुण | ७५३ |
| सभा नायक तीन भेद | ७५८ |
| व्रती श्रावक के तीन भेद | ७५९ |
| सप्त व्यसन और पहिली दर्शन प्रतिमा | ७६१ |
| बत्तीसवा पर्व सम्पूर्ण । | |
| दूसरी व्रत प्रतिमा | ७८७ |
| तीन गुणव्रत | ७९५ |
| तेतीसवा पर्व सम्पूर्ण । | |
| चार शिक्षाव्रत | ८०३ |
| सल्लेखना | ८१५ |
| चौंतीसवा पर्व सम्पूर्ण । | |
| तीसरी सामायिक प्रतिमा वर्णन | ८२४ |
| पैंतीसवा पर्व सम्पूर्ण । | |
| चौथी प्रोषध प्रतिमा कथन | ८३३ |
| पाचवीं सचित्त त्याग प्रतिमा | ८३४ |
| छठवीं रात्रि भोजन, दिन कुशील त्याग प्रतिमा | ८३६ |
| छत्तीसवा पव सम्पूर्ण । | |

| विषय- | पृष्ठ- |
|---|---|
| सातवीं ब्रह्मचर्य प्रतिमा | ८३९ |
| शीलमहिमा | ८५० |
| कुशील का स्वरूप | ८५८ |
| श्रावक के अन्तराय सात प्रकार | ८६४ |
| श्रावक के सतरह नियम | ८६४ |
| श्रावक के २१ गुण | ८६७ |
| किया-ब्रह्म के भेद अन्यमत सबंधी कथन | ८६९ |
| सैतीसवा पर्व सपूर्ण । | |
| आठवीं प्रतिमा आरंभ त्याग | ८७५ |
| नववीं प्रतिमा परिग्रह त्याग | ८७८ |
| दशवीं प्रतिमा पापारंभ उपदेश त्याग | ८७८ |
| ग्यारहवीं प्रतिमा दो प्रकार | ८७८ |
| अडतीसवा पर्व सम्पूर्ण । | |
| चौवीस तीर्थंकर के माता-पितादिक के नाम | ८८३ |
| सिद्धक्षेत्र सख्या | ९३६ |
| अकृत्रिम चैत्यालयों का वर्णन | ९३८ |
| उनतालीसवा पर्व सम्पूर्ण । | |
| समोशरण का विशेष वर्णन | ९४७ |
| चालीसवां पर्व सम्पूर्ण । | |
| वादिराज मुनि का चरित्र | ९६५ |
| मानतुङ्गाचार्य का चरित्र | ९६९ |
| इकतालीसवा पर्व सम्पूर्ण । | |
| ग्रन्थकर्त्ता का अन्तिम निवेदन | ९८० |
| ब्यालीसवां पर्व सम्पूर्ण । | |


इति विषय-सूची ।

* ॐ *

नमः सिद्धेभ्यः ।

# श्री सुदृष्टि तरंगिणी ।

## मंगलाचरण ।

अब मांहि भक्ति अनाथ नमिहौं, देव अरिहँत कौं सही ।
फिरि सिद्ध पूजौं अष्ट गुणमय, सूर गुण छत्तीस ही ॥
अंग पूर्वधारी जजौं उपाध्याय साधु गुण अठबीस जी ।
यह पंच गुरु ग्रन्थ आदि सत ए मंगदा जगईश जी ॥ १ ॥
वृषभसेन आदिक गणराय, गौतम स्वामी लौं श्रुतिलाय ।
और नमौं ग्रन्थ कवि सूर, जिन कीने मिथ्या मगचूर ॥ २ ॥
सुमति करन कुमती हरन, भरन ज्ञान भण्डार ।
दया मूर्ति सर्वज्ञ कौं, नमौं सूर भवतार ॥ ३ ॥
देव धर्म गुरु या विधि थकी मानिए, काय मन वचन तैं भक्ति उर आनिए ।
और तीरथ नमौं सिद्ध तहां तें भए, नमौं जिन बिम्बन किये कृत्तिम थए ॥ ४ ॥

ऐसे इष्ट देवनि जो पूजै, तातैं अगले मारग सूजै ।
इन प्रसाद अब बुद्ध सवाई, ग्रन्थ रचूं शुभ शुभ फलदाई ॥ ५ ॥
मैं तो इष्ट देव का दासा, होऊ भक्ति तितने तन श्वासा ।
सब जीवन तैं क्षमा करांई, निज सम जानि दया उर आई ॥ ६ ॥

॥ ग्रन्थ महिमा ॥

ए ग्रन्थ सागर अर्थ जल करि पूरित सही ।
बहु दृष्टान्त युक्ति नय तरंग उठैं सही ॥
ता मध्य जे अधिकार दीप सम जानिए ।
तत्त्व रतन करि भरे सकल सुख खानिए ॥
सुख खानि तहां समदृष्टि जावै बैठ जिन वचनावजी ।
ते चहैं भुज बुद्धि बल पहुँचै नहीं तिनको दाव जी ॥
तातैं जु सरधा पोत गहि दृष्टि सुरति सागर कौं तिरो ।
नहिं कोय और उपाय भवि श्रुति सीख यह हिरदै धरो ॥७॥
शंभुरमण समुद्र सो, यह श्रुति उदधि गँभीर ।
पार कौन जिन बिन लहै, बरणौ बुध सम वीर ॥८॥

आगे वचनिका लिखिए है। सो ऐसे स्तुति करि अरु प्रथम इस ग्रन्थ में प्रवेश करन हारे जे सुबुद्धि हैं ते धर्मशास्त्र के वेत्ता तिनकौ वतावें हैं। जो उत्तम तीन कुल में उपजे धर्मात्मा मोक्षाभिलाषी होय सो ऐसे धर्मशास्त्रनि में प्रवेश करैं हैं। तातैं इस ग्रन्थ का टिप्पण सामान्य करि लिखिये है। सो उत्तम श्रावकनि को परभव सुधारवे अर्थ धर्म-शास्त्रनि का अभ्यास करना योग्य है। यह धर्मशास्त्र है सो याका सामान्य टिप्पणी कहिये है। सो चित्त देय सुनौ। आगे जो जो कथन इस ग्रन्थ में कहिये तिनकी सूचनिका मात्र सामान्य टिप्पणी जो पीठिका सो लिखिये है। सो इस पीठिका के जाने सब ग्रन्थ का सुमिरण होय है। अर्थात् जिस अधिकार का चिंतवन किये उस अधिकार के अर्थ की याद होय है। तातैं इस ग्रन्थ के आदि कथन का टिप्पण लिखिये है॥ सो प्रथम ही तो ग्रन्थ-कर्त्ता अपने इष्टदेव को मंगल निमित्त नमस्कार करैगा॥ १॥ पीछे देव का कथन करते प्रश्नपाय सिद्धनि के सुख का कथन है॥ २॥ आगे इस ग्रंथ के नाम का कथन है॥ ३॥ ता पीछे इस ग्रंथ में ज्ञेय हेय उपादेय का स्वरूप है॥ ४॥ पीछे स्वज्ञेय परज्ञेय का वर्णन है॥ ५॥ वहुरि अवसर पाय पंच प्रकार परावर्तन का कथन है॥ ५॥ ता आगे सम्यक्त होतैं मिथ्यात्व छूटतें, क्षयोपशमादि पंच लब्धि का स्वरूप है॥ ७॥ वहुरि सम्यक् दर्शन के दश भेदनि के स्वरूप का व्याख्यान है॥८॥ पीछे सम्यक्त के पचीस दोषनि में नास्तिक

आदि अष्टमद, अरु शंका आदि सम्यक्त के आठ दोषनि का, अरु षट् अनायतन अरु तीन मूढ़ता इन पचीसन का स्वरूप है ॥ ९ ॥ इहां आगे सम्यक्त के अष्ट गुणनि का व्याख्यान है ॥ १० ॥ आगे सम्यक् दृष्टि वीतराग कह्या तापै शिष्य के प्रश्न उत्तर का कथन है ॥ ११ ॥ आगे शुभ अशुभ श्रोतानि का कथन है ॥ १२ ॥ आगे वक्ता के गुणों का कथन है ॥ १३ ॥ फिर ग्रंथकर्ता अपनी लघुता सहित ग्रंथ करिवे की अभिमानता छांड़ि ग्रंथकर्त्ता केवली हैं मैं नाहीं, ऐसा कथन है ॥ १४ ॥ और व्यवहार मात्र ग्रंथ के अर्थ कवीश्वरों ने मिलाये हैं। तिनमैं बुद्धि की समानता करि कोई चूक होय, तो तिसको शुद्ध करिवे को विशेष ज्ञानीन तैं विनती करी तापै शिष्य के प्रश्न पाय उत्तर सहित कथन है ॥ १५ ॥ ता ग्रंथ करने मैं तरकी (तर्क करने वाले) ने मान बताया, ऐसा प्रश्न होतैं अनेक युक्ति दृष्टान्त सहित, उत्तर कथन है ॥ १६ ॥ पीछे ग्रंथनि मैं ग्रंथकर्त्ता अपने नाम का भोग धरैं, ताकी परिपाटी का कथन है ॥१७॥ पीछे भले बुरे पंडितन का कथन है तामैं धर्मार्थी अरु धर्मरहित (नाममात्र पंडित) तिनका दृष्टान्तपूर्वक कथन है ॥ १८ ॥ आगे तरकी नै कही ग्रंथ में कोई चूक होइगी तो दोष लागैगा ताके प्रश्न पाय निर्दोष ग्रंथकर्त्ता का कथन है ॥ १९ ॥ बहुरि ग्रंथन के आदि, आचार्य षट्कार्यनि का कथन करते आये, तिनका कथन है ॥ २० ॥ पीछे ग्रंथ के आदि मंगल करिए, सो मंगल के षट् भेदनि का कथन है ॥ २१ ॥ आगे जिन

ग्रंथनि में ए सात कथा होय सो ग्रंथ मंगलकारी होय। तिन कथानि का कथन है ॥ २२ ॥ फिर जिन सर्वज्ञ भाषित तत्त्व, जीव अजीवनि का कथन सत्य है। ऐसा कहते तरकी ने अनेकमतन संबंधी तत्त्व सत्य बताय प्रश्न किया। सो तिन अन्य मतीन के भाषे जीवादि तत्त्वनि में अरु सर्वज्ञ भाषित तत्त्वनि विषैं अंतर है। तिनके कथन का अनेक नय दृष्टान्त युक्ति रूप कथन है। तहां कोई ब्रह्मवादी संसार में एक आत्मा मानें है। कोई अवतारवादी मोक्ष-आत्मा कूं अवतार मानै है। और कोई क्षणिक मती जीव छिन-छिन में शरीर विषै उपजता मानें हैं। कोई कर्त्तावादी आत्मा कौं उपजावनहारा मानें है। कोई नास्तिकमती जीव का अभाव मानें हैं। कोई अज्ञानवादी मोक्ष विषैं ज्ञान का अभाव मानैं हैं। और केई अजीव कौं जीव मानें हैं। स्थिरवादी ऐसा मानैं हैं, जो जैसा मरै सो ही उपजै। केई जीव को अजीव मानें हैं। इत्यादिक मतवादीन का भरम मेटवे कौं सर्वज्ञ भाषित तत्त्वनि का स्वरूप कथन है ॥ २३ ॥ बहुरि सत्य असत्य आप्त आगम पदार्थ तिनका कथन है ॥ २४ ॥ पीछे शुद्धदेव के जानिवे कौं अतिशय चौंतीस आदि छियालीस गुणनि का कथन है ॥ २५ ॥ आगे जामें एते दोष होंय सो देव नाहीं। तैं दोष कौन, तिन अष्टादश दोषनि का कथन है ॥ २६ ॥ बहुरि कुदेवनि का कथन है ॥ २७ ॥ आगे कुगुरु के पहचानवे कूं गुणलक्षण का कथन है ॥ २८ ॥ फेरि सुगुरु के मूल गुण अट्ठाईस हैं तिनमें

एषणा समिति विषैं मुनि के भोजन में छियालीस दोष हैं। तिनका कथन है। तहां भोजन समय बत्तीस अन्तराय वंधै, उनका तथा मल दोषनि का कथन है ॥ २९ ॥ आगे बाईस परीषहनि का कथन है ॥ ३० ॥ आगे पंच महाव्रत, पंचसमिति, षडावश्यक, पंचेन्द्रीवशीकरण आदि अठाईस मूलगुणनि के कथन में षड् आवश्यकन का विशेष निर्णय है ॥ ३१ ॥ आगे मुनीश्वरनि के दश भेदनि का कथन हैं ॥३२॥ बहुरि आचार्यनि के गुणनि विषें दशलक्षणधर्म, बारहतप, पंचाचार, षडावश्यक, तीनि गुप्ति, इन छत्तीस गुणनि का कथन है ॥३३॥ आगे सत्यधर्म के दशभेदन का कथन है ॥३४॥ बहुरि दश अतीचार ब्रह्मचर्य के हैं। तिनका कथन है ॥ ३५ ॥ आगे उपाध्याय जी के पचीस गुण विषें ग्यारह अंग, चौदह पूर्व का कथन है। तिनमैं त्रिलोक बिंदु पूर्व के कथन में संक्षेप में तीन लोक का कथन है। तिनमैं मध्यलोक के कथन में असंख्यात द्वीप समुद्रनि में आदि के षोडस अन्त के षोडस द्वीपनि के नाम हैं। और तहां ही अढ़ाई द्वीप संबंधी ध्रुवतारनि का प्रमाण कथन है ॥३६॥ आगे मध्यलोक विषें चारि सौ अठावण अकृत्रिम जिन मन्दिर हैं, तिनके स्थाननि का वर्णन है ॥३७॥ बहुरि स्वर्गलोक के कथन में आठ युगलानि के सोलह स्वर्गन के नाम, तिन संबंधी देवनि की आयु अरु काय के प्रमाण का कथन है। अरु युगलनि प्रति इन्द्रनि का प्रमाण, अरु युगल प्रति विमान की संख्या का कथन है। और धरती तैं केते केते ऊँचे हैं। तिनके प्रमाण का कथन है। विमाननि

के वर्ण का कथन है। स्वर्गनि के आधारनि का कथन है। अरु स्वर्ग प्रति कामसेवन का कथन है। और देवनि के मरन पीछे उस ही स्थान में देव उपजनें का अन्तर कथन है। और युगलनप्रति देवन की अवधि विक्रिया का कथन है। देवनि के श्वासोछ्वास के अन्तर का प्रमाण कथन है। मुकुटनि के चिन्हनि का कथन है। विमानन की मौटाई का कथन है। और स्वर्गप्रति लेश्या अरु देवांगना की उत्पत्ति, देवीन की आयु, ऐसे सामान्य ऊर्ध्व-लोक का कथन है। इत्यादिक त्रिलोकबिंदु पूर्व विषैं कथन है। इन आदि, ग्यारह अंग चौदह पूर्व का ज्ञान सहित उपाध्यायजी के गुणन का कथन है ॥ ३८ । आगे आचारसार जी अनुसार मुनीश्वरों के विचारवे के समाचार दश हैं। आश्रय पांच हैं। तिनका कथन है ॥ ३९ ॥ आगे धर्म के कथन विषैं पहले कुधर्म का कथन है ॥ ४० ॥ बहुरि सुधर्म का कथन है ॥ ४१ ॥ आगे नव नयका कथन है ॥ ४२ ॥ आगे धर्म की परीक्षा कौ पंचप्रमाण हैं तिनका कथन है ॥ ४३ ॥ आगे कुसंग त्याग का कथन है ॥४४॥ आगे सुसंग का कथन है ॥ ४५ ॥ आगे कहिए है कि कौन कौन ध्यान चिन्तवन करने योग्य हैं। कौन कौन नहीं करिए, ऐसा कथन है। तहां ही ऐसा कथन है जो आर्त्त रौद्र ध्यान नहीं करिये। अरु धर्म शुक्ल ध्यान करने योग्य है ॥ ४६ ॥ आगे आर्त्त के चिन्हन का कथन है ॥ ४७ ॥ आगे सुआचार कुआचार का कथन है ॥ ४८ ॥ आगे योग्य अयोग्य खान पान का कथन है

॥ ४९ ॥ आगे शुभ अशुभ वचन भेद का कथन है ॥ ५० ॥ आगे असत्य के ग्यारह भेदन का कथन है ॥५१॥ आगे परस्पर बिना प्रयोजन बतलावना सो विकथा है। ताके पचीस भेदन का कथन है ॥५२॥ आगे द्रव्य क्षेत्र काल भाव के कथन विषें स्वद्रव्य क्षेत्र काल भाव तथा परद्रव्य क्षेत्र काल भाव का कथन है। तहां स्वद्रव्य की परीक्षा का कथन है। और द्रव्यन के प्रमाण कथन मैं मनुष्य द्रव्य थोरा है। और क्षेत्र अपेक्षा मनुष्य का क्षेत्र थोरा है और काल अपेक्षा मनुष्य का काल थोरा है। और भाव अपेक्षा मनुष्य के उपजने का भाव थोरा है। इत्यादिक ऐसा कथन है ॥५३॥ आगे षट् काय के जीवन की आयु, काय कथ कथन है ॥५४॥ आगे एकेन्द्रिय तिर्यञ्चन मैं सूक्ष्मबादर है तिनका कथन है ॥५५॥ आगे षट् काय के शरीरन के आकार का कथन है ॥५६॥ आगे षट् काय जीव केती केती कर्म स्थिति बांधैं, ऐसा कथन है ॥५७॥ आगे पंच इन्द्रिय का विषय कितना है ताके प्रमाण का कथन है ॥५८॥ आगे पंचगोलक निगोद के हैं ते कहां कहां हैं। ताका कथन है ॥५९॥ आगे निगोदि जीवन के प्रमाण की अनन्तता महा दीर्घ है। ताका कथन है ॥६०॥ आगे निगोदि के दोय भेद हैं ताका कथन है ॥६१॥ आगे षट् काय जीव जघन्य आयु पावै तौ एक अन्तर्मुहूर्त्त मैं केतेक भव करै। ताका कथन है ॥६२॥ आगे सुतप कुतप का कथन है ॥६३॥ आगे सुतप के बारह भेद हैं तहां आलोचना तप के अतीचार दश हैं। ताका कथन

है ॥६४॥ आगे कोऊ मुनि में दीर्घ दोष पड़े तो आचार्य, दीर्घ दंड ताको कौन कौन दीजिये ताका कथन है ॥६५॥ आगे विनयतप के पांच भेद हैं ताका कथन है ॥६६॥ आगे सुव्रत के भेद बारह हैं अरु कुव्रत हैं तिनका कथन है ॥६७॥ आगे बारह अनुप्रेक्षा हैं ताका कथन है ॥६८॥ आगे सुदान कुदान का कथन है तहां सुदान के चारि भेद हैं ताका कथन है ॥६९॥ आगे जिनकूं दान दीजिये सो पात्र हैं तिनके सुपात्र कुपात्र करि दोय भेद हैं तिनके विशेष भेद पन्द्रह, तिनका अरु तिनके दान के फल का कथन है ॥ ७० ॥ आगे पूजा भेद दोय हैं एक सुपूजा एक कुपूजा, तिनका कथन है ॥ ७१ ॥ आगे तीरथ दोय हैं एक सुतीरथ एक कुतीरथ, तिनका कथन है ॥ ७२ ॥ आगे चरचा भेद दोय हैं एक सुचर्चा और एक कुचर्चा, तिनका कथन है ॥ ७३ ॥ बहुरि अनुमोदना के भेद दोय हैं। कहीं तो अनुमोदना किये पापबन्ध होय, सो तो पाप अनुमोदना अशुभ है। एक अनुमोदना किये पुण्य होय सो शुभ अनुमोदना है तिनका कथन हैं ॥ ७४ ॥ आगे मोक्ष के भेद दोय हैं एक तो भोरे जीवनि की कल्पी कर्ममलसहित मोक्ष है और एक शुद्ध निरंजन सर्व कर्म मलरहित निर्दोष मोक्ष है तिनका कथन है ॥ ७५ ॥ आगे कुज्ञान सुज्ञान करि ज्ञान के दोय भेद हैं तहाँ मति-ज्ञान के तीनि सै छत्तीस भेद रूप वर्णन है ॥७६॥ आगे श्रुतज्ञान का कथन है तहाँ व्यय ध्रुव उत्पाद, ज्ञाता ज्ञेय ज्ञान, ध्याता ध्येय ध्यान, कर्त्ता कर्म क्रिया का कथन है। ताही में

संक्षेप तें पल्य सागर का कथन है ॥ ७७ ॥ पीछें कृतघ्नी विश्वासघाती का दृष्टान्तपूर्वक कथन है ॥ ७८ ॥ आगे च्यारि गति, पाप पुण्य के फल प्रगट जनावनहारे आगति जागति (आने जाने) रूप दंडक का कथन है ॥ ७९ ॥ आगे निमित्त उपादान का कथन है । आगे सुवनिज कुवनिज का कथन है । बहुरि श्रुतज्ञान समासरूप कथन है ॥८०॥ आगे अवधिज्ञान का कथन है तहां देशावधि परमावधि सर्वावधि करि तीनि भेदरूप कथन है तहाँ देशावधि के हीयमानादि षट् भेद रूप कथन है ॥ ८१ ॥ अर सोई अवधि, भवप्रत्यय गुणप्रत्यय दोय भेद लिये है ताका कथन है ॥ ८२ ॥ आगे मनःपर्यय, ऋजुमति विपुलमति करि दोय भेद रूप है ताका कथन है ॥ ८३ ॥ आगे संक्षेप तें केवलज्ञान का कथन है ॥ ८४ ॥ आगे कहैं हैं जो यह आत्मा अपनी आयु के दिन सोई भए मोतिन की माला तिनको वृथा खोवै है ऐसा कथन है ॥ ८५ ॥ आगे आत्मा अपनी भूल तें आप ही बंध कूं प्राप्त होय ऐसा कथन दृष्टान्त देय बतावें हैं ॥ ८६ ॥ आगे त्रयादश भय शुद्धात्मा में नाहीं ऐसा कथन है ॥ ८७ ॥ आगे चक्री त्रिखंडी महामण्डलेश्वरादि राजानि की विभूति विनाशीक बतावता कथन है ॥ ८८ ॥ आगे मातापितादि सज्जन कुटुम्बी अपने २ स्वारथरूप बंधन तें बँधे हैं ऐसा कथन है ॥ ८९ ॥ आगे जिन जिन वस्तूनि का स्वभाव सहज ही चंचल है तिनके मेटवे को कोई उपाय नांही, ऐसा कथन है ॥ ९० ॥ आगे ऐसा कहै हैं जो कोऊ महापंडित

भी होय अरु श्रद्धानरहित मिथ्याश्रद्धानी होय तो ताकै मुख का उपदेश सम्यक्दृष्टीनि कों सुनना योग्य नाहीं ऐसा कथन है ॥ ९१ ॥ आगे सर्प की क्रूरता तैं दुष्टजीवनि की क्रूरता बहुत बतावै हैं ऐसा कथन है ॥ ९२ ॥ आगे सज्जन दुर्जन जीवनि का स्वरूप दृष्टान्तपूर्वक कथन किया है ॥ ९३ ॥ आगे भला उपदेश भी मूर्ख जीवनि कूं कारजकारी नाहीं, ऐसा कथन है ॥ ९४ ॥ आगे केतेक जीव दयारहित हैं ऐसा बतावता कथन है ॥९५॥ आगे कृपण का धन कहा होय, ऐसा कथन है ॥ ९६ ॥ आगे केतेक जीव दयारहित ही हैं तिनकों बतावता कथन है ॥९७॥ आगे संतोषी आत्मा आप कूं दरिद्रावस्थामें भी सुखी भया मानि दारिद्र कूं असीस देय है ऐसा कथन है ॥ ९८ ॥ आगे धर्म सेवनहारे जीव संसार में च्यारि प्रकार भावन की वाञ्छा सहित धर्म का साधन करै हैं ऐसा कथन है ॥ ९९ ॥ आगे छन्द काव्य के वक्ता कवीश्वर काव्य छन्द की जोड़ कला करणहारे पंडित पाँच प्रकार हैं सो अपने अपने स्वभाव कूं लिये छन्दनि को बनावै हैं ऐसा कथन है ॥ १०० ॥ आगे पंचम-काल की महिमा जो यामैं वांछित निमित्त नाहीं ऐसा कथन है ॥ १०१ ॥ आगे अपने शुद्ध भावनि विना तप संजम ध्यान कार्यकारी नाहीं ऐसा कथन दृष्टान्तपूर्वक कहै हैं ॥ १०२ ॥ आगे अपने हित रूप सुवर्ण के परखिवे कों कसौटी समान नव स्थान हैं तिनका कथन है ॥ १०३ ॥ आगे इन कसौटी समान स्थानकन पै कौन को परखिये ऐसा कथन है ॥१०४॥

आगे एक रोग के दुःख कूं उपचार अनेक जीव अनेक रूप अपनी-अपनी दृष्टि प्रमाण बतावैं, ऐसा कथन है ॥ १०५ ॥ आगे घर कुटुम्ब को तज, फेरि घर चाहै, कुटुम्बादि हितू चाहै, घर घर दीन होई याचैं, जाको आचार्य कहा कहै ? ऐसा कथन है ॥१०६॥ आगे कौन के वास्ते काहे कूं तजिये ऐसा कथन है ॥ १०७ ॥ आगे जो जा देश में एती वस्तु नहीं होय तो विवेकी तहां नहीं रहै, ऐसा कथन है ॥ १०८ ॥ आगे इन दस स्थानकनि में लाज नाहीं करिये ऐसे स्थानक बताये, ऐसा कथन है ॥१०९॥ आगे जाके पीछे बल होय सो बलवान है ऐसा कथन है ॥ ११० ॥ आगे स्नेह समान और बल नाहीं, हित है सोही भुजबल और सैन्य बल है ऐसा कथन है ॥ १११ ॥ आगे नीति मार्गरूप परिणति सोही बड़ी सेना व भुजबल है ऐसा कथन है ॥ ११२ ॥ आगे अनेक संकटनि में एक पूर्वोपार्जित पुण्य सहाय है ऐसा कथन है ॥ ११३ ॥ आगे एती वस्तु भई, कार्यकारी नाहीं ऐसा कथन है ॥ ११४ ॥ आगे एती वस्तु पर उपकार निमित्त होय है ऐसा कथन है ॥ ११५ ॥ आगे धर्मात्मा जीवनि कूं इन षट् स्थानकनि में लज्जा करना योग्य नाहीं ॥ ११६ ॥ आगे एती बात कहै हैं जो संकट में सत्पुरुषनि को साहस ही सहाय है ॥ ११७ ॥ आगे कहै हैं जो ए तीन स्थान पंडितन के हँसने के कारण हैं ॥ ११८ ॥ आगे सतसंग का किया अनादर भी गुणकारी है ऐसा कथन है ॥ ११९ ॥ आगे मलेच्छपणे के षट् भेद हैं तिनका कथन है

॥ १२० ॥ आगे मूढ़ता के सात भेद बताये हैं ऐसा कथन है ॥ १२१ ॥ आगे सम्यक्ज्ञान विषैं अरु मिथ्याज्ञान विषैं दृष्टान्तपूर्वक अन्तर अरु फलभेद बताये हैं ॥ १२२ ॥ आगे इन्द्रिय सुखनि तैं आत्मा की तृप्ति नाहीं भई ऐसा कथन है ॥ १२३ ॥ आगे नरक पशूनि के दीर्घ दुःखनि तैं नहीं डरया तो तप संजम के अल्प दुःखनि तैं क्यों डरो हो, ऐसा कथन है ॥ १२४ ॥ आगे सर्व कषायनि तैं माया कषाय का पाप बड़ा बतावता कथन है ॥ १२५ ॥ आगे पुण्य वृक्ष का फल इन्द्रिय सुख है सो धर्मघातक नाहीं, जीव कूं दुःखदाई नाहीं, ऐसा कथन है ॥१२६॥ आगे मुनीश्वरों के मोक्ष मार्ग का साधन एक, धर्मी श्रावकनि का मन्दिर है ऐसा कथन है ॥ १२७ ॥ आगे बुद्धिपाये व धनपाये का फल कहा है ऐसा कथन है ॥१२८॥ आगे एते निमित्त काल समान जान तजना योग्य है ऐसा कथन है ॥१२९॥ आगे एती जगह यतीश्वर नाहीं रहें, रहैं तो संजम भृष्ट होय, ऐसा कथन है ॥ १३० ॥ आगे ऐते जीवनि का विश्वास नाहीं करिये ऐसा कथन है ॥ १३१ ॥ आगें मुखमीठा, पीछे तैं द्वेष भाव करैं ऐसे मित्रन कूं दूर ते तजना ऐसा कथन है ॥ १३२ ॥ आगे ऐती सभा विषैं सभा विरुद्ध नाहीं बोलना, ऐसा कथन है॥ १३३ ॥ आगे धर्मशास्त्र पढ़ कैं ऐते गुण नहीं भये तो पढ़ना वायस ( कौवा ) के शब्द समान है, ऐसा कथन है ॥ १३४ ॥ आगे मरण से भी निद्रा को अनिष्ट बतावैं हैं ऐसा कथन है ॥ १३५ ॥ आगे दुष्ट जीवन का स्वभाव दृष्टान्त देय बतावैं हैं ऐसा

आगे कुलकरनि कें बारह चूक भये दंड होय, ताके भेद चारि, तिनका कथन है ॥ १७३ ॥ आगे हिंसा में कोई प्रकार पुण्य नाहीं ताके दृष्टान्त करि बतावता कथन है ॥ १७४ ॥ आगे अनेक दृष्टान्तनि से दया में पुण्य बतावता कथन है ॥१७५॥ आगे राजानि में ऐसे गुण होंय तो तिनकी प्रजा सुखी होय, राज तेज बढ़े, यश प्रगटै, परभव सुधरे, तातें राजानि में ऐसे गुण अवश्य चाहिये तिनका कथन है ॥ १७६ ॥ आगे चौदह विद्या राजपुत्रनि के सीखने योग्य हैं तिनका कथन है ॥ १७७ ॥ आगे चौदह विद्या लौकिकी हैं तिनका कथन है ॥ १७८ ॥ आगे चक्रवर्ति के पुण्य जोग तें नव निधि चौदह रत्न हैं तिनका कथन है ॥ १७९ ॥ आगे चौथे काल के आदि प्रजा के सुखनिमित्त भरतचक्री ने षट्कर्म बनाये तिनका कथन है ॥ १८० ॥ आगे भरतचक्री कूं तिनका फल आदिनाथ स्वामी ने कहा कि अभी नाहीं, पंचम काल आये आगे प्रगट होयगा, ऐसा कथन है ॥ १८१ ॥ आगे चक्रवर्ति की सैना षट् प्रकार है तिनका कथन है ॥ १८२ ॥ आगे शुद्ध भगवान् की परीक्षा कों मुख्य तीन गुण हैं तिनका कथन है ॥ १८३ ॥ आगे जबै तीर्थंकरजी गर्भ विषैं अवतरैं तबै पहिले माता कों सोलह स्वप्ने होंय तिनके नाम फल का कथन है ॥१८४॥ आगे तीर्थंकरादि महानपुरुषन के चिन्ह षट् गुण हैं जे इन षट् गुण सहित होंय सो पुण्याधिकारी जानिये, ऐसा कथन है ॥१८५॥ आगे आभूषणानि में हार मुख्य है सो हार के ग्यारह भेद हैं ताका कथन

है ॥ १८६ ॥ आगे आदिनाथ स्वामी कैलाशपर्वत तैं निर्वाण जानें विषैं चौदह दिन बाकी रहे तब आठ पुरुषनि को आठ स्वप्ने भये तिनका कथन है ॥ १८७ ॥ आगे नायक नाम बड़े का है तस नायक के तीन भेद हैं तिनका कथन है ॥ १८८ ॥ आगे श्रावक का धर्म ग्यारह प्रतिमा तिनका कथन है तिनमें पंच उदम्बर व तीन मकार का त्याग करने वाला अष्टमूलगुणधारी है। तिन मूलगुणनि के अतिचारनि में सात व्यसन के अतीचार का कथन है। तामैं मांस के अतीचार स्वरूप बाईस अभक्षण का कथन है ॥ १८९ ॥ आगे दूसरी प्रतिमा में पंच अणुव्रत, तीन गुणव्रत, च्यारि शिक्षाव्रत इन बारह व्रतनि का कथन है व इनके अतीचार का कथन है। तथा दस-प्रकार परिग्रहनि का कथन है। तथा नवधा भक्ति अरु दातार के सात गुणनि का कथन है। अरु अधाकर्म भोजन के चारि भेदनि का कथन है। अरु चारि प्रकारि दान का कथन है अरु सल्लेखनाव्रत अरु सम्यक दर्शन इनका अतीचार सहित कथन है। आगे तीसरी प्रतिमाविषैं सामायिक का कथन है। अरु सामायिक के अतीचार बत्तीस, तिनका कथन है। अरु फेरि सामायिक के बाईस अतीचारनि का कथन है। अरु सामायिक कहां करिये, तिन स्थानकनि का कथन है ॥ १९० ॥ आगे सातवीं प्रतिमा ब्रह्मचर्य है सो ब्रह्मचर्य के चारि भेदनि का कथन है। तथा ब्रह्मचारी ब्राह्मण के दस अधिकार का कथन है। अरु शीलकी महिमा अरु कुशील का निषेध, दस गाथानि कर कथन है। ऐसे ब्राह्मण की परीक्षाकूं सिरलिंगादि चारि चिह्न का

कथन है। तहां ही श्रावक के भोजन में सात अंतराय का कथन है ॥ १९१ ॥ आगे श्रावकनि के विचारवे योग्य सतरह नियम का कथन है ॥ १९२ ॥ आगे श्रावक के इकीस गुण हैं तिनका कथन है ॥ १९३ ॥ आगे अन्यमतन के अनुसार ब्राह्मण के लक्षण का कथन है और तहां तिनके शास्त्र अरु शास्त्रनि के कर्ता आचार्य तिनकी साक्षी सहित ब्रह्मका कथन है। सो जिन में एते गुण होंय सो ब्रह्म है ऐसा कथन है ॥ १९४ ॥ आगे अन्यमत सम्बन्धी मारकंडे जी आचार्यकृत सुमतिशास्त्र में जलछानवे का कथन किया, अरु विना गाले का दोष कथन है ॥ १९५ ॥ आगे व्यासजी कृत भारत नामा शास्त्र का सातवां स्कन्धविर्षे ऐसे वचन हैं कि ब्राह्मण को शील सहित रहना वैराग्यादिगुण सहित रहना ऐसा कथन है ॥ १९६ ॥ आगे सुमति-शास्त्र मारकंडेय ऋषीश्वर कृत तामें कही भोजन, दिनके च्यारि पहर रहे तिनमें करे तो कैसा २ फल होय है ऐसा कथन है ॥ १९७ ॥ आगे शिवपुराण में ऐसी कही है जो ब्राह्मण को एती वस्तु खावना योग्य नांही ऐसा कथन है ॥ १९८ ॥ आगे अन्यमत के कश्यप नामा आचार्य तिनने कही है जो विष्णुभक्त होय ताकूं कन्दमूल खावने योग्य नांही, ऐसा कहा है ॥ १९९ ॥ आगे शिवपुराण अन्यमत सम्बन्धी तामें कही है जो दया समान तीरथ नाहीं, ऐसा कथन है ॥ ॥ २०० ॥ आगे अन्यमतनि में ब्राह्मण के दस भेद कहे हैं ताका कथन है ॥ २०१ ॥ ऐसे अन्यमतन का भी रहस्य दयासहित बताय, ब्रह्मचारी का स्वरूप बताय, पीछे आठवीं प्रतिमा

आदि ग्यारहवीं प्रतिमा पर्यन्त कथन है ॥ २०२ ॥ आगे ग्यारहवीं प्रतिमा में ऐलक छुल्लक करि दोय भेद श्रावक के कहे हैं ताका कथन हैं ॥ २०३ ॥ आगे मुनि श्रावक का कथन पूरण कर शास्त्र पूरण होते अन्तमंगलरूप तीनि काल सम्बन्धी चौबीसी भरतक्षेत्र की तिनके नाम, व वर्तमान चौबीसी के समय के पुरुषनि का कथन है । अरु सिद्धक्षेत्रनि कौं नमस्कार रूप कथन है ॥२०४॥ आगे तीनि लोक विषैं तिष्ठते आठ कोड़ि छप्पन लाख सत्याणवें हजार च्यारि सौ इक्यासी अकृत्रिम जिन मंदिर हैं तिनकी रचना अरु विस्तार का कथन अरु तिनकौं मंगल निमित्त नमस्कार रूप कथन है ॥ २०५ ॥ आगे मंगल निमित्त शास्त्र के अन्त में पंच परमेष्ठी का कथन है ॥२०६॥ आगे अन्त मंगल निमित्त श्री अरिहंत देवके विराजिवे का समोशरण का विस्तार सहित वर्णन हैं । तहां विराजते भगवानकूं नमस्कार का कथन है ॥२०७॥ आगे भगवान के विहारकर्म का वर्णन है ॥ २०८ ॥ और वादिराज गुरु अरु मानंतुगनामा आचार्यगुरु स्तोत्र के कर्ता तिनकों नमस्कार है ॥ आगे ग्रन्थ पूरण होते कवीश्वर अपना जन्म सफल जानि हर्ष पाया, ताका कथन है ॥ २०९ ॥ आगे ग्रन्थपूरण होतें कवीश्वर अपना नामधरि जिस नगर में पूरण किया ताकों बताय तिस वर्ष मासदिन को सुफल जानि तिनके सुधरने करि ग्रन्थ पूरण करने का कथन हैं ॥ २१० ॥ ऐसे इस ग्रन्थ का सामान्य टिप्पण कहा । सो विवेकी श्रोता तथा वक्ता इस पीठिका के कथन कूं याद करि मनमें राखैं तो इस सब ग्रन्थ का सुमि-

रण होय ॥ २११ ॥ इति श्री सुदृष्टितरङ्गिणी नाम ग्रन्थ मध्ये सर्वावलोकन पीठिका संक्षेप अर्थ वर्णन नाम प्रथमो परिच्छेदः सम्पूर्णः ॥ १ ॥

ऐसे सामान्य पीठिका कही अब ग्रंथारम्भ रूप कथन कीजिये है। सो प्रथम ही इष्ट देव कों नमस्कार कीजिये है।

गाथा—अरिहंत देव बंदे, गुरुबन्दे णगण णाण वीयरायो। धम्म दयामय बन्दे, कम्मखय कारणं सुद्धं ॥

अर्थ जो कर्म—अरिनका नाश किया तातैं अरिहंत देव हैं। सो ऐसे अरिहंत देव को हमारा नमस्कार होऊ। अरु सर्वपरिग्रह रहित ममत्वत्यागी नग्न, रागदोष रहित वीतरागी गुरुकूं हमारा नमस्कार होऊ। और षट्काय जीवन की माता समान रक्षा की करणहारी दया सो ऐसी दया-मई धर्म कथन सहित सप्तभंगरूप सम्यक्प्रकार सर्वज्ञ वीतरागी का प्ररूपा जो धर्म ऐसे धर्म को नमस्कार होऊ॥ ऐसे प्रथम मंगल के हेतु अपने इष्टदेव धर्मगुरु को भक्ति भाव सहित नमस्कार करते पुण्य का संचय किया। कैसे हैं देवगुरु धर्म, भक्त जीवन के कर्मनाश के कारण हैं। सर्वदोष रहित शुद्ध हैं, तातैं भक्त भी परंपराय शुद्ध होय है। सो या बात सत्य है जाकी सेवा करे तैसाही फल होय है। सो लौकिक बिषैं भी प्रगट देखिये है। जो जीव जाकी सेवा करे तैसाही परंपराय होय। जो कोई जौंहरी की सेवा करे तो परंपराय जौंहरी होय। और कोई सर्राफ़ की चाकरी करै तो सर्राफ़ होते देखिये। और आटा दाल के बेचने हारे की सेवा करै

तो परंपराय दुकानदार होते देखिये है। और हीनसंग विषै शिल्पी की सेवा करे तो शिल्पी पद पावै। वढ़ई की सेवा करै तो परंपराय वढ़ई का पद पावै, इत्यादिक जैसी-जैसी संगति करै तो तैसा ही पद पावै। तैसे शुद्ध देव गुरु धर्म की सेवा करै तो शुद्ध होय, ऐसा आचार्य ने कहा। तातैं मैं ऐसा जानि अपने देव गुरु धर्म की वंदनाकरी, ताके फल मेरा कर्ममल नाश होय, शुद्ध अवस्था होऊ। इहां कोई इन्द्री सुख का लोभी प्रश्नकरै जो तुमने कर्मरहित सिद्धपद चाहा सो वहां खावना-पीवना, स्त्री को भोगना, नाना प्रकार सुगन्ध, आभूषण, वस्त्र, रागरंग, नृत्यादिक भोग सुख तो हैं ही नांही। तो मोक्षविषैं और कहा सुख है। ताको कहिये। हे विषयभिलाषी! तोहि सुख की अभिलाषा है सो हे भाई! तूं संसार विषैं कहा (क्या) तो दुःख जानै है और कहा सुख जानै है। सो प्रथम तू कहिले, तब हम तोकौं सिद्धनि का सुख कहेंगे॥ तब तरकी ने कही— संसार में वड़ा दुःख तो जन्म मरण का है। तब धर्मी ने कही ए दुःख सिद्धनि में नांही। तब तरकी ने कही एक दुःख निरन्तर भूख तृषा है तब धर्मी ने कही कि यह सिद्धनि में नाहीं। फेरि तरकी ने कही, शीत उष्ण रागद्वेष क्रोध मान माया लोभ ए दुख हैं और नाना प्रकार वायु पित्त कफ़ खांसी स्वांस कुष्टादि रोगनि का दुःख है। तथा कमावना देशान्तर फिरना इत्यादिक अनेक तो संसार में दुःख हैं। तब धर्मी ने कही भो भ्रात! सो संसार के दुःख सिद्धनि में एक भी नांही और तू सुख इन्द्रिय जनित मानै सो देखि, जब षट्रस जिह्वा तैं एकमेक होई,

तब जिह्वा के द्वारा रस का जानपना होई तब षट्रस का सुख होई। अरु रसना ते अंतर रहे तब सुख नांही। और सिद्ध हैं सो अनंत पुद्गल परमाणु जा-जा रसरूप भई जैसे-जैसे रसन के अंश धरें, तिन तीनकाल सम्बन्धी परमाणुवों के रस के स्वादु को एक समय जानि भोगवैं हैं॥ और तू नृत्यादिक का सुख मानै है सो तेरी दृष्टि विषैं आवै तब सुख होय अरु दृष्टि में नांही आवै तो सुख नांही होय। और सिद्धनि के ज्ञान में जहां-जहां देव मनुष्यनि में अनंत काल के होय गये, होंयगे, होंय हैं जे-जे तीनिकाल सम्बन्धी नृत्य, सो सर्व केवलज्ञान तैं दीखैं हैं। और तिनके सुख को भोगवैं हैं। और संसार में तू रागरंग का सुख मानै है सो राग का सुख तब होय है जब अपने श्रोतनि के सुनिवे विषैं आवै है तब आप सुखी होय है। और अपने सुनने में नहीं आवै तो सुख नहीं होय। और सिद्ध हैं सो अनंत काल पहिले जे-जे रागरंग भये ते सब जाने हैं अरु अवार तीनिलोक विषैं राग होंय तिनको जाने हैं। और आगामी तीनि लोक विषैं राग होंयगे तिन सर्व कौं पहिलेही जानैं हैं। ऐसे तीनिलोक विषैं तीनिकाल सम्बन्धी पुद्गल स्कन्ध मिष्ट स्वर रूप होय परनमैं तिन सर्व कूं एक समय जानि सुख भोगवैं हैं। अरु सुगन्ध का सुख संसारी जीवनि के तब होय है जब नासिका के जानपने विषैं आवै है और सिद्ध हैं सो तीनिकाल तीनिलोक की पुद्गल परमाणु जे-जे सुगंधरूप भई तिन सबके सुख कूं एककाल जानि सुख भोगिवैं हैं। और स्पर्शन इन्द्रिय का विषय सुख स्पर्श विषै

है सो जगतजीव तो तन सूं स्पर्शैं तब जानैं सुखी होय। और सिद्ध हैं सो तीनि काल सम्बन्धी तीनि लोक के स्पर्शन के अष्ट विषय सर्व कूं एकै काल जानि सुख कों भगिवै हैं। ऐसे भो भाई, सिद्धनि में जगत दुःख तो एक भी नांही अरु वे इन्द्रिय सुख तें अनन्तगुणें अतिन्द्रिय सुख भोगिवैं हैं। ऐसे अविनाशी निराकुल सुख सिद्धनि में हैं सो जानना॥ ऐसें शुद्ध देव गुरु धर्म के श्रद्धानी सम्यकदृष्टि जीवन के ज्ञानसागरमें शुद्धोपयोग की सी निराकुल धारा कूं लिये शुभ फल की उपजावनहारी तरंगनविषैं अनेक हेय उपादेय रूप तत्त्वज्ञान मई तरंग उपजैं तिनका कथन इस ग्रन्थ विषैं किया है ताही तैं इस ग्रन्थ का नाम सुदृष्टितरंगिणी कह्या है सोई लिखिये है।

गाथा—णाम सुदिष्ट तरंगो, गंथो गेयाय हेय पादेयो। दो भेय गेय गेयं, तित्का पय गेय सुगेय आदेई॥ २॥

अर्थ—इस ग्रन्थ का नाम सुदृष्टितरङ्गिणी है ताविषैं ज्ञेय हेय उपादेय का कथन है। सो ज्ञेय तो एक है ताविषैं दो भेद करिये है सो एक ज्ञेय तो तजनेयोग्य है अरु एक ज्ञेय उपादेय है। स्वज्ञेय तो उपादेय है अरु परज्ञेय तजनेयोग्य है। भावार्थ—सम्यग्दृष्टी जीवनि के स्वपर पदार्थ का जानपना होय है। सो ज्ञेय हेय उपादेय करि सहज ही तीनि प्रकार होय है॥ सो तहां प्रथम तो ज्ञान के जानने में आवे सो सर्व स्वपरपदार्थ ज्ञेय है। पीछे ताही ज्ञेय के दोय भेद होय हैं। कोई पदार्थ अपने हित योग्य नांही सो हेय है, केतेक पदार्थ अपने हित योग्य होई सो उपादेय हैं। ऐसे ज्ञेयविषैं हेय उपादेय करना है सो सम्यक्भाव है। और मिथ्यादृष्टि वाल-

बुद्धिनि के त्याग उपादेय नांही होंय है। और कदाचित होंय ही तो विपरीत होय भली वस्तुका त्याग करैं अयोग्य वस्तु को अंगीकार करैं। ऐसे त्याग उपादेय तैं पर भव विगड़ि जाय, तातैं सांचे हेय उपादेय विषैं सम्यग्दृष्टिनिका उपयोग प्रवेश करि सके सो ही कहिये हैं। तहां समुच्चय जीव अजीव ज्ञेयका जानना सो तो ज्ञेय है। ताविषैं अजीव अचेतन जड़ ज्ञेय सो तो परज्ञेय हेय है और जीववस्तु देखने जानने मई चेतन्य ज्ञेय सो उपादेय है। सो चेतन ज्ञेय भी दोय भेदरूप है। परसत्ता परप्रदेश परगुण परपर्याय रूप आत्मा सो परज्ञेय है। सो यह परआत्मा परज्ञेय है सो हेय है तजने योग्य है। और आपमई स्वप्रदेश स्वगुण स्वसत्ता स्वपर्याय एकतारूप सो स्वज्ञेय हे उपादेय है अंगीकार करने योग्य है। भावार्थ—चेतन अचेतन करि ज्ञेय दोय भेद स्वरूप है। सो धर्मद्रव्य अधर्मद्रव्य काल आकाश पुद्गल ये पंचभेद तो अजीव ज्ञेय के हैं सो आपते भिन्न ही हैं। तातैं हेय हैं तजने योग्य हैं। और जीव है सो अनंत हैं अपने अपने द्रव्य गुण पर्याय सत्ता प्रदेश जुदे-जुदे लीये हैं। तातैं अपनी आत्मसत्ता विना अनंत परजीवसत्ता परज्ञेय सो तजने योग्य है। और ज्ञान के जानपने में आये स्वात्मा के अनन्तगुण सो स्वज्ञेय हैं। उपादेय हैं। अंगीकार करने योग्य हैं। और भी परज्ञेय के अनेक भेद हैं सो व्यवहारनय करि केतीक तो आत्मा को इष्ट सुखकारी उपादेय हैं। और केतीक आत्मा कूं अनिष्ट दुखकारी सो हेय हैं। सो आत्मा को संसारविषैं परज्ञेय में ममत्व करि भ्रमण करतैं अनंतानंत

परावर्तन काल भये। परावर्तन कहा, सो ही कहिये है—

गाथा—दव्व खे का भव भावो, पावत्तं पण अणंत कय आदा।
भवअंते पण लद्धधी, भव्वो पय मोख होय लव काले ॥३॥

अर्थ—परावर्तन के पाँच भेद हैं—द्रव्यपरावर्तन ॥ १ ॥ क्षेत्रपरावर्तन ॥ २ ॥ कालपरावर्तन ॥३॥ भवपरावर्तन ॥४॥ भावपरावर्तन ॥५॥ अब इनका सामान्य अर्थ लिखिये है। प्रथम ही द्रव्यपरावर्तन के सामान्य भाव को सुनौं। द्रव्य परावर्तन ताकूं कहिये है जो पुद्गलपरमाणु जीव ने रागद्वेष भाव करि एक-एक परमाणु अनंत-अनंत वार ग्रहीते अरु छोड़े। भावार्थ—जो परमाणु अंगीकार करि छोड़े सो अब येही परमाणु जब ग्रहेगा, तब दूसरी बार गिनती में आवेगा। सो ऐसे एक-एक परमाणु अनंत-अनंत वार छोड़े और ग्रहे। एक परमाणु ग्रहि के तजे पीछे, अनंतकाल गये उसही परमाणु ग्रहिवे का निमित्त मिला, फेरि तजि फेरि अनंते काल गये उसही परमाणु ग्रहिवे का निमित्त पाया। ऐसे करते जीवराशितैं अनन्ते पुद्गलपरमाणु अनन्तानन्त वार ग्रहे अरु छोड़े, सो एक-एक बार छोड़े पीछे मिलते अनन्तकाल लागै तौ ऐसे ही अनन्तपरमाणु ग्रहतैं तजतैं जो काल लागै सो द्रव्यपरावर्तन है। तथा याही का दूसरा नाम पुद्गलपरावर्तन है। सो याका काल केवलज्ञान गम्य अनन्तकाल है। इति प्रथम द्रव्य परावर्तन ॥

आगे क्षेत्रपरावर्तन का स्वरूप कहिये है। जो सर्वलोक के मध्यप्रदेश तैं गिनिये। सो जीव लोक के मध्यप्रदेश आकाश विषैं उपजि मूवा और फेरि और-और क्षेत्र में उपज्या मूवा सो नहीं गिना। ऐसे जन्म मरण करते अनन्तकाल भया तब कोई कर्म जोगतैं उसही आकाशप्रदेश विषैं मूवा जन्म्या, तौ भी नहीं गिन्या। पीछे फेरि अनन्तकाल और-और प्रदेश-क्षेत्रनि में उपज्या मूवा गिनती में नाहीं आया। ऐसे करते-करते अनन्तकाल पीछे उसही प्रदेश तैं लगता दूसरा प्रदेश क्षेत्र में आय जन्म्या तब दूसरा भव गिनती में आया। फेरि मर और-और प्रदेश क्षेत्रन में उपज्या—मूवा सो नहीं गिना। ऐसे भ्रमतैं-भ्रमतैं अनन्तकाल में दूसरे प्रदेश तैं निकसि तीसरा प्रदेश क्षेत्र में उपज्या तब तीसरा भव गिनती भया। ऐसे ही क्रम तैं सर्व लोकाकाश के प्रदेश विषैं जनमैं मरैं इम करतैं जो काल होय सो दूसरा क्षेत्र परावर्तन जानना। इति दूसरा क्षेत्र परावर्तन॥ आगे काल परावर्तन का स्वरूप कहिये है जो उतसर्पिणी काल के आदि समय विषैं उपजा मूवा फेरि इसही काल में अनेक जन्म मरण किये सो काल नहीं गिन्या। ऐसे जन्ममरण करते एक कालचक्र पूरण भया, फेरि दूसरा कालचक्र लग्या, तामैं आदि के दूसरा समय को तज और काल में उपज्या मूवा ऐसे करते कई कालचक्र हो गये और पीछे भ्रमते-भ्रमते उत्सर्पिणी काल के दूसरे समय उपज्या तव दूसरा भव गिनती में आया, फिर मूवा जन्म्या और काल में उपज्या मूवा, ऐसे करते अनन्त-

काल में अनन्त बार जन्म्या मूवा सो नहीं गिन्या। फेरि भ्रमते-भ्रमते अनन्तकाल गये उत्सर्पिणी काल के लगते ही तीसरे समय में उपज्या तब तीसरा भव भया। ऐसें करते उत्सर्पिणी काल के चौथे समय में मूवा-उपज्या। पीछे क्रमते पंचमे समय, छट्ठे समय विषै उपज्या मूवा ऐसे एक एक समय बधता लगाय के बीस कोड़ाकोड़ी काल के जेते समय भये तेते सर्व पूरण किये जेता काल लागै सो तीसरा कालपरावर्तन कहिये है। इति तीसरा काल-परावर्तन ॥ आगे चौथा भवपरावर्तन को कहिये है—जो पृथ्वीकाय का प्रथम भवपाय मूवा फेरि मर अप तेज वायु वनस्पति वेइन्द्री तेइन्द्री चौइन्द्री पंचेन्द्री असैनी सैनी देव मनुष तिर्यंच नारकी विषैं उपज्या मूवा सो भव गिनती में नाहीं आये। ऐसे भ्रमते भ्रमते अनंत-काल में पृथ्वीकाय का ही भव पावै तब दोय भव होय। पीछे फिर मरा सो चारि गति में भ्रमा सो ऐसा करते अनन्तकाल पीछे जब पृथ्वीकाय का ही भव पावै तब तीनि भव भये ऐसे भ्रमते एक भव का निमित्त अनन्तकाल में मिले सो ऐसा करि असंख्याते भव पृथ्वीकाय के करै। ऐसे अनुक्रम लिये असंख्याते भव अपकाय के करै। ऐसे ही अनुक्रम तें असंख्याते भव तेजकाय के करे। ऐसे ही अनुक्रम लिये असंख्याते भव वायुकाय के करै। ऐसे ही वनस्पती वेइन्द्री तेइन्द्री चौइन्द्री पंचेन्द्री तिर्यंच के भव अनुक्रमते करै। असंख्याते असंख्याते भव अनुक्रमते करि पीछे कोई पुण्ययोगतैं देव होय सुख भोगि मरै। पीछे मनुष्य

तिर्यंच नारकी होय सो नहीं गिनना जब कोई पुण्य योगतैं देव ही भया। तब दूसरा भव होय। ऐसे करते देव के असंख्याते भव करै। ऐसे ही क्रम तैं मनुष्य के असंख्याते भव करै। ऐसे ही असंख्याते भव नारकी के करै। ऐसे ही तिर्यंच पंचेन्द्री के भव करै। इत्यादिक ऐसे अनुक्रम लिये चारि गति सम्बन्धी सर्व भव करै सो जाकूं जेता काल लागै सो भव परावर्तन है। इति चौथा भवपरावर्तन ॥ आगे पंचमा भावपरावर्तन को कहिये है—जो सूक्ष्म निगोद लब्ध्यपर्याप्तक जीव के अक्षर के अनन्तवें भाग जघन्य ज्ञान है सो ऐसे ज्ञानसहित मूवा सो अनेक पर्यायन में उपज्या सो नहीं गिना। अरु निगोद में भी उपज्या परन्तु बहुत ज्ञानधारी उपज्या सो नाहीं गिन्या। ऐसे करते अनंत भव भये. जब कोई कर्मजोग तैं ऐसा भव पाया जो जघन्य ज्ञान तैं एक अंश अधिक ज्ञान का धारी भया। तब दूसरा भव भया, फेरि मूवा उपजा अनेक पर्याय चारगति की अधिक ज्ञान सहित धरी सो नहीं गिनै। जब अनंतकाल गये ऐसे भव पावै जो जघन्य ज्ञान तैं दोय अंश बधता ज्ञान होय। ऐसे एक अंश तैं बधता-बधता अनुक्रमते असंख्याते अंश बधते जेता काल लागै सो पांचमां भाव परावर्तन है। इति पंचमा भावपरावर्तन ॥ आगे इन परावर्तन के काल की अधिकता व हीनता कहिये है—सो प्रथम ही पुद्गलपरावर्तन का काल अनंत है तातैं अनंत गुनाकाल क्षेत्र परावर्तन का है। तातैं अनंतगुनाकाल कालपरावर्तन का है। तातैं अनंतगुनाकाल भव-

परावर्तन का है। तातैं अनंतगुनाकाल भावपरावर्तन का है। ऐसे-ऐसे परावर्तन, संसार भ्रमण करते दुःख भोगते अनंत हो गये सो जब जीव के काललब्धि निकट आवे तब संसारी जीव के पंचलब्धि होय हैं॥ सो आगे लब्धि कहिये हैं—

गाथा—खयुवसम देस सोई, पायोगम करणलब्धि पण भेवो।
चव सम्म भव्वाभव्वो, करणो च भवेय होय सम्मत्तं ॥४॥

अर्थ—क्षयोपशम ॥१॥ देशना ॥२॥ विसोई ॥३॥ पायोगम ॥४॥ करण ॥५॥ यह पाँच लब्धि हैं। अब इनका सामान्य अर्थ—कर्म के क्षयोपशम तैं प्रगट होय ऐसा संज्ञीपना पंचेन्द्रीपना इनकी शक्तिरूप भाव सो क्षयोपशम लब्धि है। जो संज्ञी पचेन्द्री नहीं होय तौ सम्यक्त नांही होय। तातैं संज्ञी पंचेन्द्रीपने का क्षयोपशम चाहिये॥ १॥ और गुरु के उपदेश धारने की शक्ति सो देशनालब्धि है। जो गुरु के उपदेश धारवे की शक्ति नांही होय तौ सम्यक्त नाहीं होय तातैं गुरु उपदेश धारने की शक्ति चाहिये॥२॥ आगे समय-समय परिणामन की अनंतगुणी विशुद्धता होई सो विसोही लब्धि कहिये। जो परिणामन की विशुद्धता नाहीं होय तो सम्यक्त नाहीं होय, तातैं परिणामन की विशुद्धता चाहिये॥३॥ वहुरि मोहनीय कर्म की स्थिति सत्तर कोड़ा कोड़ी सागर की है ताको अपने परिणाम की विशुद्धता के बलकरि कर्मस्थिति घटाय के अन्तःकोड़ाकोड़ी की राखै सो प्रायोग्य लब्धि है। जो मोह-

कर्म की उत्कृष्ट स्थिति होय तो सम्यक्त नाहीं होय। तातैं मोहनीय कर्म की स्थिति घटनी चाहिये ॥४॥ वहुरि कर्णलब्धि के तीनि भेद हैं—अधःकरण ॥१॥ अपूर्वकरण ॥२॥ अनिवृत्तिकरण ॥३॥ जहाँ अधःकरण होय तब समय-समय परिणामन की विशुद्धता वढ़ती जाय। और जे-जे कर्मनि की स्थिति आगे वँधे होय थी तातैं कर्मस्थिति घटती बंध होय। और साता वेदनीय, आदेय, सौभाग्य, यशःकीर्ति इन आदि शुभ प्रकृतिन का अनुभाग वधती (अधिक) बंध होय। और असातावेदनीय, अयशःकीर्ति, दुर्भग, अनादेय इन आदिक अशुभ कर्मनि का अनुभाग घटती बंध होय। और पहिले पीछे समय में जीवनि के अधःकरण होय तिनको विशुद्धता के स्थान मिलें भी, नहीं भी मिलें, तातैं याका नाम अधःकर्ण है ॥१॥ और जामें समय-समय असंख्यात गुणी कर्मनि की निर्जरा होय सो अपूर्व करण है। और अशुभ कर्मनि का अनुभाग पलट शुभ रूप होय। और समय-समय कर्मनि की स्थिति घटती होय। और समय-समय शुभकर्मनि का अनुभाग वढ़ता होय। और जिन जीवन ने समय अंतर तें कर्ण मांडा होय तो परस्पर तिन जीवनि की विशुद्धता नहीं मिलै। जाने प्रथम समय में अपूर्वकरण मांडा और काहूने दोय च्यारि पांचादि समय पीछै करण मांडा होय तो पहिले कर्णमांडा ताकी विशुद्धता महानिर्मल होय, याकी विशुद्धता कूं पिछले करण करनहारे जीव कवहूँ नहीं पावैं। इनके परस्पर विशुद्धता नहीं मिलै तातैं याका नाम अपूर्वकरण है ॥२॥ और अनेक जीवनि

की समयवर्ती विशुद्धता समान होय। तीनि काल सम्बन्धि जीवनि के अनिवृत्ति काल समय सर्वजीवनि की विशुद्धता एकसी होय सो अनिवृत्ति करण है ॥३॥ ऐसे ये करण लब्धि है। सो यह पाँच लब्धि हैं। तहाँ एता विशेष जो च्यारि लब्धि तो भव्य अभव्य दोऊनि के होय है तातैं समान हैं। और करण लब्धि सम्यक्त होतें निकट संसारी भव्यात्मा के ही होय है इस कर्णलब्धि के पूरण होते अन्त समय में सम्यक्त की पूरणता होय जीव अल्पसंसार का धारणहारा सम्यग्दृष्टी होय है। सो आत्मीक स्वभाव का वेत्ता परद्रव्य तैं उदासीन, जान्या है आप चैतन्य स्वभाव, अर पर जड़त्व भाव ऐसा सो भव्यात्मा सम्यग्दर्शनी कहिये। ऐसे इन पंचलब्धनि का सामान्य स्वरूप कह्या। विशेष श्रीगोमट्टसारजी तैं जानना। ऐसे पंचलब्धि पूर्ण भए सम्यग्दर्शन होय है। सो ता सम्यक्त के दश भेद हैं सो ही कहिये हैं—

गाथा—आण्ण मग उवदेसो, सूतर बीजा संखेय वित्थारो।
अत्थावगाढ़ महागाढ़ो, संमत जिनभास्य य दहधा ॥५॥

अर्थ—आज्ञा, मार्ग, उपदेश, सूत्र, बीज, संक्षेप, विस्तार, अर्थ, अवगाढ़, परमावगाढ़, ऐसे ए दश भेद सम्यक्त के हैं। सो अब इनका सामान्य स्वरूप कहिये है। जहाँ बिना उपदेश जिन आज्ञा का दृढ़ सरधान होना सो आज्ञा सम्यक्त है। भोरे सरल परिणामी जीव अल्पज्ञान तैं ही ऐसा सरधान करैं हैं कि जो हम अल्पज्ञानी हैं, विशेष तत्त्वज्ञान की शक्ति नाहीं, परन्तु

जिन देव ने भाख्या है सो प्रमाण है। ऐसा दृढ़ श्रद्धान करि कुदेव कुगुरुन की सेवा नहीं करनी सो आज्ञा सम्यक्त है ॥१॥ और जानैं गुरु उपदेश तैं जान्या है देव, धर्म, गुरु का स्वरूप जो सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्तचरित्र, ये रत्नत्रय ही हैं। मोक्षमार्ग और विशेषज्ञान तौ नाहीं परन्तु रत्नत्रय विना मोक्ष मार्ग नहीं मानैं। ऐसा दृढ़ श्रद्धान होय सो मार्ग सम्यक्त है ॥२॥ वहुरि जहाँ तीर्थंकर चक्री कामदेवादिक के पुराण सुन, जान्या होय पुण्य पाप का भेद जानै और तीर्थंकरादिक के कल्याण आदिक अतिशय सुन उपजी है पुण्य की चाह जाकैं, ऐसा गुरु उपदेश सुनि कै दृढ़ श्रद्धान भाव भया होय, सो उपदेश सम्यक्त है ॥३॥ वहुरि आचारांगादि सूत्रन का उपदेश जानि सम्यक्त श्रद्धान दृढ़ भया होय, सो सूत्र सम्यक्त कहिये ॥४॥ वहुरि जहां नाना प्रकार गणित शास्त्रनि का स्वरूप जानि, रहस्य पाय, सम्यक श्रद्धान दृढ़ होय सो वीज सम्यक्त कहिये ॥ ५ ॥ वहुरि जहां शास्त्रनि का संक्षेप श्लोक, काव्य, गाथा, छंद, पद इत्यादिक का सामान्य अर्थ जानि कैं आपा परका भेद पाय सम्यक श्रद्धान दृढ़ किया होय सो संक्षेप सम्यक्त कहिये ॥६॥ वहुरि अनेक द्वादशांग का स्वरूप सुनि सम्यक श्रद्धान दृढ़ करया होय सो विस्तार सम्यक्त कहिये ॥७॥ और कोई बिना ही गुरु व शास्त्र का उपदेश सुनैं अकस्मात कोऊ उल्कापात आदिक दृष्टान्त देखि संसार की दशा विनाशीक जानि उदास होई दृढ़ सम्यक्त श्रद्धान होय, सो अर्थसम्यक्त कहिये ॥८॥ और

जहां अंगपूर्व के सुनने करि इत्यादिक निमित्त पाय दृढ़ सम्यक्त होय सो अवगाढ़ सम्यक्त कहिये ॥९॥ और जहाँ केवलज्ञान भये प्रत्यक्ष सर्वलोक-अलोक भासते ऐसा श्रद्धान है सो परमावगाढ़ सम्यक्त कहिये ॥१०॥ ऐसे कहे जो यह दसभेदरूप सम्यक्त परणति सो मोक्षरूपी कल्पवृक्ष की दृढ़ जड़ है। तथा मोक्षमहल का प्रथम सोपान कहिये सीढ़ी है। सो ऐसे सम्यक्त के ये पच्चीस दोष हैं जहां ये दोष नहीं सो शुद्ध सम्यक्त जानना। सो पच्चीस दोष बताईये हैं—गाथा—मद वसु सम्मक दोसउ, आयतन सट् य तीन मूढाए ॥

इनदोसय विण सम्मं, णिम्मत सिव दीव सम गेय ॥६॥

अर्थ—मद आठ, सम्यक्त के दोष आठ, अनायतन षट्, मूढ़ता तीनि ये पच्चीस सम्यक्त के दोष हैं। अब इनका सामान्य अर्थ कहिये है। जहाँ मामा नाना हमारे से काहू के नांही ऐसा माता का पक्ष लै मदकरना सो जातिमद है ॥१॥ और हम वड़े कुमाऊ, हम अनेक बुद्धि करि धन पैदा करैं इत्यादिक अपनी कुमाई का मद करना सो लाभमद है ॥२॥ और जहाँ हमारे पिता, दादा धनादि करि वड़े थे इत्यादिक पिता की पक्ष का मद करना सो कुल-मद है ॥३॥ और हमारे सा रूप और काहू का नांही इत्यादिक अपने रूप की महिमा देखि मद करना सो रूप मद है ॥४॥ और हम वड़े तपस्वी ऐसैं कहि अपने तप का मद करना सो तप मद है ॥५॥ और अपने बल की अधिकता जानि कहना, जो हम सा बलवान और नाहीं

ऐसा कहि मद करना सो बल मद है॥६॥ और हमसे और पंडित नांही, हम नाना प्रकार तर्क,
व्याकरण, प्राकृत, छन्द, काव्य पढ़े हैं। इत्यादिक अपनी परिडताई का मद करना सो विद्या
मद है ॥७॥ और हमारा बड़ा हुकुम है राज पञ्च सर्व हमारो आज्ञा माने हैं। ऐसा आपको
बड़ा जानि मद करना सो अधिकार मद है ॥८॥ ऐसे यह आठ मद होते सम्यक्त मलिन
होय हैं॥ जैसे उज्वल वस्त्र मैल के सम्बन्ध पाय मलिन होय। तैसे इन मदनि के निमित्त
पाये सम्यक्तधर्म मलिन होय है। तातैं ऐसा जानि सम्यकदृष्टि ये मदभाव नाहिं करे है।
जे मिथ्यात्वलिप्त, अज्ञानी और धर्म भावना रहित मोक्षमार्ग जानिवेकौं अंध समानि, पापभ
बंध करनहारे वे इन अष्टमदन को करें हैं। और जे जगत तैं उदासीन सुखराशी सम्यक्
पासी, जानैं मदफांसी वे ए मद पापफलकरता जानि मदभाव नांही करें हैं॥ इति अष्टम
आगे अष्ट मल लिखिये है॥ जहां धर्मकार्यनि के सेवनैं विषैं मातापिता, कुटुम्बादि, राज
इत्यादिक मुझे पापीजन जानेंगे ऐसा जानि आप कोई धर्म का सेवन शंका सहित करै सो
धर्म कौं मल लागै सो यह शंका नामा दोष है॥ १॥ और धर्मसेवनि करि पंचेन्द्री
सुखनि की अभिलाष करना सो सम्यक्धर्म का कांक्षा नाम दोष है॥ २॥ और धर्मात
के शरीर में कर्म उदय तैं रोग करि तन मलिन भया। तन में फोड़ा, घूमड़ा,
कफ, खांसी, कुष्टादि रोग देखि कैं अपने चित्त में ग्लानि करनी सो दुरगंछा (वि...)

... यक्त-नामा सम्यक्त का दोष है ॥ ३ ॥ और विना परीक्षा देव, गुरु, धर्म की सेवा करनें ... यक्त-नामा सम्यक्त का दोष है ॥ ३ ॥ और विना परीक्षा देव, गुरु, धर्म की सेवा करनें ... धर्म का मूढ़ता नामा दोष है ॥ ४ ॥ और पराये दोष प्रकाशि, परकूं दुःख उपजावें, ... धर्म कौं घाति परदोष कहना ( अनुपगूहन ) दोष है ॥ ५ ॥ और धर्म सेवनकरता ... परिणाम अथिर राखना तथा औरनि कोधर्मसेवन करते देख तिनकौं अथिरता उपजावें सो अस्थितिकरननामा सम्यक्त का दोष है ॥ ६ ॥ और जाकौं धर्मात्मा जीव तथा धर्मी ... धर्मकथा धर्मस्थान धर्म उपकरण धर्मउत्सवनि विषैं द्रव्यलगता देखि इत्यादिक धर्मवा... नांही सुहावै सो वात्सल्य भावरहित अवात्सल्य दोष है ॥ ७ ॥ और जाकूं धर्म के उत्सव ... सुहावैं सो अप्रभावना नामा आठवां दोष है ॥८॥ इति सम्यक्त के आठ दोष ॥ और ... अनायतन दिखाईये है ॥ तहां खोटे देवकी प्रशंसा करनी, रागी दोषी परिग्रही जीवनि कूं ... जान प्रशंसा करनी और दयारहित हिंसा पाखंड विषयका प्ररूपण हारा असत्यवादी अज्ञानी ... जीवनि के कल्पनामात्र करि कीया जो कुधर्म ताकी प्रशंसा करनी । और खोटे, कामी, क्रोधी, भयानीक, कुदेवनि के सेवकनि की प्रशंसा करनी । और कुगुरुनि के सेवकनि की प्रशंसा करनी । और कुधर्म के सेवकनि की प्रशंसा करनी ए षट् अनायतन सम्यक धर्म के दोष हैं ॥ तातैं जे सम्यक दृष्टि हैं सो इनकी प्रशंसा नहीं करै हैं ॥ इति षट् अनायतन ॥ आगे तीनि मूढ़ता लिखिये हैं ॥ सो जहां विना परीक्षा देवपूजा करनी, सीस नवावना सो देवमूढ़ता है ॥१॥ और

जो बिना परीक्षा गुरु की सेवापूजा करनी सीस नवावना सो गुरुमूढ़ता है ।।२।। और बिना परीक्षा धर्म का सेवन करना सो धर्म मूढ़ता है ।।३।। ऐसे कहे जो अष्टमद, अष्ट सम्यक्त के दोष, षट् अनायतन, तीनि मूढ़ता ए सर्व पचीस दोष सम्यक्त के पचीस दोष ।। आगे सम्यक्त के अष्टगुण बताइये हैं । इनरहित होय सो सम्यक्त शुद्ध है।। इति होई सो शुद्ध है । निःशङ्कित ।।१।। निःकांक्षित ।।२।। निर्विचिकित्सिता ।।३।। अमूढ़दृष्टि ।।४।। उपगूहन ।।५।। स्थितिकरण ।।६।। वात्सल्यता ।।७।। प्रभावना ।।८।। इन अष्ट गुण सहित सम्यक्त हैं ।। इन सहित सम्यग्दर्शन उज्ज्वल होय है सोई कहिये है ।। यह सम्यक्त के आठ गुण व्यंतर तथा पापी कुटुम्बीजन तथा पंचादिक की शंका नहीं करना । धर्म सेवन करते कोई सेवन करना सो निशङ्क गुण है सो यह गुण अंजनचोर को पल्या है ।।१।। निःशङ्क होय ध पचेन्द्री सुखनि की वांछा नहीं करनी सो निःकांक्षित गुण है । सो यह गुण सेठ और धर्म सेव गुणवती कौं पल्या है ।।२।। और जहां पुद्गलस्कंध असुहावने देखि ग्लानि नहीं निर्विचिकित्सा गुण है । सो यह राजा उद्यायन ने पाल्या ।।३।। और शुद्धदेव, शुद्ध की परीक्षा करि सेवना सो अमूढ़दृष्टि गुण है । सो रानी रेवती ने पाल्या ।।४।। और दोष जानिये तौ हू धर्मात्मा जीव प्रकाशै नहीं, सो उपगूहन गुण है । यह गुण भक्त ने पाल्या ।।५।। और कोई धर्मात्मा जीव धर्म सेवन करता कोई कारणपार

होय रोगकरि, विभ्रम करि इत्यादिक कारणनिकरि डिगता होय तथा धर्म से ... कौं
अथिरता होती होय तौ ताकों तनकरि धनकरि वचनकरि धर्म में थिर करै सो ...
गुण है ॥ सो वारिषेण, राजा श्रेणिक के पुत्र मुनि भये तिनकौं पल्या है ॥६॥
जीवनि को देखि धर्मस्थान कूं देखि हर्ष करना सो वात्सल्य भाव है सो ५
गुण विष्णुकुमार जी कूं पल्या है ॥७॥ और जैसे बनैं तैंसे धर्म की प्रभावना ...
धर्म उत्सव देखि राजी होई सो प्रभावना अंग है। यह गुण वज्रकुमार जी को
॥८॥ ऐसे कहे जो यह अष्ट अंग हैं सो इन अष्ट अंग सहित सम्यग्दर्शन के धारी जीव ...
सहज ही दृष्टि शुद्ध होय गई है ताके प्रसाद करि पदार्थनि का स्वरूप जैसे का तैसा ...
है। सो यथावत भासिवे कर रागदोष नाहीं होय है ॥ इहाँ प्रश्न ॥ जो आपने कहा सम्यक्त
भये पदार्थनि पै रागदोष नांही होय सो अविरत सम्यग्दृष्टिनि कै तो प्रत्यक्ष रागदोष हिंसा
आरंभ भासै है ॥ ताका समाधान—रागदोष का अभाव दोय प्रकार है। एक तो प्रत्यक्ष राग-
दोष का अभाव और एक श्रद्धानपूर्वक। सो प्रत्यक्ष रागदोष का अभाव तो जिनदेव केवली
के है तथा ग्यारहवें बारहवें गुणस्थानवर्ती मुनीश्वर के है। तथा षष्टम गुणस्थान आदि दसवें
गुणस्थानपर्यन्त महाव्रतिन के हैं। और नीचले अव्रत चौथे गुणस्थानीन के सुदृष्टि होते निकट
संसारी भव्यात्मा के श्रद्धानपूर्वक रागदोष नांही। वाह्यनिमित्त दोष तैं रागीसा है। परन्तु

शुद्धदृष्टि के प्रसाद तैं अंतरंग रागदोष होता नांही । यह बिना ही जतन सहज स्वभाव है । सो ऐसी दृष्टि होतैं अनेक लहरि परिणति विषै उठै हैं । जैसे सागर विषैं तरंग चलै तैसे सम-भावन विषैं विचार होय है । ताही के प्रसाद करि यह सुदृष्टितरंगिणी नाम शास्त्र मैं कहूं हूं ॥ सो ताके सुनने कूं अरु कहने कूं ऐसे शुभ श्रोता तथा शुभवक्ता चाहिये । सो श्रोतनि के, शुभाशुभ करि अनेक भेद हैं ॥ और वक्तान् के भी शुभाशुभ करि अनेक भेद हैं सो प्रथम ही श्रोतानि का स्वरूप सुनौ ।

गाथा—सोता सुह य असुहो, चउदह मिस्सोय चउदह सुहोई ।
सोतधरा मणा आदा, णियणिय पराणतिलेय सुह असुही ॥७॥

अर्थ—अब श्रोतानि का शुभाशुभ है सोही कहिये है ॥ श्रोता शुभ अशुभ करि दोय भेद रूप हैं ॥ सो चौदह श्रोता तो मिश्र हैं और चारि श्रोता शुभ हैं ॥ भावार्थ ॥ और श्रोता मिश्र हैं तिनमें आठ तो अशुभ हैं अरु षट शुभ हैं ॥ सो प्रथम अशुभ आठ हैं नाम— पाषाणसम ॥१॥ फूटा घड़ासम ॥२॥ मीडासम ॥३॥ घोटकसम ॥४॥ चालनीसम ॥५॥ मशकसम ॥६॥ सर्पसम ॥७॥ भैंसासम ॥८॥ इनका स्वभाव कहिये है ॥ जो भव्यात्मा जीवन को चित्तदेय सुनना योग्य है । जो जीव उपदेश सुनै, पूछै, आप पढ़ै, बहुत काल के कथन यादि राखै इत्यादि वहुत कालतांई धर्म क्रिया करै परन्तु अन्तरंग मैं [illegible] मिटै

नाहीं, अभक्ष्य भोजन व हिंसा मार्ग नांही तजै । कुधर्म, कुगुरु, कुदेव के [illegible] श्रद्धा नांही मिटै । आप क्रोध मानादिक कषाय नहीं तजै ।। जाके हृदय में जिनव[illegible] चै सो पाषाण समान श्रोता है ।।१।। और जो रोज दिन प्रति शास्त्र सुनै परन्तु सु[illegible] सामान्यसा यादि रहै पीछे भूलि जाय, दिलविषै यादि नांही रहै । सो फूटे घड़[illegible] श्रोता है ।।२।। और जैसे मेंढ़ा पालनहारे कों मारै तैसे ही श्रोता जा वक्ता सों अनेक [illegible] युक्ति सीख अनेक शास्त्र कला आदिक करि पीछैं काल पाये जातैं कथन सुन्या सीख्या [illegible] का दोषी होय ताका घात करै, सो मेंढ़ा समानि श्रोता कहिये ।।३।। और जैसे घोड़े क[illegible] दाना रातिब देते घोड़ा रातिब देने वाले कूं मारै काटै तैसे जो श्रोता जाके पास उपदेश [illegible] ताही तैं दोष करै सो घोड़ा समानि श्रोता जानना ।।४।। और जैसे चालनी बारीक भला [illegible] तो डारि दे अरु भूसी अङ्गीकार करै । तैसे ही भला उपदेश सुने त का गुन तो ना ग्रहै । [illegible] औगुन ग्रहै । जो शास्त्र में दान का तथा चैत्यालय करावने आदि द्रव्य लगावने का उपदेश सुनि यह ज्ञानदरिद्री ऐसा समझै, जो हम धनवान हैं सो हमकों कहै है कि धन खरचौ सो हमारे धन कहाँ है ? इमि समझि पापबन्ध करै । तथा तप का कथन शास्त्र में सुनै सो इमि समझै जो हम तन के सुपुष्ट हैं सो हमको कहै है तप करो हमतें तप होता नांही, ऐसा समझ पाप-बन्ध करै है । तथा दानपूजा शीलसंजम इत्यादि का उपदेश होय तब तो ऊंघै । तथा चित्त-

विभ्रम में रहे सो नहीं सुनै । और कोई निन्दा करै तथा कोई मूर्ख सभा में कलह की कथा ले उठै ताकूं सुनै । तथा कोई पाप कारज की निन्दा शास्त्र में निकसै कि अभक्ष्य खाना योग्य नांही । चोरी करना योग्य नांही । द्यूत रमना, वेश्यागमन, इत्यादिक कार्य किये पाप होई । ऐसे सुनि कै अभक्ष्य खानेवारा कहै हमारा दोष कहे है । सो अभक्ष्य भोजन तजै तो नाहीं, दोष करि पापबांधि घर जावे । चोरी करनेवारा समझै जो मेरा दोष कहे है सो चोरी तजै नांही, वक्ता तैं दोष करि पापबन्ध करि घर जावे । जुवारी ऐसा समझै जो हमारा दोष सुन्या है सो प्रगट करै है ऐसा जानि सभा छोड़े । इत्यादिक गुण तो नहीं लेय अरु अवगुण लेवे सो चलनी समान श्रोता है ॥५॥ और सभा विषै तो नाना प्रकार चर्चा करै धर्मकथा अनेक यादि राखै । अनेक गाथा, काव्य, छन्द, कवित्त इनको पढ़े तिनको अर्थ औरनि को समुझावे इत्यादिक बाह्य तैं तो धर्मात्मा सा दीखै । अरु अन्तरंग धर्म इच्छारहित, महा क्रोध, मान, माया, लोभ करि सहित, शुद्ध धर्म का निन्दक, धर्मात्मा जीवनि का निन्दक [illegible] कुगुरु का प्रशंसक, पापरस करि भीजता, अन्तरंग धर्मभावना रहित होय सो म[illegible] श्रोता है । जैसे मसक रीती (खाली) में पवन भरि मोटी करी सो ऊपरि तैं तो ज[illegible] अन्तरंग धूम करि भरी तथा पवन तैं भरी सो ऐसे श्रोता खाली मसकसमान [illegible]॥ और जैसे सर्प्प को दूध पियाइये तो महादुखदायी विष होय तैसे काहू को अमृ[illegible] मन

वचन सुनाइये, तौ तिनको सुनि भी पापात्मा पाप का बन्ध करैं। जैसे कहीं कुकार्यनि की निन्दा निकसै तथा शास्त्रनि विषै खोटे खान-पान की निन्दा का कथन होई तथा क्रोधादि कषायनि की निन्दा तथा सप्तव्यसनि की निन्दा इत्यादिक जाति विरोधी, कर्मविरोधी, पंच-विरोधी क्रिया पापकारी है सो विवेकीन को तजना योग्य है। ऐसा कथन शास्त्रनि विषै चलता होई ताके सुने जीव पाप कार्य तज, धर्म के मार्ग चलै। इस भव जस पावै, परभव सुखी होई। ऐसे कथन गुणकारी अमृतसमानि सुनि जो पापाचारी अशुभ आत्मा, दोष करै, ऐसा समझै जो यह अवगुण अब हममें हैं सो ए सर्वदृष्टान्त कथन किया सो हमारे ऊपर किया ऐसा विचारि, धर्मदोषी होय सो सर्प समानि श्रोता है ॥ ७ ॥ और जैसे भैंसा, सरोवर के जल में जावै सो पानी पीवै तो थोरा, परन्तु गंधोय के सर्व जल मलीन करै। और पीवने के योग्य ना राखै, सर्व के तन तथा अपना तन मलीन करै, तैसे ही सभा विषै जिनवाणी का कथन महानिर्मल ताको सुनि, भव्य पाप तैं उदास होई धर्म चाहै। धर्म की प्रशंसा और धर्मात्मा जीवनि की प्रशंसा करि अनुमोदना तैं पुण्य का बन्ध करैं, महाहर्ष मानैं। तहां अनेक जाति के प्रश्न उत्तर होतैं अनेक जीवनि के संशय जांय, ज्ञान की बढ़वारी होय। ताकरि शुद्धतत्त्वश्रद्धान करतैं सम्यक्त श्रद्धान दृढ़ होई। ऐसे कथन होतैं केतेक भोरे, मन्दज्ञानी, कषायनि के सताये, कोई ऐसा प्रश्न या कोई न्यः‌वक की वार्ता सभा

में चलाय देंय सो ताकरि शास्त्र का कथन विरोधा जावे। सर्व सभा के जीवन के चित्त उद्वेग मई होई सर्व पापवन्ध करैं, आप पापवाँधि करि परभव विगाड़ै, सो भैंसा समान श्रोता कहिये॥८॥ ऐसे आठ खोटे श्रोता परभव विगाड़ैं, पर को दुख उपजावैं, सो पापवन्ध करनहारे हैं।

अब चौदह श्रोता और हैं सो मिश्र हैं तिन में केतेक तो खोटे हैं, केतेक भले हैं। तिन में चलनी समान, पाषाणसमान, सर्पसमान, भैंसासमान, फूटेघड़ासमान इन पाँचनि का स्वभाव तो ऊपरि आठ श्रोतान में कहि आये हैं। तातें यहाँ फेरि नहीं कहा। और भी केतेक खोटे श्रोता हैं तिनका स्वभाव कहिये हैं सो जहाँ धर्म उद्योत देखि आपतें तो नाहिं वनै परन्तु धर्मघात विचारै, जहाँ भला शास्त्र का उपदेश होता देखि तहाँ धर्मघात विचारै सो विलाव समान श्रोता है।। जैसे विलाव भले दूध को पीवे तो नहीं, परन्तु ढोलै व वासन फोरि डारे। तैसे पुण्यकारी उपदेश को धारै तो नांही परन्तु उपदेश देता देखि दोष करै धर्मघात करै, सो विलाव समान श्रोता जानना। और जे ऊपर तें उज्ज्वल, अन्तरंग मलीन, जैसे वगुला ऊपरतें उज्ज्वल अन्तरंग जीव घातकरूप भाव धरै। सो तैसे ही कोई जीव वाह्य तो निर्मलवचन, विनयसहित भाषै; तनमलीन करै, धर्मीजन सा दीखै, अरु अन्तरंग मानी, क्रोधी, कपटी, लोभी, वहुतनि का बुरा चाहै, कोऊ का धर्मसेवन देखि दोष भाव करै। महा कुआचारी, दुर्बुद्धि, रौद्रपरिणामी, सो धर्मघात चाहै, धर्मसेवन नहीं चाहै। ऐसा अन्तरंग मलीन ऊपरि तें भला, सो बगुलासमान

श्रोता कहिये ॥ तथा और बुलाया बोले, जैसे कोऊ बुलावे तैसैं ही बोले । आपमें भावसहित समझिवे की शक्ति नांही । जैसैं सूवा को बुलावै वह वैसे ही बोले, सो सूवा समानि श्रोता कहिये ॥ और मिट्टी को नीर का निमित्त पाई मिट्टी नरम होई तथा अग्नि का निमित्त पाई जैसे लाख कोमल होई इन दोऊनि का निमित्त छूटै सख्त होई, तैसे ही जिस जीव को जितना काल सतसंग का निमित्त होय शास्त्रनि का श्रवण होय साधर्मिन का निमित्त होई तब तौ धर्मभाव सहित होय, कोमल होय, दयावान होय और व्रत संयम की भावना करै, धर्मात्मा जीवनि सों स्नेह करि उनकी सेवा चाकरी करथा चाहै और जब सतसंग का तथा शास्त्रनि का निमित्त नहीं मिलै तो कठोर धर्मरहित क्रूर परिणामी होय जावे, सो मिट्टी समान तथा लाख समान श्रोता कहिये । और जो सभा मैं समताभाव सहित तिष्ठ्या शास्त्र का व्याख्यान सुन्यांकरै और कोई दंत कथा करता होय तौ ताकी नहीं सुनै। और पुण्यकारी कथन का ग्रहण करै । अपने काम से काम । सो शुभ श्रोता बकरी समान है जैसे बकरी नीची भई अपना चारा चरै, कोई तैं दोष भाव नहिं करै । ऐसे बकरी समानि श्रोता कह्या ॥ आगे जैसे डांस जगह-जगह काटि जीवनि को दुःख उपजावे तैसे ही जो जीव सभा में शास्त्र कथन होते उपदेशदाता तैं तथा और धर्मात्मा जीवनि तैं दोष भावकरि वारबार कुवचन अविनयवचन बोले, सभा तथा वक्ता को खेद उपजावे, सो डांस समानि श्रोता कहिये । और जैसे जौंक है

सो दुग्ध के भरे आंचल पै लगा लोहू ही अंगीकार करै, वाका कोई ऐसाही स्वभाव है। तैसेही वाकौ चाहौ जैसा उपदेश दो परन्तु पापाचारी अवगुण ही ग्रहै। इस दुर्बुद्धि का ऐसा श्रद्धान होय जो हमने ऐसे उपदेश घने ही सुने हैं। कोई हमारा क्या भला करेगा। जो हमारे भाग्य में है सो होयगा। ऐसा श्रोता होय सो जौंक समान श्रोता है। इसको चाहे दयाकरि उपदेश कहो परन्तु दोष ही ग्रहै है सो जानना। आगे जैसे गऊ घास खाय दूध देय, तैसे ही जिनको अल्प उपदेश दिये ही ताको रुचि सहित अंगीकार करि अपना बहुत भला करै और तिस उपदेश तैं आप कूं तत्वज्ञान का लाभ भया जानि, ताकी बारंबार प्रशंस करै। उपदेशदाता का बहुत उपकार मानै, सो गऊ समानि श्रोता है। आगे जैसे हंस, पया जो दूध तामें जल मिलाय धरो, तो नीर तौ नहीं ग्रहै और दूध के अंश अंगीकार करै, सो हंस की चोंच का ऐसा ही स्वभाव है कि ताका स्पर्श भये नीर अर दूध का अंश जुदा-जुदा होय जाय है सो नीर तो तजे अरु दूध के अंश अंगीकार करै, तैसेही शुद्धदृष्टि का धारी सम्यक-दृष्टि है सो अनेक प्रकार उपदेश कों सुनि अपनी बुद्धि तैं निरधार करै है, पीछे भले प्रकार तत्वज्ञान सहित जो अर्थ होय है ताको अंगीकार करै है। अशुभकारी अनाचार हिंसासहित उपदेश सुनि ताकी किरिया का तजना करै है, ऐसे जो हितदायक उपदेश ग्रहै। तामें जे जिनआज्ञा में निषेधी सो तजै, जो ग्रहिवेयोग्य कही सो ग्रहै, सो हंस समान श्रोता कहिये।

ऐसे चौदहश्रोतानि की जाति है सो तिनमें चलनीसम, मार्जारसम, बगुलासम, पाषाणसम, सर्पसम, भैंसासम, फूटाघड़ासम, डांससम, जोंकसम, ए नव जाति के श्रोता तौ हीन पापाचारी हैं। अरु मिट्टीसम, सूवासम ए दो मध्यम श्रोता हैं। और बकरीसम, गऊसम, हंससम ए तीन उत्तम श्रोता हैं। ऐसे चौदह श्रोतानि का कथन किया। आगे उत्तम श्रोता च्यारि और हैं तिनका स्वरूप कहिये हैं। तहां प्रथम नाम कहे हैं नेत्रसमान ॥१॥ दर्पणसमान ॥२॥ तराजू की डंडीसमान ॥३॥ कसौटीसमान ॥४॥ अब इनके लक्षण कहिये हैं—तहां जैसे नेत्र हैं तातें भला-बुरा नजर आवे तैसे ही भला श्रोता अपने ज्ञाननेत्रनतैं भला-बुरा मार्ग उपदेश तैं जानि जे बुरा आचार पापकारी सो तो तजै और भला पुण्यकारी उपदेश सुनि ताही मार्ग पर अपना श्रद्धान करै सो नेत्र समान श्रोता है॥१॥ और जैसे दर्पण तें अपना मुख देखिये है ताकी अवस्था देखि अपने मुख पै रज मैल लगा होय तो धोय के शुद्ध करै। तैसेही भला उपदेश सुनि अपने चैतन्यस्वभाव पै कर्मरज जानि अपने आत्मप्रदेश निर्मल करने का उपायकरै सो दर्पण समान श्रोता है॥२॥ और जैसे तराजू की डंडीतें अधिक व हीन जान्यांपरै तैसे ही भले उपदेश कूं सुनि अपनी बुद्धिरूपी डंडीतैं भली-बुरी वस्तु को तोले। हीन कों तजै अधिक फलदायक अंगीकार करै। सो तराजू की डंडी समान श्रोता है। और जैसे कसौटी पै घसि, भले-बुरे सुवर्ण की परीक्षा करै तैसे ही भले श्रोता अपनी बुद्धि कसौटी तैं

गुण है ॥२॥ और जो कोई वस्तु आपको हितकारी जानै तो ताको अंगीकार करने का उपाय भी करै । तैसेही जो जिस धर्म को हितकारी जानैं तौ ताकी कथा सुनि ताको अंगीकार करै ही करै, सो ग्रहण गुण है ॥३॥ और जे विवेकी अनेक बात सुनै और जो बात आपको सुखकारी लाभकारी सुनें तौ तिस बातको यादि राखै हैं । तैसे ही जा उपदेश तैं अपना भला होता जानैं तो धर्मात्मा श्रोता ताकों भलेप्रकार यादि राखैं सो धारणा है ॥४॥ और जो वस्तु आपको सुखकारी जानैं ताको विवेकी बारंबार यादि किया करै तैसे ही धर्मात्मा श्रोता आपको जो उपदेश हितकारी जानै ताको बारंबार यादि कर ताकी चर्चा करै सो सुमरण गुण कहिये ॥५॥ और जैसे काहू को कोई वस्तु की बहुत चाह होई तौ ताको वारंबार पूछे । तैसे आपको वल्लभ धर्मचर्चा बहुत होय तो प्रश्न करै सो प्रश्नगुण है ॥६॥ और काहू ने कोई बात पूछी सो आप तिस बात को जानता होय तौ तिस को उत्तर देय है सो तैसे ही आप धर्मकथा तत्वज्ञान बातन को समझता होय तौ उत्तर देय, सो उत्तरगुण है ॥७॥ और जो कोई वस्तु अपने हाथ आई है ताको भलो जानैं तो ताको जतन तैं दृढ़ राखै । तैसे ही संसार में भ्रमता-भ्रमता उत्कृष्ट धर्म मिला जानि, महाजतन तैं दृढ़ होई धर्म को राखै सो निश्चयगुण है ॥८॥ ऐसे यह आठ गुणसहित जाका हृदय होय सो श्रोता मोहफांस तैं निकसनेवारा मोक्षाभिलाषी जानना ॥ ऐसे श्रोता के लक्षण गुण वर्णन कीने । तथा श्रोताके भला होने के भाव कहे ॥

आगे वक्ता के लक्षण कहैं हैं। ऐसे गुण सहित वक्ता सुखदायक श्रोतानि का भला करै, सो ही कहिये है—

गाथा—सम दम धर वहुणाणी, सहुहित लोकोयभाववेत्ताये।
प्रिच्छिखिमय वियरायो, सिसहितइच्छोय एव गुरु पूज्जो ॥ ६ ॥

अर्थ—सम कहिये समता सहित होय। दम कहिये मन इन्द्रिय का जीतनेवारा होई। धर कहिये इनका धारक होई। वहुणाणी कहिये विशेष ज्ञानी होय। सहुहित कहिये सर्व को सुखदायक होय। लोकोय भाववेत्ताए कहिये लौकिक कला का वेत्ता होई। प्रिच्छिखिमय कहिये प्रश्न पूछतैं क्षमावान होय। उतर देने वारा होय। वियरायो कहिये वीतरागी होय। सिसिहितइच्छोय कहिये शिष्यनि कौं भली गति का वांछक होय। एव गुरु पूज्जो कहिये ऐसे गुरु पूज्य हैं॥ भावार्थ॥ शिष्यजननि का भला तब ही होय जब ऐसा गुरु उपदेश दाता होई। सो ही कहिये है॥ प्रथम तौ समता भाव सहित तिनकी मूर्ति होइ। जो उपदेशदाता गुरु की मुद्रा भयानक होय तौ सभाजन को भय उपजावे। तौ ताके निमित्ततैं शिष्यनि के ज्ञानलाभ न होय। मन में धर्मस्नेह करि हर्ष नहीं उपजे। जैसे भयानक सिंह का आकार रहता होय तो बनके सर्व पशु भी भय खावें। तथा जैसे राजा तख़्त पर बैठनेहारा कोपसहित भयानीक होय तौ ताको देखि सब सेवक

७

ताको भयानीक जानि सुख तजि, अथवान होंय। तातैं सभानायक उपदेशदाता, शान्तस्वभावी चाहिये। ताके निमित्त पाये शिष्यनि कौ संतोष उपजै ॥ १ ॥ और जो गुरु उपदेशदाता संजमी इन्द्रीमनका जीतन हारा होय तौ सभाजनको भी संजम की प्राप्ति होय। और कदाचित उपदेशदाता विषयनि का लोलुपी होय तौ सभाजन भी असंजमी होयजावैं। तातैं गुरु संजमी चाहिये ॥ २ ॥ और उपदेशदाता विशेष ज्ञानी होय तौ सभाजन को भी ज्ञान की प्राप्ति होय। और उपदेशदाता अज्ञानी होय तौ सभा जन भी अज्ञानी रहें। जैसे राजा द्रव्यवान होय तो राजा के सेवक भी धनवान होंय। अरु राजा द्रव्यरहित होय तौ ताके सेवक भी द्रव्यरहित दरिद्री होय दुःख पावैं ॥ तातैं उदेशदाता गुरु ज्ञानी चाहिये ॥ ३ ॥ और उपदेशदाता सबजन का हितकारी चाहिये। जो शिष्यजन के परभव सुख का इच्छुक होय तौ भला उपदेश देई, सभा का भला करै। और उपदेशदाता शिष्यजन का हितकारी नहीं होय तौ अपना विषय साधै, अपनी मानबड़ाई रहै, पूजा होई, और जीव अपने पांव पूजै, औरका धन अपने घर में आवे ऐसा उपदेश देय शिष्यनि तैं दगाकरि विश्वास उपजावे। कषाय सहित उपदेश देवे, पीछे श्रोता चाहे जैसी गति जावो। ऐसे गुरु के उपदेश तैं जीवन का भला नहीं होय। तातैं गुरु, शिष्यनि का हितकारी चाहिये ॥ ४ ॥ और उपदेश दाता-गुरु लौकिक व्यवहार का वेत्ता होय तौ लोकपूज्यपद बतावै। और लौकिक

ऐसे गुण सहित गुरु सबको मिलै। और रागी-द्वेषी गुरु कोई बैरी को भी मति मिलौ। ऐसा आशीर्वाद वचन जानना॥

इति श्री सुदृष्टितरंगिणीग्रन्थमध्ये श्रोता वक्ता स्वरूप वर्णनो नाम द्वितीय परिच्छेद सम्पूर्णः।

ऐसे श्रोता वक्ता का शुभाशुभ स्वभाव कहा। सो इनमें तैं शुभ श्रोता वक्ता के गुण जिनमें होय सो इस ग्रन्थ को पढ़ो, धारौ। इस ग्रन्थविषैं अनेक रचनारूप कथन है। अरु या ग्रन्थ में अर्थ है सो तो अनादिनिधन है। काहू का किया नांही। अरु तत्त्वनि का स्वरूप जैसे केवलज्ञानी ने कहा तैसे ही है। जैसे अनन्ते जिनेन्द्र केवलज्ञानी आगे तैं तत्त्वनि का स्वरूप प्ररूपते आये, तैसे ही अर्थ यामें है। अर्थ तो इस ग्रन्थ में कवीश्वर की इच्छा प्रमाण नाहीं है। और अक्षरन का मिलाप कवीश्वर की बुद्धि अनुसार है। सो अर्थ तौ काहू वादी का खण्ड्या जाता नाहीं। काहे तैं, जो अर्थ है सो सर्वज्ञ केवली के वचन अनुसार है। सो ताको वादी हीनज्ञानी कैसे खंडि सकै। जैसे कोई एक स्तंभ कोटीभटनि कर रोप्या हुवा ताहि कोई दोऊ हस्त अंग रहित, रोगी, दीन, तुच्छबल का धारी, रंक पुरुष कैसे उपारि सकै है। और अक्षरनि का मिलाप तुच्छबुद्धि के जोग कर किया है। सो यामें कोऊ चूक होगी। बुद्धि की सामान्यतातैं जो अक्षर मिलाये हैं सो चूक होयगी भी तौ एक उपाय विचारया है। सो प्रथमतौ मैं भी याको सोधि अक्षरनि को ठीक करूंगा। तौभी ग्रन्थ

व्यवहार का वेत्ता न होय तौ लोकविरुद्ध उपदेश देवे तौ लोकनिन्दा वा शिष्य का बुरा होय। तातें उपदेशदाता लोकव्यवहार का वेत्ता चाहिये ॥ ५ ॥ और उपदेशदाता पराये प्रश्न सुनिवे में धीर-वीर होय, उत्तर का देने वारा होय। और जो कदाचित प्रश्न सुनि कोप करै, पराये प्रश्न का उत्तर देने का ज्ञान नहीं होय तौ श्रोता भयखाय प्रश्न नहीं करि सकैं, संदेह सहित अज्ञानी रहैं। शुद्ध श्रद्धान नहीं होय। तातें उपदेशदाता पराये प्रश्न को सुनि समताभाव सहित उत्तर देने वारा विशेष नय जुगति सहित ज्ञानी चाहिये ॥ ६ ॥ और उपदेशदाता गुरु वीतरागी चाहिये। जो रागी दोषी होय तौ क्रोध मान माया लोभ के वशीभूत होय अशुद्ध उपदेश देवे। कोई ने अपनी सेवा चाकरी करी होय तो ताको विश्वास करि उपदेश देय। अर जो अपनी आज्ञा वाहिर होय तो तापै कोप करि कहै। आपको धन देय ताको भला भक्त कहै। ऐसे कोई तें राग कोई तें द्वेष भावकरि यथावत-उपदेश नहीं देय तो शिष्यनि को धर्मका लाभ नहीं होय। तातैं उपदेशदाता धर्मका धारी वीतरागी चाहिये ॥ ७ ॥ और उपदेशदाता गुरु, शिष्यनि का स्वर्ग मोक्ष होना वांछै। ऐसा होय तौ निर्दोष उपदेश देय शिष्यनि का भला करै। और उपदेश—दाता शिष्यनि को भली गति नहीं वांछै, तो खोटा उपदेशदेय श्रोता का बुरा करै। तातैं उपदेशदाता गुरु शिष्यनि को भली गति का इच्छुक चाहिये ॥ ८ ॥ इत्यादि अनेक भले गुण सहित उपदेशदाता गुरु चाहिये। सोही भले श्रोतानि का गुरु है। सम्यकदृष्टिनि का गुरु है।

की प्रवुरतातैं चूक रहेगी तो ताके निमित्त दूसरा यह उपाय है। जो विशेष बुद्धि, सम्यकदृष्टि,
निर्मल बुद्धि के धारक, जिनआज्ञा रहस्यनि के जाननेहारे, वात्सल्य अंग के धरनहारे, धर्मात्मा
पुरुष तिनतैं मैं ऐसी वीनती करौं हौं—जो हे प्रभावनाअङ्ग के धारी धर्मी जन हो, तुम
सज्जन अङ्गी हो और पराये तुच्छगुण पै अनुरागी हो, तातैं कवीश्वर तुमतैं ऐसी वीनती करै
है जो इस ग्रन्थ के प्रारंभ विषैं कहीं मैं अर्थ तथा अक्षरमात्रा विषै बुद्धि की न्यूनताकरि
भूला होउं तो तुम मेरे ऊपर वात्सल्य भाव जनाय, शुद्ध करि लेना। यह वीनती जिनेन्द्रदेव
की आज्ञा के अनुसारि धर्मश्रद्धान के करनहारे तत्त्वनि का स्वरूप यथावत जाननेहारे सम्यक-
रुचि के धारीनि तैं करी है। और कोऊ छन्दनिकी जोड़ विषैं तथा टीका के करने विषैं कोई
अक्षरनि की ललिताई तथा सरलताई नहीं होय तो छंदकला के ज्ञानसंपदा के धरनहारे
भव्यातमा सरलछंद कर लेना। आपएता उपकार इस ग्रन्थविषैं सिलाय अपनी धर्मानुरागता
प्रगट करैंगे। ऐसी वीनती सज्जननितैं करी। सो रही चूक ऐसे शुद्ध होयगी। इहां कोई तर्की
कहै—जो आगे भी तौ जिनआज्ञा प्रमाण ग्रन्थ बहुत थे सो तिनकाही अभ्यास किया होता
तौ भला था। तुमको ऐसे भारी ग्रन्थ गाथा छन्दनि सहित करने का अधिकारी काहे को होना
था। तातैं मानबुद्धि के जोगतैं तुमने इस ग्रन्थ को किया, सो तुम्हारा मनोरथ पूरा होता
नांही भासै है। यह ग्रन्थ भारी है, ताविषैं चूक भये उलटे निन्दाको पावोगे। तातैं नहीं करना

ही भला था। ताको कहिये है। जो हे भाई, तैंने कही जो तुमने मान के अर्थ ग्रन्थारम्भ किया, सो जिनआज्ञाप्रमाण सरधानीनकैं शास्त्रप्रारम्भ में मानादिक प्रयोजन रूप कषाय का कछू ही प्रकार नाहीं। यो कार्य तो सातिशयपुण्यबन्ध के निमित्त कीजिये है। मान का इसविषैं प्रयोजन नाहीं। तब तरकीने कही, मान प्रयोजन नांही अरु पुण्य की चाहथी तो आगे अनेक शास्त्र थे तिनका स्वाध्याय करि अर्थ का धारन करते तो महापुण्य का संचय नहीं होता क्या? ताकों कहिये है, जो हे भाई तैंने कहा सो सत्य है, परन्तु कोई उपयोग का स्वभाव ऐसा है सो नवीन वस्तुविषै उपयोग विशेष थिरता पावै है। और नवीन ग्रंथ जोड़ने में चित्तकी एकाग्रता विशेष होय है। तातैं चित्त की विशेष लाग देखि धर्मानुराग विशेष बढ़ने कों धर्म-ध्यान में कालविशेष लगावनेकूं ग्रन्थ आरंभ विचारया है। और मान का प्रयोजन यहां कछू नांहीं। मान तो संसारविषैं दीर्घ कर्मस्थिति के धारक जीव कषायनि के प्रेरे मिथ्यादृष्टि मोह-रस भीजे प्राणिनि को चाहै, धर्मीनि के नांही, ऐसा जानना। तब तरकीने कही ऐसे है तो भले है। परन्तु ग्रन्थविषैं चूकभये पंडित हैं सो तुम्हारी बुद्धि की निन्दा करेंगे। तातैं हाँसि पावोगे। ताका समाधान॥ हे भ्रात, धर्म सेवने विषैं निन्दा होने का तो कार्य नांही। ऐसे धर्म भावना रहित प्राणी कौन हैं जो धर्म के कार्य विषैं निन्दा करैं? तब तर्की ने कही धर्म-सेवते तो निंदा नहीं करेंगे। परन्तु ग्रंथ में चूक देखि पंडित हाँसि निंदा करेंगे। ताको कहिये

है—हे भाई, पंडित दोयप्रकार के होय हैं एक धर्मार्थी पंडित हैं एक मानार्थी पंडित हैं यह दोय प्रकार पंडितनि का अन्तरंग स्वरूप भिन्न-भिन्न है। ए पंडित दोऊही घन तन जानने। जैसे घन कहिये मेघ अन्तरंग विषैं तो निर्मल जल कर भरे हो हैं। अरु ऊपरितैं स्यामघटारूप होय हैं। तैसे ही जाका अन्तरंग तो शुद्ध महानिर्मल धर्मस्नेह जल करि भरया है अरु ऊपरितैं संसार दशा तैं उदासी, संजमी, तनतैं क्षीण मलीन श्याम सा दीखै, सो तो धर्मार्थी पंडित है। और मानार्थी पंडित है सो तनसमान है। जैसे मनुष्यनि का तन ऊपरितैं तो महासुंदर सबजनकौं भला दीख और अंतरंगविषैं हाड़, मांस, रुधिर, चामरूप, महामलीन, घिनकारी, सप्तधातुमई खोटा होय है। तैसे ही मानार्थी पंडित ऊपरितैं महासुंदर काव्य छंद मनोज्ञ वाणीसहित सो सबकौं भला भासै। और अंतरंगमें धर्मवासनारहित, महामानी, पराये मानखंडने का अभिलाषी, सज्जनता रहित, पराये भले गुणनि विषैं अप्रीतिभाव करनेवारा वक्रपरिणामी सो पंडित मानार्थी है। सो हे भाई, संसार में दोयजातिके पंडित हैं। सो जे धर्मार्थी पंडित हैं सो तो महासज्जन हैं सरलस्वभावी हैं सो तो इस ग्रंथ की चूकि देखि ऐसा विचारैंगे जो चूकभई तो कहा भया। जो बड़े-बड़े पंडित होय हैं ते भी चूक जांय हैं। जैसे महाअटवी विषैं बड़े-बड़े चलइया, सदैव के आवने-जावनेहारे भी दीर्घ उद्यान मार्ग विषैं चूकै हैं। तो ऐसे मार्ग विषै कबहूं-कबहूं का आवने जानेहारा अंधासमान पुरुष, अल्प

भासने तैं भूले तो आश्चर्य क्या है ? परंतु ऐसे अंध समान जीव का पुरुषार्थ अरु लगन सराहिये, जो ऐसे विकटपंथनि मैं गमन करै है। सो याका धर्मानुराग सराहिये। जो दीखता तौ थोरा अरु ऐसे विषममार्गनि में गमन करि तीर्थयात्रा का उद्यम करै है। सौ याके धर्मानुराग विशेष है। ऐसा जानि वाका हस्तगहि वाकूं मार्ग लगाये वाकी बांछा पूर्ण करै हैं। तैसे ही धर्मार्थी पंडित तौ ऐसा बिचारै जो नवीन ग्रंथनि के करते बड़े-बड़े पंडित भी भूलैहैं सो ही ज्ञानी भूलै तो दोष क्या ? परंतु याकी बुद्धि सराहिये है। सो ऐसा जानि धर्मार्थी पंडित नहीं हँसेंगे। अर तू मानादिक की कहै सो धर्म अभिलाषी वक्ताके मानादिक प्रयोजन नांही। परंतु तेरी ही बुद्धि विषै कोई बिपरीत विकार उपज्या है तातैं ऐसा भासै है। जैसे कोई कनक का खानेहारा पुरुष आकाश विषै नानाप्रकार रतनमयी रचनासहित एक नगर देखि हर्षायमान होता भया, हँसता भया। अरु कबहूं नानाप्रकार भयानीक जीवनि के सिंह, हस्ती, सर्प आदि के विकराल आकार देखि महाभयानीक होय रुदन करैहै। सो आकाश तौ महानिर्मल निर्दोष है आकाशविषै तौ रतनमयी नगर भी नाहीं और सिंहादिक भयानक जीव भी नांहीं। परंतु धतूरे के अमलमें याकी दृष्टि मैं विपरीत भासै है तैसेही ग्रंथ के कर्त्ता आचार्यादिक भले कवीश्व[illegible] मान का भाव नांही। कैसे हैं भले [illegible], जे धर्म के धारी। परंपरातैं जिनभाषित [illegible] प्रवृत्ति वांछनेहारे समतारसस्वादी [illegible] सत्कार पूजा मान बड़ाई की इच्छा नांहीं

याही ने मिथ्यात्वमई धतूरे का ग्रहण किया है। तातैं याकों ग्रंथारंभ में भले कवीश्वरनि के मान भासै है। तथा जैसे काहू के नेत्रनि विषैं नीलिया रोग है। सो ता पुरुषकों सब सुफेद, नीला भासै है। सो सुफेद वस्तु तौ अपने स्वभावरूप स्वेत हैही परंतु या पुरुष के नेत्रनि विषैं नीलिया रोग है। सो श्वेतवस्तु नीली भासै है। तैसेही ग्रंथकर्त्ता कवीश्वरनि कैं तो मान बड़ाई की इच्छा नांहीं, परन्तु याही अल्पबुद्धि भोरे जीव का ज्ञान विपरीत रूप भया है। तव तरकीने कही, यामें तुम्हारे मान-बड़ाई नाहीं है तौ ग्रंथनमें अपने नाम का भोग काहे कों धरोहो? ताका समाधान—हे भाई, अपने नाम का भोग भले कवीश्वर हैं सो मानकी इच्छा तैं नाहीं धरै हैं। नाम का भोग तो अपनी धर्मबुद्धि तैं, पाप तैं भय खाय करि धरै हैं। ऐसे ही अनादि तैं भले कवीश्वरनि की परिपाटी चली आई है। सो ग्रन्थकर्ता अपना नाम भोगा अपने किये ग्रंथ मैं नाहीं, धरै तौ दोष लागै। और कवीश्वरों का चोर होय। और आचार्यनि की परंपरा का लोप होय। तातैं पाप का बंध होय है। और नाम दिये सर्व कौं ऐसा ज्ञान होय जाय है जो यह ग्रंथ फलाने कवीश्वर का किया है। सो वाके नाम कौं जानि धर्मात्मा ऐसी विचारै जो वह कवीश्वर तौ भला तत्त्वज्ञानी है। भले सम्यकज्ञान का धारी है। और पक्का दृढ़ सर-धानी है। सो वाके वचन प्रमाण हैं। ऐसा धर्मार्थी प्रसिद्ध तत्वज्ञानी कदाचित एक दोय जगह चूक भी जाय तो विवेकी धर्मात्मा ऐसी कहैं जो एक दोय चूक हैं सो ज्ञान की

न्यूनत ... नहीं भास्या, तातैं ए शब्द लिखे गये। परन्तु वाके श्रद्धान बहुत दृढ़ है। ऐसा जानि उस कवीश्वर कूं नाम धरने तैं भला सरधानी जानि, दोष नहीं लगावैं और वाके वचन प्रमाण माने हैं। और कोई ग्रंथ का कर्त्ता अतत्व सरधानी होय तौ वाके नाम भोग तैं नाम जानि, विवेकी हैं सो ऐसा विचारें हैं। जो इस ग्रंथ का कर्त्ता अतत्व सरधानी है। ताका कहा भया कोई शब्द जिन आज्ञा प्रमाण नांहीं, तातैं इस वक्ता के वचन प्रमाण नांहीं। ऐसे नाम के भोग तैं भले कवीश्वर अरु बुरे कवीश्वर की परीक्षा करिये है, सो ता कवीश्वर के नाम करि ग्रंथ के वचन प्रमाण करिये है। तातैं कवीश्वर अपना नाम धरैं। अरु कदाचित ग्रंथ कर्त्ता अपना नाम ग्रंथ में नहीं धरे तो वह वक्ता अन्य कवीश्वरनि का चोर होय। तातैं ग्रंथ में कवीश्वर अपना नाम का भोग धरैं हैं। इहाँ मान का कछु काम नाहीं। यह तौ धर्मात्मा जीवनि कौं अनुमोदना होने के निमित्त नवीन ग्रंथनि की रचना करिये है। सो याको वांचिकै सामान्यबुद्धि तौ ज्ञान को बढ़ावेंगे। और मोतैं विशेष ज्ञानी धर्मात्मा जो ज्ञानसंपदा के धारी हैं सो ऐसी विचारेंगे। जो ऐसा दीर्घ ग्रंथ तत्व अर्थ सहित की रचना करी सो स्याबासि है। ऐसा जानि धर्मानुराग बढ़ावेंगे। और कदाचित विशेष ज्ञानी इस ग्रंथ को सुगम जानि या का अभ्यास नहीं करेंगे। तौ वक्ता तैं जो सामान्यबुद्धि होंगे सो भव्यात्मा धर्मानुरागी शुभ फल के अरु तत्वज्ञान के बढ़ने कौं इस ग्रंथ का अभ्यास

रहित है सो लाखदीनार का है। और एक रत्न में कछु कसरि है, तातें यह रत्न दस हजार दीनार घाटि मोल का है ऐसा जानना । तब ग्राहक आश्चर्यवंत भया कहता भया, हे सुबुद्धि मित्र, इन दोऊ रत्न का एकसा तौ रंग है, एकसा आकार है, एक सा तौल है, इनके विषैं मोल का अन्तर ऐसा कैसे भया, सो बतावौ । अरु रतन का धनी जौंहरी भी एक का घाटि मोल सुनि, अचिरज पाय उस बड़े जौंहरी सों कहता भया । जो हे मित्र, उस रतन कौ घास लकड़ी वेचनेहारों ने कांच खंड कहा तब भी उनको मंदज्ञानी जानि भय न भया । अरु तुमने याके दस हजार दीनार घाटि कहे सो हमको बड़ी चिन्ता भई, तुम विवेकी हो अनेक रत्न परीक्षा में प्रवीण हो अरु हमको ऐसे सूक्ष्मदोष भासते नाहीं, तुम्हारा वचन हमको प्रमाण है। तब उस बड़े जौंहरी ने कहा—भो भ्रात तुम देखो, तुमको याके घाटि मोल का दोष बतावैं। जा दोषतैं याका मोल घटाया है । तब इस बड़े जौंहरी ने एक जल का बड़ा वासन भराय तामैं एक पोस्त की डौंडी उलटी तिराई, ताके ऊपर प्रथम तौ शुद्ध रतन धरि ता कड़ाही के जल में तिराई सो कड़ाही का जल सर्व रतन के रंग समान भया। सर्वको दिखाय पीछे उस रत्न को उठाय लिया। अरु फिर उस घटमोल रत्न को डौंड़ी पर धर तिराया, सो यातें भी सर्व जल रतनमयी भया। परन्तु एक राईमात्र जल में छोटा रहा सो जल रूप ही रहा, रत्न के रंग नाहीं भया, जहाँ-जहाँ जल मैं डौंडी रतन सहित फिरै, तहाँ-तहाँ राई मात्र

न्यूनता तैं भाव नहीं भास्या, तातैं ए शब्द लिखे गये। परन्तु वाके श्रद्धान बहुत दृढ़ है। ऐसा जानि उस कवीश्वर कूं नाम धरने तैं भला सरधानी जानि, दोष नहीं लगावैं और वाके वचन प्रमाण माने हैं। और कोई ग्रंथ का कर्त्ता अतत्व सरधानी होय तौ वाके नाम भोग तैं नाम जानि, विवेकी हैं सो ऐसा बिचारैं हैं। जो इस ग्रंथ का कर्त्ता अतत्व सरधानी है। ताका कहा भया कोई शब्द जिन आज्ञा प्रमाण नांहीं, तातैं इस वक्ता के वचन प्रमाण नांहीं। ऐसे नाम के भोग तैं भले कवीश्वर अरु बुरे कवीश्वर की परीक्षा करिये है, सो ता कवीश्वर के नाम करि ग्रंथ के वचन प्रमाण करिये है। तातैं कवीश्वर अपना नाम धरैं। अरु कदाचित ग्रंथ कर्त्ता अपना नाम ग्रंथ में नहीं धरे तो वह वक्ता अन्य कवीश्वरनि का चोर होय। तातैं ग्रंथ में कवीश्वर अपना नाम का भोग धरैं हैं। इहाँ मान का कछु काम नाहीं। यह तौ धर्मात्मा जीवनि कों अनुमोदना होने के निमित्त नवीन ग्रंथनि की रचना करिये है। सो याको वांचिकैं सामान्यबुद्धि तौ ज्ञान को बढ़ावेंगे। और मोतैं विशेष ज्ञानी धर्मात्मा जो ज्ञानसंपदा के धारी हैं सो ऐसी बिचारेंगे। जो ऐसा दीर्घ ग्रंथ तत्व अर्थ सहित की रचना करी सो स्याबासि है। ऐसा जानि धर्मानुराग बढ़ावेंगे। और कदाचित विशेष ज्ञानी इस ग्रंथ को सुगम जानि या का अभ्यास नहीं करेंगे। तौ वक्ता तैं जो सामान्यबुद्धि होंगे सो भव्यात्मा धर्मानुरागी शुभ फल के अरु तत्वज्ञान के बढ़ने कौं इस ग्रंथ का अभ्यास

करेंगे । सो इस ग्रन्थ तें जिन आज्ञा का सामान्य रहस्य जानि पीछे विशेष शास्त्रनि में प्रवेश पावेंगे । ताकरि पुराय का संचय करेंगे, अरु तत्त्व का भेद पावेंगे । तातें यह ग्रन्थ भव्यनि कौं गुणकारी है । तातें यामें कोऊ सामान्य दोष होगया तो हम शुद्ध कर देंयगे ऐसा विचार तो धर्मात्मा पंडित इस ग्रंथ की रही चूक शुद्ध करेंगे । और दूसरे मानार्थी पंडित हैं सो पराये मान खंड करिने का सदैव उपाय करे हैं सो पराये मान खंड भये सुख पावेंगे । सो यों तो ग्रंथ में चूक न होयगी तौहू दोष लगावेंगे, सो दोप भये तो दोष लगावैं ही लगावैं । यह अपना अङ्ग कैसे तजेगा, हाँसि करैगा ही । तातैं ऐसे धर्म भावनारहित मानी पंडितनि का भय हमको नांही । जो भय है तौ जिन आज्ञा सहित धर्मात्मा पंडित पुरुषन का है । सो इनका भय करना भी योग्यहै । क्योंकि जो इस ग्रंथ में मेरी बुद्धि की न्यूनता करि जिन आज्ञारहित अतत्वसरधानरूप शब्द कोई लिख्या गया होय, तथा कोई अर्थ अशुद्ध पापप्रवृति करावनेहारा लिख्या गया होय तौ तत्वज्ञानी उत्तमबुद्धि के धारी जिन भाषित तत्वनि कर रहस्यनि के जाननेहारे उस चूक को देखि ऐसा समझैं जो यह जिन आज्ञारहित शब्द तथा अर्थ लिख्या गया है सो ऐसा सरधान कविके होय। ऐसे संदेहसहितविचार कदाचित धर्मार्थी पंडित के होय तौ इस बात में मैं भी उनको सरधान चूकसा दीखूं तो उन धर्माथिन की पांति मोहिं बाह्य सा जानैं, तौ इनसे मेरे सरधान कूं अरु शुद्धधर्म के सेवने कूं बट्टा लागै । तातैं इनका भय

श्रीसु
तरं०

तौ मौकूं है। सो यह धर्मात्मा सर्व ग्रन्थ के रहस्य देखि ऐसा भी विचारेंगे जो सर्व ग्रन्थ का रहस्य तौ भले प्रकार जिन आज्ञा प्रमाण है। और एक दोय चूक हैं सो श्रद्धान पूर्वक नाहीं। यह कोई बुद्धि की मंदता करि भूलिसें मँडिगया है सो ऐसा जानि सज्जन शुद्ध कर लेंगे, परन्तु मोकों दोष नाहीं लगावेंगे। ऐसे सज्जनादि गुनके धारी विशेष ज्ञानी धर्मात्मा पुरुष हैं सो बड़े हैं, इनका भय करना ही हमको तत्वज्ञान सरधान में सहायक है तातें इन पुरुषनि का भय हमको गुणकारी है। यातें इनकी हाँसिनिन्दा का भय है ताही तें अतत्वसरधान में हमारा ज्ञान नहीं प्रवेश करै है सो ऐसे पुरुषनि के भय का उपकार है। तातैं हमको ऐसे सज्जन जीवनि का भय है। और जे जिन आज्ञा रहित, जिन वचन जानिवे को निरंध समानि, मिथ्यासरधानी, धर्म के विछुरे, धर्म अभिलाषा रहित अक्षरज्ञानी सो इनं पंडितन का हमको भय नाहीं। ये मानार्थी जीव हैं सो परंपराय कवीश्वरों की परिपाटी मेटन हारे हैं। तातें इनका भय विवेकीनि कों जोग्य नाहीं। जैसे कोई जौंहरी के दोय रतन थे सो वह रतन उत्कृष्ट मोल के थे सो तिन रतन कों कोई ग्राहक आया सो बड़ा मोल देय लीये। अरु कही हम दिखाय लावें, परखाय लावें हैं। ऐसी बदानी कर गया। सो तुच्छग्यानी, मूर्ख, रत्न परीक्षा के ज्ञानरहित ऐसे बड़ी उम्र के धारी घास लकड़ी के बेचनेहारे ऐसे जड़बुद्धि तिनकूं वह रतन दिखाया और उनतें कही—याके लाख लाख दीनार दिये हैं। तुम बड़े पुरुष हो, घनेर त्न देखे हैं। सो ये कैसे हैं? तब

सर्वघास के वेचनेहारे बोले—हे भ्रात, यह प्रत्यक्ष कांच का रंगीला खंड है। तुच्छ मोल का है, तू काहे कौं द्रव्य खोवे है। ऐसे सर्व घसिहारों के वचन सुनि याने देखी जो अस्सी वर्ष के मनुष्य, घने जाननेहारे कांच खंड बतावें हैं सो प्रवीण हैं। ऐसे जानि वह ग्राहक रतन लेय जौंहरी पैं आया। अरु कही याकों तौ बड़ी-बड़ी उम्र के मनुष्य, कांच खंड बतावैं हैं। तब जौंहरी ने कही तुमने कौन को दिखाये ? उन जौंहरीनि की दुकान कौन बाजार में है ? तब ग्राहक ने कही दूकान तौ नांही और जौंहरी भी नांही, घास लकड़ी बेचे हैं। अरु बाजार में खड़े रहे हैं। तब जौंहरी राजी भया। अरु विचारी जो वह तौ घास लकड़ी के वेचनेहारे मूर्ख जीवन ने रत्न को कांच खंड कहा तौ क्या भया। उनका वचन प्रमाण नांही। ऐसा समझि के जौंहरी ने बुरा नहीं मान्या। अरु ग्राहक को कही इन रत्न की परीक्षा घास लकड़ी वेचनेहारेन तैं नहीं होय है। कोऊ जौंहरी को दिखावो। तब ग्राहक ने कही वे भी तौ सौ-सौ बरस के बड़े हैं। तब जौंहरी ने कही बड़े भये तौ क्या भया, वह ज्ञानदरिद्री, हीन बनज करनहारे रतनपरीक्षा के ज्ञानरहित हैं। तातें भले रत्नकों कांच खंड कहना यह उनका वचन प्रमाण नांही। तातैं तुम कोई जौंहरी कों बतावौ। तब उस ग्राहक ने एक बड़े जौंहरी को दिखाये। तब जौंहरी ने उस रतन को देखि सर्व जोग-अजोग जान्यां। कैसा है जौंहरी रतनपरीक्षा का जाननहारा, विवेकी, सांची दृष्टि का धारी कहता भया। भो मित्र, एक रतन तो सर्वदोष

रहित है सो लाखदीनार का है। और एक रत्न में कछु कसरि है, तातें यह रत्न दस हजार दीनार घाटि मोल का है ऐसा जानना। तब ग्राहक आश्चर्यवंत भया कहता भया, हे सुबुद्धि मित्र, इन दोऊ रत्न का एकसा तौ रंग है, एकसा आकार है, एक सा तौल है, इनके विषैं मोल का अन्तर ऐसा कैसे भया, सो बतावौ। अरु रतन का धनी जौंहरी भी एक का घाटि मोल सुनि, अचिरज पाय उस बड़े जौंहरी सौं कहता भया। जो हे मित्र, उस रतन कौं घास लकड़ी वेचनेहारौं ने कांच खंड कहा तब भी उनको मंदज्ञानी जानि भय न भया। अरु तुमने याके दस हजार दीनार घाटि कहे सो हमको बड़ी चिन्ता भई, तुम विवेकी हो अनेक रत्न परीक्षा में प्रवीण हो अरु हमको ऐसे सूक्ष्मदोष भासते नाहीं, तुम्हारा वचन हमको प्रमाण है। तब उस बड़े जौंहरी ने कहा—भो भ्रात तुम देखो, तुमको याके घाटि मोल का दोष बतावैं। जा दोषतैं याका मोल घटाया है। तब इस बड़े जौंहरी ने एक जल का बड़ा वासन भराय तामैं एक पोस्त की डोंडी उलटी तिराई, ताके ऊपर प्रथम तौ शुद्ध रतन धरि ता कड़ाही के जल में तिराई सो कड़ाही का जल सर्व रतन के रंग समान भया। सर्वको दिखाय पीछे उस रत्न को उठाय लिया। अरु फिर उस घटमोलै रत्न को डौंड़ी पर धर तिराया, सो यातैं भी सर्व जल रतनमयी भया। परन्तु एक राईमात्र जल में छाटा रहा सो जल रूप ही रहा, रत्न के रंग नाहीं भया, जहाँ-जहाँ जल में डौंडी रतन सहित फिरै, तहाँ-तहाँ राई मात्र

जल ही दीखै। तब या बड़े जौंहरी ने रत्न के धनीकों कही। भो मित्र, देखि इस छांटा के दसहजार दीनार घाटि भये हैं। ऐसा दोष है सो तेरे रत्न का दोष देखि। कोऊ तैं तौ हमारा दोष नाहीं। परन्तु सांची दृष्टि के धारी जौंहरी होय तिनका यह धर्म है सो जैसा होय तैसा कहै। तब याके बचन सुन, याके सांचे ज्ञान की प्रतीत कर ग्राहक ने रतन लिया। अर इनके ज्ञान की प्रतीति कर जौंहरी ने दस हजार दीनार घाटि लिये। अरु याका विशेष ज्ञान जानि, विशेषज्ञान की स्तुति करी। अर अज्ञानी घास के बेचने हारे ने रतननिकों काचखंड कहा सो तौ प्रतीति नहीं करी। अरु विशेष ज्ञान की प्रतीति करी। तैसेही जे लौकिक पंडित क्रोध मान माया लोभ के धारी, धर्मवासना रहित, जिन भाषिततत्व-रत्न तिनकी परीक्षा करवे कों घास लकड़ी बेचने हारे समान तुच्छग्यानी, विशेष धर्मअर्थ जानने को असमर्थ, कषायनि के दास, तिनकी हास्य निन्दा का भय नांही। ऐसा जानि इस ग्रन्थ का प्रारम्भ करूंगा। अज्ञानी जीवन का भय, विवेकी करते नांही। जैसे कोऊ बैल तथा ऊंट है। सो ताको देखि कैं नग्न पुरुष लज्या भय नांहि करै, नग्न बैठा रहे। और वही मनुष्य दस बरस का बालक भी देखे तौ लज्या करे। सो बैल ऊंट तौ बीस बरस के बड़े तन के धारी तिनको लज्या नहीं करै, अर मनुष्य की बालक दृष्टि देखि लज्जा करिये है सो क्यों? पशुन में नग्न पने का ज्ञान नाहीं। अरु बालक को नग्न का ज्ञान है, सो बालक की लज्जा जोग्य है।

तेसेही अज्ञानी, धर्मवासना रहित, पशु समान अग्यानिन की शंका-भय तें धर्मकार्य तजना योग्य नांही, ऐसा जानि ग्रन्थारम्भ करौं हों। तब तरकी ने कही—प्रारम्भ तौ करौ हो परन्तु सावधान होई करियो। ज्यौं छन्दन की जोड़ि न विनशै। अर्थ की शुद्धता, वचन की मिष्टाई सहित ललिताई इत्यादिक कवीश्वरों की परिपाटी अनुसार निर्दोष करना। ताको कहिये है—हे भाई, सर्व दोष रहित ग्रंथारंभ तौ बड़े कवीश्वरों के नाथ छत्तीस गुण धारक आचार्य चारि ज्ञान के धारी ते करैं हैं। तथा ग्यारह अङ्ग चौदहपूर्व के ज्ञानधारक उपाध्याय जी हैं ते शुद्ध सर्वदोष रहित ग्रंथारम्भ करैं हैं। तथा और यतीश्वर दीर्घज्ञान के धारी अनेक छंद अर्थ ललताई शब्द की मिष्टताई सहित ग्रंथ का प्रारम्भ करनहारे हैं। तथा सर्वयतिन के नाथ गणधर देव चारि ज्ञान के धारी सो सर्व दोषरहित ग्रंथनि का प्रारम्भ करैं हैं। और जो कोई सामान्य ज्ञान के धारी धर्मानुरागी कवीश्वर हैं तिनकी जोड़ विषैं तथा ग्रंथारम्भ विषैं सामान्य-विशेष चूक होयगी। हम पै सर्व प्रकार निर्दोष ग्रंथारम्भ कैसे बने है। और सामान्य दोष के भय तें ग्रंथारम्भ नहिं करिये तो परंपराय कवीश्वरनि का मार्ग बन्द होय। तातैं अल्प चूक में पाप नाहीं। पाप तौ एक कषायनि में है। जो कषायसहित अपनी मान-बड़ाई के अर्थ स्वेच्छा शब्द अर्थ धरै, जानता भी चूकै, तौ ताके पाप लागे और शुद्ध सरधान सहित अपनी बुद्धि की न्यूनता तैं कोऊ भूल भी रहै तौ विशेष ज्ञानी समारि लेहु। ऐसी वीनती कर देनी पाप नाहीं। ऐसा जानि

किया है। जैसे कोई एक विशेष ज्ञानी पै, अनेक सामान्य बुद्धि के धारी ज्ञानाभ्यास करैं हैं सो अपनी-अपनी बुद्धि के अनुसारि सर्व बालक पाटी पढ़ि लिखै हैं। सो आय-आय विशेष ज्ञानी को दिखावै हैं सो सबकी पाटी देखे हैं जो शुद्ध लिखा होय ताकी बुद्धि की प्रशंसा करे हैं। और कोऊ कीं पाटी में एक दोय भूल भी होंय और सर्व पाटी शुद्ध होय तौ विशेष-ज्ञानी ताकी भी प्रशंसा करै हैं। जो एक दोय चूक होय तौ बताय देय, अरु कहैं याकी भली बुद्धि है, याने भली-भली रहसि सहित पाठ लिखा है। तातें राजी होंय। अरु कदाचित् चूक होय सो बतावे हैं। तैसे ही सामान्य बुद्धि के धारी कवीश्वरनि का अभिप्राय है। जो हम अपने ज्ञान की सामर्थ्य प्रमाण, तत्त्वार्थ अक्षरन का शुभ मिलाप करैंगे। अर कोई सूक्ष्म तत्त्वार्थ भाव हमको न भासै, अरु विशेष ज्ञानी को चूक भासै, तौ हम पै धर्म स्नेह करि शुद्ध करि लेहु। ऐसे दीर्घज्ञानी, जिन आज्ञा प्रमाण, जीव अजीव तत्त्व के भेदी, ज्ञान द्वारा पाया है यथावत् तत्त्वभेद का रस जाने, ऐसे धर्मी जीवन तैं बिनती करी है। तब इहाँ कोई तरकी ने कही, सज्जन तैं कहा बिनती करौगे ? सज्जन तौ चूक होयगी सो शुद्ध करैंहीगे। सज्जन जीव दया-प्रतिपालक पुरुषन का सहज ही ऐसा स्वभाव है। परन्तु जे दुष्ट पापी हैं तिनतैं बिनती करनी योग्य थी, जे दुर्जन स्वभावी पर निन्दा के करन हारे हैं तिनकौं उपशान्त करने को उनकी बीनती करनी भली है। ताको कहिये हैं। हे भाई, जे दुष्ट हैं तिनका कोई ऐसा ही अकृत्रिम अनादि निधन स्वभाव है जो ये पराये भले कार्य को देख सकते नाहीं। यापै कोऊ अनेक बीनती करो परन्तु यह पापी आत्मा पराई भली वस्तु को दोष लगाये बिना

रहता नाहीं। ऐसे कुबुद्धिन कौं खुशी करने कूं जो उपाय कीजिये, सो सर्व वृथा है। जैसे नीम के मिष्ट करने कूं नाना मिष्ट रस, दुग्ध, घी ले नीम की जड़ में दीर्घ काल तांई सींचिये तौ भी नीम का रस मिष्ट होता नाहीं। जेती भलीवस्तु मिष्ट-रस-धारी नीम की जड़ में डारिये सो सर्व वृथा होय जाय। तैसे ही दुष्ट कूं खुशी करने कों जेते उपाय करिये, सो-सो सर्व वृथा जांय हैं। तातें हे भ्रात, जो वस्तु होती जानिये तौ इलाज भी करिये। और जो वस्तु होती नहीं जानिये तौ तापै इलाज काहे का? तातें सज्जन हैं ते सरलस्वभावी हैं। तातें विनती करी। अर जे दुष्ट हैं तिनतैं विनती करी तौ क्या, वह भला वस्तु कौं दोष लगावैं ही। जे दुष्ट हैं तिनकें तौ यही मुख्य है जो पराई निन्दा हाँसि को करि, परि कों पीड़ा उपजाय, आप सुख मानना। तातें ऐसे जानि सज्जन जनन तें विनती करी, जो यह सज्जन भूल-चूक होयगी सो शुद्ध करेंगे। अरु पराये अवगुण कों हेरनेहारों तैं समभाव करि इस ग्रंथ के करने का उपाय करौं हों। ताके आदि ही षट् कार्य आचार्यनि की परिपाटी तैं चले आये हैं। जे आचार्य तथा और ग्रंथन के कर्ता कवीश्वर भये ते षट्कार्य ग्रंथारम्भ के आदि ही वर्णन करते आये हैं। सो ही परंपराय लेय इस ग्रंथ की आदि इहाँ भी लिखिये हैं।

गाथा—मंगल णिमित्त हेऊ, जोए पमाण णाम, कत्ताए।
सूरो गंथारंभय, ए षड काजोय धम्म सुत्तादो ॥१०॥

मंगल ॥१॥ निमित्त ॥२॥ हेतु ॥३॥ प्रमाण ॥४॥ नाम ॥५॥ कर्ता ॥६॥ यह षट् हैं। सो जे आचार्य ग्रंथारम्भ करैं तब आदि में इनका स्वरूप वर्णन करैं। सो अब इनका स्वरूप

लिखिये है। प्रथम ही मंगल कहैं सो पुराय, पवित्र, शुभ, त्तेम, कल्याण, सुख, साता, इत्यादिक ए सर्व मंगल के नाम हैं। मंगल के षट् भेद हैं सो ही कहिये हैं।

गाथा—णाम सथापण दव्वो, खेत्तो कालोय भाव षड् भेदो।
मंगल पुणादय भावो, गंथारंभेय सव्व करई ॥११॥

नाममंगल ॥१॥ स्थापनामंगल ॥२॥ द्रव्यमंगल ॥३॥ क्षेत्रमंगल ॥४॥ कालमंगल ॥५॥ भावमंगल ॥६॥ ये षट् प्रकार मंगल हैं। सो इनका विशेष कहे हैं। तहाँ नवीन ग्रंथ के आरम्भ में प्रथम ही मंगल करिये। सो पाप का नाश सो ही मंगल है। सो पंच परमेष्ठी के नाम तथा वृषभादि अनेक तीर्थंकरन का नाम तथा गणधर देवादि महान् पुरुष तथा चरमशरीरी आदि धर्मात्मा पुरुषन का नाम लेते पाप का नाश होय, सो नाम मंगल है। और तीर्थंकर देव के शरीर की नकल बनाय स्थापना करि पूजना, सो स्थापना मंगल है। और अरहंतादि परमेष्ठी के शरीर हैं सो इनका देखना, पूजना, सुमिरण करना, ताकरि पाप का नाश करना, पुराय का सञ्चय करना होय, सो द्रव्य मंगल है। और जहाँ यतीश्वर ध्यान—अग्नि कर अष्ट कर्म नाशि सिद्ध लोक कों प्राप्त भये। जैसे सोनागिरि जी, सम्मेदशिखर जी, पावापुर जी आदि उत्तम क्षेत्रन का नाम लिये पूजा बंदना किये, पुराय का बन्ध होय, पाप का नाश होय, सो क्षेत्रमंगल है। और जिन कालन में जिनेन्द्रदेव के गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण आदि पंच कल्याणक भये होंय सो, तथा नन्दीश्वर विषैं अष्टाह्निका आदिक जिन पूजन के दिन हैं सो कालमंगल हैं। इन काल का नाम लेते, वंदना करते, ध्यान करते, पाप का नाश होय, पुराय का लाभ

होय, सो कालमंगल है। और अष्टकर्म रहित सिद्ध भगवान तथा च्यारि घातिया कर्मरहित तीर्थंकर, अनन्त चतुष्टय सहित समोशरणादि उत्कृष्ट संपदा लेय दिव्य ध्वनि करि उपदेश देते जो साक्षात भगवान् तिनका नाम ले, स्मरण करते ध्यान करते पाप का नाश होय पुण्य का लाभ होय, सो भावमंगल है। ऐसे ये षट् प्रकार मंगल है सो भव्य जीवन कों शास्त्र सुनने में बाँचने में पूजन करने में मंगलकारी होहु। याका नाम मंगल भेद है। सो भले कवीश्वरनि कों प्रथम ग्रंथारम्भ करते मङ्गलकारी होय हैं ॥१॥ बहुरि ग्रंथारम्भ करिये है ता समय ऐसा विचारिये है जो यह ग्रंथ करें हैं सो भव्य जीवनि के पाप नाश होने कूं, तिनका मिथ्यात्व मिट सम्यक्त होने कूं तथा परभव स्वर्ग मोक्ष होने कूं इत्यादि धर्मार्थी जीवन कूं शुभ फल की प्राप्ति के निमित्त ग्रंथ करिये है, सो याका नाम निमित्त भेद है ॥२॥ और भव्य जीवनि के पढ़ने, सुनने, उपदेश देने हेतु शास्त्र करिये है सो हेतु नाम गुण है ॥३॥ और प्रमाण भेद दोय हैं एक तो अर्थ प्रमाण, एक अक्षर पद प्रमाण। सो अर्थप्रमाण तो अनंत हैं। ताका तारतम्य भेद सर्वज्ञ केवलज्ञानी जानैं हैं, सो छद्मस्थ के ज्ञानगम्य नाहीं। तातैं नहीं लिखा। और अक्षर प्रमाण है सो अक्षर की गिनती जो या ग्रंथ के ऐते श्लोक हैं सो अक्षरप्रमाण है। ऐसे दोय प्रकार प्रमाण नाम गुण है ॥४॥ और ग्रंथ पूरण होतें कोई मोक्ष मार्ग सूचक शुभ नाम विचार, ग्रंथ का पुण्याधिकारी भला नाम देना, सो नाम गुण है ॥५॥ और ग्रंथ के पूरण होते मङ्गलाचरण करि ग्रंथ का कर्ता अपने नाम का भोग धरै, सो कर्ता नाम गुण है ॥६॥ ऐसे ए षट् गुणन का कथन ग्रंथ आदि किया। ता प्रसाद मेरे सुदृष्टि होते हृदय में, उपजी

जो नाना प्रकार ज्ञानतरंग, जैसे समुद्र में अनेक तरंग उपजैं तैसे मेरी सुदृष्टि समुद्र में अनेक तत्त्व भेद, वस्तुनि के स्वभाव, जीवनि के बाह्य अभ्यन्तर रूप कर्म की चेष्टा की प्रवृत्ति, आदि तरंग सो ही तरंग या ग्रंथ विषै लिखिये है। तातैं या ग्रंथ का नाम "सुदृष्टि तरंगिणी" ऐसा कहा है सो यह शुभ करनहारा ग्रंथ है। सो सम्यक्त दृष्टिन के धारने को जानना। तथा और भी जे भव्यात्मा इस ग्रंथ का अभ्यास करैं, ताकूं तत्त्वनि का ज्ञान होय। तातैं सम्यक्त पाय अतिशय सहित शुभफलदाता जो पुण्य, ताका लाभ होय। तथा जा गून्थ में यह सात जाति की कथा होई सो भले फलदाता मंगलकारी गून्थ जानना। सो ही सात भेदरूप कथा या ग्रन्थ में समझ लेना। ते कथा कौन, सो बताईये है।

गाथा—दव्वय खेत्तय कालय, भावो तित्थंय होय फल आदा।
पसथावो यह सत्तो, धम्म कथाई धम्म फल देई ॥१२॥

अर्थ—द्रव्यकथा ॥१॥ क्षेत्रकथा ॥२॥ कालकथा ॥३॥ भावकथा ॥४॥ तीर्थकथा ॥५॥ फलकथा ॥६॥ प्रस्ताव कथा ॥७॥ ये सात कथा हैं सो इनकूं धर्मकथा कहिये है। इनका कथन जहाँ चलै सो शास्त्र धर्मफल का दातार जानना। तथा जो कोई भव्य इन सप्त कथान की परस्पर चर्चा करैं तो धर्म कथा कहिये। सो इनका सामान्य स्वरूप कहिये है। तहाँ जीव द्रव्य, पुद्गलद्रव्य, धर्मद्रव्य, अधर्मद्रव्य, कालद्रव्य, आकाशद्रव्य यह षट्द्रव्य हैं सो इनकी चर्चा, इनके गुण पर्यायन की परस्पर चरचा करनी, सो धर्मफलदायक धर्मकथा कहिये। अब इन कथन का जो शास्त्र विषैं व्याख्यान किया होय, सो धर्मशास्त्र कहिये। ऐसे

शास्त्रन कूं पढ़ै-सुनै-उपदेशे, पुण्यफल का लाभ होय है, सो द्रव्यकथा जानना ॥१॥ और ऊर्ध्व, मध्य, पाताल लोकविषैं तहाँ ऊर्ध्वलोक विषैं कल्पवासी देवन के सोलह स्वर्ग तिनमें देवन की आयु काय सुखन की चर्चा करना तथा नवग्रैवेयक, नवअनुत्तर, पंचपंचोत्तर इन आदिन का आयु काय सुख का कथनादिक, उर्द्धलोक का व्याख्यान सो उर्द्धलोक कथा है। और मध्यलोक विषैं असंख्यात द्वीप समुद्र पचीस कोड़ाकोड़ी मध्य पल्प प्रमाण तिनकी रचना तथा अढ़ाई द्वीप, पंचमेरु, एक-एक मेरुसम्बन्धी बत्तीस-बत्तीस विदेह, अरु भरत ऐरावत क्षेत्र इनका वर्णन और चौंतीस-चौंतीस विजयार्द्ध पर्वत ताकी दोय श्रेणि, तहाँ विद्याधरन की एक सौ दस नगरीन का कथन, षट्कुलाचल, षट्हृदन तें निकसी चौदह महानदी, जम्बू शाल-मली वृक्ष आदि एक-एक मेरुसम्बन्धी रचना का कथन तथा पुष्कर द्वीप के मध्य भाग में कनकमई मानुषोत्तर पर्वत का कथन, नाकरि मनुष्य लोक की हद है। तहाँ तिष्ठते चारयों तरफ चारि जिनमंदिर तिनका कथन तथा अष्टम द्वीप नंदीश्वर ताविषैं चारि अंजन-गिरी, एक-एक अंजननगिरी सम्बन्धी चारि-चारि बावड़ी, तिन बावड़ीनि के मध्यभाग सोलह दधिगिरि पर्वत तथा बत्तीस रतिकर पर्वत सो यह पर्वत नीचैं तो अनेक प्रकार रतनमई विचित्र शोभा को धरैं हैं, और ऊपरि के शिखर लाल हैं तातें रतिकर नाम कहा है। ऐसे ही नीचैं तौ अनेकरत्नमयी अरु तिनके शिखर ऊपरतें श्याम, सो अंजनगिरी हैं। तथा एक-एक बावड़ी सम्बन्धी च्यारि-च्यारि बनन का कथन। तथा इन पर्वतन में तिष्ठते बावन चैत्यालय तिनका कथन है। तथा ग्यारवें कुण्डलद्वीप के मध्यभाग विषैं कुण्डलगिरिपर्वत है तहां तिष्ठते च्यारि

जिनमंदिर हैं तिनका कथन, तथा असंख्यातेद्वीपन में तिष्ठते असंख्याते व्यंतरदेवन के नगरन की रचना, रुचकगिरि तेरहमां द्वीप विषें मध्यभाग तिष्ठता रुचकगिरि पर्वत तापै च्यारि जिन-मंदिरन का कथन, इन आदिक और असंख्यातद्वीप के अंत में स्मयंभूरमण समुद्र, चारि कोन्या क्षेत्र तिन विषें तिष्ठते उत्कृष्ट अवगाहमाधारी तिर्यंच तिनका कथन और असंख्याते द्वीपन में तिष्ठते एक पल्य आयु कर्म के धरनहारे तिर्यंच तिनका कथन इन आदिक अनेक-रचनासम्बन्धी कथनसहित सो मध्यलोक का कथन । सो याकी परस्पर चर्चा करनी सो महा-पुण्यफल की दाता है। याकों धर्मकथा कहिये और अधोलोकविषें दस जाति के भवनवासी देवन के भवन तिनके प्रमाण का कथन, देवन की आयु काय का कथन । तिनतें नीचे पंकभागतैं अवलयभाग में प्रथम नरक, तिनकी आयु काय का कथन तथा नीचे षट् नारकी और तिनकी आयु-काय-दुःख का कथन इत्यादिक तीन लोक का कथन तथा तीन लोक के शिखर पर बिराजते अष्ट कर्मरजरहित शुद्धात्मा ज्योतिस्वरूप केवलज्ञान के धारी अनन्त सुख के धनी अनन्त सिद्ध भगवान, तिन सर्व सिद्धपरमात्मा भगवान को हमारा वारंवार नमस्कार करि तिनकी अवगाहना का कथन, तथा ऐसे सामान्य रीति से तीनिलोक का पुरुषाकार डेढ़मृदंगाकार तीनसौ तेतालीस राजू का घनाकार क्षेत्र का कथन। सो ऐसे क्षेत्र का कथन है। इस प्रकार तीन लोक की परस्पर चर्चा करै सो धर्मचरचा जानना। और ऐसे तीन लोक का कथन जा शास्त्र में होय, सो धर्मफलदायक शास्त्र है।

और तीन काल का कथन सो अनंत अतीतकाल व्यतीत भया, वर्तमानकाल का

एक समय और अतीतकाल तैं अनंतगुणा अनागतकाल है। तथा उत्सर्पिणी अवसर्पिणी काल, तिन कालन को फिरन को लिये प्रथम दूजे आदिक षट्कालविषैं आयु काय सुख दुःख का कथन की चर्चा इत्यादिक तीनिकाल का कथन है। सो या कथन की परस्पर चर्चा वार्ता करनी सो कालकथा पुण्यदायक है। जिन शास्त्रविषै इन तीनि का कथन होय सो धर्मशास्त्र है। याको पूजै पढ़ै सुनै उपदेशै पुण्यफल होय।

आगे भावकथन–सो तहाँ पंचभाव जो उपशमभाव, क्षयोपशमभाव, औदयिक भाव, क्षायकभाव और पारिणामिकभाव। तहाँ उपशम भाव ताको कहिये जो कर्म के उपशमतें होय। ताके दोय भेद हैं उपशमसम्यक्त्व, उपशमचारित्र। सो यह दोऊ भाव अपने घातकर्म उपशमाय प्रगट होवें सो उपशम भाव हैं और तिस कर्म के केतेअंश तो उदयभाव रूपहोंय, केते अंश उपशम भये तथा क्षय भये होंय। सो तिनकरि उदय भया जो रस ता रस प्रगट होते, आत्मा के भाव जैसे होंय, सो क्षयोपशम भाव कहिये। तिनके भेद अठारह-कुज्ञान तीनि, सुज्ञान चारि, दर्शन तीनि, क्षयोपशमसम्यक्त, क्षयोपशमचारित्र, देशसंयम, पंच अन्तराय का क्षयोपशम, ऐसे अष्टादश हैं। और तिन गुणन के प्रतिपक्षी कर्म सर्वथा नाश भये होय सो क्षायकगुण है। सो क्षायक भाव के नव भेद हैं क्षायकज्ञान, क्षायकदर्शन, क्षायकचारित्र, क्षायकसम्यक्त, पंचलब्धि ए नव हैं। और जे भाव कर्म के उदय तैं होंय सो औदयिक भाव हैं। ताके भेद इक्कीस–कषाय चारि, गति चारि, लेश्या षट्, वेदतीनि, मिथ्यात्व, अज्ञान, असंयम, असिद्धत्व। और कर्म सहाय रहित स्वयं सिद्ध आत्मा के भाव सो परि-

णामिक भाव हैं। ताके भेद तीनि—जीवत्व, भव्यत्व और अभव्यत्व। ये सर्व मिलि मूल भाव पाँच और उत्तरभाव तिरेपन जानना। सो इन पंच भावन के मूल भेद, उत्तर भेद आदि अनेक भावनि का जामें कथन होय, सो धर्मशास्त्र है। और परस्पर भावन की चर्चा सो भावकथा है। और जहाँ तें यतीश्वर कर्मनाश शिव गये सो सिद्धक्षेत्र जैसे गिरनारजी, सम्मेदशिखरजी, शत्रुंजयजी, सोनागिरजी, मांगीतुङ्गीजी, गजपंथाजी इन आदि सिद्धक्षेत्रन का जामें कथन होय सो धर्मशास्त्र, भले फल का दाता जानना। और इन सिद्धक्षेत्रन की परस्पर चर्चा कीजियें, सो धर्मकथा है। तथा पंचकल्याणकन के जे क्षेत्र, तिनकी कथा तथा इन आदि जे धर्मस्थान की कथा करनी, सो तीर्थ कथा होय। आगे जहाँ जीवपुद्गलादि द्रव्य तथा जीव, अजीव, आश्रव, बंध, संवर, निर्जरा और मोक्ष, इन सप्त तत्व का तथा इनमें पुण्य और पाप मिलाये नव पदार्थन का कथन जिस शास्त्र विषैं होइ, सो धर्मशास्त्र है। इन सप्त तत्वनि की विशेष भेदाभेद चर्चा करनी सो फल कथा है। आगे अनेक दृष्टान्त, जुगति व नाना प्रकार नयन करि मिथ्यात्व नाश करना, धर्मसाधक पापकर्म नाशक अनेक अलंकारन का कथन जिन शास्त्रन में होय सो धर्मशास्त्र हैं। और अपनी बुद्धि करि धर्म स्थापन कूं, पापमग छेदन कूं, दृष्टान्त जुगति देय प्रश्न-उत्तर करि चर्चा करना, सो प्रस्ताव कथा है। ऐसे कहे सात भेद धर्मकथा के सो इन सात कथान का जा शास्त्र में कथन होय, सो धर्मशास्त्र कहिये। और जहाँ इन सात कथा रहित कथन सहित शास्त्र हो सो मिथ्यात्वमयी शास्त्र सामान्य जानि तजना योग्य है। तातैं शुभ सात कथा हैं सो इन बिना, विषयन के कारण, हिंसा के बंधावनहारे, मिथ्यासरधान के

स्यावनहारे जो शास्त्र हैं सो लोक कथा मयी, विकथारूप हैं। भो भवि हो, इस शास्त्र विषैं सातों ही कथान का रहसि पाइये है। सर्व प्रकार धर्मकथा धर्मफल दाता है तातें धर्मात्मा जीवन कों इस ग्रंथ का अध्ययन करना योग्य है ॥३॥ इति श्री सुदृष्टि तरंगिणी नाम ग्रंथ विषैं इष्टदेव नमस्कार पूर्वक, ग्रंथ करवे की प्रतिज्ञा कों लिये, अपनी आलोचना सहित, सम्यक्त्व के पचीस दोष कथन सहित आदि मंगल षट् भेद लिये, सात भेद धर्मकथादिक वर्णन करने वाला, तीसरा पर्व पूर्ण भया ॥३॥

आगे कहिये है—जो मोक्षमहल के चढ़वे कों सोपान तथा शिवरूपी कल्पवृक्ष ताका मूल ऐसा सम्यग्दर्शन, ताकी उत्पत्ति कों कारण तत्त्व भेद है। सो जिन देव करि कहे जीवतत्त्व, अजीवतत्त्व इन दोय भेद मई है। सो एक तो चेतना लक्षण कों लिये देखने-जानने हारे जीवतत्त्व है। एक अजीवतत्त्व, सो जड़ है। सो चेतना गुण का धारक आत्मतत्त्वज्ञानी के मोक्ष होय है। सो तिनकी उत्पत्ति कहिये है। जो उत्तम तीनि कुल के उपजे शुभाचारी बालक, तिनकों तिनके माता-पिता महाधर्मी, सो अपने कुल के आचार धर्मपरंपराय चलवे कों, अरु पुत्र को इहां जस अरु पर भव सुखी होने कों, पुत्र पर स्नेह दृष्टि करि, पुत्र को पाँच-सात वर्ष की अवस्था में विद्या का अभ्यास करावने कूं, गृहस्थाचार्यन पर पढ़ावे हैं। कैसे हैं गृहस्थाचार्य, महाधर्म के धारी, सर्व धर्म कला विषैं प्रवीण हैं, अनेक शस्त्र-शास्त्र विद्या के वेत्ता हैं, महादयालु हैं, कोमल हैं, सौम्यमूर्ति, शुभाचारी हैं। ऐसे उत्तमगुण सहित, निर्मलचित्त, महाउद्दिम, तिन पै भले श्रावकन के बालक पठन करें हैं। सो वह सुबुद्धि, गुरु के दिये अक्षर

आगैं और भी केई भोरे जीव मंद ज्ञान तैं अजीव तत्व में जीव तत्व का भाव मानैं हैं। इस अचेतन काल द्रव्य कौं ऐसा कहैं हैं। जो यह काल द्रव्य है सो जम है। सो यह भगवान हजूर के पास का रहनेहारा सेवक है। सो यह भगवान की आज्ञा पाय जीवन कौं शरीर में तैं काढ़ ल्यावै है। यह यम महा निर्दयी है। सो जीव मोह के योग तैं कुटुम्ब नहीं तज्या चाहै हैं। तिन कुटुम्ब में तथा ता तन में सुखी हैं। ताकौं सोंटा तैं मारि-मारि महा दुखी करि जोरावरी शरीर तैं काढ़ि ल्यावै हैं। और केई जीव, भगवान के भगत हैं तिनकूं मारै नाहीं। तिनके तनमें छापे तिलक, कण्ठ में काष्ठ की माला देखि वाके तन तैं दूर तैं ही विनय तैं काढ़ ल्यावै हैं। परंतु छोड़ता काहू कौं नाहीं। फेर कैसा ही समय होय, रात होय दिन होय, शीत, उष्ण, बरसा, सुखिया, दुखिया होय, शादी होय या गमी होय, भोजन करता होय, सूता होय, धनधारी होय, रोगी होय, निरोगी होय इत्यादिक चाहे जैसा समय होय परंतु दया रहित जम काहू कौं छोड़ता नाहीं। ऐसा विभ्रम उपजाय कैं अजीव तत्व विषैं जीवत्वभाव की कल्पना करैं हैं। तिनकौं कहिये है। हे भाई, भगवान तौ काहू कौं मारता नाहीं और काहू कौं मारवे की आज्ञा भी करता नाहीं। वह भगवान जगत का पिता सर्व का रक्षक दया निधान, वीतराग, केवलज्ञानी, शुद्ध आत्मा, निर्दोष, काहू के मारनै का विचार भी करै नाहीं। यहां भी लौकीक में किसी कौं कहकैं काहू कौं कोई मरवावै तौ ताकौं भी पाप लगाय दण्ड पहुँचाइये है। तातैं अल्प से धर्मधारी जीव होय हैं सो भी पापतैं डर ऐसा बचन नाहीं कहैं, जो तूं याकौं मार। और कोई कषाय के वश होय कहै ही, तौ

के धर्म कूं दोष लागै। और लौकीक में कहैं यह महापापी है, यानैं फलानैं कौं फलाने के मराया है, ऐसा लोक भी कहैं हैं। और शास्त्रनि विषैं भी ऐसाही उपदेश देहैं। जो मन बचन काय, कृत कारित अनुमोदना इनका पुण्य-पाप में फल एकसा है। तौ हे भाई, तूं बिचार। जो जगपति दया निधान वीतराग भगवान, परके मारवे का वचन कैसे कहैं। तातैं ऐसा दोष भगवान को लगावना योग्य नाहीं। जो कोई निर्दोष कौं दोष लगावै ताकौं महापापी कहिये है। तातैं भो भव्य, भगवान है सो तौ निर्दोष है। वीतराग, दया भण्डार, सर्व का रक्षक है। और तिस भगवान के बचन हैं सो सर्व जीव कौं अमृत समान सुखदायी हैं। सो भी अमृत तैं तौ तन का आताप ही मिटै है। और भगवान के बचन अमृत तैं जन्म-मरण आताप मिटै है। तातैं भगवान का बचन परघात रूप होता नाहीं। और जो जमकूं तूं जीव मानै है। सो जम कोई जीव वस्तु नाहीं। जाकौं तूं जम कहै सो काल द्रव्य जड़ है, जीव नाहीं। इस संसार विषैं षट् द्रव्य हैं तिनमें एक जीव और पांच अजीव हैं। तिन अजीव द्रव्यन में भी एक पुद्गल द्रव्य तौ जड़ मूर्तीक है वाकी चार अमूर्ति हैं। तिन अमूर्तीन में सर्व भिन्न-भिन्न गुण पर्याय सत्ता धरैं हैं। तिनमें एक काल द्रव्य है ताका गुण तौ वर्तना है। और ताकी व्यवहार पर्याय समय, घटी, पहर, दिन, पक्ष, मास, वर्ष, पूर्व, पल्य, सागर है सो यह समय-समय करि ही, जीव की जैसी-जैसी पल्य सागरन आदि की आयु है सो बीती जाय है। सो जा जीव ने पूरव भव में जेते समयन का आयु बान्ध्या है। तैसा भोगि पर्याय पूरण करि परगति कौं जाय है। ताका नाम भोरे या कहैं हैं।

कि काल ले गया। सो जम कोई चेतना नहीं था। येही काल द्रव्य की व्यवहार पर्जाय समय-समय करि प्रवृर्तती पलक, घरी, दिन, पक्ष, बरष तैं जाय है। सो जाका जितना आयु होय तेते समय ही रहै, पीछे तन तजै। बन्धी आयु के समय भोग लिये पीछे एक समय नहीं रहै है। देव, इन्द्र, चक्री आदि ये भी थिति पूरण भये पीछे एक घरी भी नहीं रहैं। जा समै थित पूरी हो, आत्मा काय तजै है। ताकौं भोरे प्राणी या कहैं हैं। जो याकौ जम ले गया। सो काल तौ जीव नाहीं, जो जीव कौं ले जाय। यह काल द्रव्य तौ जड़ है अरु जड़त्व ही ताकी पर्याय हैं। सो व्यवहार पर्जाय तौ अपनै स्वभावमयी समय-समय प्रवृर्तती जाय सो तौ अनन्त काल अनन्त परिवर्तनमयी होते चले जांय हैं। तिनमें इन संसारी जीवन की थिति के भी समय पूरण होते चले जांय हैं। सो थिति पूरण का नाम मरण कहिये है। सो यह इस जीव ही का उपारजा (किया) है। सो शुभ परिणामन तैं तौ देवन की तथा उत्कृष्ट भोगभूमि की आयु कर्म पावै है। और पाप कर्म तैं नरकादिक का उत्कृष्ट आयु कर्म पावै है। और भली जांयगा ऊंच कुल में उपजि हीन आयु पाय मरण करै सो पर जीवन की हिंसा का फल जानना। जैसी-जैसी इस जीव की परणति शुभाशुभ भई, तेती ही थिति पाई, अरु वह पूरण भये पर्जाय तजता भया। तातैं हे भाई, तूं ऐसा भ्रम तजि, कि कोई जम जीवन कौं लेजाय है। सो जम (काल) कोई जीव नाहीं, जड़ है। तातैं जाके मत विषै काल जड़ द्रव्य कौं जम नामा जीवमानते होय ताके आप्त, आगम, पदारथ असति हैं। ऐसे काल कौं जम नाम जीव मानने वाले का भ्रम दूर करि शुद्ध

सरधान कराया । इति काल द्रव्य-जड़ कौं जम मानने हारे जीवन का सरधान पलटन कथन ॥९॥

आगे केई मतवारे अजीव वस्तून तैं जीवत्व वस्तु उपजते मानैं हैं ताका सम्बोधन कथन कहिये है ॥ केई अल्पज्ञानी, पञ्च अजीव वस्तून कों मिलाय कर जीव की उत्पत्ति मानैं हैं ऐसा कहैं हैं कि जो जीव वस्तु जुदी ही नाहीं, अजीव तत्वन के मिलाप तैं एक जीव शक्ति उपजे है। जैसे, अजीव वस्तु-जड़ द्रव्य जे महुआ, बेरजड़ी, गुड़, दही इत्यादि अचेतन वस्तु विषैं-भिन्न, भिन्न देखिये तौ मद शक्ति नाहीं। अरु इन सबन कौं इकट्ठी करि जंत्र में धरि इन सब का अर्क काढ़िये है, ता अर्क जो दारू, ता विषैं मद शक्ति प्रगट होय है। सो मद भये नाना शक्ति प्रगट होय। अनेक जाति के चरित्र, जीव ताके पीये करैं हैं। मद उतर गये नाना कौतुक करवे की शक्ति मिट जाय है। तैसे ही पृथ्वी तत्व, अप तत्व, तेज तत्व वायु तत्व, और आकाश तत्व इन पंच तत्व के मिलाप कर जीव शक्ति प्रगट होय। भिन्न-भिन्न देखिये तौ जीवत्व शक्ति काहू में नाहीं, मिलाप तैं जीव होय है। जब शक्ति प्रगट होय तब नाना देखने-जाननै मयी क्रिया करै है। अरु जब तत्वन का मिलाप छूट जाय, तब पंच ही तत्व अपने अपने तत्वन विषैं मिल जांय हैं। ऐसे पृथ्वी पृथ्वी में, अप अप में, तेज तेज में, वायु वायु में, आकाश आकाश में ऐसे तत्वन में तत्व समाय जांय हैं। तब शक्ति भी मिट जाय है। तहां वे एक दृष्टान्त देय अपना मत पोषैं हैं सो सुनो।

दोहा—पवन पैंच आँटी परी, धरयौ बधूरयौ नाम।
निकस पैंच बाहर परयौ, नाम ठाम नहिं ग्राम ॥ १ ॥

ऐसा इस तत्ववादी के मत में कह्या है। जो पवन चलती में ( वेग में ) आँटी पड़ गई, ताके योगतैं रज, बालू, रेत, पत्ता, तिणकादि पदारथ उड़ने लगे, जो सबनैं देखे। तब वाका नाम सबने बधूरया धरया। विस्तार भया। पीछे पवन का पेच पड्या था सो मिटगया। तब अँधूरे का भी नाम मिट गया। तैंसे ही अँधूरे की नांई पंच तत्वन का मिलाप मिटता नाहीं, तेते कालतो जीवनामा विकार प्रगट भया और सबने देखा, परन्तु जब तत्व विछुरैं सो तो अपने-अपने तत्वन में मिलैं। तब देखिये तो जीव तत्व तो कछू वस्तु नाहीं। ऐसा केई तत्व वादीन का मत है। तिनके मिथ्यात्व दूर करवे कौं स्याद्वादी कहैं हैं। भो तत्ववादी, तूं सुनि। सिंहनी के गर्भतैं मृगन का अवतार होता नाहीं। और मृगी के गर्भतैं सिंहका अवतार होता नाहीं। तैंसें ही जड़-अचेतन वस्तून तैं चेतन पदारथ वस्तु होती नाहीं। और जीव वस्तूनतैं अजीव वस्तु होती नाहीं, ऐसा नियम है। जो पंच जड़ तत्वतैं जीव होता तो पंच तत्वन तैं लोक भरया है सो हरकोई पंचतत्व मिलाय जीव तत्व बनाय लेता। पुत्र-कलित्र करिवे कूं काहे को कोई उपाय करते। तथा हे तत्ववादी, पंचतत्व मिलाय करि तूं हमारे पास पांच जीवतत्व बनाय तो सही, देखैं केसै बनाइए है। जैसे तैंने दारू का दृष्टांत दिया, सो जैसे गुड़, दही, मऊआ, विरजड़ी, इत्यादिक मिलाय हरकोई दारू कर लेय है तैसे एक–दो जीव तूँ भी बनाय लेय। अरु तूं कहेगा, मेरे बने तो नाहीं बनै। तो हे भाई, ऐसा सरधान झूंठा है। वृथा तूँ काहे कौ हठग्राही होय है। अजीव वस्तु तैं जीव वस्तु होती नाहीं। संसार विषैं जीव और अजीव ये दोय तत्व अनादि निधन हैं। यह अजीव वस्तु तैं

करथा, जीव होता नाहीं। तातैं जाकै मत विषैं पंच अजीव तत्वन का जीव होता मानै, ताके आप्त, आगम, पदारथ, असत हैं। ऐसे अजीव का जीव तत्व होता माने था, ताकौं समझाय, यथा योग्य जिन भाषित तत्वन का सरधान कराया। इति तत्ववादी व पंचतत्व अजीतैं जीव होता मानै था ताका संवाद कथन ॥ १० ॥ अब इन एकांत वादीन के एक पक्ष कूं मिथ्यात बताय इनहीं के बचन, तिनको केई नय करि स्याद्वाद मततैं मिलाय, सत्य मैं बताईए है ॥ जैसे अंधन का हाथी, अंधन के बचन करि एक पक्षतैं असत्य है अरु नेत्रन वारा, अंधन के बचन मिलाय सबकों हाथी कहै, कोई-कोई नय अंधनके हाथी कहने के बचन सत्य मैं बतावै, तैसेही कथन कहिए है। भो संसार बिषैं एक आत्मा माननेहारे, जो तूं एकही आत्माकी सर्व लोक में सत्ता मानै है सो या नय करिकैं तौ तेरा शब्द असति बताय आये। जैसे अंधा दगली की बाँह ऐसा हाथी मानै, सो तो असति है, ऐसा हाथी होता नाहीं। तो इन अंधे का बचन कोई नयतैं (हस्ती का अंग सूड़ि है या नयतैं) सत्यहै। ऐसे ही तेरा सर्व संसार में आत्मा है सो सर्व बात तेरी या नयतैं सत्य है। सो तूँ सुनि। इस संसार मैं अनंते आत्मा भिन्न-भिन्न सत्ता कौं धरैं, सर्व लोक मैं सूक्ष्म जाति के भरे हैं। पृथिवी कायिक सूक्ष्म, अप सूक्ष्म, तेज सूक्ष्म, वायु सूक्ष्म, और वनस्पति सूक्ष्म इन पंच स्थावरसूक्ष्मन करि यह लोक भरया है। घीव घटवत्। जैसे घीव का घड़ा भरया है। तामैं कोऊ जगै खाली नाहीं। तैसे ही यह लोक सूक्ष्म जीवनतैं भरया है। तहां बनस्पती सूक्ष्म तौ अनंत हैं। और चारि स्थावर सूक्ष्म असंख्यात हैं। सो सर्व सूक्ष्म जीवन करि पूरित है। कोई स्थान खाली नाहीं। जल, थल, अग्नि, वायु, आकाश,

कंकर, पत्थर, घट, पट सर्व जगे सूक्ष्म जीव भरया है। जीव बिना कोई क्षेत्र नाहीं। ऐसे तेरा बचन सत्य होय है। येता विशेष जानना, जो तेरा बचन एक सत्ता रूप सर्व जीव, सो तो असति है और सर्व जीवन की सत्ता भिन्न-भिन्न है। यह जिन बचन सत्य है। तातैं धर्म उपदेश भी संभवै, और पुन्य-पाप भी संभवै है। पाप-पुन्यका फल भी संभवै है। तातैं सर्व संसार मैं जीव भरि पूर हैं। परन्तु एक सत्ता नाहीं। सर्वकी सत्ता भिन्न-भिन्न है। ऐसा श्रद्धान कर। इति कोई नयतैं सर्व संसारमैं घट, पट, जल, पवन, पानीमैं आत्मा है ऐसा कथन आगे अवतार वादी का बचन कोई नय प्रमाण बताइये है। अहो अवतार वादी, तूँ मोक्ष आत्मा कौं अवतार मानै है सो मोक्ष दोय प्रकार है एक तो सालोक मोक्ष है सो भोरे जीवतौ सालोक कौं ही मोक्ष कहैं हैं। सो सालोक मोक्षतौ ताकौं कहिए जो या चारि गति समानि जनम-मरण दुख सहित होय। इंद्रीजन्य सुख बहुत होय। जीवना एक शरीरतैं बहुत होय। सागरों पर्यंत असंख्यात् बरष ताईं जीवना होय। ऐसा इन्द्रलोक, ता इंद्रलोक कौं भोरे जीव मोक्ष कहैं हैं। इहाँ कोई कहै, देव लोक को मोक्ष कौन नयकरि भोरे जीवन नैं मानी, ताकौ कहिये। हे भव्य, मोक्ष कर्म रहति है। तहां तिष्ठते सिद्ध, सो महा सुखी हैं कबहूँ मरैं नाहीं। तातैं तिन मोक्ष जीवन कौं अमर कहैं हैं। और इंद्रलोक के देव भी दीर्घ आयुधारी हैं। सो मनुष्यनि अपेक्षा, अत्यन्त जीवैं हैं। मनुष्य के असंख्यातै भव बड़ी २ आयुके होंय तो भी देव का एक भव पूरण नहीं होय। देवका आयु कर्म बड़ा है। तातैं शास्त्रन मैं देव का नाम अमर है और सिद्धन का नाम भी अमर है। सो अमरपनेकी कल्पना करि देव-

लोक कौं भोरे जीवन नैं मोक्ष मानी है। सो बालक ज्ञानी, ताहीं तैं इन्द्रकौं भगवान जानि, ऐसा कहैं है। जौं मोक्षमें नाना रतन मई महल हैं। तहाँ भगवान विराजैं हैं। बड़े-बड़े देव, दानव, भगवान के पास हस्त जोड़े खड़े हैं। अनेक अपसरा भगवानपै निरत गान करैं हैं। ऐसे अनेक सुखन सहति भगवान हैं। इनकौं आदिलै बहुत पंचेन्द्री जनित सुख दीरघ जानि भोरे प्राणीन तैं याका नाम सालोक मोक्ष कहिए है। सो इस सालोक मोक्ष का नाथ इंद्र है। सो भोरे जीव इन्द्रको भगवान मानैं हैं। इंद्रलोक को मोक्ष मानैं हैं। सो हे अवतार वादी भव्य, इस सालोक तैं इंद्र मरि अवतार धरै है सो या नयतैं अवतार मत प्रगट्या है। और दूसरा निरालोक मोक्ष है। सो यह मोक्ष अष्ट कर्मन के नाशतैं शुद्ध परणति के धारी यतीश्वरों को होय है। जब यह आतमा कर्म नाश, तन छोड़ि, मोक्ष होय। सो फेर संसार में अवतार नाहीं लेय है। याका नाम निरालोक मोक्ष है। या मोक्ष में जनम-मरण नाहीं, इंद्री जनित सुख नाहीं तनका पुद्गलीक आकार नाहीं। निरंजन, निराकार, निरदोष, शुद्ध भगवान सिद्ध हैं। सो निरालोक मोक्ष जानना। भो अवतारवादी भव्य, यह शुद्ध मोक्ष है इहाँ तैं अवतार नाहीं होय है। ऐसा जानना। और तेरे मतका वचन सालोक मोक्ष जो इन्द्रलोक, तहां तैं अवतार जानना। इति अवतार वादी का मोक्ष तैं अवतार कथन ॥

आगे क्षणिकमती नय का स्थापन। जो एक नयतैं तौ असति है और कोई नयतैं आतमा क्षणभंगुर है ऐसा कहिए है—भो क्षणिक मतवादी भव्य, तूं एक शरीर में अनेक आत्मा छिन-छिन आवते मानै है। सो तेरा मत तोकूं प्रत्यक्ष असत्य बताया। सो या नय तौ

तेरी खंडी गई । अरु जा नय तें आत्मा क्षणभंगुर है, सो तोकौं जिन आज्ञा प्रमाण आत्मा में क्षणभंगुरपना कहिए है, सो सुन। एक शरीर में तिष्ठता इस जीव ने अपनी विशेष आयुकर्म के जोगतैं, अनेक अल्प आयु के धारी मनुष्य, तिर्यंचन की पर्याय विनशती देखी । सो यह निकट संसारी जीवन की पर्याय विनशती देख, उदास होय विचारता भया । जो मेरे देखते एती पर्याय उपजी, एती पर्याय विनशी, सो संसार में जीवों की पर्याय क्षणभंगुर है । ऐसा क्षणभंगुर जगत-जीवों का जीवन है । ऐसी ही अपनी पर्याय क्षणभंगुर जानि, उदास होय, राज सम्पदा तजि, दीक्षा अंगीकार करै है। ऐसे क्षणभगुरपना जानना है। सो कल्याण करता है । एक शरीर में ही आत्मा रहता नांही, कबहूँ देव होय मरै है। कबहूँ मनुष्य होय मरै है। कबहूं पशु होय मरै है। कबहूँ नारकी होय मरै है। ऐसे चारि गति में अनादि काल का परिभ्रमण करै है, कहीं थिर रहता नांही। थिरी रहने का स्थान एक मोक्ष है । ऐसा विचार, संसार-दशाकूं क्षणभंगुर जानि, संसार तें उदास होय, परिग्रह तज करि, मोक्षाभिलाषी अपना कल्याण करै है। तातें भो भव्य क्षणिक मतवादी, तूं संसार में आत्मा तौ सदीव शाश्वत जानि । परंतु पर्याय चारगति रूप है सो क्षणभंगुर जानि । ऐसा श्रद्धान करि तो तोकौं कल्याण करता होयगा ॥ इति क्षणिक मतीन का भ्रम निवारण कथन ॥ आगे केई कर्तावादी आत्मा कूं भगवान् उपजावै है ऐसा मानैं हैं। ताका श्रद्धान तो आगे खंडन करया है। परन्तु कर्तापना भी कोई वस्तु का अंग है । सो जिन आज्ञा प्रमाण करता का स्वभाव कहिए है। भो कर्त्तावादी भव्यात्मा, तूं नवीन आत्मा का करता भगवान मानै,

सो नय तो तेरी असति है। परन्तु कर्त्ता का शब्द कोई वस्तु का अंग है। ताका छुवा लेयकैं भोरे जीवन ने कोई भगवान कर्त्ता जान्या है। सो संसारीक जीवों की पर्याय का कर्त्ता भगवान है, सो तौ नांहीं। अब संसारी जीवन की पर्यायन का कर्त्ता बताईए है। सो कर्त्ता के भेद दोय हैं। एक तौ भावकर्म कर्ता है। दूसरा द्रव्यकर्म कर्ता है। सो भाव कर्मन का कर्त्ता तो यह संसारी आत्मा है। अपने रागद्वेष भावन तैं शुभाशुभकरि च्यारिगति रूप उपजावे योग्य विकल्प का करना सो भाव कर्म है। अरु इन भाव कर्म के अनुसार प्रवृत्ते जो लोक विषैं तिष्ठते पुद्गलस्कंध ज्ञानावरणादिक कर्मरूप, सो द्रव्य कर्म हैं। सो इन द्रव्य कर्म के जोगतैं आत्मा देव, मनुष्य, नारक, पशु, एकेन्द्रिय, विकले-न्द्रिय, पचेंन्द्रिय आदि की उत्पत्ति रूप आकार सो नाना प्रकार जे शुभाशुभ शरीर तिनका कर्ता द्रव्यकर्म है। सो जैसा-जैसा शरीर आकार होय तैसा-तैसा भीतर आत्मा का आकार होय है। ताप्रमाण आत्मा सुख-दुख का भोक्ता होय है। हे कर्तावादी ! इन शरीर, च्यारि गतिका कर्ता तो द्रव्यकर्म पुद्गल है। और भावकर्म रागद्वेष है, ताका कर्ता आत्मा है। जैसा-जैसा भावकर्म उपार्जता है, तैसा-तैसा शुभाशुभ शरीर होय है। तातैं याका कर्ता आत्मा ही है। ऐसा जानना जो भगवान काहू का कर्ता नाहीं। ताही तैं धर्मात्मानकूं पाप कार्यन का कर्ता-पना तजि, शुभ कार्यन का करता होना जोग्य है। इति करतावादी की एक नय मिटाय जीवादि तत्वनिका करतापना कोई नय बताया ॥ आगे नास्तिक मती सर्व प्रकार जीव का अभाव मानै हैं। ताका एकान्त छुड़ाय, आत्मा कोई नय करि नास्ति भी है ऐसा कथन बताईए है।

भो नास्तिक मती, तेरा मत जीवकौं सर्व प्रकार नास्ति मानै है । सो यह एकांत मत तौ असति है । जीव द्रव्य का कबहूं नाश नाहीं। परन्तु जा अपेक्षा जीव नास्ति भी है ऐसा उपदेश जिन भाषित तत्वन की नय करि तोकौं बताईए है, सो तूं चित देय सुन । भो भव्य! जीव, द्रव्यार्थिक नयतैं तौ सदीव शाश्वत है । सो द्रव्य वस्तु का तौ कबहूं नाश नाहीं । और देव, नारकादि च्यारि गति पर्याय हैं सो नास्तिरूप हैं । सो पर्याय के नाश होते जीव का नाश कहिए है, सो व्यवहार नय है । या व्यवहार नय तैं पर्याय विनशते लौकिक में ऐसा कहैं हैं । जो यह देव जीव मुआ ( मरया ), यह नारकी जीव मुआ। जो यह नर जीव हुआ, यह तिर्यञ्च जीव हुआ । ऐसा कहैं हैं । सो पर्याय नाशतैं जीव की नास्ति कही, सो पर्यायार्थिक नय जानना । इति नास्तिक नयकौं सर्व प्रकार असति बताय, कोई नय नास्ति कहैं ऐसा कथन । आगे केई मतवारे मोक्ष आत्माकौं सर्व प्रकार अज्ञान मानैं, ताका एकांत मिटाय कोई नय तैं ज्ञान रहित मोक्ष जीव कौं बताइए है—

भो अज्ञानवादी भव्य आत्मा, तूं सर्व नयकरि मोक्ष आत्मा ज्ञान रहित मानै है । अरु तूं ऐसा कहे है । जो आत्मा में पर पदारथ देखने-जानने की शक्ति है सो ही उपाधि है । जब पदारथ के देखने-जानने की शक्ति मिटैगी तब जीव मोक्ष होयगा । ऐसा एकांत मत तेरा है सो तो असत्य तोकौं पूर्व बताया ही । अब ज्ञान रहित मोक्ष आत्मा है । यह बचन कोई नय है सो तोकौं बताइए है । जो या ज्ञान तैं रहित मोक्ष जीव है, सो तूं चित्तदेय सुनि । देखना-जानना तौ जीव का स्वभाव है तातैं ज्ञान का अभाव भये तौ आत्मा का

अभाव होय। तातें जेते इंन्द्रिय जनित पदारथन को देखना–जानना, सो आत्मा में उपाधि है, तबलौं मोक्ष आत्मा नाहीं। इन्द्रिय जनित ज्ञान का अभाव होय, केवलज्ञान होयगा। तब जीव मोक्ष होयगा। तातें उपाधि ज्ञान जो इंद्रिय जनित ज्ञान, सो तो इंद्रिय ज्ञान है। तबलौं पदारथन में राग-दोष होय है। जब इन्द्रिय ज्ञान मिटि, केवलज्ञान होयगा, वह अतीन्द्रिय ज्ञान है, सो यह अतीन्द्रियज्ञान आत्मा का स्वभाव है। याके भए पदारथन तें राग-द्वेष नांहीं होय है। तातें भो भव्य ज्ञान वादी सुनि, मोक्ष आत्मा है सो सर्वज्ञ लोकालोक का जाननहारा, घट-घट का अंतरजामी भगवान, ताके अतीन्द्रिय ज्ञान है सो कर्म बंध रहित है। सो तो मोक्षजीव का स्वभाव है, ऐसा जानना। और मोक्ष आत्मा में इंद्रिय ज्ञान नाहीं। यह इन्द्रिय ज्ञान है सो विनाशीक है, चंचल है, हीन ज्ञान है, कर्म बंध करता है। सो यह इन्द्रिय ज्ञान रहित, मोक्ष आत्मा जांनना। ऐसा इस नयतें मोक्ष आत्मा ज्ञान रहित कह्या। इति मोक्ष आत्मा, इन्द्रिय ज्ञान रहित कोई नय है, सो कथन कह्या।

आगे कोई मतवारे जैसाही जीव मरे, तैसाही उपजता मानैं हैं, सो इसका एकांत मत खंडकै अब कोई नय करि जैसा मरै, तैसा ही उपजे, है ऐसा कहैं हैं। भो स्थिरवादी, तेरा मत व तेरी नय तो असति है, सो तोकों कह्या। अब कोई नय तेरा वचन सत्य कहैं हैं, सो सुनि। जो तूं जानैं कि जैसी पर्याय छोड़ै सोही पर्याय उपजे, सो सर्व प्रकार तेरा एकांतमत तो असत्य है। कोई नयतें वही पर्याय धरै है, कोई और भी पर्याय धरै है, सो तू सुनि। जिनदेव कह्या है ता प्रमाण कहिये है—जो मनुष्य मरै

तौ शुभ भावनतैं देव होय, अशुभ भावनतैं नारकी व पशु होय। और कोई सरल भावनतैं मनुष्यतैं मनुष्य भी होय उपजै है, ऐसा जानना। और तिर्यञ्च मरै सो शुभ भावनतैं देव होय, अशुभ भावनतैं नारकी होय, कोई सरल भावतैं मनुष्य होय। तथा आर्त भावनतैं पशुमरि पशुभी होय है, ऐसा जानना। और नारकी मर, नारकी होता नाहीं, यह निश्चय है। और देव मर देव होता नाहीं। ऐसैं कोई जैसा मरै, तैसाही उपजै और कोई मर, और ही पर्यायमें उपजै है। ऐसा जिन भगवान ने कह्या है। और तेरे मतमें या कही कि मरै सोही उपजै। सो पर्याय नयतौ बनै नाहीं। सो तूं ऐसा जानि, कि जो मरे सो ही उपजै। आत्माही पर्याय तजि मरण करै है। सो ही आत्मा, और पर्याय में उपजै है। सोही आत्मा, अनेक पर्याय में मरण करै है। यही आत्मा, अपने भाव प्रमाण शुभाशुभगति में उपजै है। सो ऐसे अनंतकाल भ्रमण करते भया। यही आत्मा मरया, यही उपज्या, ऐसा जानना। इस नयतैं यह बचन सत्य है कि जो मरै सोही उपजैहै। मोक्ष भये पीछे मरता भी नाहीं, अरु उपजता भी नाहीं, ऐसा जानना। इति स्थिरवादी का वचन कोई नय करि सत्य बताया ऐसा कथन।

इति सुदृष्टितरंगणी नामग्रंथमध्ये एकांतवादीन के नय वचन असत्य किए। कोई नय, वचन प्रमाण बताए। जैसे एक अंग तो हस्ती नाहीं, सर्व झूठे हैं। अंगन का समूह हस्ती है। कोई नय, एक अंग करि सत्यभी है। ऐसा कथन वर्ननो नाम चतुर्थ पर्व समाप्त ॥ ४ ॥

इस संधि में अनेक मतनि का विचार किया, ऐसे अन्य मतन के धर्मार्थी जीव थे तिनको समझाय, [redacted] जिन देव करि भाषे जीव अजीव तत्व तिनका स्वरूप कहिए

है। सो मोक्षाभिलाषी जीव होंय, सो इन तत्व भेदन कौं समझें। सो जा मोक्ष के निमित्त, तत्त्व भेद जानिए, तप चारित्र करिए, सो प्रथम मोक्षका स्वरूप कहूँ हौं।

भो मोक्षाभिलाषी हो तुम धर्मार्थी हो, तातैं प्रथम मोक्ष का स्वरूप सुनो। पीछे तुम्हारे इस मोक्ष की इच्छा होयगी, तौ तुमकों मोक्ष का मार्ग भी बतावेंगे। कैसा है मोक्ष? जेते संसार में जनम मरण, भूख प्यास, वात पित्त कुष्टादि रोग इन आदिक अनेक दुख हैं। तिन सर्व दुख-दोषतैं रहित है। और अविनाशी, निराकुल, इन्द्रिय रहित, सुखका स्थान है। और अनोपम सर्व लोकालोकवर्ती पदारथका जाननहारा, ऐसा केवलज्ञान सहित भगवान पद, जगत के पूज्यवे योग्य है। ता मोक्ष कौं इन्द्र, देव, चक्री, गणधर, मुनि, सर्व सदैव ताकौं वांच्छैं-पूजे हैं। तहां के सुख अखंड हैं, अविनाशी हैं, सर्व कर्म मल रहित हैं निराबाध हैं, तिन सुखका कबहूं अन्त नाहीं है। और जेते संसार में देव, इंद्र, अहमिंद्र, चक्री, कामदेव, विद्याधर, इन सबनि के सुख अनंतकाल के बीते, सो सबनिकौं इकट्ठे करिए, तौभी मोक्ष सुख के, एक समय मात्र भी नाहीं होय हैं। इहां प्रश्न—जो अहमिंद्र अरु इंद्रके सुख तें भी बहुत सुख और कहा होयगा, सो कहो? ताकौं कहिये हैं। भो भव्य सुनि, जैसे कोई पुरुष ऊंटकी असवारी किए राह में ऊंट को दौड़ावता, चल्या जाय है। सो ताके पीछे एक मारने को वैरी पीठि पीछे लागा, सो वाकौं देखि भय खाय ऊंट दौड़ाया, सो कुदाता चल्या जाय है। पीछे वैरी भी चल्या आवे है। ऐसे जाते राह (रास्ते) में भूख लागी, अरु प्यास लागी। सो ताके पास लाडू थे सो खाता जाय है। अरु प्यास लागी

सो ठंडा नीर था सो बेला (कटोरा) भरि, पीवता जाय है और भागता भी जाय है। सो कछु अन्न-पानी मुख में, कछू भूमि में पड़ता जाय है। ऐसे पुरुष ने ऊंटपै लाडू खाय, ठंडा पानी पीयकै, क्षुधा तिरषा मेटि, सुख मान्या है! अरु एक पुरुष अपने घरके बागमें सघन छाया में तिष्ठा, ताके पासि अनेक सज्जन सुखकारी बैठे हैं। सो द्वेषी कोई नाहीं। सो या पुरुष ने भूख तिरषा मेटवेकों ठंडा जल पीया, भोजन खाया, अरु सुख तें सोय रह्या। सो इन दोनों में घना (बहुत) सुख किसकैं? लाडू जलतो ऊंट वारे ने भी खाये; लाडू जल घर बैठने वारेने भी खाये। सो जैसा अंतर इनके सुख में है। तैसा अंतर देव, इन्द्र, अहमिंद्रन के सुख में, अरु मोक्ष के सुख में हैसु। मोक्ष का सुख तो निराकुल है, भय रहित है, अविनाशी है। और इन्द्र अहमिन्द्र-देव के सुख हैं सो विनाशीक हैं। इनके पीछे काल रूपी वैरी लागा है, तातैं भय सहित सुख है। ऐसे सामान्य दृष्टान्तका भाव जानना। सो हे भाई, संसारी इन्द्रादिक के सुख, इन्द्रिय जनित, तिनतैं मोक्ष के अतीन्द्रिय सुखतैं अनंतानंत गुणा अंतर है। तातें जो भव्य सुख का अर्थी होय, सो मोक्ष जावे का उपाय करौ। ऐसा उपदेश सुनि, कोई भव्यात्मा मोक्ष सुखका अभिलाषी पूछता भया। हे गुरु नाथ! मोक्ष के सुख आपने सर्व दुख रहित कहे। सो मोक्ष कैसे पाईए, ताका मार्ग कहो। तब गुरु हैं सो शिष्य के प्रश्नपाय ताके हितकूं कहते भये। भो भव्य सुनि! सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र है सो मोक्षमार्ग है। सो हे भव्य सम्यग्दर्शन तें तो मोक्षका सरधान (श्रद्धान) होय है। मोक्ष, अनन्त सुख का स्थान है। ऐसे श्रद्धान होते पीछे सम्यक्ज्ञान होय। तातें मोक्षमार्ग जान्या जाय है। ता मोक्ष मार्ग

में चालिए है। तातैं प्रथम तौ श्रद्धान चाहिये, पीछे जानपना चाहिये, पीछे मार्ग में चलना होय है। तब वाञ्छित स्थान पहुंचैं हैं। तातें हे भव्य, तूं प्रथम तो ऐसा सरधान करि, कि मोकूं ऐसी मोज कब होय ? ऐसे गुरु बचन सुनिकैं महा विनयतैं, रुचि सहित पूंछता भया। भो गुरो, सरधान का करावनहारा सम्यक्त्व कैसे होय, सो मोहि कहो। तब गुरु या शिष्यकूं रुचिक जांनि कहते भये। तत्वार्थ सूत्र की फाँकी—'तत्वार्थ श्रद्धानं सम्यग्दर्शनम्'। याका अर्थ—भो भव्य, तत्त्वन का श्रद्धान है सोही सम्यग्दर्शन है। तब शिष्य कही भो गुरो, तत्त्व कहा, सो कहो। तब गुरु दया करि कही। भो वत्स, तत्त्व भेद जीव अजीव कर दोय प्रकार है। तब शिष्य कही भो गुरो, जीव अजीव का स्वरूप मोहि विशेष समझाय करि कहो। तब गुरु कहैं हैं। भो भव्य, तूं चित्त देय सुनि। अजीवका स्वरूप तोहि प्रथम कहों हों। सो अजीव द्रव्य पंच प्रकार है। धर्मद्रव्य, अधर्मद्रव्य, कालद्रव्य, आकाशद्रव्य, पुद्गलद्रव्य। ये पंच द्रव्य अजीव हैं, जड़ हैं। तिनमें धर्म, अधर्म, काल, आकाश ए च्यारि अजीवद्रव्य अमूर्तीक हैं। सो इनका स्वरूप आगे कहेंगे, तातें यहां नहीं कह्या है। और पुद्गल अजीव द्रव्य है, सो मूर्तीक है। सो ताके दोय भेद हैं। एक तौ नो कर्म, एक द्रव्यकर्म। जहां ताकों देखि जो कर्म प्रगट होय, सो नो कर्म। जैसे अपने वैरीकों देखि क्रोध प्रगट होय, सो वैरीकों क्रोधका नो कर्म कहिए। तथा रूपवान स्त्री कौं देखि विकार भाव होय, सो विकार भावका नो कर्म स्त्री है। ऐसे सर्वत्र नो कर्म का स्वरूप जानना। और द्रव्य कर्म है सो पुद्गलीक है। सो ताके तेईस भेद हैं। सोही कहिए हैं—अणु ॥ १ ॥ संख्याताणु ॥ २ ॥ असंख्याताणु ॥ ३ ॥

अनंताणु ॥ ४ ॥ आहाराणु ॥ ५ ॥ आहार अग्राह्याणु ॥ ६ ॥ तैजस अणु ॥ ७ ॥ तैजस अग्राह्याणु ॥ ८ ॥ भाषाणु ॥ ९ ॥ भाषा अग्राह्याणु ॥ १० ॥ मनोवर्गणा ॥ ११ ॥ मनो अग्राह्यवर्गणा ॥ १२ ॥ कार्माणवर्गणा ॥ १३ ॥ ध्रुववर्गणा ॥ १४ ॥ सांतरवर्गणा ॥ १५ ॥ शून्य-वर्गणा ॥ १६ ॥ प्रत्येक वर्गणा ॥ १७ ॥ ध्रुवशून्यवर्गणा ॥ १८ ॥ वादर निगोद वर्गणा ॥ १९ ॥ वादर शून्य वर्गणा ॥ २० ॥ सूक्ष्मनिगोदवर्गणा ॥ २१ ॥ नभोवर्गणा ॥ २२ ॥ महास्कंधवर्गणा ॥२३॥ ऐसे ए तेईस जाति के पुद्गल वर्गणा के भेद हैं । सो अपने-अपने स्वभावरूप सदीव वरतें हैं । ए सर्व भेद पुद्गल के, तीन लोक प्रमाण महास्कंध है तामें तिष्ठै हैं। ए महास्कंध है सो सर्वलोक में जेती ( जितने ) परमाणु हैं तिन सर्वका एक बंधान रूप है । अनादि निधन महावज्र समानि महास्कंध जानना । तामें असंख्यात परमाणु तो ऐसे हैं जो स्कंधरूप नाहीं, एक-एकही हैं। और असंख्याते स्कंध दोय परमाणु के हैं। असंख्याते स्कंध तीन-तीन परमाणु के हैं। ऐसेही एक-एक अधिक परमाणून के स्कंध, च्यारि परमाणु का स्कंध, पांचका, षट् आदि उत्कृष्ट संख्यात पर्यन्त जानना । सो ए संख्याताणु स्कंध है । अत्र या संख्याताणु स्कंधतें एक अधिक परमाणु के असंख्याते स्कंध हैं। सो ए जघन्य असंख्याताणु स्कंध है । यातें एक परमाणु और अधिकके असंख्याते स्कंध हैं। और असंख्याते स्कंध ऐसे हैं जो उत्कृष्ट संख्यात तें तीन-तीन परमाणु के अधिक जानना । च्यारि-च्यारि परमाणु अधिक के असंख्याते स्कंध हैं। पांच अधिक के असंख्याते स्कंध हैं इन आदिक उत्कृष्ट संख्यात तें एक-एक परमाणु के स्कंध वधते उत्कृष्ट असंख्यात पर्यन्त जानना । सो एक-एक परमाणु के अधिक हैं सो असंख्याते

असंख्याते । जनना । उत्कृष्ट असंख्यात परमाणु से एक परमाणु अधिकके स्कंध असंख्याते हैं । सो यह जघन्य अनंताणुनके स्कंध हैं। दोय परमाणु अधिकके स्कंध असंख्याते हैं। तीन अधिक, च्यारि आदि अधिक के स्कंध एक-एक जाति के असंख्याते स्कंध हैं सो सर्व अनंताणु पुद्गल स्कंध हैं। ऐसे संख्यात, असंख्यात, अनंत परमाणु के स्कंध हैं। सो सर्व जाति के स्कंध असंख्याते असंख्याते हैं। ऐसे पुद्गलके स्कंध अनेक प्रकार हैं। तहां जे तैजस जाति के पुद्गल स्कंध हैं तिनका तो तैजस शरीर होय है । और भाषा जाति के पुद्गल स्कंधन करि, भाषा योग्य जे वेन्द्रिय आदि जीवन के यथायोग्य बचन बोलने की शक्ति लिये स्थान कंठादि बनि भाषा खिरै है । और मन जाति की वर्गणा करि, संज्ञी पंचेन्द्रिय जीवन के हृदय कमल में अष्टपाखड़ी का कमलाकार द्रव्य मन होय है । जातें आत्मा के शुभाशुभ विचार की शक्ति होय है। और बादर निगोदि वर्गणा के स्कंधन तें, वादर निगोदिया जीवन के शरीर बने हैं और सूक्ष्म निगोदि वर्गणा के स्कंधतें सूक्ष्म निगोदिया जीवन के शरीराकार होय हैं। और प्रत्येक जाति की वर्गणा तें प्रत्येक शरीरन का बंधन होय है । और कार्माण वर्गणातें ज्ञानावरणादि अष्ट कर्मरूप कर्मस्कंध मई ऐसा कार्माणशरीर होय हैं। कर्म होने योग्य होंय जे पुद्गलस्कंध सो कार्माण वर्गणा है। तहां आत्मा के जैसे-जैसे राग-द्वेष भावन सहित आत्मा परिणमै, ताही प्रमाण अष्टकर्म रूप होय कार्माण वर्गणा परणमै है । सो अष्टकर्म कौन हैं । तिनके नाम कहिए हैं। ज्ञानावरणी ॥१॥ दर्शनावरणी ॥२॥ वेदनी ॥ ३ ॥ मोहनी ॥ ४ ॥ आयु ॥५॥ नाम ॥ ६ ॥ गोत्र ॥ ७ ॥ अंतराय ॥८॥ ऐसे ए अष्टकर्म तो मूल हैं। तिनकी उत्तर प्रकृति एकसौ 

अड़तालीस हैं। ज्ञानावरणी के नाम—मतिज्ञानावरणी ॥ १॥ श्रुतज्ञानावरणी ॥ २ ॥ अवधिज्ञानावरणी ॥ ३ ॥ मनपर्यय ज्ञानावरणी ॥ ४ ॥ केवलज्ञानावरणी ॥ ५ ॥ ए पंच हैं सो जिस-जिस ज्ञानके आवर्ण की हैं ते-ते ज्ञान कों घातें हैं। तातें इनका नाम आवर्ण कहिये है। ज्ञान नाम तो जानपने का है। जातें ज्ञेय जानिए, सो तो ज्ञान है। सो ज्ञानपने की अपेक्षा तो एक है। अरु अब एक ज्ञान कों जितना-जितना इन पंच ज्ञानावरणीननै आवरणया है, तेता ज्ञान की पंच भेद करि कल्पना करी है। अरु जब इन आवरणीन का अभाव होय, तब भेदभाव मिटि एक ज्ञानभाव ही रहै है। पंचभेद ज्ञानावरणी के निमित्त तैं कहिए हैं। ऐसा जानना। और दर्शनावरणी प्रकृति नव हैं। सो प्रथम ही चक्षुदर्शनावरणी ॥ १ ॥ अचक्षुदर्शनावरणी ॥ २ ॥ अवधिदर्शनावरणी ॥ ३ ॥ केवल दर्शनावरणी ॥४॥ ए चारि दर्शनावरणीय की हैं। सो अपने आवरणे योग्य दर्शन कों आवरणे हैं। और निद्रा-निद्रा ॥ १ ॥ प्रचला-प्रचला ॥ २ ॥ स्थानगृद्धि ॥ ३ ॥ निद्रा ॥ ४ ॥ प्रचला ॥ ५ ॥ ए नव दर्शनकों घातैं हैं। यहां प्रश्न। जो दर्शन तो च्यारि भेद रूप है। और दर्शन की आवरणी नव हैं। सो च्यारि दर्शनावरणी तो च्यारि दर्शनकों घातैं हैं। यह पंच निद्रा काहे कौं घातैं हैं। ताका समाधान। च्यारि दर्शन के क्षयोशम की घातक च्यारि दर्शनावरणी हैं। और दर्शन की देखने रूप प्रवृत्ति ताकौं पंच निद्रा घातैं हैं। ऐसा जानना। आगे वेदनीय के साता, असाता ॥ २ ॥ ए दो भेद हैं। सो मोह सहित जीवन कौं वेदनी का उदय साता तो अपना उदय बताय जीव कौं सुखी करै है और असाता के उदय तैं मोही जीव दुखी होय। ऐसे वेदनी हैं। आगे मोह कर्म दोय

भेद रूप है-एक दर्शनमोह ॥ १ ॥ एक चारित्रमोह ॥ २ ॥ तहां दर्शनमोह के भेद तीन हैं-मिथ्यात्व ॥ १ ॥ सम्यग्मिथ्यात्व ॥ २ ॥ सम्यक प्रकृति मिथ्यात्व ॥ ३ ॥ ए तीनभेद हैं। और चारित्रमोह के पच्चीस। तिनके नाम-अनन्तानुबन्धी ॥ १ ॥ अप्रत्याख्यान ॥ २ ॥ प्रत्याख्यान ॥ ३ ॥ संज्वलन ॥ ४ ॥ इन च्यारि चौकड़ी के क्रोध, मान, माया, लोभ इन करि सोलह भेद जानना। और नव हास्यादिक के नाम-हास्य ॥ १ ॥ रति ॥ २ ॥ अरति ॥ ३ ॥ शोक ॥ ४ ॥ भय ॥ ५ ॥ जुगुप्सा ॥ ६ ॥ पुरुषवेद ॥ ७ ॥ स्त्रीवेद ॥ ८ ॥ नपुंसकवेद ॥ ९ ॥ ए पच्चीस चारित्र मोहनी के हैं। इनका सामान्य अर्थ कहिए है—तहां अनन्तानुबंधी क्रोध, महातीव्र पाषाण की रेखा समानि। याका वासनाकाल अनंतभवमें भी नहीं जाय। जातें एक बार क्रोध भया होय, तौ अनंते भव तांई तातें समताभाव नहीं होय। याके उदयसे प्राणी अनंतकाल संसार भ्रमै है! सो अनन्तानुबंधी क्रोध जानना। और अनन्तानुबन्धी मान, महातीव्र पाषाण स्तंभ समान। कठोर परणामी प्राण देय, पै नमै (नम्र होय) नाहीं। याका भी वासनाकाल अनंतकाल है। जातें एक बार मान खंडना होय, तातें अनंतभवनमें भी निशल्यभाव करि नमैं नाहीं, सो अनन्तानुबंधी मान जानना। और अनन्तानुबंधी माया, महातीव्र बांसकी जड़की गांठी समानि, वचनमें कटुताई (कटु) रूप भाव रहै, ताका वासना काल अनंत है, जातें एक बार परणति में द्वेषभाव होय तौ तातें अनंते कालमें भी निशल्यभाव-सरलता नहीं होय। सो अनन्तानुबंधी माया जानना। और अनन्तानुबंधी लोभ, महातीव्र किरमके रंग समानि। जैसे वस्त्र फटै, परन्तु किरम का रंग नहीं

जाय। ऐसा ही यह लोभ है। याका वासनाकाल अनंत है। एक बार लोभ प्रगटभया पीछे अनन्त काल गए भी समताभाव-निर्लोभता नहीं होय। ऐसे ए अनन्तानुबंधी की चौकड़ी है। या के फल तैं अनन्तकाल संसार में भ्रमवा नहीं मिटै। इनके उदय होते सम्यकभाव नहीं होय। और अप्रत्याख्यान की चौकड़ी-तहां अप्रत्याख्यान का क्रोध, सो हल रेखावत। जैसे हल की रेखा वर्ष छहमहीनामें वर्षादि कारणपाय मिटै। तैसें ही यह अप्रत्याख्यान क्रोध मिटै। और अप्रत्याख्यान मान अस्थि के स्तंभ के समान, जतनविशेष किए नमैं है। तैसे ही यह मान कारणपाय विशेष काल गए पीछे मिटै भी है। और अप्रत्याख्यान माया हिरन के सींग के गांठि कौ धरै है। याकी माया बहुतकालगए मिटै है। और अप्रत्याख्यान लोभ कुशुंभ के रंग समान है। जैसे विशेष जतन तैं कुशुम्भरंग मिटै है। तैसे ही बहुत काल गए यह लोभ जाय है। ऐसे यह अप्रत्याख्यान की चौकड़ी, श्रावक के अणुव्रत का स्थान जो पंचमगुणस्थान ताकौं रोके है। याके उदयमें पंचम गुणस्थान नाहीं होय है। और प्रत्याख्यान की चौकड़ी कहिए है। तहां प्रत्याख्यान क्रोध गाड़ी की रेखा समानि है। जैसे पांच-च्यारि दिन तथा पहर में तथा मास पक्ष में गाड़ी की रेखा मिटि जाय। तैसे ही अलपकाल में प्रत्याख्यान क्रोध उपशांत होय। और प्रत्याख्यान मान कछू मंद है। जैसा काष्ठका स्तम्भ अल्प जतन तैंनमैं तैसे ही स्तुतिमात्र अल्पकाल में उपशांत होय है। और प्रत्याख्यानी माया मेंढ़े के सींग में अल्पगांठि होय तैसेही इस मायाका उदय अल्पकाल होय मिटै। और प्रत्याख्यान लोभ है सो हल्दीके रंग समानि है। जैसे हल्दी का रंग अल्प जतनतैं मिटै। तैसे ही प्रत्याख्यान लोभ शीघ्र ही मिटै।

ऐसे प्रत्याख्यान की चौकड़ी है। सो अपने उदय मुनि पद नहीं होने देय है। अब संज्वलन की चौकड़ी कहिए है—सो संज्वलन क्रोध महामंद। जैसे जल रेखा तुरंतमिटै, तैसे यह संज्वलन क्रोध का उदय मिटै है। और संज्वलनमान, उदय देय वेतसमान तुरंत मार्दवभाव होय। जैसे बेतका स्तम्भ तुरत नमै है। और संज्वलनमाया, गईयाके सींगवत्, अल्प बांकी (टेढ़ापन) लिये सरल है। याका उदय, तुरत होय तुरत मिटै है। और संज्वलन लोभ पतंग के रंग समानि है। जैसे पतंगरंग तुरत मिटै, तैसे संज्वलन लोभ उदय होय, अल्प रस देय मिटै है। ऐसे संज्वलनकी चौकड़ी अपने उदय होतैं यथाख्यात चारित्र नहीं होने देय है। ऐसे तौ सामान्य सोलह कषाय जांनना। आगे नो कषाय—तहां जाके उदय जीवके हाँसि, कौतुक प्रगटै, सो हास्य कर्म है। और जाके उदय जीवकूं पर वस्तु शुभलागै, सुख उपजावै, सो रति-कर्म है। और जाके उदय जीवकूं परवस्तु अनिष्ट लागै, सो अरति कर्म है। जाके उदय जीवकूं चिन्ता शोक होय, सो शोक कर्म है। और जा कर्म के उदय जीवका उर कम्पायमान होय, पर वस्तु तैं भय उपजे, सो भय कर्म है। और जा कर्म के उदय जीवकूं परवस्तु देखि ग्लानि उपजे, सो जुगुप्साकर्म है। और जा कर्म के उदय जीवकूं स्त्री के स्पर्श करनेकी अभिलाषा होय, सो पुरुषवेद कर्म है। और जा कर्मके उदय से जीवकूं पुरुष के सेवन-स्पर्श की इच्छा होय, सो स्त्री-वेद कर्म है। और जा कर्म के उदय युगपत पुरुष-स्त्री के स्पर्श की इच्छारूप भाव होय, सो नपुंसक वेद कर्म है। ऐसे चारित्रमोह की पच्चीस कहीं। दर्शनमोह का स्वरूप आगे कहैंगे। आगे देव आयुका उदय जेते काल रहै, तेते काल देवका शरीर आत्मा तैं नहीं छूटै। और

जाके उदय मनुष्यका शरीर आत्मातैं नहीं छूटै, सो मनुष्य आयु है। और जा कर्म के उदय जीव तिर्यञ्च गति को न छोड़ि सकै, सो तिर्यञ्च आयु कर्म है। और जा कर्म के उदय जीव नारकी का शरीर नहीं तज सकै, सो नारक आयुकर्म है। ऐसे चार आयु जानना। आगे नाम कर्म कहिए है सो प्रथम ही वर्ण चतुष्क की कहैं हैं। सो तहां स्पर्श की आठ-जाके उदय शरीर कठोर होय, सो कठोर कर्म है। जाके उदय शरीर कोमल होय, सो कोमल कर्म है। जाके उदय शरीर भारी होय, सो भारी कर्म है। जाके उदय शरीर हलका होय, सो हलका कर्म है। और जाके उदय शरीर उष्ण होय, सो उष्ण कर्म है। अरु जाके उदय,शरीर शीतल होय सो शीतल कर्म है। जाके उदय शरीर चिकना होय, सो चिकन कर्म है। जाके उदय शरीर रूखा होय, सो रूक्ष कर्म है। आगे रसकी—जाके उदय शरीर खाटा होय, सो खट्टा कर्म है। जाके उदय शरीर मिष्ट होय, सो मीठा कर्म है। जाके उदय शरीर कड़वा होय, सो कड़वा कर्म है। जाके उदय शरीर कषायला होय, सो कषायला कर्म है। जाके उदय चिरपरा होय, सो चिरपरा कर्म है। आगे गंध की कहिए-जाके उदय,शरीर में सुगंध होय, सो सुगंध कर्म है। जाके उदय शरीर में दुर्गंध होय, सो दुर्गंध कर्म है। आगे वर्ण कहिए है। जाके उदय शरीर सुरख होय, सो लाल कर्म है। जाके उदय शरीर सब्ज (हरा) होय, सो हराकर्म है। जाके उदय शरीर श्याम होय, सो श्यामकर्म है। जाके उदय शरीर पीत होय, सो पीत कर्म है। जाके उदय शरीर श्वेत होय, सो श्वेत कर्म है। ऐसे वर्ण चतुष्क। आगे संहनन षट् के नाम—वज्रवृषभनाराच ॥ १ ॥ वज्रनाराच ॥ २ ॥ नाराच ॥ ३ ॥ अर्धनाराच ॥ ४ ॥ कीलक॥५॥ स्फाटिक

॥ ६ ॥ ए षट् हैं । अब इनका अर्थ—वृषभ नाम तो नस का है । अरु नाराच नाम कीली का है। अरु संहनन नाम हाड़का है। सो जाके उदय नस, हाड़, कीली, वज्रमई होय, सो वज्रवृषभनाराच संहनन कर्म है। और जाके उदय शरीर में नसें तो वज्ररहित होंय अरु कीली, हाड़, वज्रमई होय, सो वज्रनाराचसंहनन कर्म है। और संधनि में दृढ़ कीली होय, तीनों ही हाड़, कीली व नसें वज्ररहित जाके उदय होंय, सो नाराच संहनन कर्म है और जाके उदय संधनिमें अर्ध कीलिका होय, सो अर्धनाराच संहनन कर्म है। और जाके उदय शरीर में कीली रहित हाड़न की नोक तैं नोक अड़ी होय अरु गांठतैं दृढ़ होय, सो कीलक संहनन है । और जाके उदय शरीर के हाड़, घास के पूला समानि नशा चांमतैं दिढ़ होंय, सो स्फाटिक संहनन कर्म है। ऐसे संहननकर्म है। आगे संस्थान षट् कहिए हैं। तिनके नाम—समचतुर ॥ १ ॥ निग्रोध परिमण्डल ॥ २ ॥ स्वाति ॥ ३ ॥ कुब्जक ॥ ४ ॥ वामन ॥ ५ ॥ हुंडक ॥ ६ ॥ ए षट् हैं । अब इनका अर्थ वताइये है—तहां जा कर्म के उदय शरीर महा सुन्दर शास्त्रोक्त प्रमाण मई आंगोपांग सहित होय, सो समचतुर संस्थान है। और जाके उदय शरीर ऊपरि तैं चौड़ा, नीचे तैं कृष होय, सो निग्रोध परिमण्डल संस्थान है । जाके उदय शरीर ऊपरितैं कृष अरु नीचेतैं दीर्घ होय, सो स्वाति कर्म है। और जाके उदय शरीर में पीठि, छाती ऊँची होय सो कुब्जक संस्थानकर्म है। जाके उदय शरीर काल मर्यादा तैं बहुत छोटा होय, सो वामन नाम कर्म है । और जाके उदय शरीर बेघाटि-रुंडमुंड-हीनाधिक अंगोपांग सहित अशुभ होय, सो हुंडक

संस्थान है। आगे च्यारि गति कहिए है—जाके उदय देवका शरीर होय, सो देव गति है। जाके उदय मनुष्य शरीर पावै, सो मनुष्यगति कर्म है। और जाकर्म के उदय तिर्यञ्चका शरीर पावै, सो तिर्यञ्चगति कर्म है। जाकर्म के उदय नारक शरीर पावै, सो नारक गति कर्म है। ऐसै गति। आगै गत्यानुपूर्वी कहिए है--तहां देवगति में उपजनेहारा मनुष्य अपनी आयुभोगि, शरीर तजि, जाकर्म के उदय, ताही मनुष्य के आकार आतम प्रदेश अंतराल में राखे, और रूप नाही होंय, सो देवगत्यानुपूर्वी है ॥ १ ॥ और मनुष्य गति में उपजनेहारा जीव, अनियतगतितैं आवै, सो अपने तैजस शरीर के आकार आत्मप्रदेश अन्तरालमें राखै, पलटै नाहीं सो मनुष्यगत्यानुपूर्वी कर्म है ॥ २ ॥ और तिर्यञ्च गति में उपजनेहारा जीव जा कर्म के उदय जा शरीर कौं तजि आवै, ताका आकार उपजनेके संस्थान तांई लिए आवै, और रूप नाहीं होने देय, सो तिर्यञ्चगत्यानुपूर्वी कर्म है ॥३॥ और जाकर्म के उदय नरक में उपजनेहारा जीव परगति का जैसा शरीर तजे तैसे ही आकार, नरक में उपजने के संस्थान तांई आवै, आत्मा प्रदेश और रूप नाहीं होंय, सो नरकानुपूर्वी कर्म है ॥४॥ ऐसे पूर्वी हैं। आगे पंच शरीर स्वरूप कहिए हैं—तहां जा कर्म के उदय वैक्रियक शरीर रूप पुद्गलन कूं परणमाय, शरीर का बंधान करि, पुण्य-पाप फलतैं देव नारकी होय, सो वैक्रियक शरीर है ॥ १ ॥ और जाके उदय आहारक जाति शरीर रूप पुद्गलन के स्कंधकौं परणमाय आहारक शरीर का बंधान होय, सो आहारक शरीर है ॥ २ ॥ और जाकर्म के उदय पुद्गल का ग्रहण करि मनुष्यतिर्यञ्चन के शरीर मई परणमावै, सो औदारिक शरीर है ॥ ३ ॥ और

जा कर्म के उदय तैजस जाति के पुद्गलनकौं ग्रहण करि, आत्मा शरीर के बंधान रूप करै, सो तैजस शरीर है ॥ ४ ॥ और जाकर्म के उदय संसारी जीव, पुरातन अगले कर्म के शुभाशुभ परिणाम तिनतैं ज्ञानावरणादिक कर्मरूप होने योग्य जे कार्माणवर्गणा पुद्गल स्कंध, तिनकूं ग्रहण करि, अष्ट कर्मरूप शरीर का बंधान करै, सो कार्माण शरीर है ॥५॥ इति शरीर भये। आगे पंच बंधान व पंच संघात का स्वरूप कहिए है, सो जैसे दिवाल कौं गारा, ईंट, पत्थरादि इनकर दिवाल खड़ी करिये, ऐसा तौ बंधान है। और ता दिवाल पै लेप करि साफ करिए, सो संघात है। तैसे ही शरीरन के बंधान संघात हैं। तहाँ इन पंच शरीरन के नस, हाड़, मांसादि अवयवन का बंधानकरि शरीर का करना सो बंधान है। ते पांच जानना। अरु इन शरीरन में वातादि लपेटन रूप सफाई, सो पंच संघात हैं। इति बंधान संघात। आगे पंच जाति का स्वरूप कहिये है—तहाँ जाके उदय एकेन्द्रिय का क्षयोपशम पावै, ताके स्पर्श इन्द्री सहित जो एकेन्द्रिय का शरीर तामें आत्मा का रहना, सो एकेन्द्रिय जाति है ॥ १ ॥ और जा कर्म के उदय स्पर्श वरसन इन दोय इन्द्रिय के क्षयोपशमसहित शरीर में आत्मा का रहना सो बेइन्द्रिय जाति है ॥२॥ और जा कर्म के उदय स्पर्शन, रसन, घ्राण इन तीन इन्दिय के क्षयोपशम सहित शरीर का धारण सो ते इन्द्रिय जाति है ॥ ३ ॥ और जा कर्म के उदय स्पर्शन रसन, घ्राण और चक्षु इन च्यारि इन्द्रिय के क्षयोयशमसहित शरीर का धारना, सो चौ इंद्रिय जाति है। और जाकर्म के उदय पांचों इन्द्रियों का क्षयोपशम सहित शरीर का धारना, सो पंचेन्द्रिय जाति है। इति जाति। आगे अंगोपांग का स्वरूप कहिए है—अंग आठ, ताके

उपांग। सो हाथ दोय, पांव दोय, मस्तक एक, नितम्ब एक, छाती एक, पीठ एक, ऐसे आठतो ए अंग है। और अंग में जे लक्षण होंय, सो उपांग हैं। जैसे शीश में मुख, कांन, नांक, नेत्रादि ए उपांग हैं। तथा हाथ, पांवन की अंगुली आदि अनेक विधि सो उपांग हैं। सो ए अंग-उपांग तीन शरीरन में होंय हैं। तैजस कार्माण के नाहीं। तहां जा कर्म के उदय मनुष्यतिर्यञ्चके शरीरन में अंगोपांग होंय, सो औदारिक अंगोपांग है। और जा कर्म के उदय प्रमत्तगुणस्थानवर्ती मुनीश्वर के मस्तकतें संशय के निमित्तपाय आहारक शरीर में अंगोपांग होंय, सो आहारक अंगोपांग है। और जा कर्म के उदय देव नारकी के वैक्रियक शरीर में अंगोपांग होय, सो वैक्रियक अंगोपांग है। इति तीन अंगोपांग। आगे विहायोगति कहिए है। तहां जा कर्म के उदय जीव की शुभचाल होय, सो शुभ विहायोगति कर्म है। जाके उदय अशुभ चाल होय, सो अशुभ विहायोगति कर्म है। इति चाल। ऐसे पिंडप्रकृति पैंसठि कहीं। आगे अपिंडप्रकृति कहिए है—तहां जा कर्म के उदय जीवका शरीराकार आत्मप्रदेश यथावत् रहै, हलकाभारी नहीं होय, सो अगुरुलघुकर्म है। और जहां शरीर में जाके उदय ऐसे स्थान होंय, जिनकरि पवन खैंचे-निकासे, सो श्वासोश्वास कर्म है। तहां जाके उदय ऐसा शरीर होय, जो मूल में तो शीतल अरु जाकी प्रभा उष्ण सो आतापकर्म है। सो यह प्रकृति सूर्य के विमान सम्बन्धी पृथ्वी कायक जीव हैं, तिनकें होय है। इन एकेन्द्रिय विना और स्थावरन कें इसका उदय नाहीं। और जाका शरीर शीतल होय, व ताकी प्रभा भी शीतल होय, सो उद्योत कर्म है। ए प्रकृति एकेन्द्रिय आदि पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चन के उदय होय है। बाकी तीन गति में नाहीं।

और जहाँ जा शरीर में ऐसे चिन्ह आंगोपांग होय जाकरि अपना ही घात होंय, जैसे साम्हरिके सींगादिक जाके भरतैं मरै सो अपघात कर्म है। और जहाँ जाके उदय शरीर में ऐसे चिन्ह आंगोपांग होंय जाकरि आप परका घात करै सो परघात कर्म है। और निर्माण प्रकृति के दोय भेद हैं। एकस्थान निर्माण—एक प्रमाणनिर्माण है। जहां शरीर में जाके अंगोपांग के स्थान होंय, सो तौ स्थाननिर्माण कर्म है। और जाके उदय शरीर में अंगोपांग के प्रमाण यथावत् होंय सो प्रमाणनिर्माण है। जो प्रमाणनिर्माण भला नहीं होय तौ अंगोपांग अधिक हीन होय, कै तौ अंगुली चारि होंय, तथा छह अंगुली होंय, तथा हस्त, पांव, नाक, नेत्र, कानादि छोटे होंय, तथा बड़े होंय। अरु जो स्थाननिर्माण भला नहीं होय तो अंगोपांग स्थान चूकि होंय, तब असुहावने होय। ऐसे निर्माणप्रकृति दोय प्रकार जानना। और जा जीवनैं पहले भव में सोलहकारणभावनादिक निमित्तकरि तीर्थंकरकर्मबांध्या होय जाके उदय पंचकल्याण होंय। तथा दीक्षाके आठवर्ष पहिले जिनने तीर्थंकरका कर्मबाध्या ताके तीनकल्याणक होंय, तथा दीक्षा लिये पीछे बांध्या होंय, ताके दोय कल्याणक होंय, और जाके अन्तमुहूर्त आयु में बाकी रह्या ऐसा यतीश्वरकैं तीर्थंकर का बंधभया होय तिनकैं ज्ञान-निर्वाण दोय ही कल्याणक एकैं काल होंय। सामोशरणादि विभूति प्रगट नहीं होय। ऐसे जा कर्म के उदय पंचकल्याणक तथा तीन कल्याणक होंय, जिनकैं समोशरणादि विभूति प्रगटै सो तीर्थंकर कर्म है। ऐसा अगुराष्टक। आगे दुकदश है। तहां जाके उदय अपने योग्य जीव पर्याप्ति धारि, पांच, षट् का धारन करै सो पर्याप्त कहिए। जाके उदय शरीर

पर्याप्ति पूरण नहीं होय पहले ही मरण करै सो अपर्याप्ति कर्म है। जा कर्म के उदय एक शरीर का स्वामी एक जीव होय सो प्रत्येक कर्म है। जाके उदय एक शरीर के अनन्त जीव स्वामी होय, सो साधारण कर्म है। जाके उदय दुख आये दुख मेटवेकी शक्ति होय, और सुखी होने कौ अपनी शक्ति प्रमाण करि कायकौ चंचल करि सकै सो त्रसकर्म है। और जाके उदय सुख दुख आये स्थावरपै ही सहै, मेटनेंको असमर्थ सो स्थावर कर्म है। औरजाके उदय ऐसा शरीर पावै जाकरि अन्य वादर पदार्थन कौं आपरोकै तथा अन्य वादर पदार्थन करि अन्य वादर पदार्थन कौं आप रोकै, तथा अन्य वादर पदार्थन करि आप गमन करता रुकै, सो वादर कर्म है ॥ जाके उदय आपकै ऐसा शरीर होय, सो कोई पर्वत, वज्रादिक तें नहीं रुकै। तथा आप कोईन कूं नहीं रोकै अग्नितें, शस्त्रतें, इत्यादिक निमित्तन तें नहीं मरै, सो सूक्ष्मकर्म है। और जाके उदय महानिष्ट शुस्वर सबकौं प्रिय शब्द निकसै सो सुस्वर कर्म है। और जाके उदय ऐसा शब्द निकलै जो सर्वकौं बुरा लगै आपकौं भी बुरा लागै सो दुस्वर कर्म है। और जाके उदय शरीर में कोई ऐसा शुभ चिंह अंगोपांग में होय जाकरि सबकौं वल्लभ (प्रिय) होय, सो शुभ कर्म है। ताके और उदय शरीर में ऐसा कोई चिंह होय, जाकरि आप सबकौं बुरा लागै सो अशुभ कर्म है। जाके उदय शरीर के सप्तधातादि पुद्गल स्कंध स्थिरिभूत रहैं ताकरि रोगादि रूप धातु नहीं सो स्थिर कर्म है। और जाके उदय शरीर के सप्तधातादि चलाचल रहैं जाकरि रोग वेष्टित शरीर होय सो अस्थिरकर्म है। और जाके उदय आत्माजहाँ जाय तहाँ आदर पावै सो आदेय कर्म है। और जाके उदय आत्मा जहां जाय तहां अनादर

पावे, अपमानतें आत्मादुखी होय, सो अनादेय कर्म है। और जाके उदय जीव सुखी रहै और सर्व लोग सुखी कहैं, भले कहै, सो सुभग कर्म है। और जाके उदय जीव दुख दारिद्र-करि पीड़ित होंय ताके जन्मतेंही माता पितादिक कुटुम्ब के मरण कूं प्राप्त भए होंय महा दुखी रहता होय, लोग ताकों रंक दीन कहते होंय, सो दुर्भगकर्म है। और जाके उदय जगत तैं जश पावै, बिना दिये बिना जाने लोग जाकी कीर्ति करैं सो यशस्कीर्ति कर्म है। और जाके उदय जगत विषैं विना जानैं विना देखैं लोग जाकी निंदा करैं अपकीरति धारी होय, सो अयस्कीर्ति कर्म है। ऐसे नाम कर्म की तिरानबे प्रकृति जानना। इतिनामकर्म। आगे गोत्रकर्म। जहां जाके उदय वैश्य, ब्राह्मण, क्षत्री, इन तीन कुलके मनुष्यों में तथा चारि प्रकार के देवन में उपजे सो ऊंच गोत्र कर्म है। और जाके उदय नारक, तीर्यञ्च इन दोगति में उपजे तथा मनुष्य में हीनाचारी शूद्र तिनमें उपजे सो नीचगोत्र कर्म है। इति गोत्रकर्म। आगे अन्तरायका स्वरूप कहैं हैं। जा कर्म के उदय धन होतें भी दान नहीं दिया जाय सो दानान्तराय कर्म है। और जा कर्म के उदय अनेक दिनलों उद्यम करै, पराईसेवा करि परिकों राजी करे, अपनी चतुरतातें सर्वकों प्रसन्न राखै, अनेक उपाय द्वीप, उदधि, फिरि व्यापारादि करै तौ भी लाभ नहीं होय, सो लाभान्तराय कर्म है। और जाकर्म के उदय से वस्तु भोगी नहीं जाय, आपका चित्त अपने घर में अनेक शुभ वस्तु देख भोग्या चाहे है परन्तु भोगि नहीं सकै, सो भोगअन्तराय कर्म है। और जाकर्म के उदय घरमें अनेक उपभोग योग्य बस्तु है विस्तर, हस्थी, घोटक, रतन, आभूषन, मंदिर, स्त्री, रथादि अनेक हैं परंतु भोगि नहीं सकै

सो उपभोगांतराय है। और जाकर्म के उदय अनेक भेषजादि यतन करना, नाना प्रकार षट्रस भोजन करना तौ भी तन में पुरषार्थ, पराक्रम नहीं होय, सो वीर्यान्तराय कर्म है। इति अंतरायकर्म। ऐसे अष्टमूल कर्मकी एक सौअड़तालीस (१४८) उत्तर प्रकृति कहीं आगे घाति अघाति कहैं हैं। तहां नानावरनी, दर्शनावरनी, मोहनी, अंतराय, ए चारिकर्म घातिया हैं। तिनकी प्रकृति सैंतालीश हैं। वेदनी, आयु, नाम, गोत्र, ए चारि अघातिया हैं। इनकी प्रकृति एकसौ एक हैं (१०१) तहां घातिया के भेद दोय हैं एक तो सघातिया, एक सर्वघातिया। तहां केवल ज्ञानावरनी विना चारि तौ ज्ञानावरनी, तीन दर्शनावरनी, अंतराय पांच, हास्यादि नव, संज्वलन की चारि और सम्यक्प्रकृति ए छब्बीस प्रकृति देशघातिया है। और केवलज्ञानावरनी, केवलदर्शनावरनी, निद्रा पांच, अनंतानुबंधी च्यारि, अप्रत्याख्यान च्यारि, प्रत्याख्यान च्यारि, मिथ्यात्व और सम्यकमिथ्यात् ए सब इक्कीस सर्वघाती हैं। जे अपने घातवें योग्य जे गुण तिनकौं सर्वप्रकार नहीं घात सकैं। एकोदेश घातैं सो तौ देशघातिया कहिये। और जे अपने घातवे योग्य जे गुण तिनकौं सर्वप्रकार घातैं सो सर्वघातिया कहिये हैं। ऐसे घातिया के दोय भेद कहे। आगे जीवविपाकी, पुद्गलविपाकी भवविपाकी, क्षेत्र विपाकी, इन सबका स्वरूप कहिए है। तहां प्रथम ही पुद्गलविपाकी है सो कहिए है। शरीर पांच, बंधन पांच, संघात पांच, अङ्गोपांग तीन, संहनन षट्, संस्थान षट्, वर्णचतुष्ट की वीस, स्थिर, उद्योत, आताप, निर्माण, अस्थिर, अगुरलघु, अशुभ, साधारण, प्रत्येक, अपघात, शुभ, परघात, ए बासठि प्रकृति हैं सो तो पुद्गलविपाकी हैं। इन सर्व का उदय शरीर स्कंध

ऊपर ही होय है । जीव पै इनका बल नाहीं । तातैं पुद्गलविपाकी कही है । इति पुद्गल विपाकी । आगे जीवविपाकी कहिये है । तहां घातिया की सैतालीस, ॥ ४७ ॥ गोत्र की दोय ॥ २ ॥ वेदनी की दोय ॥ २ ॥ जाति पांच ॥ ५ ॥ चाल दोय ॥ २ ॥ गति च्यारि ॥ ४ ॥ तीर्थंकर ॥ १ ॥ उच्छ्वास ॥ १ ॥ पर्याप्ति—अपर्याप्ति ॥ १ ॥ त्रस ॥१॥ स्थावर ॥ १ ॥ सूक्ष्म ॥ १ ॥ वादर ॥ १ ॥ सुस्वर ॥ १ ॥ दुस्वर ॥ १ ॥ आदेय ॥ १ ॥ अनादेय ॥ १ सुभग ॥१॥ दुर्भग ॥ १ ॥ यशस्कीर्ति ॥ १ ॥ अयस्कीर्ति ॥ १ ॥ ऐसे अठत्तरिप्रकृति अपना उदय जीव पै करि सुख-दुख करैं हैं । तातैं इनकों जीवविपाकी कहिए । इति जीवविपाकी । आगेत्तेत्र-विपाकी । आनपूर्वी च्यारि ए अपने योग्य अन्तराल का त्तेत्र तामें इनका ही उदय होय है । भावार्थ—जो जीव वर्तमान शरीर तजिकैं वक्रगति सहित अन्यपर्याय में उपजकौं जाय तब अन्तरालमें कार्माणअवस्थाके त्तेत्र विषैं आनुपूर्वीका उदय होय है । इति त्तेत्रविपाकी । आगे भवविपाकी । आगे च्यारि आयुकर्मन का उदय अपने अपने भव विषैं ही होय है । तातैं च्यारि आयु भवविपाकी जानना । इति भवविपाकी । ऐसे पुद्गलविपाकी वासठि ॥ ६२ ॥ जीवविपाकी अठत्तर ॥ ७८ ॥ त्तेत्रविपाकी च्यारि ॥ ४ ॥ भवविपाकी च्यारि ॥ ४ ॥ ऐसे ए सर्व एकसौअड़तालीस हैं ॥ १४८ ॥ ऐसे कहे जो ए अष्टमूल कर्म सो द्रव्यकर्म है । ए सर्व द्रव्यकर्म पुद्गलन के स्कंध जानना । सो इन अष्टकर्मन करि समस्त संसारी जीव बंधे हैं । सो जीवराशि दोय प्रकार हैं । एकतौ संसारी, एक मोत्तजीव । तिनमें संसारीन के दोय भेद हैं । एक भव्य, एक अभव्य । तहां अभव्य राशि, अरु भव्यराशितैं अनंतानंत

गुणे जीव और दूरभव्य, अभव्य, समानि कबहूं मोक्ष योग्य नाहीं । तथा और भी केते मिथ्यादृष्टी जीव मोहराग के चोर सो कर्म संकलान (जंजीर) तैं बंधे, मोहनृप के वंदी खाने पड़े हैं सो मिथ्यात योग बंधानतैं कबहूं नहीं छूटैं । ऐसे अनादि मिथ्यात्वधारी जीव अनंत हैं । और इनमें कोई जीव मोक्ष जावे योग्य हैं, ते कारन पाय मोक्ष होंय, सो एतौ संसारी राशि कही । अरु निकटभव्य जीव जो सासादन दूसरे गुणस्थान तैं लगाय अयोगी गुणस्थान पर्यंत है सो यह मोक्षजीव हैं ए सर्व मोक्ष जावे योग्य हैं । इनमें यथायोग्य कर्मन का संबंध है । कोई कर्मबंध करने योग्य हैं । इन जीवन पै द्रव्यकर्म का बंध पाइए है । सर्व अष्टकर्म की प्रकृति एकसौअड़तालीस हैं । तिनमें बंध योग्य एकसौबीस हैं । बाकी अठाईस इनकी इन ही में गर्भित करी हैं । वर्णचतुष्क की बीस थीं सो च्यारि ही मूल राखी, उत्तर भेद तिनके सोलह सो तिन च्यारि में ही गर्भित किये और पंच बंधन, पंचसंघात ए दश प्रकृति पंच शरीरन में मिला दई । दर्शनमोह के तीन भेद थे सो दोय भेद एक मिथ्यात में मिलाए । ऐसी वर्ण की सोलह, शरीरादिक की दश, दर्शनमोह की दोय । ए सर्व अठाईस एकसौ बीस में गर्भित करीं । और एकसौबीस राखीं सो बंध योग्य प्रकृति नाना जीवापेक्षा एकसौबीस । तिनकौं अब गुणस्थानत्व प्रति कहिए हैं । सो मिथ्यात गुणस्थान में आहारक द्विक की दोय एक और तीर्थंकरए तीन प्रकृति नहीं बधैं हैं । उपरिले गुणस्थान में यथायोग्य आय मिलैंगी । मिथ्यात्व में एकसोसत्तरा प्रकृति नाना जीवापेक्षा बंधयोग्य हैं । और मिथ्यात्व छूटि जब इस जीवकूं उपरिले गुणस्थान की प्राप्ति होय है । तिनके बंध कहिए

है। सो सासादन में ये सोलह प्रकृति का बंधनाहीं। मिथ्यातूही में रहै है। तिनके नाम मिथ्यात्व। "नपुंसक बेद" के "नरककात्रिक, ॥ ३ ॥ स्फाटिक संहनन ॥ १ ॥ हुंडक संस्थान ॥ १ ॥ जाति च्यारि ॥ ४ ॥ सूक्ष्म ॥ १ ॥ साधारण ॥ १ ॥ अपर्याप्ति ॥ १ ॥ आताप ॥१॥ स्थावर ॥ १ ॥ ए सोलह का बंध दूसरे सासादनगुणस्थान में नाहीं। तातें सासादन में एक सौएक का बंध है। और तीसरे गुणस्थानमें दूसरे सासादन से पचीसकी व्युच्छित्ति करी तिनके नाम। अनन्तानुबंधी च्यारि ॥ ४ ॥ मध्य के संहनन च्यारि ॥४॥ संस्थानमध्य के च्यारि ॥४॥ निद्रामोटी तीन ॥ ३ ॥ तिर्यञ्चत्रिक कीं तीन ॥ ३ ॥ दुर्भग ॥ १ ॥ दुस्वर ॥१॥ अनादेय ॥ १ ॥ स्त्रीवेद ॥ १ ॥ नीचगोत्र१उद्योतनाम ॥१॥ अशुभ चाल ॥१॥ ए पचीस तजि तीसरे गुणस्थान छिहंतरि लेय आया यहां देव और मनुष्य आयु ये दो का बंध भी नाहीं चौहत्तरि का बंध तीजे गुणस्थान है। इहां व्युच्छित्ति नाहीं एही चौहत्तरि लेय चौथे गुणस्थान आय तहां तहां देवायु मनुष्यायु तीर्थंकर, ए तीन यहाँ मिली तव सर्व मिल सतेत्तरि ॥ ७७ ॥ का बंध चौथे गुणस्थान में है। तहां दश की व्युच्छित्ति तिनके नाम। अप्रत्याख्यान की च्यारि ॥ ४ ॥ मनुष्यकात्रिक ॥ ३ ॥ औदारिक शरीर ॥ १ ॥ औदारिक अंगोपांग ॥ १ ॥ वज्रवृषभनाराच संहनन ॥ १ ॥ इन दश की व्युच्छित्ति करि सड़सठिका बंधलेय पंचम गुणस्थान में आया। तहाँ प्रत्याख्यान की चौकड़ी की व्युच्छित्ति करि तिरेसंठिलेय छटेगुणस्थान में आया। यहां प्रमत्त में त्रेसठिकाबंध है। यहाँ षट् की व्युच्छित्ति तिन के नाम अस्थिर ॥ १ ॥ अशुभ ॥१॥ असाता ॥१॥ अयश ॥१॥ अरति ॥१॥ शोक ॥१॥ ए षट्की व्युच्छित्ति करि सत्तावन लेय सातवें

गुणस्थान गए तहां अहारक द्विक मिल्या तब गुणसठि ( उहसठि ५६ ) का बंध अप्रमत्त में । तहां देवायु की व्युच्छित्ति । अठावन लेय आठ में गुणस्थान आया । तहाँ छत्तीस प्रकृति की व्युच्छित्ति तहां सातभाग । सो प्रथम भाग में निद्रा ॥१॥ प्रचला ॥१॥ ए दोय की विच्छुत्ति । और चारभाग में व्युच्छुत्ति नाहीं । और छटेभाग में तीसकी व्युच्छित्ति । तहाँ अगुरुलघु ।१। उच्छ्वास ॥ १ ॥ अपघात और परघात ए च्यारि अगुरुलघु चतुष्ककी हैं । और तीर्थंकर ॥ १ ॥ निर्माण ॥ १ ॥ पर्याप्त ॥ १ ॥ प्रत्येक ॥ १ ॥ त्रस ॥ १ ॥ वादर ॥ १ ॥ सुस्वर ।१। शुभ ॥ १ ॥ स्थिर ॥ १ ॥ आदेय ॥ २ ॥ सुभग ॥ २ ॥ वरणचतुष्क की च्यारि ॥ ४ ॥ पंचेन्द्रिय ॥ २ ॥ समचतुर संस्थान ॥ २ ॥ शुभचाल ॥ २ ॥ देवगति ॥ २ ॥ देवगत्यानुपूर्वी ॥ २ ॥ वैक्रियक अंगोपांग ॥ २ ॥ अहारक अंगोपांग ॥ १ ॥ वैक्रियक शरीर ॥ २ ॥ अहारकशरीर ॥ १ ॥ तैजसशरीर ॥ १ ॥ कर्माणशरीर ॥ २ ॥ ऐसे ए तीस प्रकृति की छठे भाग में व्युच्छित्ति । अरु सातवें भाग में हास्य, रति, भय, जुगुप्सा, ए च्यारि, ए सर्व सातही भाग की छत्तीस की अष्टममें विच्छित्ति करि नवम में गये तहाँ बाइस का बंध है इहां संज्वलन की चौकड़ी की च्यारि ॥ ४ ॥ पुरुषवेद ॥ १ ॥ इन पंचन को व्युच्छित्ति अनिवृत्त में करि सत्तराप्रकृतिन का बंध दशमें लेय गया । तहाँ सोलह की विच्छुत्ति । ज्ञानावरणी की पांच ॥ ५ ॥ अंतराय पाँच ॥ ५ ॥ दर्शनावरण च्यारि ॥ ४ ॥ उच्चगोत्र ॥ १ ॥ यशस्कीर्ति ॥ १ ॥ इन सोलह की विच्छुत्ति दशमेंगुणस्थान में करि । एक साताबेदनी रही सो ग्यारहमें बार में तेरह में इन तीन गुणस्थान में एक साता का बंध है । तेरह में तैं चौदह में गए तब

साता की व्युच्छित्ति, तेरहमें करि चौदहवें गुणस्थान गया। तहां बंध नाहीं। यह कर्मबंध सयोग गुणस्थानवर्ती भगवान कैं कह्या है। सो योगनके निमत्तपाय सातावेदनी का उपचार करि बंध कह्या है। सो बंध स्थिति-अनुभाग रहित है। परन्तु निमित्तके सद्भाव होतें प्रकृति प्रदेशबंध है। सो आत्मा कौं सुख-दुखकारी नाहीं। सुख-दुखदायक तो स्थिति-अनुभाग है। सो मोहके अभावतैं कषायनका अभाव है। अरु कषायन के अभाव तैं स्थिति अनुभागबंध का अभाव है। तथापि यहाँ योगत्रिक है। तातें योगनके निमित्ततैं तेरहवेंगुणस्थान ताईं कर्मका बंध कह्या है। और केतेक अतत्वश्रद्धानी दीर्घमोहके उदयतैं ऐसा मानै हैं। जो हम सम्यकवंत है। सो हमारे कर्मबंध होता नाहीं–हम अबंध हैं। ऐसा उल्टा श्रद्धानकरि कर्मबंधके मेटवेतैं निरुद्यमी होय, आपकों अशुद्ध का शुद्ध मानि अनेक असंयमक्रियाकरि, विषय-कषायन रूप परणति करि, अपना परभव विगारै हैं। ताकौं कहिए है। भो विषयन के लोभी, तूं देखि। कर्मनका बंध मुनीश्वरों तें लगाय केवलीभगवान् ताईं यथायोग्य गुणस्थान ताँई पदस्थप्रमाण, समस्त संसारी जीवन कौं होय है। और जे कर्मरहित जीव हैं तिनके कर्मका बंध नाहीं होय है। तातें भो भव्यात्मा, तूं स्वेच्छाचार परणाम तजिकैं जिनदेव भाषित प्रमाण, सरधान (श्रद्धान) करि, आपका अनादि संचित कर्मबंध रूप मलतें शुद्ध होयवे का उपाय करि। तातैं अतीन्द्रियसुख का भोक्ता होय। ऐसे सयोग केवलीगुणस्थानमें एक सातावेदनी का बंध, ताकी व्युच्छित्तिकरि अयोगकेवली होय, अल्पकाल रहकैं सिद्धपद पावै हैं। ऐसा सामान्य बंधकास्वरूप कह्या। इति बंध प्रकरण समाप्तम् ॥ ४ ॥

आगे गुणस्थानप्रति कर्मनका उदय कहिए है। तहाँ बंधमें मिथ्यात एक था। यहाँ दर्शनमोह की तीन जानना, सो एकसौबीस तो बंध की। और सम्यग्मिथ्यात व सम्यक्प्रकृति ए दोय और बधाई, तब उदय योग्य एकसौबाईस हैं ॥ १२२ ॥ अब नानाजीव अपेक्षा गुणस्थान कहिए हैं। तहां मिथ्यातमें आहारकद्विक की दोय। तीर्थंकर ॥ १ ॥ सम्यग्मिथ्यात ॥ १ ॥ सम्यकप्रकृति ॥ १ ॥ ए पंच प्रकृति मिथ्यातमें उदययोग्य नाहीं। तातें प्रथम गुणस्थान में एक सौ सत्रह का उदय है। तहां सूक्ष्म, साधारण, अपर्याप्ति, आताप और मिथ्यात ए पंचप्रकृति मिथ्यात्वमें व्युच्छित्ति कर एकसौबारह प्रकृति लेय सासादन में आया। सो यहां नरकानुपूर्वी उतारी, तहां एकसौग्यारह का उदय। तहां अनंतानुबंधी ॥ ४ ॥ जाति च्यारि ॥४॥ और स्थावर इन नवकी व्युच्छित्ति करि मिश्रगुणस्थान में एक सौ दोय लेय आया। तीन आनुपूर्वी उतारी, तब निन्यानवै रहीं। तहां एक मिश्रमोहनी मिली। तहां मिश्रगुणस्थान में एकसौप्रकृति का उदय है। तहां मिश्रमोहनी की व्युच्छित्ति तीजे गुणस्थान करि, चौथेगुणस्थान में आया। तहां आनुपूर्वी च्यारि ॥ ४ ॥ सम्यक प्रकृति ॥ १ ॥ ए पंच यहां मिली तब चौथे में एकसौच्यारि का उदय है। इहां सत्तरहकी व्युच्छित्ति। तिनके नाम—अप्रत्याख्यान ॥४॥ देवगति ॥ १ ॥ देवगत्यानुपूर्वी ॥ १ ॥ देवायु ॥ १ ॥ नरकगति ॥ १ ॥ नरकगत्यानुपूर्वी ॥ १ ॥ नरकआयु ॥ १ ॥ वैक्रियक ॥ १ ॥ वैक्रियकअङ्गोपांग। तिर्यंचगत्यानुपूर्वी ॥ १ ॥ मनुष्यगत्यानुपूर्वी ॥ १ ॥ दुर्भग ॥ १ ॥ अयशस्कीर्ति ॥ १ ॥ अनादेय ॥ १ ॥ ए सत्तरह

व्युच्छित्ति करि पंचगुणस्थान में आया। तहाँ सत्यासी (८७) का उदय है। इहां आठ की व्युच्छित्ति, प्रत्याख्यान च्यारि ॥ ४ ॥ तिर्यञ्चगति ॥ १ ॥ तिर्यंचायु ॥ १ ॥ नीचगोत्र ॥ १ ॥ उद्योतनाम ॥ १ ॥ ए आठ की व्युच्छित्ति करि पंचमें तैं छठेमें आया। यहां अहारकद्विक मिले तब इकयासी का उदय होय है। इहां अहारकद्विक की दोय ॥ २ ॥ मोटी निद्रा तीन ॥ ३ ॥ इन पंचन की व्युच्छित्ति छठेमेंकरि सातवें में आया, सो अप्रमत्तमें छिहत्तरि का उदय है। इहां संहनन अन्त के तीन ॥ ३ ॥ सम्यक्प्रकृति ॥ १ ॥ इन च्यारि को व्युच्छित्ति करि आठवें में आया, सो यहां बहत्तर का उदय है। यहां षट् हास्यादिककी व्युच्छित्ति करि नववें में आया, तो यहां छयासठि का उदय है। नववें में तीनवेद, संज्वलनकी लोभविना तीन, इन षट्की व्युच्छित्ति करि साठि लेय दशवें में आया। दशवें में सूक्ष्मलोभ की व्युच्छित्ति करि ग्यारहवें में आया, यहां गुणसठि (उनसठि) का उदय। नाराच, वज्रनाराच, इन दोय की व्युच्छित्ति करि बारहवें में गया। यहां विशेष एता जो नाराच, वज्रनाराच, इन दोय संहनन सहित क्षायिक श्रेणी नहीं चढ़ै है। जो उपशांत के मार्ग आवै सो उपशम श्रेणीवाला आवै है। जे जीव क्षायिकश्रेणी चढ़ै सो पंच संहनन की व्युच्छित्ति सातवें में ही करै है। एक वज्रवृषभ नाराचसंहननसहित श्रेणी चढ़ि दशमें ते बारह में ही आवै। ग्यारह में नहीं जाय। ऐसा जानना और इहां उपशमश्रेणीवारे की अपेक्षा ग्यारवें में नाराच, वज्रनाराचसंहनन की व्युच्छित्ति कही है। प्रथम संहनन वाला तो दोऊ श्रेणि चढ़ै है ऐसा जानना। अब सत्तावन लेय बारहवें में आया। तहां ज्ञानावरणी पांच, दर्शनावरणी छह ॥ ६ ॥ अंतराय पांच ॥५॥

ए सोलह प्रकृति बारवें में व्युच्छित्ति करि तेरवें में आया। तहां तीर्थंकरप्रकृति आय मिली बियालीस का उदय सयोग में है। तहां तीस की व्युच्छित्ति-वर्णचतुष्ककी च्यारि ॥ ४ ॥ अगुरुचतुष्ककीच्यारि ॥ ४ ॥ संस्थानषट् ॥ ६ ॥ चाल दोय ॥ २ ॥ औदारिक ॥ १ ॥ औदारिक अंगोपांग ॥ १ ॥ तैजस ॥ १ ॥ कार्माण ॥ १ ॥ शुभ ॥ १ ॥ अशुभ ॥ १ ॥ स्थिर ॥ १ ॥ अस्थिर ॥ १ ॥ सुस्वर ॥ १ ॥ दुस्वर ॥ १ ॥ प्रत्येक ॥ १ ॥ निर्माण ॥ १ ॥ वज्र-वृषभनाराच संहनन ॥ १ ॥ वेदनी ॥ १ ॥ ए तीस की व्युच्छित्ति तेरवें में करि बारह लेय अयोगगुणस्थान गया। तहां चौदहवें में बारह का उदय अरु बारह ही प्रकृति की व्युच्छित्ति पंचेन्द्रिय, पर्याप्ति, त्रस, बादर, मनुष्यगति, मनुष्यायु, ऊंचगोत्र, यशस्कीर्ति, आदेय, सुभग, तीर्थंकर, वेदनी, इन बारहों ही की चौदहवें में व्युच्छित्ति करि, आत्मा अष्टकर्म रहित शुद्ध, परमात्मा निरंजन अमूर्तीक, इत्यादि गुण प्रगट होय, सिद्धलोक कौं प्राप्त होय है। ऐसे सिद्धभगवानकौं हमारा नमस्कार होऊ। ऐसे उदयका सामान्यस्वभाव कह्या। इति उदय ॥

आगे सत्ता का स्वरूप संक्षेप कहिए है। तहां सत्तायोग्य प्रकृति एकसौअड़तालीस हैं। नाना जीव अपेक्षा जहां विशेष है सो पहले कहिए है। जो जीव सम्यक् पायकैं ऊपर ले गुणस्थानन में कबहूं नहीं गया होय, सो ऐसा अनादिमिथ्यादृष्टि, ताके आहारकचतुष्क की च्यारि ॥ ४ ॥ सम्यक्प्रकृति, सम्यग्मिथ्यात और तीर्थंकर, इन सात बिना एकसौइकतालीस की सत्ता है। और सादि मिथ्यादृष्टि कें जाके मिश्रमोहनी की सत्ता होय, ताके एकसौ बियालीस की सत्ता है। जहां मिश्र-मोहनी की सत्ता नाहीं, ताकी जगह सम्यक्प्रकृति की सत्ता होय, तौ भी एकसौव्यालीस की ही

सत्ता होय। और एकसौ इकतालीस तौ अगली अरु मिश्रमोहनी व सम्यक्प्रकृति इन दोय की और भए एकसौतियालीस (तितालीस) की सत्ता होय है। और जाके तीर्थंकर की सत्ता होय, मिश्रमोहनी की नहीं होय। ताके भी एकसौ तियालीस की ही सत्ता होय है। और जाके मिश्रमोहनी व आहारकचतुष्क की सत्ता होय ताके एकसौअड़तालीस की सत्ता होय। ऐसे सामान्य सत्ता का स्वरूप कहिए है। विशेष भंग इहां ग्रंथ बढ़ने के भय से तथा यह बालबोध ग्रंथ है सो कठिन होने के भयतैं नहीं लिखे हैं। इनका विशेष श्री गोमट्टसार जी के "कर्मकांड" महाधिकार तामें विशेष सत्ता अधिकार है तहां तैं जानना। ऐसे सत्ता योग्य प्रकृति नाना जीव अपेक्षा एकसौअड़तालीस हैं। तहां प्रथम गुणस्थान में एकसौअड़तालीस की सत्ता है। और आहारकद्विक, तीर्थंकर इन तीन बिना सासादन में एकसौपैंतालीस की सत्ता है। इन तीन प्रकृति की जाकें सत्ता होय, ताके दूसरा गुणस्थान नहीं होय। सो तीसरे गुणस्थान में अहारकद्विक आय मिला। तातैं मिश्रमें एकसौसैंतालीस की सत्ता भयी। और चौथे गुणस्थान मैं तीर्थंकर भी मिला, सो चौथे में एकसौ अड़तालीस की सत्ता है। और यहां चौथे गुणस्थान में नरकायु की व्युच्छित्ति करि पांचवों गुणस्थान आया। भावार्थ-जाके नरकायु की सत्ता होय ताके पंचम गुणस्थान नहीं होय, तातें पंचवों में एकसौ सैंतालीस की सत्ता है। और जाके तिर्यंचायुकी सत्ता होय तिनकौं महाव्रत नहीं होय, तातें तिर्यंचायु की व्युच्छित्ति पांचवैं में करि छठे में आया। तहां प्रमत्त में एकसौ छियालीस की सत्ता है। इहां व्युच्छित्ति नाहीं। और आगे जे जीव उपशमश्रेणी चढ़ैं ताके ग्यारहवेंगुणस्थान लूं एकसौ छयालीस

की सत्ता होय है, आगे गमन नाहीं । और क्षायकश्रेणी चढ़नेवालाजीव सप्तमगुणस्थान में अनंतानुबंधी की च्यारि ॥ ४ ॥ दर्शनमोहनीकीतीन ॥ ३ ॥ देवायु ॥ १ ॥ इन आठन की व्युच्छित्ति अप्रमत्तमें करि एकसौअड़तीस लेय अष्टम में आया, इहां व्युच्छित्ति नाहीं । अरु एकसौअड़तीस लेय नवममें गया । तहां नववें में व्युच्छित्ति तिनके नाम—प्रत्याख्यान ॥ ४ ॥ अप्रत्याख्यान च्यारि ॥ ४ ॥ लोभविना संज्वलनकी तीन ॥ ३ ॥ हास्यादि नव ॥ ९ ॥ ए मोहकी वीस ॥ २० ॥ दर्शनावरणीकी मोटीनिद्रातीन ॥ ३ ॥ और नामकर्म की जाति च्यारि ॥ ४ ॥ नरकगति ॥ १ ॥ नरकगत्यानुपूर्वी ॥ १ ॥ तिर्यंचगति ॥ १ ॥ तिर्यंचगत्यानुपूर्वी ॥ १ ॥ सूक्ष्म ॥ १ ॥ साधारण ॥ १ ॥ अपर्याप्ति ॥ १ ॥ आताप ॥ १ ॥ स्थावर ॥ १ ॥ ए सोलह नामकर्मकी सर्व मिल छतीस भई । ए नवमें में व्युच्छित्ति करि दशवें में आया । इहां एकसौ दोय की सत्ता है । तहां सूक्ष्म लोभकी व्युच्छित्ति करि वारवें में आया । तहां एकसौएककी सत्ता है । सो इहां ज्ञानावरणीपांच, दर्शनावरणीकीषट्, अन्तराय की पांच । ए सोलह की व्युच्छित्ति करि वारवें तें पच्यासी लेय कें तेरहवें में गया । तहां व्युच्छित्ति नाहीं। पच्यासी लेय चौदह में गया। तहां पच्यासीकी सत्ता अरु यहां ही उनकी व्युच्छित्ति सो चौदहवें गुणस्थान के अन्त के दोय समय में पिच्यासी की व्युच्छित्ति । सो प्रथम समय में वहत्तरि, चरम समय में तेरा । सो प्रथम समय वहत्तरि तिनके नाम वेदनी एक ॥ १ ॥ गोत्रकी एक ॥ १ ॥ नीचगोत्र ॥ १ ॥ वरणचतुष्ककी वीस ॥ २० ॥ संस्थान ॥ ६ ॥ संहनन ॥ ६ ॥ शरीर पांच ॥ ५ ॥ बंधन ॥ ५ ॥ संघातपांच । अंगोपांगतीन । चालदोय । देवगति ।

देवगत्यानुपूर्वी। अगुरुलघु। निर्माण । उच्छ्वास। अपघात। परघात। उद्योत। प्रत्येक। स्वरदुकक्रीदोय। शुभ। अशुभ । स्थिर । अस्थिर । दुर्भग। अनादेय। अयश। ए सर्व मिलि बहत्तरि जानना ॥ ७२ ॥ ए तौ चौदहवें गुणस्थान का सर्व काल पूरण होते दोय समय बाकी रहे तहां ताईं तो व्युच्छित्ति नाहीं । अरु दुचरमसमयमें इन बहत्तरि की व्युच्छित्ति करी। अब अन्त के समय मैं व्युच्छिति-पंचेन्द्रिय, पर्याप्ति, त्रस, बादर, मनुष्यगति, मनुष्यगत्यानुपूर्वी, मनुष्यायु, ऊंचगोत्र, यशस्कीर्ति. आदेय, सुभग, तीर्थंकर, वेदनी, ए तेरा प्रकृति चरम समय व्युच्छित्ति करि जीव सिद्ध होय है । ऐसे अयोगगुणस्थानमें पिच्यासी कर्म प्रकृतिन की व्युच्छित्ति करि सर्व कर्मरज रहित शुद्ध निरंजन अमूर्ति सिद्ध परमात्मा होंय हैं। ऐसे शुद्धआत्मा कौं बारंबार नमस्कार होऊ। ऐसे यह पुद्गल द्रव्य संसारी जीवनके रागद्वेष परणामकरि ज्ञानावरणादि अष्टकर्मरूप होय, जीवन के बंध उदय सत्ता रूप होय, नर नारकादि अनेकगतिन में भ्रमण करावै हैं। इति श्रीसुदृष्टितरंगिणीनामग्रंथ मध्ये अजीवतत्व द्रव्यकर्मपुद्गलीक तिनका बंध, उदय, सत्तारूप परिणमन शक्ति सहित कथन वर्णनो नाम पंचमपर्व सम्पूर्णम् ॥ ५ ॥

अथानन्तर मोही जीवन कूं जैसे द्रव्यकर्म नचावै है तैसे ही नाचैं हैं। जैसे बाजीगर दंडकरि बंदर कौं अनेकवार नचावै है। तैसे ही संसारी जीवनकौं कर्मबाजीगर आशारूपी दंड तैं अनेक बार नचावै है। तथा जैसे कोई नट, धन के लोभ तैं अपने एक तनके अनेक स्वांग धरि, लोकन कूं दिखाय आश्चर्य उपजावे। कबहूं राजाका स्वांग धरै, कबहूं रंकका,

कबहूं स्त्री, कबहूं नर, कबहूं सिंह, कबहूं बकरी आदि अनेक स्वांग अपने तनके उपरला खलका रूपी वस्त्र ताकूं फेरि-फेरि स्वांग बदलि-बदलि तमाशगीरिनकों हर्ष—विषाद उपजावै है। तैसे ही यह जीवरूपी नट अपने कर्मजनित शरीरका खलका ( आवरण ) ताकौ पलटि २ अनेक स्वांगकरि नांचै है। अनेक स्वांगधरि जगत में निरत ( नृत्य ) करता गमन करै है सो या जीवके गमन करवेके मार्ग चौदह हैं। इनही चतुर्दशमार्गन में अनादि कालका जीव गमन करै है। सोही मार्ग बताईए है॥ गाथा—

[ गई इंदियं च काये, जोंए वेए कसाय णाणेया।
संजम दंसण लेस्सा, भविया सम्मत सण्णि आहारे॥

गति च्यारि। इन्द्रिय पांच। काय षट्। योग पन्द्रह। वेद तीन। कषाय पच्चीस। ज्ञान आठ। संयम सात। दर्शन च्यारि। लेश्या षट्। भव्य-अभव्य मार्गणा। सम्यक् षट् संज्ञीदोय, और आहार दोय ऐसे चौदह भेद मार्गणा हैं। अब इनका सामान्य अर्थ लिखिए है। तहां गति नाम कर्म के उदय गतिसम्बन्धी शरीरनके आकार धरना सो गति है। और इन्द्रियनामकर्म के उदय तें जेती इन्द्रिय अपने शरीर योग्य इन्द्रियनके आकार होंय, सो इन्द्रियमार्गणा है। त्रसस्थावर नाम कर्म के उदय करि त्रस और स्थावर पर्याय में जन्म लेना सो काय है। और नोइन्द्रियकर्मके बलतै अष्टपांखड़ीका कमलाकार द्रव्यमन के निमित्तपाय आत्माके प्रदेशन का चंचल होना सो मनोयोग है। और स्वर कर्म के उदय बचन बोलनेका च्यय, उपशम होना, ताके निमित्त पाय आत्मा के प्रदेशन

चंचल होना, सो वचन योग है। और पंच प्रकार शरीर के उदयतें यथायोग्य काय का निमित्त पाय, आत्मा के प्रदेशन का चंचल होना, सो काय योग है। ऐसे योग हैं। और वेदकर्मके उदयसे स्त्रीकी चाहि तथा पुरुष की चाहि तथा स्त्री-पुरुष की युगपत चाहि, इत्यादि भाव सो वेद है। और चारित्रमोह के उदय क्रोध-मानादिक कषाय रूप होना, सो कषाय है। और जोकरि आत्मा स्वपर पदार्थन कौं जानै, सो ज्ञान है। और मोह के तीव्र उदय करि, विषयन में मोहित होय, दया विषैं प्रमादी होय प्रवर्तना, सो असंयम है। और अप्रत्यक्त ज्ञानके उदय सहित आत्मा का व्रताव्रत रूप युगपत प्रवर्तना, सो देश संयम है। और सर्व सावद्य-रहित क्रिया रूप प्रवर्तना, सो सकल संयम है। ताके पंच भेद हैं। और दर्शनावरणी के क्षयोपशमतैं स्वपर के देखने की शक्ति, सो दर्शन है। और कषायन सैं रंजायमान योग, सो लेश्या है। और मोक्ष होने योग्य सम्यग्दर्शनादि सामग्री प्रगट होने की नाहीं, सो अभव्य है। और मोक्ष होने योग्य रत्नत्रयादि सामग्री प्रगट होय ताके, सो भव्य है। ता भव्य के तीन भेद हैं। और जीव, अजीव, तत्वन का भले प्रकार जानपना, दिढ़ि श्रद्धान, सो सम्यक् है। सो तत्व श्रद्धान तथा अतत्व श्रद्धान करि षट् भेद रूप है। और मन का क्षयोपशम होने योग्य तथा मन का क्षयोशम नहीं होने योग्य ऐसा जीव, सो संगी मार्गणा है। और औदारिक, वैक्रियक, आहारक इन तीन शरीर रूप पुद्गलनका ग्रहण, सो आहारक है। कर्माण अन्तराल में इन तीन शरीर का ग्रहण नाहीं, सो अनाहारक है। ऐसे जीव के आवागमन करवे के चौदह मार्ग कहे। और भी जीव के गमन के स्थान हैं सो कहिए हैं—

गाथा—गुण जीवा पज्जत्ती, पाणा सरणाय मग्गणा ओय ।
उवओगोविय कमसो, वीसंतु परुवणा भणिदा ॥

अर्थ—तहां गुणस्थान, जीवसमास, पर्याप्ति, प्राण, संज्ञा, चौदह मार्गणा, उपयोग. ऐसे इस गाथा में बीस प्ररूपणा जानना । अब सामान्य अर्थ—तहां प्रथम गुणस्थानन का सामान्य अर्थ—तहां दर्शन मोह तीन, अनन्तानुबंधी च्यारि इन सात कर्म प्रकृतिन के उदय जीव कौं अतत्व श्रद्धान भाव का होना, ताकरि पंच प्रकार मिथ्यात रूप रहना, सो मिथ्यात गुण स्थान है। इसके होतें जेते गुण होय, सो मिथ्यात गुण है। तातें याका नाम मिथ्यात गुणस्थान है। और प्रथमोपशम सम्यक्धारी, अपने योग्य अन्तमुहूर्त काल पूरण करतें, उत्कृष्टपने छह आवली काल बाकी रहतें, अनन्तानुबंधी च्यारि में ते, कोई एक कषाय का उदय होतें, मिथ्यात रहित अनन्तानुबंधी सहित होय, सो सासादन सम्यक् कहावे हे। सो यह सासादन, मिथ्यात समानि गुण को धरे है। जैसे खीर भोजन करि पीछे वमन करिए ताका लेश रह जाय, अलपकाल खीरका स्वाद रहै पीछे जाता रहैगा। तैसे ही सम्यक् पाय कें, ताकौं वमन कहिए तजिकैं, मिथ्यातकों आवै हे। सम्यक् काल है तातें सम्यक् कह्या हे। तातें सासादन सम्यक है। और मिश्रमोह के उदय तें मिश्र श्रद्धान होय है। जैसे मिश्री अरु दही मिलाय के खाये, खाटामिष्ट स्वाद दोऊ एकै काल आवै। तैसे ही मिथ्यात अरु सम्यक् इन दोऊ रूप एक श्रद्धान होय है तातें याकानाम मिश्रगुणस्थान है। और दर्शन मोह की तीन, अनन्तानुबंधी च्यारि इन सातन के क्षयोपशमतैं भया जो आत्मा कें षट् द्रव्य,

नव पदार्थ, पंचास्तिकाय, इन के गुणपर्यायनका यथावत श्रद्धान का अनुभवन सो ही सांची दृष्टि, वही सम्यक कहिए। यह चारित्र मोहके उदय, संयम नहीं धर सके, सो असंयमी है। तातें अव्रत सम्यग्दृष्टि कह्या है। और तहां त्रस हिंसा का त्याग सो तो व्रत है। और पंच स्थावरन में व्रत करना तो है, परन्तु सर्व प्रकार हिंसा बचती नाहीं, निमित्त पाय स्थावर हिंसा होय है, तातें स्थावर हिंसा का त्याग नाहीं। मन और इन्द्री वश रहती नाहीं। तातें ग्यारह अव्रत हैं तातें इस पंचम गुणस्थान में व्रत, अव्रत, दोऊ हैं। तातें याका नाम व्रताव्रत है। तथा अल्प व्रत के योगतें देशव्रत भी नाम है। और तहां प्रत्याख्यान के अभावतें सकल संयम भया ताके, सो एकाग्र ध्यान का अवलम्बन छूटि, किंचिद् प्रमाद के वश करि, आहार विहार उपदेशादि रूप क्रिया, वचन इत्यादिक रूप प्रवर्त होना, सो प्रमत्त छठा गुणस्थान है। और तहां विहार उपदेशादि क्रिया रहित ध्यानावलम्बी योगीश्वर ताकौं प्रमाद रहित अप्रमत्त गुणधारी कहिए। और तहां करण होने के निमित्त पाय परिणामन की महा विशुद्धता के योगतें समय-समय अनंत गुणी विशुद्धता लिए समय-समय असंख्यात गुणी निर्जरा कर्मनकी होय, सो अपूर्वकरण अष्टम गुणस्थान कहिए। और याहीतें अधिक विशुद्धता लिये हास्यादिक नो कषाय के रस रहित, अपने गुण योग्य काल एक रूप वर्तना, अनेक जीवन की एकसी विशुद्धता होनी और रूप नाहीं होनी, सो अनिवृत्त करण है। और अल्प मोह के अंशनि का सद्भाव और सकल मोह का अभाव सहित, निराकुल सुख का स्थान, सो सूक्ष्मसाम्पराय दशमां गुणस्थान है। और सकल मोह के उपशम भावतें आत्मा के

प्रदेश अडोल—निराकुल सुख मई यथाख्यात चारित्र का स्थान, उपशांत मोह नाम
ग्यारमां गुणस्थान है। और सकल मोह के क्षय भावतें प्रगट होय महासुख स्थान, केवल-
ज्ञान का निकटवर्ती सो क्षीण मोह बारमां गुणस्थान है। और च्यारि घातिया कर्म रहित
अनन्त चतुष्टय सहित केवलज्ञानी सकल सिद्ध भगवान्, रागद्वेष कषाय रहित मन, वचन,
काय, योग सहित, सो सयोग गुणस्थान है। इहां भव्य जीवन के सम्बोधन निमित्त वचन-
प्राण की शक्ति सहित वचनयोग के निमित्त पाय, वचन का उपदेशरूप खिरना, ताकौं सुनि
भव्य ताकौं शिव सुख मार्ग बतावनेकूं दिव्यध्वनि करि उपदेश करते, काय प्राण के जोरतैं
काययोगतैं अनेक देशन में विहार कर्म करते, समोशरण सहित विचरैं सो, तेरमां गुणस्थान
है। सो याही गुणस्थान विषैं अन्तर्मुहूर्त बाकी रहै, केईक केवलीन कैं समुद्घात होय है। सो
समुद्घात के भेद सात हैं। सो यहां केवल समुद्घात का निमित्त पाय समुद्घात का
स्वरूप कहिए है। सो प्रथम ही नाम कहिए है—वेदना, कषाय, वैक्रियक, मारणान्तिक,
तैजस, आहारक, केवल, ए सात तौ समुद्घात हैं। एक भेद उत्पाद ऐसे ए आठ
भेद हैं। अब इनका संक्षेप स्वरूप लिखिए है। तहां महावेदना के योगतैं आत्मा के
प्रदेश शरीरके बाहिर निकसना, सो वेदना समुद्घात है। सो वात, पित्त, ताप, पेट, नेत्र,
क्रिमि इत्यादिक अनेक रोग सहित, कोई जीवके तौ शरीरतैं एक प्रदेश, कोऊ कैं दोय प्रदेश,
किसीकैं तीन प्रदेश इत्यादिक अनेक जीवन सम्बन्धी एक-एक प्रदेश बधतैं असंख्यात
प्रदेश बधते भेद बधै हैं। सो उत्कृष्टपने मूल शरीरतैं नव गुणे भये और शरीर प्रमाण ऊंचे

ऐसे आत्माकौं तीव्र वेदना होय तौ मारे वेदना के शरीरकौं छोड़ि प्रदेश बाहिर निकसैं हैं। सो इस वेदना समुद्घात वाले वनस्पति जीव तीन अशुभलेश्या सहित अनंत हैं। और वायु तेज अप पृथ्वी इन च्यारि स्थावरन में तीन अशुभ लेश्या सहित जीव असंख्याते-असंख्याते हैं। इनका क्षेत्र तीन लोक है। सो इसमैं ऐसा कोई प्रदेश क्षेत्र नहीं बच्या है जहां इस आत्मा नैं अनन्त-अनन्त बार महादुख भावन करि वेदना समुद्घात तैं क्षेत्र नहीं स्परसा, सो सर्व देश प्रदेशनि विषै वेदना भोगी है। सो पाप परणातिका फल जानना। इति वेदना समुद्घात ॥

आगे कषाय समुद्घात का स्वरूप लिखिए है। तहां क्रोधादिक तीव्र कषाय के निमित्त पाय आत्मा के प्रदेश, मूल शरीरतैं निकसैं तौ एक प्रदेश, कोई के दोय प्रदेश, तीन प्रदेश आदि एक-एक प्रदेश बधतैं, मूलशरीरतैं तिगुणे निकसैं हैं। और ऊंचे शरीर प्रमाण निकसैं, सो घन रूप करिए, तौ मूल शरीरतै नव गुणे होंय। सो इस कषाय समुद्घात वाले अशुभ तीन लेश्या वारे, वनस्पती मैं अनंत हैं और वायु तेज अप पृथ्वी इन च्यारि स्थावरन में असंख्यात हैं। भावार्थ—इस लोक मात्र प्रदेशन में कोई एक प्रदेश नहीं रह्या, जहां अनेकबार कषाय समुद्घात तैं क्षेत्र नहीं स्परसा। यानै सर्वलोक प्रदेशन पै कषाय समुद्घात किए हैं। सो अशुभ फलका उदय जानना। इति कषाय समुद्घात ॥ २ ॥

आगे मारणांतिक समुद्घात का स्वरूप लिखिए है—मारणान्तिक समुद्घात वाले जीव तीन अशुभ लेश्या सहित, तिनका क्षेत्र सर्व लोक है। तहां जो जीव मरण के अन्तर्मुहूर्त पहले अपने शरीर मैं तिष्ठता ही, आत्मा प्रदेशन कूं बधायकैं, अपने उपजने के स्थान क्षेत्रकूं

जाय स्परसै, पीछे आय मूल शरीर में समाहि, पीछे मरै। सो पहले तहां तांई आत्म प्रदेशन की डोरी पङ्कति रूप विस्तारै, सो मारणांतिक समुद्घात है। भावार्थ—तीन लोक क्षेत्र विषैं ऐसा प्रदेश क्षेत्र नाहीं, जहां इस आत्मानें अनंतवार मारणांतिक समुद्घात करि प्रदेश नहीं स्पर्शा। सर्व आकाश क्षेत्रन में मारणांतिक समुद्घात करै है। सो पापके उदय का फल है। इति मारणांतिक समुद्घात ॥ ३ ॥

ऐसे वेदना, कषाय, मारणांतिक इन तीन समुद्घात सहित अशुभ तीन लेश्या सहित जीव, वनस्पति में अनन्ते और स्थावर आदि स्थानमें असंख्याते व मनुष्यन में संख्याते हैं। ऐसे तीन अशुभ लेश्या में समुद्घात कह्या। आगे शुभ तीन लेश्यान में समुद्घात कहिए है। तहां कषाय समुद्घात विषैं तथावेदना समुद्घात विषैं तौ प्रदेशनि का निकलने का प्रमाण आगे अशुभ लेश्या में कहिआए। मूल शरीरतैं नवगुणे चौड़े, शरीर प्रमाण ऊंचे, ताही प्रमाण जानना। और मारणांतिक समुद्घात विषैं पीत लेश्या वारे भवनत्रिक तथा सौधर्म ईशान वाले देव विहार करि कोई निमित्त पाय, तीसरी नारकी पृथ्वी पर्यन्त जांय, अरु तहां ही आयु अंत होय मरण करैं, सो जीव आठमी मोक्ष शिला में बादर पृथ्वी काय में उपजैं। सो अपने अशुभ भावन की उपार्जना तैं, सो जीव नव राजू क्षेत्र पर्यन्त आत्म प्रदेश कौं बधाय अपने उपजने का क्षेत्र स्परसै है। ऐसा जानना ॥४॥ और तैजस समुद्घात में आत्म प्रदेश बारह योजन लम्बे, नव योजन चौड़े और सूच्यांगुल के संख्याते भाग ऊंचे विस्तरै हैं। तहां कोई देश में बड़ी वेदना प्रजाकौं होय। तथा कोई देशमें

महा दुःख ईति, भीतिकरि भरथा होय। अरु ताकूं देखि कदाचित ऋद्धिधारी मुनिकौं करुणा उपजै, तौ मुनीश्वर के दाहिने स्कंधतैं शुभ तैजस पुतला निकसै, सो बारह योजन चौड़े क्षेत्र तांई के जीवन की सर्व वेदना तत्क्षण मेटि, सर्व प्रजाकौं सुखी करै है। कदाचिद् प्रजा (देश जीवन) कै पाप का उदय आवै तौ ऋद्धिधारी मुनिकौं कोप उपजै, तौ बामे स्कंधतैं अशुभ तैजस निकसै, सो अपने विषय योग्य क्षेत्रकूं भस्म करै। पीछे मुनी के आत्म प्रदेश निकसि कोपतैं अग्निमई होय पृथ्वी को क्षय करि, पीछे मुनि के तन में प्रवेश करैं, सो मुनि का तन भी भस्म होय। ऐसे तैजस दोय प्रकार है। सो तैजस समुद्घात जानना। इति तैजस समुद्घात ॥ ५ ॥

आगे आहारक समुद्घात का स्वरूप कहैं हैं। तहां आहारक समुद्घात विषैं एक जीव अपेक्षा कोई योगीश्वर को तत्वज्ञान विचार में संशय उपजै, तौ ऋद्धिधारी मुनिकौं ऋद्धियोगतैं आहारक पुतला निकसै, सो संख्यात योजन अढ़ाई द्वीप प्रमाण क्षेत्र लम्बे आत्म प्रदेश होंय। अरु सूच्यांगुलके संख्यात भाग चौड़े ऊंचे विस्तार धरै हैं। और शुक्ल लेश्याविना इन लेश्यानमें केवल समुद्घात होता नाहीं। इति आहारक समुद्घात। आगे केवल समुद्घात विशेष कहिए है। शुक्ललेश्या में और समुद्घात तौ पूर्ववत जानना। और केवल समुद्घात का विशेष है, सो कहिए है—तहां केवल समुद्घात के च्यारि भेद हैं। दंड, कपाट, प्रतर, लोकपूर्ण। तहाँ दंड के दोय भेद हैं—एक स्थितिदंड, एक उपविष्टदंड, और प्रतर व लोक पूर्ण इनका एक-एक ही भेद है। तहां पद्मासन सहित दंड समुद्घात होय, सो स्थिति दंड समुद्घात है। और

कायोत्सर्ग आसन सहित दंड होय, सो उपविष्ट दंड है । तहां स्थितिदंड समुद्घात में एक जीव अपेक्षा प्रदेशन का विस्तार—वातवलय विना लोक की ऊंचाई प्रमाण है । सो किंचित् घाटि चौदह राजू प्रमाण तौ लांबे होय हैं । और बारह अंगुल प्रमाण चौड़ा गोलाकार प्रदेश हो है । और उपविष्ट दंड समुद्घात विषै लम्बाई तौ पूर्ववत् ही है । और चौड़ाई स्थिति दंडतैं तिगुणी, छत्तीस अंगुल प्रमाण गोलाकार दंड हो है । ऐसा तौ समुद्घात कह्या । आगे कपाट समुद्घात के च्यारि भेद हैं । पूर्वाभिमुख स्थिति कपाट, उत्तराभिमुख स्थिति कपाट, पूर्वाभिमुख उपविष्ट कपाट, उत्तराभिमुख उपविष्ट कपाट, तहाँ पूर्वदिशामुख सहित केवली पद्मासन होय कपाट करैं, सो पूर्वाभिमुख स्थिति कपाट कहिए । तहां इस कपाट में आत्मा के प्रदेश वातवलय विना लोक प्रमाण कछू घाटि चौदह राजू तौ लम्बे हैं । और उत्तर-दक्षिण दिशा विषैं लोक की चौड़ाई प्रमाण सात राजू चौड़े हैं । और पूर्व-पश्चिम दिशा विषैं बारह अंगुल मोटाई लिये ऊंचे हैं । ऐसे पूर्वाभिमुख स्थिति कपाट समुद्घात जानना । और पूरबदिशा मुख किए केवलज्ञानी कायोत्सर्ग आसन सहित कपाट समुद्घात करैं सो पूर्वाभिमुख उपविष्ट कपाट समुद्घात कहिए । तहाँ एक जीव अपेक्षा प्रदेशन की लम्बाई कछू घाटि चौदह राजू है । चौड़ाई सात राजू और छत्तीस अंगुल मोटाई प्रमाण प्रदेश ऊंचे हैं । ऐसे पूर्वाभिमुख उपविष्ट कपाट समुद्घात है । तथा उत्तराभिमुख स्थिति कपाट समुद्घात ताकौं कहिए है, जहां उत्तर दिशा मुख किए केवली पद्मासन सहित कपाट समुद्घात करैं सो कछूघाटि चौदह राजू लम्बे आत्म प्रदेश होय हैं । और पूरब-पश्चिम दिशा विषैं

सो प्रथमतें दूसरे तांई कषाय पच्चीस ही हैं। और तीसरे-चौथे में कषाय इक्कीस हैं। और पंचवें में कषाय सत्तरा हैं। और छठेतें अपूर्व करण पर्यन्त तेरा कषाय हैं। नववें में सात हैं। दशवें में एक सूक्ष्म लोभ है। आगे कषाय नाहीं। बहुरि अब ज्ञान कहिए हैं। सो प्रथम-दूसरे में तो तीन कुज्ञान हैं। और तीसरे में मिश्रज्ञान है। और चौथे-पंचवें में तीन सुज्ञान हैं। और प्रमत्त तें लगाय बारहवें पर्यंत ज्ञान च्यारि हैं। तेरहवें-चौदहवें में एक केवल-ज्ञान है। आगे संयम कहिए हैं—सो मिथ्यात तें असंयत पर्यन्त तो असंयम है। और पंचवें में देश संयम एक है। और प्रमत्त-अप्रमत्त इन दोऊन में सामायिक, छेदोपस्थापना, परिहारविशुद्धि ए तीन संयम हैं। और आठवें-नववें में सामायिक, छेदोपस्थापना ए दोय संयम हैं। और दशवें में सूक्ष्म साम्पराय संयम है। और ऊपरे एक यथाख्यात ही संयम है। आगे दर्शन कहिए हैं-सो प्रथम तें तीजे पर्यन्त तो दोय दर्शन हैं। और चौथे तें लगाय बारहवें पर्यन्त तीन दर्शन हैं। तेरवें-चौदहवें में एक केवल दर्शन है। आगे लेश्या कहिए है—सो चौथे गुणस्थान पर्यन्त तो षट् लेश्या हैं। और पंचवें तें लगाय सप्तम पर्यन्त तीन शुभ लेश्या हैं। और अष्टम तें लगाय तेरहवें गुणस्थान पर्यन्त एक शुक्ल लेश्या है। चौदहवेंमें लेश्या नाहीं। आगे भव्य कहिए है—तहाँ मोक्ष कबहूँ नहीं जाय, सो अभव्य है। मोक्ष जाने योग्य होय सो ताकों भव्य कहिए। सो प्रथम गुणस्थान में तो भव्य अभव्य दोय हैं। और ऊपरले सर्व गुणस्थानभव्य को होय हैं। आगे सम्यक कहिए है। सो मिथ्यातमें मिथ्यात सम्यक है। सासादनमें सासादन सम्यक है। मिश्रमें मिश्र है और असंयततें लगाय अप्रमत्तलों उपशम,

कायोत्सर्ग आसन सहित दंड होय, सो उपविष्ट दंड है । तहां स्थितिदंड समुद्घात में एक जीव अपेक्षा प्रदेशन का विस्तार—वातवलय बिना लोक की ऊंचाई प्रमाण है । सो किंचित् घाटि चौदह राजू प्रमाण तौ लांबे होय हैं । और बारह अंगुल प्रमाण चौड़ा गोलाकार प्रदेश हो है । और उपविष्ट दंड समुद्घात विषै लम्बाई तौ पूर्ववत् ही है । और चौड़ाई स्थिति दंडतैं तिगुणी, छत्तीस अंगुल प्रमाण गोलाकार दंड हो है । ऐसा तो समुद्घात कह्या । आगे कपाट समुद्घात के च्यारि भेद हैं । पूर्वाभिमुख स्थिति कपाट, उत्तराभिमुख स्थिति कपाट, पूर्वाभिमुख उपविष्ट कपाट, उत्तराभिमुख उपविष्ट कपाट, तहाँ पूर्वदिशामुख सहित केवली पद्मासन होय कपाट करैं, सो पूर्वाभिमुख स्थिति कपाट कहिए । तहां इस कपाट में आत्मा के प्रदेश वातवलय बिना लोक प्रमाण कछू घाटि चौदह राजू तौ लम्बे हैं । और उत्तर-दक्षिण दिशा विषैं लोक की चौड़ाई प्रमाण सात राजू चौड़े हैं । और पूर्व-पश्चिम दिशा विषैं बारह अंगुल मोटाई लिये ऊंचे हैं । ऐसे पूर्वाभिमुख स्थिति कपाट समुद्घात जानना । और पूरबदिशा मुख किए केवलज्ञानी कायोत्सर्ग आसन सहित कपाट समुद्घात करैं सो पूर्वाभिमुख उपविष्ट कपाट समुद्घात कहिए । तहाँ एक जीव अपेक्षा प्रदेशन की लम्बाई कछू घाटि चौदह राजू है । चौड़ाई सात राजू और छत्तीस अंगुल मोटाई प्रमाण प्रदेश ऊंचे हैं । ऐसे पूर्वाभिमुख उपविष्ट कपाट समुद्घात है । तथा उत्तराभिमुख स्थिति कपाट समुद्घात ताकौं कहिए है, जहां उत्तर दिशा मुख किए केवली पद्मासन सहित कपाट समुद्घात करैं सो कछूघाटि चौदह राजू लम्बे आत्म प्रदेश होय हैं । और पूरब-पश्चिम दिशा विषैं

रूप, रसरूप करै है। सो खलरूप करै तिनके तौ कठोर अवयव अपने शरीर योग्य बनावै है अरु रसरूप भई तिनके बह चलै ऐसे रसरूप पतले अवयव बने हैं। पीछे अपने-अपने शरीरनके अंगोपांगरूप परणमै हैं। तहां आहारक वैक्रियक शरीरनके तौ उन प्रमाण अंगोपांगरूप बनै हैं। और औदारिक शरीरके औदारिक शरीर प्रमाण अंगोपांग बनै हैं। ऐसे अपने-अपने शरीर पद्स्थ योग्य पुद्गल स्कंधनका परणमण है। सो सहजैही परणमै हैं। असहाय, विना यतन परणमण जानना। ऐसे आहार पर्याप्ति करि पीछे तिन ग्रहे परमाणु कठोर तथा नरम अव्ययरूप पुद्गलन का शरीररूप बंधान करना, सो शरीर पर्याप्ति है। और किया जो शरीर ताके यथायोग्य इन्द्रियन के आकार स्थान के स्थान होना, सो इंद्रिय पर्याप्ति है। और जा शरीरमें श्वासोच्छ्वास लेनेके स्थान-क होना, सो तिनतैं पवनकौं अङ्गीकार करि, वाहिरतैं भीतर लेना, पीछे वाहिर काढ़णा। ऐसे पुद्गलीक आकार शरीर में होना, सो श्वासोच्छ्वास पर्याप्ति है। ऐसे पीछे जिन स्थाननतैं बचन बोल्या जाय, ऐसे पुद्गलीक आकार शरीर में होना, सो भाषा पर्याप्ति है। और हिरदे विषैं विकल्प करने का आकार, तातैं शुभाशुभ विचारि कीजिए, ऐसा अष्ट पांखड़ी का कमलाकार द्रव्यमन पुद्गलीक स्कंध का परणमण सो मन पर्याप्ति है। इति पर्याप्ति। आगे प्राणन का संक्षेप स्वरूप कहिए है। तहां शरीरादि यथायोग्य इन्द्रियन में अपने-अपने विषय ग्रहण की शक्ति रूप परिणमण, सो प्राण कहिए। तहां पंचेन्द्रिय अपने विषय में रंजायमान करै। सो जैसे स्पर्श इन्द्रिय अपने योग्य अष्ट विषय तिनका निमित्त मिलै सुख-दुख करने की शक्ति सो स्पर्श इन्द्रिय प्राण है। और जहां रसना इन्द्रिय अपने योग्य पंच विषय तिनमें

रंजायमान करै, सो रसना इन्द्रिय प्राण है। और घ्राणइन्द्रिय अपने योग्य दोय विषयन में रंजायमान करै, सो घ्राण इन्द्रिय प्राण है। और तहां चक्षु इन्द्रिय अपने योग्य पंच विषयन में रंजायमान करै, सो चक्षु इन्द्रिय प्राण है और जहां श्रोत्र इन्द्रिय अपने योग्य विषय में रंजायमान करै, सो श्रोत इन्द्रिय प्राण है। ऐसे तो पंचेन्द्रिय प्राण हैं। और जहाँ मन विषैं शुभाशुभ संकल्प-विकल्प करि हर्ष-विषाद उपजावने की शक्ति, सो मन प्राण है। और वचन बोलनेकी शक्ति सो वचन प्राण है। और जहाँ काय विषैं हलन-चलन रूप गमनागमन की शक्ति, सो काय प्राण है। और जहां शरीर विषैं श्वासोच्छ्वास लेने की शक्ति सो श्वासोच्छ्वास प्राण है। और जहां अनेक दुख-सुखन में आत्मा शरीरतें भिन्न नहीं होय, सो आयु प्राण है। ऐसे सामान्य दश प्राण जानना। इति प्राणस्वरूप॥

आगे संज्ञा का स्वरूप सामान्यपने लिखिए है। जहां वस्तु की इच्छा का क्षयोशम होय सो संज्ञा है। जहां आहार की इच्छारूप निमित्त सहित क्षयोपशम, सो आहार संज्ञा है। और जहां भय का निमित्त मिले भय की इच्छा का क्षयोपशम, सो भय संज्ञा है। और जहां मैथुन की सामग्री सहित इच्छाका क्षयोपशम सो, मैथुन संज्ञा है। और परिग्रह का निमित्त मिलै परिग्रह की इच्छा सहित क्षयोपशम, सो परिग्रह संज्ञा है। ऐसे सामान्य संज्ञा कही। इति संज्ञा। आगे चौदह मार्गणा, तिनका स्वरूप ऊपर कहा है नाममात्र यहां कहिए है। गति, इन्द्रिय, काय, योग, वेद, कषाय, ज्ञान, संयम, दर्शन, लेश्या, भव्य, सम्यक्, सैनी, आहार, ए चौदह मार्गणा है। इति मार्गणा।

आगे उपयोग—तहां ज्ञानोपयोग आठ प्रकार, दर्शनोपयोग च्यारि प्रकार ए दोऊ दर्शन ज्ञान, मिलि उपयोग भेद बारह जानना। इति उपयोग। ऐसे सामान्य गुणस्थान, मार्गणानिका स्वरूप कह्या। आगे इनहीं गुणस्थानन में मार्गणा लिखने रूप आलाप कहिए है। सो प्रथम ही गुणस्थानन में मार्गणादि चौबीस ठाम (स्थान) लगाईये है। तहां चौथे गुणस्थान तांई तो गति च्यारि ही हैं। और पंचम गुणस्थान में मनुष्य वा तिर्यंचगति है। और छठेतैं उपरिलै गुणस्थानन में एक मनुष्यगति ही जानना। और इन्द्रिय मार्गणा-सो प्रथम गुणस्थान तो पंच ही इन्द्रिय धारक जीवन कें होय है। और दूसरेतैं लगाय चौदहवें गुणस्थान पर्यन्त ए सर्वस्थान पंचेन्द्रिय सैनी कें होय हैं। और कोई आचार्य एकेन्द्रियादि असैनी पर्यन्त जीवन कैं सासादन कहै हैं। ताकी मुख्यता नाहीं जानना। यथायोग्य समझि लेना। बहुरि कायमार्गणा-सो प्रथम गुणस्थान तो षट्काय जीवन के ही जानना। और दूसरे तें लगाय चौदहवें तांई ए स्थान त्रसजीव काय के होय हैं। आगे योग मार्गणा—तहां प्रथम गुणस्थान में आहारक द्विक विना योग तेरा हैं और सासादन में भी ए ही तेरा योग हैं। और मिश्र में मन के च्यारि, बचन के च्यारि, काय के दोय, ऐसे दशयोग हैं। और असंयत चौथै में अहारक द्विक बिना, तेरा योग हैं। और पंचवें में नव, छटे में आहारक द्विक सहित ग्यारह योग हैं। और सातवें ते लगाय बारहवें पर्यन्त नवयोग हैं। तेरवें में सात योग हैं। चौदहवें में योग नाहीं। आगे वेद—सो प्रथम तैं लगाय नववें गुणस्थान के सवेदभाग पर्यन्त तीनों वेद हैं। आगे वेद नाहीं। आगे कषाय-

सो प्रथमतैं दूसरे तांई कषाय पच्चीस ही हैं । और तीसरे-चौथे में कषाय इक्कीस हैं । और पंचवें मैं कषाय सत्तरा हैं । और छठेतैं अपूर्व करण पर्यन्त तेरा कषाय हैं । नववें में सात हैं । दशवें में एक सूक्ष्म लोभ है । आगे कषाय नाहीं । बहुरि अब ज्ञान कहिए हैं । सो प्रथम-दूसरे में तौ तीन कुज्ञान हैं । और तीसरे में मिश्रज्ञान है । और चौथे-पंचवें में तीन सुज्ञान हैं । और प्रमत्त तैं लगाय बारहवें पर्यंत ज्ञान च्यारि हैं । तेरहवें-चौदहवें में एक केवलज्ञान है । आगे संयम कहिए हैं—सो मिथ्यात तैं असंयत पर्यन्त तौ असंयम है । और पंचवें में देश संयम एक है । और प्रमत्त-अप्रमत्त इन दोऊन में सामायिक, छेदोपस्थापना, परिहारविशुद्धि ए तीन संयम हैं । और आठवें-नववें में सामायिक, छेदोपस्थापना ए दोय संयम हैं । और दशवें में सूक्ष्म साम्पराय संयम है । और ऊपरे एक यथाख्यात ही संयम है । आगे दर्शन कहिए हैं-सो प्रथम तैं तीजे पर्यन्त तौ दोय दर्शन हैं । और चौथे तैं लगाय बारहवें पर्यन्त तीन दर्शन हैं । तेरवें-चौदहवें में एक केवल दर्शन है । आगे लेश्या कहिए है—सो चौथे गुणस्थान पर्यन्त तौ षट् लेश्या हैं । और पंचवें तैं लगाय सप्तम पर्यन्त तीन शुभ लेश्या हैं । और अष्टम तैं लगाय तेरहवें गुणस्थान पर्यन्त एक शुक्ल लेश्या है । चौदहवेंमें लेश्या नाहीं । आगे भव्य कहिए है—तहाँ मोक्ष कबहूँ नहीं जाय, सो अभव्य है । मोक्ष जाने योग्य होय सो ताकौं भव्य कहिए। सो प्रथम गुणस्थान में तौ भव्य अभव्य दोय हैं । और ऊपरले सर्व गुणस्थानभव्य को होय हैं। आगे सम्यक कहिए है। सो मिथ्यातमें मिथ्यात सम्यक है। सासादनमें सासादन सम्यक है। मिश्रमें मिश्र है और असंयततैं लगाय अप्रमत्तलौं उपशम,

तहाँ मन वचन काय योग नाहीं। तातैं अयोगचौदहमां गुणस्थान है। पीछे इहां लघु पंच अक्षर काल प्रमाण स्थिति करि निर्वाण हो है। ऐसे सामान्यभाव चौदह गुणस्थान का स्वरूप कह्या। इति गुणस्थान ॥

आगे जीवसमास कहिए है। तहां एकेन्द्रियसूक्ष्म, वादर, वेन्द्रिय ( दोय इन्द्रिय ) तेन्द्रिय, चौ इन्द्रिय, सैनी, असैनी, ऐसे सात भये। तिनके पर्याप्ति, अपर्याप्तिकरि चौदहभेद जीवसमास है। इनहीं के विशेष भेद एक, दोय, तीन, च्यारि आदि एक-एक बढ़ती उगनीस ( उन्नीस ) भेद हो हैं। अड़तीस, संतावन, च्यारिसौषट् भेद भी हैं। सो आगे कहेंगे। सो भी इन चौदह ही में गर्भित हैं। इति जीव समास। आगे पर्याप्ति का स्वरूप कहिए है। तहाँ शरीरादि यथायोग्य इन्द्रियन का पुद्गलीक आकार होना सो पर्याप्ति है। तहाँ औदारिक, वैक्रियक, आहारक, इन तीन शरीर जाति की पुद्गल परमाणु कौं ग्रहण करि इन तीन शरीररूप परणमाय केतीक परमाणु, अस्थि, चांम, नशा, मांसादि कठिन अवयव करना सो इनका नाम खलरूप है। और केतेक परमाणून कौं श्रोणित, वीर्यादिक रसभागरूप पतले अवयव परणमावै है ऐसे पुद्गलन कौं परिणमाय रस रूप करै। ऐसे अन्तर्मुहूर्त काल यथायोग्य तांई क्रिया करै, सो आहार पर्याप्ति कहिए है। और इन ग्रहे पुद्गल स्कंधनकौं आत्मा आकर्षण करि शरीररूप करै, सो शरीर पर्याप्ति है। इहां प्रश्न-जो तुमने कह्या कि आहारपर्याप्ति करतैं पुद्गल हाड़, मांसादि रूप करै, है सो वैक्रियक आहारक शरीरन में हाड़, मांस कैसे संभवै ? ताका समाधान-जो पुद्गल तीन शरीर रूप होने योग्य होय, ताकौं आत्मा आकर्षण करकैं खल

अधोलोक के नीचे सात राजू आत्मप्रदेश चौड़े होय हैं, अरु उपरि क्रमतैं घटते-घटते मध्यलोक में एक राजू मोटे, पीछे उपरि क्रमतैं बढ़ते-बढ़ते ब्रह्म स्वर्ग पर्यन्त पांच राजू, उपरि क्रमतैं घटते घटते लोक शिखर पै एकराजू हैं। ऐसे पूर्व-पश्चिम दिशामें लोक प्रमाण प्रतर होय हैं। और उत्तर-दक्षिण दिशा विषैं बारा अंगुल प्रदेश मोटे जानना। ऐसे उत्तराभिमुख स्थिति कपाट कह्या। आगे उत्तर दिशा कौं मुखकरि कायोत्सर्ग आसन सहित केवलज्ञानी कपाट करैं, सो उत्तराभिमुख उपविष्ट कपाट कहिए। तहाँ आत्म प्रदेशन की लम्बाई तौ किंचित् न्यून चौदह राजू है। और उत्तराभिमुख स्थिति कपाटकी मोटाई का प्रमाण बारह अंगुल है। तातें तिगुणे छत्तीस अंगुल मोटाई आत्म प्रदेश जानना। इति कपाट। आगे प्रतरका स्वरूप कहिए है। तहाँ तीन वातबलय बिना सर्व लोक विषैं आत्म प्रदेशनका फैलना सो ए सर्व क्षेत्र प्रतर समुद्घात है और वातवलय सहित सर्व लोक चौदह राजू पुरुषाकार में सर्व जगह आत्मप्रदेश फैलें, सो लोक पूरन समुद्घात है। तातें ही एक जीव के प्रदेश, लोक प्रमाण कह्ये हैं। सो ही "तत्त्वार्थ सूत्र" में कहिए है। फांकी—"असङ्ख्येयाः प्रदेशाः धर्माधर्मैकजीवानाम् ।" याका अर्थ—जो धर्मद्रव्य, अधर्म द्रव्य और जीव इन तीनूं के प्रदेश असंख्याते हैं। तथा लोक प्रमाण हैं ॥ इति सामान्य समुद्घात स्वरूप ॥ ऐसें समुद्घातनका सामान्य स्वरूप कह्या। विशेष 'श्रीगोमट्टसारजी' से जानना। तहाँ तेरहवें गुणस्थान में केवल समुद्घात करै। ताका विशेष कह्या। सो याविधि केवल समुद्घात करि पीछे समुद्घात मेटि मूल शरीर में सर्व आत्म प्रदेश समाहिकैं तिष्ठैं, सो तेरहवाँ सयोगकेवली गुणस्थान जानना। और अन्तमुर्हूर्त पीछे अयोगकेवली गुणस्थान होय।

क्षयोपशम और क्षायिक सम्यक है। और आठवें तैं लगाय ग्यारवें लूं उपशम और क्षायिक दोय सम्यक हैं। और बारवें तैं लेय सिद्धन पर्यन्त एक क्षायिक सम्यक है। आगे संज्ञी कहैं हैं। सो प्रथमगुणस्थानमें सैनी असैनी दोऊ। दूसरे तैं लेय बारवें लौं सैनी ही हैं। तेरवें चौदहवें में दोऊ नाहीं। आगे आहार मार्गणा कहिए हैं। तहां प्रथम, दूसरे, चौथे इनमें आहारक अनाहारक दोऊहैं। और मिश्र तीजे में व पंचवें में एक आहारक है। और छठेमें आहारक अनाहारक दोऊ हैं। अप्रमत्ततैं लगाय बारहवें पर्यन्त आहारक है। तेरवें में दोऊ हैं। चौदहवें में अनाहारक है। इति प्रथममार्गणाप्ररूपण ॥

आगे गुणस्थान प्ररूपण—तहां गुणस्थान का स्वरूप-अपने-अपने गुणस्थान में स्वकीय गुणस्थान चौदह ही सामान्यवत जानना। आगे जीव समास गुणस्थान पै लगाइए है। तहां प्रथमगुणस्थान में चौदह ही जीवसमास हैं। और सासादन, असंयत, प्रमत्त, सयोगकेवली इन च्यारि गुणस्थानन में पंचेन्द्रिय की पर्याप्ति, अपर्याप्ति, ए दोऊ ही जीव समास हैं। और बाकी के सर्व गुणस्थानोंमें एक पंचेन्द्रिय पर्याप्ति जीव समास है॥ आगे पर्याप्ति कहिए हैं—सो प्रथम गुणस्थान तैं लगाय चौदहवें पर्यन्त छहों पर्याप्ति हैं ॥ आगे प्राण कहिए हैं—सो मिथ्यात तैं लगाय बारहवें गुणस्थान पर्यन्त तो दश प्राण हैं। और तेरवें के अपर्याप्ति में तो आयु, काय दोय प्राण हैं। और पर्याप्ति में च्यारि हैं। और अयोग में एक आयु प्राण है॥ आगे संज्ञा कहैं हैं—तहां संज्ञा च्यारि हैं। सो तहां प्रथम तैं लगाय प्रमत्त छठे तांई संज्ञा चारौं हैं। और सातवें आठवें गुणस्थान में आहार बिना तीन संज्ञा हैं। और नववें में मैथुन

परिग्रह दोय संज्ञा हैं। और दशवें में एक परिग्रह संज्ञा है। आगे कषायन के अभावतैं संज्ञाका भी अभाव है। ए संज्ञा हैं सो कषायन के योगतैं होय हैं। सो अप्रमत्तमैं ध्यान अवस्थातैं आहार-विहारादि प्रमाद के अभाव तैं आहार संज्ञा का अभाव है। और भय कषाय के निमित्त तैं भयसंज्ञा उपजे है। और वेद कषाय तैं मैथुन संज्ञा होय है। और लोभ कषाय के निमित्त पाय परिग्रह संज्ञा होय है। जहां कषाय नाहीं, तहां संज्ञा भी नाहीं। ऐसे संज्ञा जानना॥ आगे उपयोग बारह हैं—तहां मिथ्यात सासादन इन दोऊ गुणस्थानन में दर्शन दोय, कुज्ञान तीन ए पांच उपयोग हैं। और मिश्र गुणस्थान में मिश्र ज्ञान तीन, दर्शन दोय ए पांच उपयोग हैं। कोई आचार्य इहां तीन दर्शन भी कहैं हैं। ता अपेक्षा छह उपयोग हैं। चौथे पंचवें में सुज्ञान तीन, दर्शन तीन ए षट् उपयोग हैं। और छठे तें लगाय बारवें गुणस्थान पर्यन्त ज्ञानि च्यारि, दर्शन तीन ए सात उपयोग हैं। और तेरवें चौदहवें में केवलज्ञान, केवल दर्शन ए दोय उपयोग हैं। ऐसे सामान्य बीस प्ररूपणा का स्वरूप कह्या। इति बीस प्ररूपणा॥ आगे ध्यान, आश्रव, जाति, कुल, ए च्यारि गुणस्थान प्रति लगाईए है—

गाथा—झाणवेय पत्तावेय, जायए कुलकोड संजया सव्वे।
गाहा तयेण भणिया, कमेण चौवीस ठाणाणीं॥ १३॥

अर्थ—ध्यान सोलह, आश्रव सत्तावन (कषाय पच्चीस, योग पंद्रह, अव्रत बारह, मिथ्यात पांच, ए सर्व सत्तावन जानना) सो ध्यान अरु आश्रवन का स्वरूप आगे कह्या है। तातैं यहां

नहीं कह्या, वहां तैं जानना । और एकेन्द्रिय जातिमें पृथ्वी, अप, तेज, वायु, साधारण वनस्पति के इतरनिगोद नित्यनिगोद, करि दोय भेद हैं । ए षट् स्थावरन की सात—सात लाख जाति हैं । प्रत्येक बनस्पति की दश लाख जाति हैं । बेन्द्रिय ( दो इन्द्रिय ), तेन्द्रिय, चौइन्द्रिय, इन तीनन की दोय-दोय लाख जाति हैं । देव, तिर्यञ्च, नारकी इन तीनन की च्यारि-च्यारि लाख जाति हैं । मनुष्य की चौदह लाख जाति हैं । ए सर्व मिल चौरासी लाख जाति जानना । इति जाति ॥

आगे कुल कहिए हैं । सो पृथ्वी काय के बाईसलाख कोड़ि कुल हैं । अप, वायु इन दोऊ के सात—सात लाख कोड़ि कुल हैं । तैजस काय के तीन लाख कोड़ि कुल हैं । और वनस्पति के अट्ठाइस लाख कोड़ि कुल हैं । बेन्द्रिय के सात लाख कोड़ि कुल हैं । तेन्द्रिय के आठ लाख कोड़ि कुल हैं । चौइन्द्रिय के नवलाख कोड़ि कुल हैं । और पंचेन्द्रिय के तहां जलचर जीव जे जल ही में रहैं तिनके साढ़े बारह लाख कोड़ि कुल हैं । और थलचर जो पृथ्वी पर विचरनेहारे दुपद, चौपद ऐसे जो थलचर हैं, सो इनके बारह लाख कोड़ि कुल हैं । नभ में उड़नेहारे पक्षी सो नभचर हैं, तिनके दश लाख कोड़ि कुल हैं । और जे छाती ही तैं चलैं ऐसे सर्पादि जीव, तिनके नव लाख कोड़ि कुल हैं । मनुष्यन के बारा लाख कोड़ि कुल हैं । देवन के छब्बीस लाख कोड़ि कुल हैं । नारकीन के पच्चीस लाख कोड़ि कुल हैं । ए सर्व मिलि एकसौ साढ़े सित्याणवै लाख कोड़ि कुल जानना । ऐसे इस गाथा का सामान्य स्वरूप कह्या । अब इन ध्यान, आश्रव, जाति, कुल च्यारन कौं गुणस्थाननपै लगाईए हैं । तहाँ

प्रथम ध्याननकूं कहिए हैं। सो प्रथम–दूसरे गुणस्थान में आर्त, रौद्रध्यान के आठ भेद हैं। और तीसरे मिश्रमें आर्त–रौद्र के आठ, धर्मध्यान के एक आज्ञा विचय, ए नव ध्यान हैं। और असंयतमें आर्त–रौद्र के आठ भेद अरु आज्ञा, अपायविचय ए दोय धर्मध्यान के ऐसे दश भेद हैं और पंचवें में आर्त–रौद्र के आठ, स्थानविचय विना धर्मध्यानके तीन, सर्व मिल ग्यारह ध्यानहै। और प्रमत्तमें धर्म ध्यान च्यारि, आर्तध्यान निदान वंध विना तीन, ए सात ध्यान हैं। और अप्रमत्त में धर्म ध्यान के च्यारि भेद हैं। और आठमें ते लगाय ग्यारवें पर्यन्त एक पृथक्त्ववितर्क वीचार नाम शुक्ल ध्यान है। और वारहवें गुणस्थान में एकत्ववितर्कवीचार नामा शुक्ल ध्यान है और तेरवें में सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति नाम शुक्ल ध्यान है और चौदहवेंमें व्युपरतिक्रिया निवर्ति नाम शुक्ल ध्यान है। इति ध्यान !

आगे गुणस्थान प्रति आश्रव कहियेहैं, आश्रव संतावन हैं तहां मिथ्यात में आहारक द्विक योग विना पचवन आश्रव हैं। और सासादन में पंच मिथ्यात व आहारकद्विक विना पचास आश्रव हैं। और मिश्रमें कषाय इक्कीस, योग दश, अव्रत वारह, सर्व मिलि तियालीस आश्रव हैं। आगे चौथे में अव्रतबारह, कषाय इक्कीस, योग तेरह सर्व मिलिछ्यालीस आश्रव हैं। और पंचममें कषाय सत्तरा, योग नव, अव्रत ग्यारा, ए सर्व मिलि सैंतीस आश्रव हैं। और प्रमत्त में कषाय तेरा, योग ग्यारा, ए सर्व मिलि चौबीस आश्रव हैं। और सातवें आठवें–में कषाय तेरा, योग नव मिलि करि बाईस आश्रव हैं। और कषाय सात, योगनव मिलि आश्रव सोलह नवमें गुणस्थानमें हैं। और कषाय एक, योग नव मिलि दश

आश्रव सूक्ष्म साम्पराय में हैं। और ग्यारहवें—बारहवें में नवयोग आश्रव हैं। और तेरवें में सात योग आश्रव है और चौदहवें में आश्रव नाहीं। इति आश्रव ॥

आगे जाति गुणस्थाननै कहिए हैं। तहाँ जाति चौरासी लाख हैं सो प्रथम गुणस्थान में तौ सर्व जाति हैं। और सासादन, मिश्र, असंयत, इन तीनमें देव, नारक, पंचेन्द्रिय तिर्यञ्च, मनुष्य, इनकी छब्बीस लाख जाति हैं। और पंचवें में मनुष्य, तिर्यञ्च सम्बन्धी अठारह लाख जाति हैं। और प्रमत्ततें लगाय अयोगि पर्यन्त, मनुष्य सम्बन्धी चौदह लाख जाति हैं। इति जाति ॥

आगे गुणस्थान पे कुल लगाइये हैं। कुल एकसौ साड़े सत्याणवें लाख कोड़ि कुल हैं। तहां मिथ्यात में सर्व कुल हैं। और सासादन, मिश्र, असंयत इनमें एकेंद्री बिकलेंद्री संबंधी घटाय एकसौ साड़े छै लाख कोड़ि कुल हैं। और पंचम गुणस्थान में पंचेन्द्रिय तिर्यञ्च, मनुष्यसम्बन्धी साड़े पचपन लाख कोड़ि कुल हैं। और प्रमत्त तैं लगाय चौदहवें गुणस्थान पर्यन्त मनुष्य सम्बन्धी बारा लाख कोड़ि कुल हैं इति कुल ॥ ऐसे सामान्य गुणस्थानन पै चौबीस ठाणें लगाया। अब कहे जो ए जीव तिनमैं स्थावरन के पंच भेदनमें बनस्पती है। सो बनस्पती जीवनकी उत्पत्ति के कारण बीज सोसात प्रकार हैं। सोही कहिए हैं—

गाथा—पल्लव मूल पव्वो, कर खंदोय बीय सम्मुच्छो।
भेयो सत्त पयारो, इक अक्खो वणप्फदी वीयो ॥ १४ ॥

अर्थ—पल्लव, मूल, पर्व, कंद, स्कंध, बीज, सम्मूर्च्छन ए सात भेद वनस्पति उपजने कूं

बीज समान हैं। जाकी कोंपल उपरि तें तोड़ि लगाय लागे, ऐसे हजारी गेंदा कों आदि देय केतीक वनस्पति हैं जिनका पल्लव लगावो तो लगे। सो पल्लव बीज कहिए। तथा अग्रबीज कहिए। और केतीक वनस्पती ऐसी हैं। तिनकामूल कहिये जड़ सो ताकीं जड़, कों लगाये लागे, ऐसे कदली आदि अनेक वनस्पती ऐसी हैं। तिनका मूल ही बीज है। मूलतें ही उपजें, तातें मूल बीज कहिए। और केतीक वनस्पती ऐसी हैं, तिनकी पोरी ही तें उत्पत्ति है। ताकी पोरी लगाय लागे ऐसे सांठे [ गन्ना ] आदि सो इनका बीज पोरी ही है तातें इनकूं पर्व बीज कहिए है। और केतीक वनस्पती ऐसी हैं। तिनका कंद ही लगाय लागे। सो कंद ताकौं कहिए है जो भूमि ही विषें जाकी वृद्धि होय ऐसे आदा, सूरण, जमीकंद, सकरकंद, रतालु, पिंडालू आदि इनकी कंद ही तें उत्पत्ति है तातें इनकों कंदबीज कहिए है। और केतीक वनस्पती ऐसी हैं तिनका स्कंध जो शाखा सो तिनकी छोटी-मोटी शाखा तोड़ि लगाईए तो लागें। ऐसे गुलाब, चमेली, अमरबेलि, आदि वनस्पती सो स्कंध बीज हैं। और केतीक वनस्पति ऐसी हैं जिनकी उत्पत्ति कौं कारण बीजही है, बिना बीज नाहीं होय, ऐसे गेहूं, तंदुलादि अन्न ए बीज ही तें उपजे हैं इनका बीज अन्नादि है। और केतीक वनस्पती ऐसी हैं। जिनकी उत्पत्ति कौं कछू कारण नाहीं, बिना बीज सहज ही उत्पत्ति होय ऐसे घास, डाभ, जड़ी, बूटी आदि सो इनकी उत्पत्ति कूं बीजादि नाहीं, सो सम्मूर्च्छनपनाही बीज है। ऐसे सात भेदरूप वनस्पती की उत्पत्ति कही। इति सुदृष्टि तरंगणी नाम ग्रन्थमध्ये जीवतत्व वर्णन विषैं चौबीस प्ररूपणा सामान्य गुणस्थान पैं, समुद्घात के लक्षण तथा सात भेद वनस्पती उत्पत्ति इत्यादि

कथन वर्णनो नाम षष्ठमोपर्व सम्पूर्णम् । आगे गुणस्थान सम्बन्धी जीवन की संख्या कहिए है । तहाँ प्रथम ही मिथ्याती जीवन की संख्या कहिए है—

गाथा—थावरमिच्छ अणंतो, विकलतीए पंचलय सव्वविणसंखा ।
देव असंखाणास्य, मिच्छाण एसं स्वमासयं देव ॥ १५ ॥

अर्थ—अब कहिए है जो स्थावर एकेन्द्रिय मिथ्यातीन की राशि अनंत हैं । और विकलत्रय मिथ्यादृष्टि राशि असंख्यात हैं । और मिथ्यादृष्टि देव असंख्यात हैं । और नारक मिथ्यादृष्टि असंख्यात हैं । मनुष्य मिथ्यादृष्टि संख्यात हैं । ऐसे च्यारि गति सम्बन्धी मिथ्यादृष्टीन का प्रमाण कह्या । भावार्थ—पांच स्थावर हैं । तिनमें सर्वतें थोरे प्रमाणधारी अग्निकायक जीव जानना । सो भी ऐसे—ऐसे असंख्यात लोकन के जेते प्रदेश होंय, तेते अग्निकाय जीव हैं । और अग्निकायतें असंख्यात अधिक पृथ्वी कायक जीव हैं । और पृथ्वीकायतें असंख्यात अधिक अपकाय के जीव हैं । और अपतें असंख्यात अधिक वायुकायके जीवन का प्रमाण है । और अग्निकाय के असंख्यातवें भाग घटते वेन्द्रिय जीव हैं । वेन्द्रियतें असंख्यात घाटि तेंद्रिय हैं । तेंद्रियसे असंख्यात घाटि चौइन्द्रिय हैं । चौइन्द्रियतें असंख्याति घाटि पंचेन्द्रिय हैं । ऐसे सब सेथोरे पंचेन्द्रिय हैं । तिनमें भी मिथ्याती बहुत हैं । और पंचही स्थावर में सर्व कहे स्थावर तिनतें अनंत गुणे जीव वनस्पतीका प्रमाण जानना । इन पंच स्थावरन में सूक्ष्म जीवराशि बहुत हैं, बादर थोरे हैं । काहेतें सो बताइए है—कि सूक्ष्म जीवन का क्षेत्र तो लोक है । सर्व लोक सूक्ष्म पंचस्थावरनतें अजयटक्त् भर‍्या है । और बादर, सहाय—

तैं होय है। सो सहाय का क्षेत्र अल्प है। तातें सूक्ष्म राशि विशेष, बादर राशि थोरी, ऐसा जानना। सो ए स्थावर विकलत्रय राशि, एतो सर्व मिथ्यात समुद्र में मगन ही हैं। और च्यारि गति सम्बन्धी पंचेन्द्रियन में भी मिथ्यात राशि तो बहुत है, अरु सम्यदृष्टी थोरे हैं। सो अगली गाथा में सम्यदृष्टि च्यार गति संबन्धी अरु सासादन मिश्रगुणस्थान अविरत तथा पंचमषष्टम तैं लगाय चौदहमा गुणस्थानवर्ती जीवन का प्रमाण कहिए हैं—

गाथा—बावण इकसय चउक्को, सत्ताय तिदसय कोड़ीए।
सासा मिस्सा संजय, देस संजाय होयणार भव्वा ॥ १६ ॥

अर्थ—भव्यराशि मनुष्यन में—सासादन गुणस्थानवर्ती मनुष्य बावन कोड़ि हैं। और मिश्र गुणस्थानवर्ती मनुष्य एकसौ च्यारि कोड़ हैं। और असंयति चौथे गुणस्थानवर्ती मनुष्य सात कोड़ हैं। और पञ्चम गुणस्थानवर्ती मनुष्य तेरह कोड़ि हैं। ऐसे सासादनतैं लगाय पञ्चम गुणस्थानवर्ती कहे। सो उत्कृष्टपने कहे। इनतैं अधिक नहीं होय, ऐसा जानना। इति मनुष्यन में गुणस्थानवर्ती जीवन का प्रमाण कह्या। आगे देव, नारकी, तिर्यञ्चन में सासादन, मिश्र, असंयत, तिनका प्रमाण, अरु पंचम गुणस्थानवर्ती तिर्यञ्च और छठे गुणस्थान तैं लगाय चौदहवें गुणस्थानवर्ती मनुष्यन का प्रमाण कहिए है—

गाथा—सुरय सुणारय गतयो, सासामिस्सो असंजविरा संखा।
असंख पसु अणुवरती, पमत्तादो णो कोड़ी ति उत्तोय ॥ १७ ॥

अर्थ—देव नारक तिर्यञ्च यह असंयत सम्यक्दृष्टि, मिश्र, सासादन और तिर्यञ्च देश

संयमी ए सर्व प्रत्येक असंख्यात जानना । और प्रमत्त तैं सगाय अयोगि पर्यन्त जीवन का प्रमाण तीनघाटि नव कोड़ि जानना । भावार्थ—

तीन गति सम्बन्धी सासादन, मिश्र, असंयमी, देश संयमी तिनके प्रमाण की अधिक-हीनता बताईए है । सो सर्व तैं बहुत सम्यक् दृष्टि, देवन में हैं । सो ही दिखाईए है । वहां प्रथम युगल में सम्यग्दृष्टि सर्वतैं अधिक हैं । सो असंख्याते हैं । ते सर्व पल्य के असंख्यातवैं भाग जानना । याही युगलके सम्यग्दृष्टितैं असंख्यातवैं भाग ह्यांके मिश्रगुणस्थानी हैं । और इन मिश्रतैं संख्यातवें भाग प्रथम युगल के सासादनी हैं और प्रथम युगल के सासादनी तैं दूसरे युगल के सम्यग्दृष्टि असंख्यातवें भाग हैं । दूजे युगल के सम्यग्दृष्टितैं असंख्यातवैं भाग यहां ही के मिश्रगुणस्थानी हैं । इन मिश्रनतैं संख्यातवैं भाग इसही दूसरे युगल के सासादनी हैं । और दूसरे युगल के सासादीनतैं असंख्यातवें भाग तीसरे युगल के सम्यग्दृष्टिन का प्रमाण है । इन सम्यदृष्टिन तैं असंख्यातवैं भाग यहीं के मिश्र हैं । इन मिश्रनतैं संख्यातवें भाग तीसरे युगल के सासादनी हैं । और तीसरे युगल के सासादनीनके असंख्यातवैं भाग चौथे युगल के सम्यग्दृष्टि हैं । इनतैं असंख्यातवें भाग मिश्र गुणस्थानी हैं । मिश्रनतैं संख्यातवौं भाग सासादनी है । और चौथे युगल के सासादनी तैं असंख्यातवौं भाग पंचम युगल के सम्यग्दृष्टि हैं । इन सम्यक्तीनतैं असंख्यातवें भाग ह्यां ही के मिश्र हैं । इन मिश्रन तैं संख्यातवौं भाग पंचम युगल के सासादनी हैं । और पंचम युगल के सासादनीन तैं छठे युगल के सम्यग्दृष्टि असंख्यात गुने घाटि हैं । इन सम्यक्दृष्टिनतैं

असंख्यातवें भाग मिश्र गुणस्थानी हैं। मिश्रनतें संख्यातवें भाग ह्यां ही के सासादनी हैं। और छठे युगल के सासादनीनतें असंख्यातवें भाग ज्योतिष देवन के सम्यक्दृष्टि हैं। तिनतें असंख्यातवें भाग मिश्रगुणस्थानी हैं। मिश्रनतें संख्यातवें भाग ज्योतिषीन के सासादनी हैं। और ज्योतिषीन के सासादनी तें असंख्यातवें भाग व्यन्तरन में सम्यग्दृष्टि हैं। ह्यां के सम्यग्दृष्टीनतें असंख्यातवें भाग मिश्र हैं। और व्यंतर मिशनतें संख्यातवेंभाग सासादनी व्यंतर हैं। आगे सासादनी व्यंतरनतें असंख्यातवें भाग भवनवासीन के सम्यग्दृष्टि हैं। सम्यक्तीनतें असंख्यातवें भाग मिश्र हैं। मिश्रनतें संख्यातवेंभाग भवनवासी सासादनी हैं। आगे सासादनी भवनवासीनतें असंख्यातवें भाग तिर्यञ्चन के सम्यग्दृष्टि हैं। सम्यग्दृष्टीनतें असंख्यातवेंभाग मिश्रगुणस्थानी तिर्यञ्च हैं। मिश्रतें संख्यातवेंभाग सासादनी तिर्यञ्च हैं। और सासादनी तिर्यञ्चनतें असंख्यातवें भाग देश संयमी तिर्यञ्च हैं। और जेते देश संयमी तिर्यञ्च हैं। तितने ही प्रथम नरक में सम्यग्दृष्टि हैं। इनतें असंख्यातवें भाग मिश्रसम्यक्ती हैं। इन मिश्रनतें संख्यातवेंभाग प्रथम नरक के नारकी सासादनी हैं। प्रथम नरक के नारकी सासादनीनतें असंख्यातवें भाग दूसरे नरक के सम्यग्दृष्टी हैं। इनतें असंख्यातवेंभाग मिश्रसम्यक्ती हैं। इन मिश्रनतें संख्यातवेंभाग दूसरे नरक के सासादनी जीवन का प्रमाण है। और दूजी पृथ्वी के सासादनीनतें असंख्यातवेंभाग तीसरे नरक में सम्यग्दृष्टि हैं। इन सम्यक्तीनतें असंख्यातवेंभाग मिश्र हैं। मिश्रनतें तीसरे नरक के सासादनी संख्यातवें भाग हैं। और तीसरे नरक के सासादनीनतें असंख्यातवें भाग चौथे

नरक के सम्यक्दृष्टी हैं। इन सम्यक्तीनतैं असंख्यातवैंभाग यहां ही के मिश्र हैं। इनमिश्रनतैं संख्यातवैं भाग चौथे नरक के सासादनी हैं। चौथे नरक के सासादनीन के असंख्यातवैंभाग पंचम नरक के सम्यग्दृष्टी हैं। इनतैं असंख्यातवैंभाग पंचम नरक के मिश्र सम्यक्ती हैं। मिश्रनतैं संख्यातवैं भाग पंचम नरक के सासादनी हैं। और पंचम नरक के सासादनीनतैं असंख्यातवैं भाग छठे नरक के सम्यग्दृष्टी हैं। इनतैं ह्यां ही के मिश्र असंख्यातवैंभाग हैं। इनतैं संख्यातवैंभाग छठे नरक के सासादनी हैं। इन छठे नरकके सासादनीन तैं सातवें नरक के सम्यग्दृष्टी असंख्यातवैं भाग हैं। इन सम्यक्तीनतैं असंख्यातवैं भागि ह्यां के मिश्र सम्यक्ती हैं। इन सातवें नरक के मिश्रतैं संख्यातवैंभाग सातवें नरक के सासादनी हैं। इहां ताईं षट् युगल भवनत्रिकमैं, पंचेन्द्रिय तिर्यञ्चमैं, सातही नारकीन मैं, सम्यग्दृष्टिनतैं असंख्यातवैंभाग मिश्र, अरु मिश्रतैं संख्यातवैं भाग सासादनी, ऐसा अनुक्रम कह्या। आगे सातवैं युगलतैं संख्यातभाग का अनुक्रम लिये जानना। आगे सातवें नरक के सासादनीतैं संख्यातवैं भाग सातवें युगल के सम्यग्दृष्टी देव हैं। सातवैं युगल के सम्यक्तीनतैं संख्यातवैं भाग ह्यां ही के मिश्र हैं। इन मिश्रनतैं संख्यातवैं भाग सातवैं युगल के देव सासादनी हैं। और सातवैं युगल के सासादनीनतैं संख्यातवैं भाग आठवें युगल मैं सासादनी हैं। और आठवैं युगल के सासादनीन तैं संख्यातवैं भागि प्रथम ग्रीवेक मैं सम्यग्दृष्टी हैं। इनतैं संख्यातवैं भाग इहां के मिश्र हैं। इन मिश्रनतैं संख्यातवैं भाग प्रथमग्रैवेक के सासादनी हैं। इन प्रथमग्रीवेक के सासादनीनतैं संख्यातवैं भाग दूसरे ग्रीवेक

में सम्यग्दृष्टी हैं। इन सम्यक्तीनतैं संख्यातवैं भाग इहां के मिश्र हैं। इन मिश्रनतैं संख्यातवैं भाग दूसरी ग्रीवेक के सासादनी हैं। इन दूसरीग्रीवेक के सासादनीनतैं संख्यातवैंभाग तीसरी ग्रीवेक के सम्यग्दृष्टीन का प्रमाण है। इन सम्यक्तीन के संख्यातवैंभाग इहाँ के मिश्र जीव हैं। इन मिश्रनतैं संख्यातवैंभाग तीसरीग्रीवेक के सासादनी हैं। इन तीसरी ग्रीवेक के सासादनीनतैं संख्यातवैंभाग चौथी ग्रीवेक के सम्यग्दृष्टी है। इनतैं संख्यातवैंभाग इहां के मिश्र सम्यक्ती हैं। मिश्रनतैं संख्यातवैं भाग चौथी ग्रीवेक के सासादनी हैं। इन चौथे ग्रीवेक के सासादनीनतैं संख्यातवैंभाग पंचम ग्रीवेक के सम्यग्दृष्टी हैं। इनतैं संख्यातवैं भाग इहां के मिश्र सम्यक्धारी हैं। मिश्रनतैं संख्यातवैं भाग पंचम ग्रीवेक के सासादनी हैं। अरु पंचम ग्रीवेक के सासादनीतैं छटी ग्रीवेक के सम्यग्दृष्टी हैं सो संख्यातवैं भाग हैं। इन सम्यक्तीनतैं संख्यातवैं भाग इहां के मिश्र हैं। इनमिश्रनतैं संख्यातवैं भाग छठी ग्रीवेक के सासादनी हैं। इन छठी ग्रीवेक के सासादनीतैं सातवीं ग्रीवेक के सम्यग्दृष्टी संख्यातवैं भाग हैं। इनतैं संख्यातवैं भाग यहां के मिश्र हैं। इन मिश्रनतैं संख्यातवैं भाग सातमी ग्रीवेक के सासादनी हैं। और सातमी ग्रीवेक के सासादनीतैं संख्यातवैं भाग आठमी ग्रीवेक के सम्यग्दृष्टी हैं। इनतैं संख्यातवैं भाग यहाँ के मिश्र हैं। मिश्रनतैं संख्यातवैं भाग आठमी ग्रीवेक के सासादनी हैं। और आठवीं ग्रीवेक के सासादनीनतैं संख्यातवैं भाग नवमग्रीवेक के सम्यग्दृष्टि हैं। इनतैं संख्यातवैं भाग यहां के मिश्र। मिश्रनतैं संख्यातवैं भाग

नवबें ग्रीवेक के सासादनी हैं। ऐसे प्रथम युगलतें लगाय नवग्रीवेक पर्यन्त अनुक्रमतें असंख्यात भाग कही। संख्यातभाग घटे। परन्तु अन्त ग्रीवेक में जे सम्यग्दृष्टी हैं। ते भी असंख्याते जानना। और इन अंत ग्रीवेकतें अल्प सम्यग्दृष्टी देव ऊपरले नव अनुत्तरमें हैं। इहाँ सर्व सम्यग्दृष्टी ही हैं। नवग्रीवेक ऊपरि मिथ्याती नाहीं, सर्व सम्यग्दृष्टी ही हैं। अनुत्तरों तें थोरे विजय, वैजयंत, जयंत, अपराजित, इन च्यारि विमानन में सम्यग्दृष्टी हैं। इन च्यारि विमाननतें असंख्यातवैंभाग जीव सर्वार्थसिद्धि विमानमें हैं। सो सर्व संख्याते जानना। सो केते हैं? सो ही कहिए हैं। अढ़ाई द्वीपवासी मनुष्यन का जो प्रमाण है। तिनतें नवगुणे सर्वार्थसिद्धि के देवन का प्रमाण जानना। ऐसे च्यारि गति सम्बन्धी सम्यग्दृष्टी, मिश्र, सासादन, देशसंयमी, इनका सामान्य प्रमाण कह्या। आगे कहे गाथा विषैं सकल संयमीन का प्रमाण तीनघाटि नव कोड़ि जीव, नव गुणस्थान सम्बन्धी तिनकौं गुणस्थान प्रति कहिए हैं। सो प्रथमतें छठे गुणस्थानवरती यतीन का प्रमाण पाँच कोड़ि तिराणवै लाख अठ्याणवै हजार दोयसै छै, ५९३९८२०६ जानना। और अप्रमत्त सातवैं गुणस्थान वरती मुनीन का प्रमाण दो कोड़ि छयानवैलाख निन्यानवै हजार एकसौ तीन, (२९६९९१०३) एते जानना। और च्यारि उपशम श्रेणि के गुणस्थान वारे जीव ग्यारासौ छयानवै ११९६ जानना। और च्यारौं गुणस्थान क्षपक श्रेणिवारे जीव सो उपशमवारेतैं दूने जानना, तेईससै बाणवै २३९२। और तेरवें सजोग गुणस्थानवरती जीवनका प्रमाण आठलाख अठ्याणवै हजार पांचसै दोय, ८९८५०२ एते जानना। और चौदहवें गुणस्थान सम्बन्धी जीवन का प्रमाण पांचसौ

अठ्याणवै जानना । ऐसे प्रमत्ततैं समाय अयोग पर्यन्त आठ कोड़ि निन्यानवैलाख निन्यानवै हजार नवसौ सित्याणवै, ८९९९९९९७ ए सर्व जानना । यह नाना जीव नाना काल अपेक्षा उत्कृष्टपने कथन हैं । इनतैं अधिक प्रमाण नहीं होय, निश्चय कर ऐसा जानना । और छः महीना आठ समय में "छह सौ आठ" जीव मोक्ष जाय हैं । ऐसी परिपाटी अनादि चली आई है । अधिक-हीन, नाहीं जाय । और केई अनंतकाल गए कदाचित विरह काल पड़ै तो षट्मास मोक्ष बंद होय । कोई जीव मोक्ष नहीं जाय, तो अंत के आठ समयमें 'छै सौ आठ, जीव मोक्ष होय हैं । ऐसा जानना । और कदाचित उपशम श्रेणि का भी विरह पड़ै तो छै महीना कोई जीव उपशम श्रेणि नहीं चढ़ै । और अन्त के आठ समयनमें 'तीनसौ च्यारि, जीव उपशम श्रेणि मांडै, ताकी विधि–जो प्रथम समयमें सोलह, दूसरे समयमें चौबीस, तीसरे समय में तीस, चौथे समय में छत्तीस, पंचम समय में वियालीस, छठे समयमें अड़तालीस, सातमें समयमें चौवन, आठमें समयमें चौवन ऐसे इन आठ समय में तीनसौ च्यारि जीव निरन्तर उपशम श्रेणि मांडै । और कदाचित् क्षायिक श्रेणि का उत्कृष्ट अन्तर पड़ै तो षट्मास होय, तो अन्त के आठ समय में 'छहसौ आठ, जीव निरन्तर माड़ैं—सो प्रथम समयमें बत्तीस ३२, दूसरे समय में अड़तालीस ४८, तीसरे समय में साठि ६०, चौथे समयमें बहुत्तर ७२, पंचम समय में चौरासी ८४, छठे समय में छयानवैं ९६, सातवें में एकसौ आठ १०८, आठवें में एक सौ आठ १०८; ऐसे आठ समय में निरन्तर श्रेणि चढ़ै हैं । और कदाचित्

एक समय युगपत क्षायक श्रेणी मांड़ै तौ च्यारिसौ बत्तीस, जीव एकै काल मांडै। ताकी विधि-जो इनमैं कौन-कौन जीव श्रेणी चढ़ैं सो कहिए हैं। तहां बुद्धिबोधित ऋद्धि के धारी 'एकसौ आठ, जीव १०८। और पुरुषवेद सहित श्रेणी चढ़ैं ऐसे जीव 'एकसौ आठ १०८। और सुरगनतैं चय मनुष्य होय महाव्रत धरि क्षपकश्रेणि मांड़ै ऐसे जीव, एकसौ आठ १०८। और प्रत्येक बुद्धि रिद्धि के धारी क्षपकश्रेणी चढ़ैं, ऐसे जीव १०। और तीर्थंकर प्रकृति के उदय सहित तीर्थंकर पदवीधारी क्षायिक श्रेणी जीव षट् ६। और स्त्रीवेद सहित जीव श्रेणी चढ़ैं ऐसे बीस २०। और नपुंसकवेद सहित श्रेणी चढ़ै ऐसे जीव दस १०। और मनः पर्ययज्ञान सहित श्रेणी माडैं ऐसे जीव बीस २०। और अवधिज्ञान सहित श्रेणी चढ़ैं ऐसे जीव अट्ठाईस २८। और उत्कृष्ट अवगाहना के धारी मोक्ष होने योग्य शरीर सहित क्षायिक श्रेणी चढ़ैं ऐसे जीव दोय। २। और मोक्ष होने योग्य जघन्य अवगाहना के धारी ऐसे जीव च्यारि ४। और मध्यम अवगाहना के धारी श्रेणी चढ़ैं ऐसे जीव आठ ८। ऐसे ए कहे जीव युगपत एक समय च्यारिसौ बत्तीस ४३२। जीव क्षायिक श्रेणी चढ़ै हैं सो जानना। और युगपत एक समय उपशम श्रेणी चढ़ने बारे क्षायिकतैं आधे इन ही पदस्थवारे जीव 'दोसौ सोलह, २१६ जीव जानना। और कदाचित केवलज्ञानका विरह काल पड़ै तौ षट् महीना ताईं कोई जीवकूं केवलज्ञान नहीं उपजै। अढ़ाई द्वीप में तौ अंतके आठ समय में 'बाईस' जीवनकूं केवल ज्ञान होय। ताकी विधि-आदि के षट्समयन मैं तीन-तीन जीव एक-एक समय मैं

केवली होंय और अंत के दो समय में दोय-दोय जीव केवली होंय, ऐसे अंत के आठ समय में वाईस कहे। और केई आचार्य, अंत के आठ समय में चवालीस केवली कहें हैं। सो आदि के षट् समय में षट-षट, अंत के दोय समयमें च्यारि-च्यारि जीव केवली होंय। और केई आचार्य अट्याली केवली कहें हैं। तहाँ आदि के षट् समयनमें बारह-बारह और अंत के दोय समयमें आठ-आठ ऐसे अंत के समय में केवली होंय हैं। और केई आचार्य अंत के आठ समय में 'एकसौ छिहत्तरि' केवली कहें हैं। सो आदि के षट् समयनमें चौवीस-चौवीस और अंत के दोय समय में सोलह-सोलह केवली होंय हैं। ऐसा विशेष जानना। ए उत्कृष्ट कहे हैं। इनतें अधिक नाहीं हो हैं, ऐसा जानना। ऐसा सामान्यपने चौदह गुणस्थान सम्बन्धी जीवन की संख्या कही। विशेष श्रीगोमट्टसार जी के "जीवकांड" तें जानना। यहाँ राह पावने के निमित्त, तथा यादि राखने—सीखने निमित्त कथन किया है। सो धर्मात्मा जीव इस सामान्य कथन कों जानि महा ग्रन्थन में प्रवेश करो, तातें मोह मंद होय, सम्यक् श्रुत का प्रकाश होय। ऐसा जानि आत्म कल्याणी जीवनकों इन ग्रन्थन में प्रवेश करना योग्य है। विशेष यह जो ऊपर कहे सम्यग्दृष्टी तिनविषैं क्षायक सम्यग्दृष्टी बहुत हैं। और तिनतें असंख्यातवौं भाग क्षयोपशम सम्यग्दृष्टी हैं। इनतें असंख्यातवौंभाग उपशम सम्यग्दृष्टि हैं। उपशमतें असंख्यातवैंभाग मिश्र सम्यक धारी हैं। मिश्रतें संख्यातवैं भाग सासादनी हैं तहां विशेष एता-जो सर्व तें सम्यग्दृष्टी, देवलोक में बहुत हैं। तिनमें भी तीन गति के सम्यग्दृष्टीनतें तथा चारौं गतिके सम्यग्दृष्टीनतें प्रथम युगलमें असंख्यात गुणे बहुत हैं।

ऐसे च्यारों गति संसार में तिष्टे सो जीवन की संख्या, अरु अपनी-अपनी गति सन्बन्धी गुणस्थानवर्ती जीवनकी संख्या कही। सो इन संख्या में संसारी जीव तन धरता, मरता, शुभभावन का फल भोगता, अनादि का भ्रमण करै है। तिन में विरले भव्यात्मा सत्संग के निमित्त करि, जिन देव के बचन की प्रतीतिकरि, सम्यग्दर्शनादि मोक्ष मारग योग्य सामग्री पाय, कर्म नाश करि शुद्ध होय, आगे मोक्ष पावैं। इति समान्य जीव तत्व कथन॥

आगे धर्मद्रव्य वर्णन। अब अजीव तत्वनमें धर्म द्रव्य है सो ताका गुण चलन सहाई है। तीन लोकमें तिष्ठते जे जीव, पुद्गल तिनकूं गमन करते धर्मद्रव्य सहाय करै है। जैसे जलचर जीव मच्छी आदि तिनके चलनेकूं जल सहाई है प्रेरक होय गमन नहीं करावै है। जो मच्छादि जीव जल में चलैं, तौ उदासीन वृत्ति सहित सहज ही सहाय होय है। तैसे यह धर्म द्रव्य प्रेरक होय जीवादि पदार्थनकों गमन नहीं करावै है। जो जीव पुद्गल अपनी शक्ति तैं गमन करै, तौ उदासीन वृत्ति तैं गमनमें सहाय होय है। ऐसा अनादि निधन इस द्रव्य का स्वभाव है। ऐसे चलन सहाई गुण सहित धर्मद्रव्य की अनादि स्थिति लोकमें जानना। और इस धर्म द्रव्य की पर्याय दोय प्रकार हैं। एक अर्थ पर्याय, सो तो द्रव्य का परणमन है। सो तो व्यंजन पर्याय द्रव्य का आकार है। सो धर्म द्रव्य की व्यंजन पर्याय, तीन लोक प्रमाण है। एक पटल रूप है, खंड नाहीं। अरु पुद्गल परमाणुके गजतैं नापिए तौ असंख्यात प्रदेशी होय। ऐसे इसका स्वरूप है। सौ धर्म तौ द्रव्य है गुण चलन सहाय है। पर्याय तीन लोक है ता सामानि है। इति धर्मद्रव्य॥

आगे अधर्म द्रव्य । अब अधर्म द्रव्य है अरु ताका गुण स्थितिकरण है । तीन लोक में तिष्ठते जेते जीव पुद्गल तिनकौं स्थिति करने में सहाय है । प्रेरक होय स्थिति नाहीं करावै है । जो जीव पुद्गल अपनी शक्तितैं स्थिति करैं तो यह अधर्म द्रव्य उदासीन वृत्ति भरे स्थिति करतैं सहकारी है । जैसे राह के चलन हारे पंथी कूं ग्रीष्म ऋतु में वृक्ष की छाया स्थिति कूं करतै सहाय होय है । वृक्ष बुलायके पंथी कूं अपनी छायामें बैठारि, सहाय नाहीं करै है । पंथी अपनी ही इच्छा तैं ताप मेटवे कौं वृक्ष नीचे तिष्ठै, तो उदासीन वृत्ति सहित पंथी कूं स्थिति में कारण है । ऐसे ही अधर्म द्रव्यका गुण स्थिति करना जानना । और अधर्म द्रव्यकी पर्याय भी अर्थ पर्याय, व्यंजन पर्याय करि दोय प्रकार हैं । सो अर्थ पर्याय तो स्तन लहरिवत् द्रव्य परणमण है और व्यंजन पर्याय धर्म द्रव्य प्रमाण लोक के आकार है । ऐसे अधर्म द्रव्य के गुण पर्याय कहे । इति अधर्म द्रव्य ॥

आगे काल द्रव्य । आगे काल तो द्रव्य है । गुण ताका वर्तना लक्षण है । पर्याय दोय प्रकार हैं । सो अर्थ पर्याय तो स्तन लहरिवत् द्रव्य का परिणमण है । अरु व्यञ्जन पर्याय द्रव्य का आकार है । जैसे नदी तो द्रव्य, अरु नदी के दोऊ तटन की समुद्र पर्यन्त लम्बाई का आकार, सो नदी की व्यंजन पर्याय है । और ता नदी में निरन्तर जल का प्रवाह चलना, रात-दिन पानी का बहना सो नदी का गुण है, और नदी के जलमें अनेक प्रकार तरंगनि का उपजना अरु ताही में विनसना, सो नदी की अर्थ पर्याय है । तैसेही काल द्रव्य का नदी की नाईं निरन्तर वर्तना लक्षण गुण है । और कालाणुद्रव्य का मंद गमन पलटा खाना, एक

सो आकाशप्रदेश पै तिष्ठती जो कालाणु सो पलटि, दूसरे लगते प्रदेशपै आवना सो मंद गमन है। सो याका नाम समय है। सो यह समय कालकी व्यवहार पर्याय है। इस समयतें, काल का सूक्ष्म अंश और नाहीं। और ऐसे-ऐसे समय, असंख्यात होंय, तब एक आवली नामा काल की पर्याय का भेद होय। ऐसी-ऐसी हजारों आवली व्यतीत होंय, तब एक श्वासोच्छ्वास कालका प्रमाण है। और सात श्वासोच्छ्वास काल का एक स्तोक नामा काल की पर्याय होय है और सात स्तोक का एक लव मात्र काल पर्याय होय है। और साढ़े अड़तीस लव की एक नाली होय है इस नाली ही का नाम घड़ी है। और दोय घड़ी का नाम एक मुहूर्त है। और एक समय घाटि दोय घड़ी का नाम अन्तर्मुहूर्त है। और तीस मुहूर्त का एक अहोरात्रि है। और पन्द्रह अहोरात्रि का एक पक्ष होय है। और दोय पक्ष का एक मास होय है। और दोय मास की एक ऋतु होय है। और तीन ऋतुका एक अयन होय है। दोय अयन का एक वर्ष होय है। और सत्तरि लाख करोड़ि वर्ष अरु छप्पन हजार करोड़ि वर्ष इन सबनिकौ मिलाए एक पूरब काल होय है। और ऐसे असंख्यात पूरब कालका एक पल्य होय है। दश कोड़ाकोड़ि पल्यका एक सागर होय है। अरु बीस कोड़ाकोड़ि सागर का एक काल चक्र होय है। ऐसे-ऐसे अनंतानंत काल चक्र व्यतीत होंय, तब एक काल का परावर्तन होय है। ऐसे काल की व्यवहार पर्याय का स्वरूप जानना। ऐसे कालतौ द्रव्य, गुण वर्तना लक्षण और कालाणुतें निपज्या जो समय, घड़ी, दिन, मास, वर्ष, पल्य, सागर, सो पर्याय हैं। ऐसे काल द्रव्यका लक्षण कहा। इति काल द्रव्य।

आगे आकाशद्रव्य। आगे आकाश तो द्रव्य है। ताका अवगाहन देना गुण है।

पर्याय लोकालोक प्रमाण है। ता आकाश के दोय भेद हैं। एक अलोक है, सो अनंत प्रदेशी है तहां और द्रव्य नाहीं, शून्यता लिए है। शुद्ध एक आकाश ही है। और एक लोकाकाश है। तहां षट्‌द्रव्य रचना सहित च्यारि गतिरूप संसार कूं धरे है। अरु कर्म सहित शुद्ध जीव तिन सहित यह असंख्यात प्रदेशी, सो सर्व रचना जामें पाईए, सो ऐसा लोकाकाश है। यामें षट् द्रव्य तिष्ठें हैं। इति आकाश द्रव्य।

ऐसे ए षट् ही द्रव्य अपने-अपने गुणपर्याय सहित, अपने-अपने स्वभावमें तिष्ठें हैं। एक क्षेत्रमें सर्व की स्थिति है, परन्तु कोई काहूतें मिलते नाहीं। ऐसा कोई अनादि व्यवहार है जो कोई द्रव्य, काहू द्रव्यतें मिलता नाहीं। किसीके गुणनें कोईका गुण नहीं मिलै। किसी पर्यायतें पर्याय नहीं मिलै। ऐसी उदासीन वृत्ति है। जैसे एक कंदरा (गुफा) में षट्‌मुनि बहुत काल रहे। परन्तु कोई काहूतें मोहित नाहीं। उदासीनता सहित एक क्षेत्र में रहे हैं। तैसे ही षट् द्रव्य, एक लोक क्षेत्र में जानना। तिनमें पंच अजीव द्रव्य हैं। तिन पंच अजीवद्रव्यनके गुणभी अजीव हैं। पर्याय भी अजीव हैं। और एक चेतन द्रव्य है। ताके द्रव्य, गुण और पर्याय भी चेतना हैं। तातें भो भव्यात्मा, तू देखि! यह जीव ज्ञानरूप देखने-जानने रूप है। सो अनादि परद्रव्यन के मोहतें, परमें ममत्वभाव धरकैं, आपनपौ भूलि, पर द्रव्यकौं अपना इष्ट जानि, पररूप सा होय गया। आप अमूर्तीक है। सो भूलितें आपकूं मूर्तीक जड़ भावरूप मानने लागा, परन्तु जड़ नहीं होय गया। आप अपने चेतना के व्यवहार कौं नहीं तजे है। जैसे कोई नट मनुष्य, लोभ के वशीभूत होय अपने

तनपै नाहर की खालि नाखि, सिंहका स्वांग धरि आया, नाना चेष्टा, कूंदना, धड़ूकनादि भी करै है। ताकूं देखि अजान भोरे जीव याकौं सिंह जानि भयभीति होय हैं। परन्तु वह सिंह नाहीं है। लोभके वशीभूत होय इस नटनैं अपनारूप पशुका बनाया, आपकूं पशु मांनि विचरै है। परन्तु पशु नाहीं, नर ही है। तैसेही यह संसारी जीव अपनी अनादि भूलितैं जा गति मैं गया, ताही गतिरूप होय रह्या। च्यारि गति के शरीर पुद्गलीक अनेक धारि, आपकौं देव नारकादि आकार मान्या, मैं देव हौं, मैं नारक हौं, मैं पशु हौं, मैं मनुष्य हौं, मैं सुखी हौं, मैं दुखी हौं, यह धनधान्यादि कुटुम्बी मेरे हैं। मैं बड़े तनका धारी हौं। ऐसे आपकौं कर्मनिमित्ततैं जड़ समान पुद्गलीक तनमैं तिष्ठता, अचेतन की चेष्टा बतावता भया। परन्तु अपना विशेष देखना-जानना रूप चैतन्यरूप भाव सो नहीं छूटता भया। आप जीव ही है॥ जैसे नट, सिंह की खालि नाखि दूरि भया, तव सबका भरम गया। सबै याकूं नर मानते भये॥ यह भी नर ही रह्या, और आगे भी नर ही था। भरमतैं सिंह भया था। तैसे तनरूपी खालि तजि, तब शुद्ध आत्मा भया। ऐसे जीव अजीव का स्वरूप है। सो हे भव्य, तू निश्चय करि जानि। जैसे जीव, अजीव का स्वरूप कह्या तैसे ही सम्यक् होते ये विचार सहज ही होय उपजै हैं। पर वस्तुनतैं ममत्व छूटि, भरम मिटि, शुद्ध श्रद्धान होय है। सो अमूर्तीक शुद्धात्मा सिद्ध भगवान ताका स्वरूप, सम्यग्दृष्टी अपने अनुभवनमैं ऐसा विचारै है। जो चौदहवें गुणस्थान जा शरीर में तिष्ठता आत्मा, अपनी शुद्ध परणति के जोगतैं जा शरीरमैं था, ताके हाड़, मांस, चाम, नशादि जो पुद्गलीक आकार स्कंध सो तिनकौं छोड़िकैं ता शरीरके आकार आप

चेतनरूप सिद्धदेव होय तिष्ठै । तैसे ही सम्यग्दृष्टी विचारै है, जो मैं भी दिव्य दृष्टीतैं निश्चय करि देखौं तौ अपना चैतन्यभाव इस पुद्गलीक शरीरतैं, ऐसे भिन्न विचारों हौं। कि जो मैं वर्तमान में ए शरीर क्षेत्र में तिष्ठौं हौं । सो या तन में देखन-जानन हारा गुणतौ मेरा है। यह तन जड़ है। सो आयु अंत खिरै है । तथा सिद्ध होते खिरै है । सो तैसे ही मैं तौ या क्षेत्र में तिष्ठौं ही हौं । अरु या तन के चांम, हाड़, मांस, नश, पुद्गलीक आकाररूप मूर्तीक हैं, सो मेरा अंग नाहीं, मैं तो चैतन्य हौं। ए चांम तन के खिर जावो, मांस स्कंध खिर जावो, हाड़ खिर जावो, इत्यादिक पुद्गलीक स्कंध खिरै हैं, तौ खिरौ । मैं देखने-जानने हारा, मेरे स्थान में तिष्ठौं हौं। सर्व पुद्गलीक मूर्तीक मेरे प्रदेशनतैं एक क्षेत्र हैं, सो सर्व खिर गये। मैं ही एक, अमूर्तीक, देखने-जानने हारा, सिद्ध समांनि आत्मा रह जा हौं । सम्यक होते आपा-पद का विचार ऐसे भी होय है । ऐसा विचार होतैं सम्यग्दर्शन के शरीरादि परवस्तुनतैं ममत्व छूटै है । पर वस्तुनतैं ममत्व छूटतैं निराकुलता सहज ही प्रगट होय है । और निराकुलता प्रगटै चारित्र की बधवारी ( बढ़वारी ) होय है । और चारित्र की वृद्धितैं विशुद्धता की विशेष वृद्धि होय है। विशुद्धता बधे ( बढ़े ) केवलज्ञान की प्राप्ति होय है । और केवलज्ञान भए संसार भ्रमण मिटि, सकल शुद्ध सिद्ध पद पाय, सर्व सुखी होय है। पीछे सिद्धस्थान विराजि अकलंक निर्दोष सिद्ध होय है। जगतपूज्य पदधार अविनाशी सुखरूप होय है। ऐसे सिद्ध पदकौं हमारा नमस्कार होऊ । इनकी भक्ति के प्रसाद मोकौं इनसा पद होऊ । ऐसे भी

सम्यग्दृष्टी भावना भाय, अतिशय सहित पुण्यबंध का संचय करै है। इहां प्रश्न–जो सम्यग्दृष्टीकौं पुण्य की इच्छा काहे को चाहिए ? और तुमने कह्या जो अतिशय सहित पुण्य का बंध सम्यग्दृष्टी ही करै है, सो औरन कैं क्यों नहीं होय ? अरु अतिशय सहित पुण्य काहेकौं कहिए ? ताका समाधान। भो भव्य, जो पुण्य के बंध भये पीछे वह पुण्य घटने नहीं पावै। दश पांच-भव जेते लेना होंय, तेते ऊंच लेय, पीछे ताकौ मोक्ष ही होय है। ताकौं अतिशय सहित पुण्य कहिए। और कबहूं शुभभावतैं पुण्य का बंध होय। कबहुं अशुभ भावनतैं पापबंध होय। पुण्यबंध होता रहि जाय। ता फल कबहूं देव, कबहूं पशु होय। ऐसे पुण्यकौं अतिशय रहित कहिए। ए पुण्य, संसार का ही कारण है। ऐसा जानना। और सुनि। भो भव्य ! सम्यग्दृष्टी कैं तो पुण्य बंध की इच्छा नाहीं। परन्तु सम्यक भए पीछे दोय-तीन भव लेने होंय, तौ तेते काल संसार में रहै। पुण्य फल सम्यग्दृष्टीन के बंध भए पीछे टूटता नाहीं। सो संसार में रहैं जेते देव, इन्द्र, चक्री, महान राजा, सुखी होय, पीछे परम्पराय मोक्ष ही होय। तातैं सम्यग्दृष्टी के ऐसा अतिशय सहित पुण्य बंध ही होय है। ऐसा यह सहज ही भाव जानना। ऐसे तेरा उत्तर जानहु। ऐसा जीव-अजीव तत्वन का स्वरूप जिन देवतैं दिव्य ध्वनि करि कह्या। तैसेही गणधरदेव ने प्ररूप्या तैसे परम्पराय आचार्य प्ररूपते आए। तिनके भेद पाय-पाय अनेक भव्य प्राणी अनादि मिथ्यात बंधन तोड़ि सम्यग्दृष्टी भए। ताही का अनुसार लेय इहां भी सामान्य तत्त्व भेद कह्या है। ताका रहस्य जानि अब भी भव्य तत्वज्ञानी होऊ। इति जिनभाषित अनुसार सामान्य तत्त्वभेद कथन।

ऐसे अनादि भरम भूले, भोरी चेष्टा के धरन हारे, अतत्व श्रद्धानी जीव कुगुरुन के उपदेशरूपी फांसीमैं परे, धर्मवासना रहित, संसार भोग के अभिलाषी, समता रस बिना उत्पत्ति भई है त्रषना (तृष्णा) रूपी तप जिनकैं, ऐसे ज्ञान चक्षु रहित अंधसम, बालक सम लीला करन हारे, भोरे प्राणी, तिनकौं सो नबुद्धि धर्मार्थी जानिकै दयाभाव करि तिनके समझावे के अर्थ कुवादीन के प्ररूपे जे अनेक कर्तत्व मत, तिन विषैं भिन्न-भिन्न स्वइच्छा बुद्धि कल्पना करि, तत्व भेद कहे थे। तिन वादीन कूं प्रगट असत् करि जिनभाषित जीव अजीव तत्व, द्रव्य गुण पर्याय सहित भिन्न-भिन्न नय करि बताए। सो यह सर्वज्ञ भाषित तत्व भेद सत्य है। काहू वादी करके खंड्या नहीं जाय। ऐसे तत्व भेद हैं सो प्रमाण है। ए जीव अजीव तत्व सत्य हैं। इति श्री सुदृष्टि तरंगिणी नाम ग्रन्थ मध्ये, अतत्व श्रद्धान अन्य मतन सम्बन्धी जीव अजीव तत्व विपरीत कथन प्ररूपणे हारे कुवादी तिनिका भरम मेटि, जिनभाषित तत्वज्ञान वर्णनो नाम, सप्तम प्रभावः [ पर्वः ] समाप्तः ॥ ७ ॥

इन शुद्ध तत्वन का जिस विषैं भले प्रकार कथन पाईए, सो शुद्ध आगम है। और आगम है सो काहूका उपदेश्या नाहीं। जो ऐसे शुद्ध आगम का करता है, सो ही सर्वज्ञ भगवान वीतराग शुद्ध आप्त है। आप्तनाम भगवान का है। सो उस शुद्ध भगवानकौं जान्या चाहिए। सो कैसे जानिए? तौ विवेकी ऐसा बिचारै, जो वस्तु जानिये है, सो गुणतैं जानिए है। तातें प्रथम ही भगवान के गुण जानैं, तौ शुद्ध भगवान जान्या जाय। तातैं भगवान के गुण कहिए है। सो एक तौ जिम भगवान वीतरागी होंय, वीतराग भाव बिना सरागी

जीवन पै यथावत् उपदेश होता नाहीं, अपना भगत होय ताकी प्रशंसा करै, रचा करै। अपना भक्त नहीं होय तौ ताकी निन्दा करै, ताका बुरा चाहै। तौ ऐसे देव का वचन प्रमाण नाहीं। तातें यथावत् उपदेश, बीतरागी बिना होता नाहीं। तातें देव बीतरागी चाहिए और सर्वज्ञ चाहिए। सर्वज्ञ बिना लोकालोक की नहीं जानैं। जीवन के अतरंग घट-घट की नहीं जानै, ऐसे तुच्छ ज्ञानीन का बचन प्रमाण नाही। तातें भगवान् सर्वज्ञ चाहिए। और वीतराग सर्वज्ञ तौ है किन्तु तारक नाहीं, तौ किस काम का भगवान्? काहू का तौ भला करता नाहीं। तातें भगवान् तारक चाहिए। जाका नाम लिए, ध्यान किए, पूजे, भगतन का भला होय। इहाँ प्रश्न—जो भगवान् वीतराग है तामें तारकपना कैसे संभवै? तारकपना तौ सरागी कौं होय है। अरु वीतरागी कूं भगत के तारने की इच्छा भए, वीतराग भाव कैसे रहै? अरु बिना इच्छा भगत का भला कैसे होय? सो कहो। ताका समाधान। जैसे सूर्य के ऐसी इच्छा नाहीं, जो मैं अपना उदय करौं, जिससे कमल प्रफुल्लित होंय। परन्तु सूर्य का उदय होते सहजभाव ही कमल प्रफुल्लित होय हैं, सूर्य में कोई ऐसा गुण सहज ही पाईए। तैसे ही भगवान् कैं तो ऐसी इच्छा नाहीं, जो भगतन का भला करौं। परन्तु भगवान् मैं कोई तारण गुण सहज ही ऐसा पाईए है। जो ताकरि भगत का भला होय ही होय। और जो सूर्य की तरफ कड़ी नजरि (दृष्टि) करि देखै, तौ ताके नेत्रन आगे अंधकारसा फैलि जाय, नेत्रन की ज्योति मंद होय, सो सूर्य कै तो ऐसी इच्छा नाहीं जो मेरी तरफ क्रूर देख्या, तातैं अन्धा करौं। परतु सूर्य के तेज मैं कोई सहज ही ऐसा अतिशय है। सो सूर्य की तरफ

सख्त ( तेज ) दृष्टि करि देखे, तौ नेत्र की ज्योति मंद होय। तैसेही भगवान् की तौ ऐसी इच्छा नाहीं जो इस निंदक का बुरा करौं। परन्तु कोई ऐसाही अतिशय है। जो भगवान की निन्दा किए, नरकादि दुःख सहज ही होंय। तातैं भगवान् में वीतरागता, सर्वज्ञता, तारकपना, ए तीन गुण तौ मुख्य हैं। अरु और अनंते गुण हैं, तिनमें केतेक वाह्य, आभ्यंतर गुण अतिशय कहिए हैं। तिनके जानें भगवान् कौं पहचानिए। सो ही कहिए है—

गाथा—दोह अठारह रहियो, गुणसड चालीय होय सजुत्तो।
सव्वगो वीयरायो, सदेवो भव्वतार पणमामी ॥ १८ ॥

अर्थ—दोह अठारह कहिये, अष्टादसदोष रहित होय। गुण सड चालीय होय संजुत्तो कहिए, छयालीस गुण सहित होय। सव्वगो कहिए, सर्वज्ञ होय। वीयरायो कहिए, वीतरागी होय। सदेवो कहिए, सो देव। भव्वतार कहिए, भव्यन का तारक होय। पणमामी कहिए, ताकौं नमस्कार करौं हौं। भावार्थ—जाके रागद्वेष नहीं, सो वीतरागी है। केवलज्ञान सहित होय सो सर्वज्ञ कहिए। और जाका नाम लिए पाप का नाश होय, ऐसे अतिशय का धारी होय और क्षुधादिक अठारह दोष रहित होय और छयालीस गुण सहित होय, सो देव जानना। तहाँ प्रथम अठारह दोषन का स्वरूप कहिए है।

सो प्रथम क्षुधा जगत के जीवनकौं महादुःख करन हारा, ताके पोखे बिना मरण होय, ये क्षुधा बड़ा रोग है। सो जाके ऐसी क्षुधा होय, सो देव नाहीं। जाके छूते ( किये ), अपनो क्षुधा महाव्याधि ही नहीं मिटी, तो भक्तन की क्षुधा कैसे मेटे ? तातैं भगवान् के

क्षुधा रोग नाहीं ॥ १ ॥ बहुरि तृषा समान तीव्ररोग दुखदाई नाहीं, जो जलनामा औषध नहीं मिलै, तौ प्राण जाय। ऐसी तृषारूपी व्याधि जाकैं होय, सो देव नाहीं। और भगवान् कैं तृषारोग नाहीं। अपनीं तृषा तपन जाकैं नहीं मिटी, तो भगतन की तृषा-तपन कैसे मेटै ? तातें प्रभुकैं तृषा नाहीं ॥ २ ॥ बहुरि जहां रागभाव होय सो भगवान नाहीं, भगवान्जी कै रागभाव नाहीं ॥ ३ ॥ और जाके द्वेषभाव होय सो परका बुरा करै। तातैं जाकैं रागद्वेष होय, सो भगवान् नाहीं। अरु भगवान् कैं द्वेषभाव नाहीं ॥ ४ ॥ और जो माता के गर्भ में आवै, गर्भ के महा दुःख, मल-मूत्र विषैं नवमास अधोशीश उर्ध्व पांव महासंकट में अवतार लेय, सो भगवान नाहीं। अरु भगवानकैं अवतार नाहीं ॥ ५ ॥ और जरा जो बुढ़ापा जाकरि सर्व अंग शिथिल होंय, दीनता पावै, ऐसी जरा जाकैं होय, सो भगवान् नाहीं। भगवान् कै जरा नाहीं ॥ ६ ॥ और जाका मरण होय सो भगवान् नाहीं, जो अपना ही मरण नहीं मेटै तौ भगत का मरण कैसे मेटै ? तातैं भगवान् कैं मरण नाहीं ॥ ७ ॥ और जाकैं रोग होय, सो देव नाहीं, जो अपना रोग ही नहीं हरै, सो भगत कूं कैसे सुखी करै ? तातैं भगवान कैं रोग नाहीं ॥ ८ ॥ और जाकैं इष्ट वस्तु का वियोग होतैं शोक होय, सो देव नाहीं। जो अपना ही शोक-दुख नहीं टारि सकै, सो देव, भगत का शोक कैसे टारि सकै है ? तातें जाकैं शोक होय, सो देव नाहीं। भगवान कैं शोक नाहीं ॥ ९ ॥ और जाकैं शत्रु, रोग, मरणादि दुखन का भय होय, सो भगवान् नाहीं। जो अपना ही भय नाहीं टारै, सो भगतन कौं कैसे सुखी करै ? तातैं सर्वज्ञ देवकैं भय नाहीं ॥ १० ॥ और जाकैं

विस्मय होय । जो यह कहा भया, तथा बड़ा आश्चर्य भया, ऐसा विद्या रहित अज्ञानीनकैं होय, याका नाम विस्मय है । सो जाके विस्मय होय, सो भगवान् नाहीं। केवलज्ञानीकें कछू बिस्मय नाहीं ॥ ११ ॥ और निद्रा के जोरतैं प्राणी सर्व सुध-बुध भूलिजाय । महा प्रमाद की की करनहारी, मृतक समान करनहारी, ऐसी निद्रा जाकैं होय, सो भगवान् नाहीं । भगवान् सदैव चैतन्यमूर्तीक, जाग्रत दशारूप, सर्व प्रमाद रहित, जगत गुरुकैं, निद्रा नाहीं ॥ १२ ॥ और जाके खेद होय, सो देव नाहीं । जो अपना ही खेद नाहीं मेट सके, सो भगतकौं निर्खेद कैसे करै ? तातैं भगवान सर्व सुखीकैं, खेद नाहीं ॥ १३ ॥ और शरीरमैं पसेव होय सो हीन पराक्रमतैं होय है । तातैं जाकैं पसेव होय, सो भगवान् नाहीं । अनंतबली भगवान् कैं पसेव नाहीं ॥ १४ ॥ और मद है सो मान कर्म के उदय तैं, मानी संसारी अनेक क्रोधादि कषायन के पात्र, तिनकैं होय है । सो जाकें मद होय, सो भगवान् नाहीं । भगवान् कै मद नाहीं ॥ १५ ॥ और परवस्तु कूं देखि अरति होय है । जो अरति के उदयतैं होय, सो अरति है । जाके कर्म उदय अरति होय, सो भगवान् नाहीं, बीतराग भगवान् कै अरति नाहीं ॥ १६ ॥ और महादुख का मूल, संसार का बीज, संसार भ्रमण करावनहारा ऐसा मोह जाकैं होय, सो भगवान् नाहीं । जगत उदासी भगवान् कैं, मोह नाहीं ॥ १७ ॥ और जाकैं रति कर्म के उदय, अनेक वस्तुनमैं हर्ष मानै-रंजावै, ऐसा रति कर्म का जोरि जाकैं होय, सो देव नाहीं । भगवान् वीतराग देव कैं रति नाहीं ॥ १८ ॥ ऐसे कहे अठारह दोष जाके पाईए, सो भगवान नाहीं । भगवानकैं ए अठारह दोष, सर्व प्रकार नाहीं, ऐसे जानना । और

भगवान् कैं छयालीस गुण होय हैं, तिनका कथन कहिए है—

अतिशय चौंतीस। तहाँ प्रथम ही भगवान अंत का शरीर धरैं हैं। जब गर्भ अवतार होय, तब ए दश अतिशय, होंय हैं—सो तहाँ पसेव (पसीना) नाहीं। १। समचतुर संस्थान है। २। वज्रवृषभनाराच संहनन। ३। तनमैं मल नाहीं। ४। शरीर महा सुगंध। ५। अनंत महासुन्दररूप होय है। ६। शरीर में अनेक भले लच्छण होय हैं। ७। तनमैं स्वेतरुधिर होय॥ ८॥ बचन महासुन्दर मधुर होय। ९। और तिनके तनमैं अनंत बल होय। १०। ऐसे दश अतिशय तौ जन्मतेही होंय, सो भगवान् जानना। और दश अतिशय केवलज्ञान भये पीछे होय हैं। तिनके नाम—तहाँ समोशरणमैं चतुरमुख दीखैं। भगवान् का समोशरण जहाँ होय, तहांतैं चौतरफ सौ योजन दुर्भिच्छ नहीं होय। आकाश निर्मल होय। सर्व जीवनकैं दयाभाव होय। गमन करते कोई जीवकों बाधा न होय, कवलाहार नाहीं। इहां प्रश्न—कवलाहार के षट् भेद हैं सो यहां कवलाहार मनैं किया, सो केवलज्ञानमैं पंच आहार तौ होते ही हैं। ताका समाधान—

भो भव्य, तूं षट् ही प्रकार आहार का स्वरूप सुनि, ज्यौं तेरा सन्देह जाय। प्रथम नामकर्म आहार, नोकर्म आहार, ओज आहार, मानसीक आहार, कवलाहार, लेपआहार, ए षट् हैं। अब इनका सामान्य अर्थ कहिए है—तहाँ ज्ञानावरणी आदि कर्म वर्गणा का ग्रहण करना सो कर्म आहार है। सो केवली कैं और कर्मका बंध नाहीं, सो बंध के अभावतैं कर्म का आहार नाहीं। एक सातावेदनीका बंध है सो भी नाममात्र उपचार बंधहै। सो स्थिति

अनुभाग रहित है । परन्तु उपचार से कर्म आहार इहाँ कहिए है । १ । और औदारिक, शरीर जाति के नोकर्म परमाणु का ग्रहण तेरहवें गुणस्थान तक है । तातें नोकर्म आहार केवली कैं पाइये है परन्तु यहां कवलाहार की मुख्यता है तातें याका विचार नाहीं किया । २ । और ओज आहार ताका नाम है । जेसे चिड़िया अंडेन कूं छाती नीचै दावै तिष्ठी रहै, ताकरि अंडा में उपजनहारेन का पोख है । सो ओज आहार कहिए । सो ए आहार अडंज जीवन कै होय है, और कै नाहीं । तातें केवली कैं ओज आहार नाहीं । ३ । और भोजनपै मन चलै ही तृप्ति होय, सो मानसीक आहार कहिए । यह आहार देवन के होय है, और कै नाहीं । तातें जिनदेव कै मनसा आहार भी नाहीं । ४ । और शरीर में लगै तृप्तता होय, सो लेप आहार है । यह एकेन्द्रियनकैं होय है, औरन कैं नाहीं । तातें भगवान केवली कैं लेप आहार भी नाहीं । ५ । और अन्न मेवा, जल, इन आदि अहार मनुष्य तिर्यञ्चन कै है, सो कवलाहार है । यह जिह्वा इन्द्रिय द्वारा ग्रहण होय है । सो यह कवलाहार भी, निर्दोष जिन भगवान कैं नाहीं । अरु यहाँ मुख्यता कवलाहार के कथन की है । तातें भगवानकैं कोई आहार नाहीं जानना । ६ । ऐसे भगवान कैं केवलज्ञान भए कवलाहार नाहीं ॥ ५ ॥ और केवलज्ञान भए पीछे जगतबंधु कैं उपसर्ग नाहीं होय । ६ । केवली के शरीरकैं छाया नहीं होय । ७ । सर्व विद्या के नाथ हैं । ८ । नख केश नहीं बढ़ै, केवलज्ञान उपजतैं जेते थे, तेते ही रहैं । ९ । और अनंतबली की भौंह टिमकैं [ चलैं ] नाहीं, एकाग्र रहैं । १० ।

ऐसे भगवानकूं केवलज्ञान होय पीछे, ए दश अतिशय प्रगट होय हैं। ऐसे केवल ज्ञान भए के अतिशय कहे। आगे देवनकृत चौदह अतिशय कहिए हैं—

जब भगवान् केवली की समोशरण में वाणी खिरै, ताकूं सुनि सर्व प्राणी अपनी-अपनी भाषा में समझि लेय हैं। ऐसा ही अतिशय है ।१। जहां भगवान तिष्ठै, तहां तिष्ठते—सर्प, मोर, सिंह-गाय, इत्यादि जाति विरोधी जीव, द्वेष तजि मित्रता भजैं।२। और तहां की भूमि आरसी [ दर्पण ] समान निर्मल होय ।३। और भगवान् विराजैं ता बन में, षट् ऋतु के फल-फूल होंय।४। और समोशरण के चारों तरफ मंद-सुगंध पवन चालै ( बहे ), तातैं सर्व जीव सुखी होंय।५। और जहाँ भगवान विराजैं, तहाँ के प्राणी सदीव-सहज ही सुख मई रहैं।६। और सर्व भूमि कंटक रहित होय ।७। और महा सुगंध जल की वर्षा होय। और भगवान्जी बिहार कर्म करैं, तव पद-पद पै देव कमल रचते जांय, भगवान् जहां पांव धरैं, तहां दे पन्द्रह २ फूलन की पन्द्रह २ पंक्ति करि दो सौ पच्चीस कमलन का चौकोर समूह धरते जाय हैं।८। और आकाश निर्मलताकूं धरै। रज [ धूलि ] बद्दलादि नाहीं होंय।१०। दशौं दिशा महाशोभायमान निर्मल भासैं ।११। और बिहार समय देव अपने शीश पै धर्मचक्रकौं आगे लिए चलैं।१२। और अष्ट द्रव्य-पंखा, चमर-छत्र, कलश, झारी, दर्पण, पध्यो [ ध्वजा ], ठौनां ए मंगल द्रव्य एक-एक जाति के एक सौ आठ होंय, सो आठसौ चौंसठि भए। तिनकौं एक-एक देव, एक एक मंगल द्रव्य, विनय सहित भगति [ भक्ति ] तैं, बिहार समय लिए चलैं ।१३। और आकाशमैं असंख्यात देव जय-जय

शब्द करते चले जांय। १४। ऐसे चौदह अतिशय देव कृत हैं। सो अतिशय का महात्म तौ भगवान् का है, निमित्त मात्र देवन की भक्तिका सहाय है। ए सर्व मिलि चौंतीस अतिशय भए। आगे वसु [ आठ ] प्रातिहार्य कहिए हैं—

गाथा—तरु असोय सविठो, दिव्वधुणि चमर सीहपीठाया।
भामंडल दुंदुभि वयणो, आतपहर पातहाज वसुभेयो ॥ १६ ॥

अर्थ—अशोकवृक्ष, महा सुगधित फूलों की वर्षा, दिव्यध्वनि, चमर, सिंहासन, प्रभामंडल, दुंदुभीबाजे और छत्र, ए अष्ट प्रातिहार्य हैं। भावार्थ-भगवान् के विराजवे की गन्धकुटी ताके उपरि अशोक नाम रतनमई वृक्ष है। तामैं ऐसा अतिशय पाइए है, जो ताकौं देखैं महातीव्र शोक होय, सो भी जाता रहै और सुखी होय। १। और जहां भगवान् विराजैं, तहां कल्प वृक्षन के रतन मई, महा सुगंधित, कोमल, अनेक वरण के फूलों की वर्षा होय ॥२॥ और भगवान् की वाणी बिन अक्षरी, मेघ की गर्जना समान, होटतैं होट नहीं लगै, सर्व जीवन कौं हितदाई, अनेक संशय नाशनी, भगवान् की दिव्यध्वनि खिरै है। सो एक दिन मैं तीन बारप्रभात, मध्यान्ह और सांझ खिरै। और कोऊ शास्त्रन मैं अर्धरात्रि कूं खिरै, ऐसी कही है। ताकी अपेक्षा एक दिन मैं च्यारि बार वांणी खिरै है। सो एक-एक वांणी की ध्वनि छै-छै घड़ी पर्यन्त काल समय होय। सो दिव्यध्वनि प्रातिहार्य कहिए है ॥ ३ ॥ और चौंसठि चमर इन्द्रन के हस्ततैं ढुरैं हैं ॥ ४ ॥ अति रमणीक, महामनोग्य, अनेक शोभा

सहित, रतन मई, मेरु समान उतंग कों धरे, सिंहासन है। ताके चारों पायन की जगह, च्यारि बैठे सिंहन के आकार, रतन मई, महा सौम्य मूर्तीक, सर्व अंग सुन्दर, नेत्र, कर्ण मुख जिह्वा, केशावली आदि सर्व नख, मानो साक्षात कोई धर्मात्मा श्रावकव्रत के धारी सिंह ही भक्ति के भरे सिंहासन धरैं तिष्ठैं हैं। ऐसा सिंहासन प्रातिहार्य है ॥ ५ ॥ और भगवान् के शरीर की प्रभा का चौतरफ मंडलाकार होना, सो प्रभा मंडल है। तामें देखैं जीवन कूं परभव केई (बहुत) दीखें हैं ॥ ६ ॥ और अनेक जाति के वादित्र (बाजे) मधुर शब्द सहित, एक रँग होंय बाजना, सो दुंदुभी प्रातिहार्य है ॥ ७ ॥ और भगवान के मस्तक पर तीन छत्र फिरैं, सो मानों तीन लोक की प्रभुताई बतावैं हैं, सो छत्र प्रातिहार्य है ॥ ८ ॥ ऐसे आठ प्रातिहार्य कहे। और अनंत पदार्थन देखने—जानने रूप प्रवृतैं, सो अनंतज्ञान व अनंतदर्शन कहिए। और अनंत पदार्थन के देखने-जानने से अनंत ही अतीन्द्रिय सुख है। और अन्तराय कर्म के नाशतैं अनंतपदार्थ जानने की प्रगटी जो शक्ति, सो अनन्तवीर्य है। ऐसे ए अनंतचतुष्टय हैं। इन सर्वकों मिलाए जन्मके दश, केवलज्ञान के दश, देवकृत चौदह, प्रातिहार्य आठ, अनंत चतुष्टय चार, सर्व मिल छयालीस गुण हैं। सो ए गुण जामैं पाइए सो तरण-तारण, शुद्ध भगवान सम्यग्दृष्टीन करि पूज्यवेयोग्य जानना। ऐसा भगवान् उपादेय है। इति सुदेव लक्षण। आगे कुदेव का लक्षण कहें हैं—

जहां ऐसे लक्षण होंय सो कुदेव। जो सरागी होय, भक्त कूं देखि राजी होय, अपना

अविनयवान् देखि कोप करै। ऐसा रागी-द्वेषी होय, तिनकूं लोक विषैं भी और कोई २ जीव ऐसा कहै हैं जो यह देव रीझै तौ राज—सम्पदा देय, सुखी करै है। और ए देव कदाचित कोप करै, तौ दुखी करै, रोग करै, पीड़ा देय, धन रहित करै, मरण करै। और कल्पवासी, भवन-वासी, व्यंतर, ज्योतिषी, ए च्यारि जाति के देव हैं सो योनिभूत देव हैं, जन्म—मरण सहित हैं। अपने किये पुण्य के फल ताहि भोगवै हैं। ए सौम्यदृष्टी, तिनकूं देखे सुख होय है। ए काहू कूं दुखी करते नाहीं। और केतेक भोरे प्राणीननें अपनी बुद्धि कल्पना करि देवनाम देय, स्थापन किए, सो लौकीक देव हैं। सो ए लोकनकौं आश्चर्यकारी हैं। सो ऐसा कहै हैं। जो हमकौं पूजो, तृपति करो, अनेक भोग योग्य वस्तु हमकौ चढ़ावो, तो हम तुमतें प्रसन्न होय हैं। ऐसी सुनि भोरे जीव, केतेक तौ ऐसा कहै हैं। जो याकौं तेल चढ़ाय प्रसन्न होय है। केई कहैं, या देव कौं सिन्दूर चढ़ाय राजी होय है। केई कहैं, याकौ बड़ा रोट चढ़ाय सन्तुष्ट होय है। कोई कहैं याकूं जीर्णवस्त्र चढ़ानू एय तन देय है। कोइ कहैं, या देव को गुड़ चढ़ै है। कोई कहैं याकौं मोदक ( लड्डू ) चढ़ाईए है। कोई कहै, याको फूल फल पत्र दोभ चढ़ाये प्रसन्न होय है। कोई कहैं याकौं मद की धारा चढ़ावो। कोई कहै याकौं जीव का भक्षण चढ़ै है। इत्यादिक अनेक लौकिक देव हैं। सो इनकी चेष्टा रागद्वेषरूप जानि, सम्यग्दृष्टी जीवन के सहज ही हेय भावरूप हैं। त्यागवे योग्य हैं। इनकी सेवा-भक्ति सुख दैने योग्य नाहीं। ए संसारी देव हैं, ऐसा जानना। इति कुदेव कथन॥

आगे गुरु परीक्षा में ज्ञेय, हेय, उपादेय बताइए है—

याचना आये दीन होय। साता भये प्रफुल्लित होय। चाम, घास, बक्कल इत्यादिक पटकाधारी होय। जो रंकवृत्ति, ता याचना का धारी होय, सो कुगुरु है। और आपका अपमान भए तथा आपकौं मनवांछित दान नहीं दिये, परकौं सराप देवेकौं महाक्रोधी होय। और आपकूं गुरु संज्ञा मानि अवधि धारत होय, पर पीड़ा करवेकौं निरदई होय। अरु पराए आश्रयकूं वांच्छता होय। और मिष्ट सुर करि गावना-बजावना आदि क्रिया करि अन्य गृहस्थीन कौं राजी करवे का उपाई होय। रसायन रसकूप धातु मारवे की प्रवीणता बताय, अपने वशीभूत करवे की इच्छा होय। भूख, तृषा, शीत, उष्णादि परीषह आए, महा कायर होय। काम विकार रोकवेकौं असमर्थ होय। स्त्री सहित होय। तथा मन, इन्द्रिय के जीतवेकौं दीन होय। तथा इन्द्रिय फाड़ि तामैं लोह, सांकल तथा कड़ी नाथे होय। तथा संसारी गृहस्थीन की नांई नाता पालता होय। होली, दिवाली, त्योहार आए बहिन बेटीनकौं भेंट देता होय, सो कुगुरु है। और ध्यान-अध्ययन विषैं प्रमादी होय। और शरीर के धोवने, पोंछने, खुजावने, पियावने, लिटावने, उठावने आदि काय सुश्रूषा में प्रवीण होय। और आचार्यन की परम्पराय परिपाटी मर्यादा का लोपनेहारा होय। रात्रिविषैं अन्न-जलका ग्रहण करता होय। अज्ञान तपस्या करता होय और महल, मन्दिर अटारी बनाय स्थिति करता होय। कूप, बावड़ी, तलाब, बाग बनवायकैं अपना नाम चलायवे की इच्छा होय। इत्यादिक अनेक भेष बनाय अपनी-अपनी परणति लिए जगतमैं आपकूं गुरुपद मानै है। सो ए कुगुरुन के लक्षण, हेय जानना। इति कुगुरु वर्णन। आगे सुगुरु तरण-तारण, संसार-सागरकौं नौका समान, तिनका स्वरूप कहिए है—

गाथा—कोहादीय कसायो, गंथो गह तंतमंत च कत्ताए।
पर वंचण पासंडो, पूजा सत्तार वंच्छई कुगुरो ॥ १६ ॥

अर्थ—क्रोधादि कषाय सहित होय। ग्रन्थ जो परिग्रह, ताका धारी होय। तंत्र, मंत्र, नाड़ी, वैद्यक का करता होय। परकों ठगनेहारे होंय, पाखंडी होय, पूजा-मान बड़ाईकों आप चाहता होय, ताकूं कुगुरु जानहु। भावार्थ-जे अपना मान भए राजी होंय, अपना अपमान भए क्रोधी होंय, आपकों कोई आय नमस्कार करें स्तुति करें तासों खुशी होंय, व भला भोजनदीये राजी होंय, परकौं धनवान जानि ताकी विशेष सुश्रूषा आव-आदर करें। और कोई धन अपनी नजरि लाय करै ताकों भला सेवक मानैं, इत्यादि लक्षण तैं कुगुरु जानहु। और परिग्रह धारिके आपकूं गुरुपद मानता होय, रागद्वेष भाव सहित होय, तथा बड़े धन का धनी होय, और धन मिलायवे की इच्छा होय, बहुत खेद खाय द्रव्य इकट्ठो करने कों महा लोभी होय और अपने गुरुपद मनायवे कों अनेक जंत्र, मंत्र, तंत्र, वैद्यक, ज्योतिष, इन आदि अनेक चमत्कार प्रकट करि, भोरें जीवनकों विस्मय ( आश्चर्य ) उपजाय मोहित करे, सो कुगुरु है। और परके ठगवेकों महाप्रवीण होय, अपने चित्तकी बात महागूढ़ राखिके, अपनी बुद्धिके बलतें भोरे जीवनका धन हरवेकों आप महा समता भाव धरै, अनेक मिष्ट वचन बोले। आये भक्त का भले प्रकार सत्कार करै। परकौं संतोष विश्वास उपजाय, तिनतें पुजावना, तिन भोरे जीवनकों अपने प्रति नमावना, सो कुगुरु है। आपकूं गुरुपद मान हिंसा रूप प्रवर्तना, अरु हिंसा का उपदेश देना। और आप क्रियाहीन होय, खाद्य-अखाद्य के बिचार रहित होय, उपसर्ग

गाथा—अरिमित जीतव मरणं, तिणधण सुहदुह सकल समभावो।
सो गुरु भवदधिणावो, विराई णाणणाणमय जोई ॥ २० ॥

अर्थ—वैरी अरु मित्र में समभाव होय। जीतव्य मरण में समभाव होय। तिनका अरु कंचन में समान भाव होय। सुखदुख में समभाव होय। और जो गुरु भवदधि कूं नाव समान होय। वीतरागी होय, नग्न होय, ज्ञान मूर्ति होय, सो यतीश्वर हमारे गुरु हैं।

भावार्थ—जिन यतीश्वरन कैं अपनी निंदा करनहारा क्रूर स्वभावी, अविनयी, अपना द्वेषी अरु अपनी सेवाका करनहारा विनयवान शिष्य, तथा अपना मित्र इन दोऊन मैं समभाव होय, सो गुरु पूज्य हैं। और बहुत काल शरीर में रहना, सो जीवना। अरु अल्पकाल मैं तनका तजना, सो मरण। इन जीवन-मरण दोऊ में जिनकैं समभाव, होय सो जगत गुरु हैं। और तनके पुष्ट करनहारे नाना प्रकार भोजन। और नाना प्रकार तन निरोगतादि अनेक सुख। तथा अनेक परीषहन का खेद। तन-रोगादिक अनेक दुख। इन सुख-दुख मैं समताभाव जाकैं होय, सो सुगुरु हैं। और जीर्ण घास के तिनका में अरु नाना प्रकार रतनादि स्वर्ण इनमैं समता होय, इत्यादिक बीतरागता सहित गुण जामैं होंय, ते गुरु भव समुद्र के तारवे कौं नौका समान हैं। और कैसे हैं, उन गुरु का काहूतैं राग द्वेष नाहीं, बीतरागी हैं। और अन्तरंग तो कषाय कीच रहित, महा निर्मल। अरु बाहिर सर्वप्रकार परिग्रह रहित मातृजात नगन हैं। और मति, श्रुति, अवधि, मनःपर्यय इन आदि महा अतिशयकारी ज्ञान के धारी हैं। ऐसे योगीश्वर सो सुगुरु हैं। इन्द्र, देवादि, चक्रवर्त्यादि

सम्यग्दृष्टी जीवन करि पूजने योग्य हैं। आगे सुगुरु ही का स्वरूप कहिये है—

गाथा—मणइन्दी जय सूरा, वीरा संकट सहण दो बीसा।
तण खीणा मण सुखिया, सो होई गुरु तरणताराए ॥ २१ ॥

अर्थ—पंचइन्द्रिय अरु मन, ए महा बलवान हैं। इनके वश इन्द्र, चक्री आदि तीन लोक के राजा होय रहे हैं। जैसे मन-इन्द्री चलावें है तैसे इन्द्रादिक चालैं हैं। तातें संसार में ए मन इन्द्रिय ही महा योधा है। तिनके जीतनेकौं यतीश्वर ही महा सूरमा हैं। और कैसे हैं गुरु, बाईस संकट जो परीषह, तिनके देखैं ही बड़े-बड़े साहसीन का साहस भयखाय जाता रहै। ऐसे दुर्धर परीषह तिनके जीतवे कौं येही योगीश्वर महा धीरवीर हैं। सो इन परिषहन का स्वरूप आगे कहैंगे, तातें यहां नाहीं कह्या। फेरि गुरु कैसे हैं? नानाप्रकार तपरूप अगनि में जल्या शरीर, सो तन, तपतें महाचीण भया है। वाकी नसें चांम हाड़न का जाल रह गया है ।।तातें तनके तौ चीण हैं अरु मन विषैं समताभाव करि अनुपम अमृतपान तैं महा सुखी हैं। सो ही गुरु तरण-तारण हैं। ये ही सम्यग्दृष्टीन करि पूजने योग्य उपादेय हैं। आगे और भी सुगुरु का स्वरूप कहिए है—

गाथा—पंच महावय सहिओ, समदीपण अक्खगयंद वसी करई।
आवसि षट् सेसो जो सत्त अट्ठवीस मूलगुण साहू ॥ २२ ॥

अर्थ—पंच महाव्रत सहित होंय, पंचसमिति के रक्षक होंय, पंच इन्द्रियरूपी हस्ती कूं वशि करनहारे होंय, षट् आवश्यकन में सावधान होंय, और जो सात शेष (फुटकर)

गुण के धारक होंय। ऐसे अठाईस मूल गुण जा मुनि कैं होंय, सो शुद्ध गुरु हैं।

भावार्थ—जे जोगीश्वर ध्यान-अध्ययन विषैं प्रवीण, जगत गुरु, अठाईस मूलगुण पालवे मैं प्रमाद रहित होय प्रवर्तैं हैं। सो ही मूलगुण यतीश्वर का धर्म है। सो मूलगुण बताइए हैं। महाव्रत पाँच, समिति पांच, पंच इन्द्रिय वशिकरण, आवश्यकषट्, भूमिशयन, मंजनतजन, बसनत्याग, कचलोंच, एक बार भोजन, आसनस्थिति, दंतधोने का त्याग, ए सर्व मिलि अठाईस भए। अब इनका सामान्य स्वरूप कहिए हैं। प्रथम ही महाव्रतन का सामान्य लक्षण-तहाँ सर्वत्र स्थावर जीवन पैं समताभावधारि, जगत का पीर (दुख) हर, परमदयालु, कोमल चित्त का धारी, जगत जीव सर्व आप समानि जानि सर्वजीव की रक्षा करनी, सर्व प्रकार हिंसा का त्याग, सो अहिंसा महाव्रत है। और याही का नाम अभयदान है। केई भोरे जीव जन्मते गौपुत्र के मुखमैं मोती सुवर्ण धरि दान देना, ताकौं अभयदान कहैं हैं। सो यह उपदेश, लोभ के महात्म्यतैं भोरे जीवनकूं लोभी गुरुने बताया है। अभय नामतो वाकौं कहिए जो ताकूं सर्व भयतैं रहित करै। मरणतैं राखै, ताका नाम अभयदान है। सो ए अभयदान वाकों होय जो हिंसा रहित व्रत का धारी होय ॥ १ ॥ और सर्व प्रकार असत्य का त्यागी होय, जिन आज्ञा प्रमाण बोलना, सो सत्यमहाव्रत है ॥ २ ॥ और सर्व प्रकार अदत्तादान जो बिना दिया पदार्थ नहीं लेना, राह पड़ी वस्तु मन वचन काय करि नाहीं लेय, इत्यादिक चोरी का त्याग, सो अचौर्य महाव्रत है ॥ ३ ॥ और सर्व प्रकार स्त्री के विषयन का मन वचन काय, कृत कारित अनुमोदना करि देवस्त्री, पशुस्त्री,

मनुष्यस्त्री, काष्ठ पाषाण की अचेतन स्त्री, इन च्यारि प्रकार स्त्रीन के भोग स्पर्शनादि विषय का त्याग, सो ब्रह्मचर्य महाव्रत है। इहां प्रश्न-जो चेतन स्त्री का त्याग सो शील है। अरु अचेतन स्त्री का भोग त्याग को शील कह्या, सो ब्रह्मचर्य महाव्रत हैं। सो अचेतन में भोग काहे का है? ताका समाधान—भो भव्य! भोग हैं सो यथायोग्य मनकरि, वचन करि, काय करि तीन प्रकार हैं। चैतन्य स्त्री-भोगतौ तीनों प्रकार करि होय है। सो तुम भले प्रकार जानौ ही हो। और अचेतन स्त्री तैं काय वचन का भोग तौ नाहीं बनें है। और मनके भोगकों अचेतन स्त्री कारण है। अचेतन स्त्री कूं देखि हर्ष का होना कि जो यह चित्रांम काष्ट पाषाण की स्त्री महा सुन्दर है। याका रूप देवांगना समान है। इत्यादिक अचेतन स्त्री कूं देख चेतन स्त्री का सुमरनि करि हर्ष का होना, सो मन सम्बन्धी तथा कोई प्रकार वचन सम्बन्धी भोग जानना। तातें ब्रह्मचर्य व्रत का धारी अचेतन और चेतन स्त्री का त्यागी जानना। यह ब्रह्मचर्य महाव्रत है ॥ ४ ॥ नो कषाय नव, मिथ्यात एक, संज्वलन की चौकड़ी चार, ये चौदह प्रकार अंतरंग परिग्रह का त्याग और धन, धान्य, दासी, दासादि दस प्रकार बाह्य परिग्रह ए चौवीस प्रकार परिग्रह का त्याग, सो नगन यतीकें परिग्रह त्याग नामा महाव्रत है ॥ ५ ॥ इति महाव्रत ॥ आगे पंच समिति का स्वरूप कहिए है—तहां योगीश्वर दयाके भंडार जब पृथ्वी विषें विहार करें तब चलते च्यारि हाथ धरती देखतें चलें हैं। सर्व जीवन प्रति महा कोमल चित्त का धरनहारा करुणानिधान, धरती देखें कि कोई जीव हमारे तनतें पीड्या नहीं जाय। जैसे काहू का रतन भूमि विषैं पड़ गया, सो रतन

शोधवे निमित्त नीची दृष्टी किए, धरती देखता चालै । तैसे ही जगत का पीर ( दुख ) हर, जीवरूपी आप समानि रतन, ताके बचावने के निमित्त देखता चलै, सो ईर्या समिति है ॥ १ ॥ और यतीश्वर बचन बोलैं, तब महा हित वचन बोलैं। ताकूं सुनि अन्य जीव सुखी होय, पुण्य का बंध करैं। ऐसा पाप रहित जिन आज्ञा सहित मिष्ट वचन बोलैं, सो भाषा समिति है ॥ २ ॥ और भोजन समय यती भोजन करैं तब मन वचन काय एकाग्र करि भोजन विषैं दृष्टी राखैं सो निर्दोष छयालीस दोष टारि [ बत्तीस अंतराय, चौदह मलदोष टारि ] भोजन करैं । सो भी यती, जगत भोगनतैं उदासीन, तन ममत्व रहित, निष्प्रहता लिए भोजन करैं। सो मुनिका भोजन पंच प्रकार है । सो ही कहिये है। प्रथमनाम-गोचरी, भ्रमरी, गरतपूरन, दाह शमन, औंगण। इनका अर्थ-जैसे गैया बनमें चरै सो घास रूखड़ी वृक्षकूं चरै, सो मूलतैं नहीं उपोरे ( उखाड़े ) । उपरि-उपरि तैं चरै। तैसे ही मुनी गृहस्थकूं नही सतावै, सहज भ्रमण करि भोजन लेंय। सो गोचरी भेद है ॥ १ ॥ और जैसे भ्रमर फूलकूं नहीं सतावै दूरतैं बास लेय, तैसे मुनि गृहस्थकूं नहीं सतावै, गृहस्थ के घर तैं दूरि अंतर गमन करै, यह पड़गाहै तब भोजन लेय । सो भ्रमरी भेद है ॥ २ ॥ और जैसे कोई खाड़ा (गड्ढा) पूरै तब घास, लकड़ी, पत्थर, राख, मिट्टी, धूल जो हाथ आवै, तातैं खाड़ा पूरै। तैसेही यतीनाथ क्षुधारूपी खाड़ा पूरैं । सो चाहे तौ भोजन रस सहित होय तथा रस रहित होय। मुनि, योग्य भोजन आचार सहित लेंय । पीछे कैसा होय, इनकैं स्वादतैं काम नाहीं। क्षुधारूपी खाड़ा जैसे-तैसे भरैं, सो गर्त पूरण है ॥ ३ ॥ और

जैसे घर कूं अग्नि लगै तब राखि धूलि पानीसे जैसे बनैं तैसे बुझावें। तैसे ही मुनिकों नीरस तथा रस सहित चाहे जैसा भोजन मिलौ, क्षुधा अग्नि बुझावनी। सो याका नाम दाह शमन है ॥ ४ ॥ और गाड़ी नहीं चलै तब तिल तेल घृततैं ओंग के चलाय जैसे-तैसे मंजिल ( रास्ता ) काटि, घर पहुँचैं। तैसेही मुनी मोक्ष घर जातैं, तनरूपी गाड़ी पै चलैं हैं। सो रूखा-सूखा शीत-उष्ण चाहे जैसा होहु, शुद्ध आहार चाहिये। सो जब क्षुधा का निमित्त जानैं तब भोजन का ओंगन देय मोक्ष घर पहुँचे, सो ओंगण भेद है ॥ ५ ॥ ऐसे यती भोजन करैं, सो दोष रहित करैं। दोष कैसे, सो कहिए हैं—

गाथा—दोह छियाली रहियो, अंताय तीस दो सुद्धो ॥
दह चव मल दोह हीणो, मुणि भोयण होइ णिदोसो ॥ २३ ॥

अर्थ—छयालीस दोष, बत्तीस अन्तराय, चौदह मल दोष, जहाँ एते दोष टलैं, तब मुनीश्वर का भोजन शुद्ध होय है।

भावार्थ—यती का भोजन निर्दोष होय, तौ लेय हैं। कदाचित् दोष लगै तौ अन्तराय करैं। सो दोष कैसे सो कहिए हैं। प्रथम छयालीस दोष के नाम—अर्थ कहिए है। तहाँ प्रथम उद्गम दोष सोलह, सो दाता के आधीन हैं। इनकी रक्षा दातार के आधीन है। इनकी सावधानी दातार करै, नहीं तो दातार कौं दोष लागै। तिन सोला के नाम—तहाँ मुनि के निमित्त भोजन करै ( बनावै ), तौ दाताकौं दोष लागै। याका नाम उद्दिष्ट दोष है ॥ १ ॥ तहां आगे भोजन किया होय, अरु मुनिकौं आये जानि, उस भोजनकौं अल्प

जानि, तामैं और अन्नादि मिलाए, मुनीकौं भोजन देय, तौ दाताकौं दोष लागै। याका नाम साधिक (अध्यधि) दोष है ॥ २ ॥ और मुनीश्वर कौं अप्राशुक जो सचित्त भोजन देय, तौ दाताकौं दोष लागै, याका नाम पूर्ति कर्म दोष है ॥ ३ ॥ और केई असंयमी की भाँति मुनीकौं भोजन देय तौ दाताकौं दोष लागै, याकानाम मिश्र दोष है ॥ ४ ॥ और जिस पात्र मैं भोजन किया (बनाया) था, तातैं काढ़ि और पात्रनि मैं धरि, मुनीकौं भोजन देय, तौ दाताकौं दोष लागै। याकानाम स्यापिमन्यस्त दोष है ॥ ५ ॥ और कोई व्यंतरादिक देवन के निमित्त भोजन किया होय, तामैं मुनिकौं दान देय, तौ दाताकौं दोष लागै। याका नाम बलिदोष है ॥ ६ ॥ और कालकी हीनता, अधिकता तथा भोजन का समय चूकि पड़गाहना, तथा काल जो दुर्भिक्ष ताके योग करि जो सस्ता धान होय, सो उसका मुनीकौं भोजन देय। तथा आपकूं आकुलता जानि शीघ्र-शीघ्र भोजन देय। तथा धीरे-धीरे भोजन देय। ऐसे काल की हीनता-अधिकता करि यथायोग्य भोजन नहीं देय, तौ दाता कौं दोष लागै। याकानाम प्राभृतक दोष है ॥ ७ ॥ मुनि महाराज के घर आने पर, भाजनों का अन्य स्थान से अन्य स्थान पर ले जाना, बर्तनों का भस्मसे मांजना, जलसे धोवना, तथा मंडप का उघाड़ना, दीपक का उद्योत करना, सो प्रादुष्कर नामा दोष है ॥ ८ ॥ और मुनीश्वर कौं भोजन के निमित्त आए जानि, तत्काल ही अपना सचित्त द्रव्य व अचित्त द्रव्य देय करके आहार कों मोलि ल्याय, साधुकों आहार देवै, वा मंत्र तंत्र विद्या परकूं देय भोजन बनवायकैं मुनिकौं दान देय, तौ दाताकौं दोष लागै। याका नाम क्रीत

दोष है ॥ ९ ॥ और अपनी शक्तितौ नाहीं, परन्तु पराया कर्ज लेय मुनि कौं भोजन देय, तौ दाताकूं दोष लागै, याकानाम प्रामित्य दोष है ॥ १० ॥ और अपने घरमें हीन अन्न था जो जवारि कोदूं, सो तिनकूं बदलाय तंदुल गेहूं लाय मुनीकौं दानदेय, तौ दाताकौं दोष लागै, याकानाम परिवर्तित [ परावर्त ] दोष है ॥ ११ ॥ अन्य गृह, अन्य ग्राम, स्वदेश व अन्य देश से आये हुए भोजन को, दाता मुनिको पड़गाह करके देय, तो दोष लागे । ताका नाम अभिघट [ अभिहृत ] दोष है ॥ १२ ॥ और यतिकौं पड़गाह लाये, कोई वस्तु किसी पात्र में थी ताका मुख बंधा था ताका मुखखोलि, मुनिकौं दान देय, तौ दाताकौं दोष लागै। याका नाम उद्भिन्न दोष है ॥ १३ ॥ और मुनी आए पीछे, कोई वस्तु ऊपरले खंड है ताकूं, लाय मुनिकौं भोजन देय, तौ दाताकौं दोष लागै, याकानाम मालारोहण दोष है ॥ १४ ॥ और श्रावक कूं तौ मुनीदान देवे की वांच्छा नाहीं, परणामण में भक्ति नाहीं । परन्तु राजा, पंच, नगर के लोक धर्मात्मा हैं, सो राजपंच के भय करि लोक दिखावने कूं मुनिकौं दान देय, तौ दाताकौं दोष लागै । याका नाम आच्छेद दोष है ॥ १५ ॥ अनिसृष्ट [ निषिद्ध ] दोष दो प्रकार है । एक ईश्वर दूसरा अनीश्वर । तहाँ घर का मालिक तो होय परन्तु मंत्री आदि के आधीन होय, सो सारक्ष ईश्वर है। और जो मंत्री आदि के आधीन न हो सो असारक्ष ईश्वर है । और जो मंत्री आदि के अधीन न होकर उनसे सलाह लेकर कार्य करता है सो सारक्षासारक्ष ईश्वर है । इस प्रकार के ईश्वर से प्रतिषिद्ध आहार को देना, सो ईश्वर निषिद्ध दोष है। और जाका घर-धनी तौ नाहीं, और ही आय दान देय, तौ दाताकौं दोष लागै । याकानाम अनीश्वर निषिद्ध

दोष है ॥ १६ ॥ इनका जतन दाता करै॥ यह उद्गम दोष कहे॥ आगे सोलह उत्पादन दोष हैं। सो पात्र के आधीन हैं। सो ही कहिए हैं। तहाँ मुनीश्वर दाता के घर भोजनकौं जाँय, ताके बालकनकूं धाय की नाईं रमावैं। सिंगारादि करावैं। तौ यतीकों दोष लागै। याकानाम धात्री दोष है ॥ १ ॥ और यतीश्वर भोजनकौं दाता के घर जायकैं, ताकौं संबन्धी व दूरदेश के समाचार कहैं, तौ पात्रकौं दोष लागै। याका नाम दूत दोष है ॥२॥ और मुनीश्वर दाताकूं निमित्तज्ञानादि अतिशय बताय भोजन करैं, तौ यतीश्वर कौं दोष लागै, याकानाम निमित्त दोष है ॥ ३ ॥ और मुनीश्वर दाता के घर जाय, आजीविका की बात कहैं, जो आज काल भोजन का निमित्त अल्प है, इत्यादिक कहि भोजन करैं, तौ मुनीश्वरकौ दोष लागै। याकानाम आजीव दोष है ॥४॥ और यतीश्वर दाताके घर भोजनकौं जाय, दाता के सुहावती बात कह, भोजन लेंय। तौ मुनीकौं दोष लागै। याकानाम विनयक दोष है ॥५॥ और मुनि दाता के घर भोजन कौं जाय, नाड़ी वैद्यकादि औषधि बताय भोजन करैं, तौ मुनिकौं दोष लागै। याकानाम चिकित्सा दोष है ॥ ६ ॥ और जहां मुनीश्वर भोजन समय कोई पै कोप करि भोजन करैं, तौ यतीकौं दोष लागै। याकानाम क्रोध दोष है ॥७॥ और मुनि आपकूं उत्तम राजवंश का जानि दाता के घर मान सहित भोजन करैं, तौ यतीकौ दोष लागै। याकानाम मान दोष है ॥ ८ ॥ औ यतीश्वर अपने चित्त की गूढ़ वार्ता कोईकौ नहीं जनावता भोजन करै, तौ यतीकौं दोष लागै। याकानाम मायादोष है॥९॥और यती भले भोजनकौं रुचि सहित करै, तौ मुनिकौं दोष लागै। याकानाम लोभ दोष है ॥ १० ॥ और मुनिराज, दाता के घर

जाय भोजन किये पहले, दाता की स्तुति करैं, तौ यतीकों दोष लागै। याका नाम पूर्व स्तुति दोष है ॥ ११ ॥ और यतीश्वर भोजन लिये पीछे दाता की स्तुति करे, तौ मुनीकों दोष लागै। याकानाम पश्चात् स्तुति दोष है ॥ १२ ॥ और यतीश्वर श्रावकनकों पढ़ाय भोजन करैं, तौ यतीकों दोष लागै। याकानाम विद्या दोष है ॥ १३ ॥ और यती मंत्र, तंत्र, जंत्र, टोना, जादू इन आदि अनेक अतिशय अपने श्रावकनकों बताय, तिनकैं भोजन करैं, तौ मुनीकों दोष लागै। याकानाम मंत्र दोष है ॥ १४ ॥ और मुनीश्वर गृहस्थन कूं नेत्र कौं अंजन, पेट रोग कूं चूरन बताय, भोजन लेंय, सो चूर्ण दोष है ॥ १५ ॥ और ऋषीश्वर श्रावकनकौं वशीभूत करि मंत्रादि बताय भोजन करैं, तौ यतीकौं दोष लागै। याका नाम मूल कर्म ( वश्यकर्म ) दोष है ॥१६॥ यह षोड़स दोषों की यती सावधानी राखै, नाहीं तो मुनिकौं दोष लागै, यती का पद कलंक पावै। ऐसे सोलह उत्पादन दोष हैं।

आगे ऐषणादोष दश कहिए हैं। भोजन करते ऐसा सन्देह, उपजै जो यह भोजन शुद्ध है, अक [अथवा] अशुद्ध है। ऐसा सन्देह होतैं भोजन करैं, तौ यतीश्वर कौं दोष लागै याका नाम शंकित दोष है ॥१॥ और यती दाताके हाथ चीकने देखैं तथा बासन चिकने देख, तौ भोजन नहीं लेंय, अरु लेंय तौ यती कौं दोष लागै। याका नाम मृक्षित दोष है॥२॥ और सचित्त वस्तु तें व भारी अचित्त वस्तु तें भी ढांकी जो भोजन वस्तु सो यती नहीं खाँय, खाँय तौ मुनीकों दोष लागै। याका नाम पिहित दोष है ॥३॥ सचित्त पृथिवी, जल, अग्नि, वनस्पति, बीज तथा त्रस जीव के ऊपर धरया हुआ आहार मुनि नाहीं गृहण करें, यदि करें तो याका

नाम निक्षिप्त दोष है ॥ ४ ॥ और सूतक के घर, रोगी के हाथ का, वृद्ध बालक नपुंसक गर्भ सहित स्त्री इनके करतैं भोजन नहीं लेंय, और जलती अग्नि कौं बुझावती देखैं, तथा स्त्री कौं बालक चुखाती, बालक कौं आंचल से छुटावती देखैं, तौ भोजन नाहीं करैं। करैं तौ दोष लागै, याका नाम दायक दोष है ॥५॥ जो भोजन पृथ्वी, जल, हरितकाय पत्र, पुष्प, फल, बीज इत्यादिक करि मिल्या होय, सो मिश्र दोष सहित है ॥ ६ ॥ भय से अथवा आदर से वस्त्रादिक को यत्नाचार रहित खींच कर जो मुनीश्वर को आहार देना, सो व्यवण [ साधारण ] दोष है ॥ ७ ॥ और जा वस्तु का वर्ण नहीं फिरया होय, अधकच्ची वस्तु होय, सो यतीश्वर नहीं लेंय, याकूं लेंय तौ दोष लागै। याका नाम अपरिणत दोष है ॥ ८ ॥ और यती भोजन समय दाता के हाथ व तौला, भरत्याई, हांडी तथा और पात्र, खिचड़ी तैं, तथा व्यंजन तिरकारी तैं लिपटे देखैं तौ गुरुनाथ भोजन नहीं करैं। करैं तौ दोष लागै। याका नाम लिप्त दोष है ॥६॥ जो हाथ की चंचलता कर छाछ, घृत, दुग्धादि का झरना अथवा छिद्र सहित हस्तनिकर बहुत भोजन तो गिर जाय अर अल्प ग्रहण में आवे, अथवा हस्तपुट को पृथक करके भोजन करना, सो त्यक्त [ छोटक ] दोष है ॥ १० ॥ ए दश ऐषणा समिति के दोष हैं।

आगे च्यारि खेरीनि [ फुटकर ] दोष अथवा भुक्ति दोष कहिए हैं। जहाँ शीत उष्ण वस्तु मिलाए सुख निमित्त खावना, ताका नाम संयोग दोष है ॥ १ ॥ और भोजन का प्रमाण तथा काल का प्रमाण ताकौं उलंघिकैं भोजन करै, तौ यतीकौं दोष लागै। याका नाम

प्रमाण दोष है ॥२॥ और भला भोजन, षट् रस सहित मिष्ट भोजनकौं, रति सहित खाय खुशी होय दाता की सुश्रूषा करैं, तौ मुनीश्वरकौं दोष लागै, याका नाम अंगार दोष है ॥ ३ ॥ और यतीकौं रूखा-सूखा, रस रहित, प्रकृति विरुद्ध भोजन मिलै तौ अरुचिसौं खांय, तौ यती कौं दोष लागै। याका नाम धूम दोष है॥४॥ए च्यारि खेरीज हैं। ऐसे उद्गम सोलह, उत्पादन सोलह, एषणा दश, खेरीज च्यारि। सब मिलि छयालीस दोष भए। इन टले शुद्ध भोजन हो है। इति छयालीसदोष॥ आगे बत्तीस अन्तराय कहिए हैं। जहाँ मुनि भोजन करतैं कोई काकादिक जीव बीट ( मल ) करता देखैं, तौ भोजन तजैं। याका नाम काक अन्तराय है। १। गमन करते साधु के पगमें अमेध्य जो (विष्टा) मल लग जाय, तो भोजन नाहीं करें। याका नाम अमेध्य अन्तराय है। २। और मुनिके भोजन करतैं वमन होय जाय तौ, भोजन तजैं। याका नाम छर्दि अन्तराय है। ३। और मुनीश्वर को भोजन के लिये गमन करते समय कोई रोक देवे, तौ भोजन तजैं। याका नाम रोधन अन्तराय है।४। और भोजन समय मुनि आपकैं तथा परकैं लोहू चार अंगुल या अधिक बहता देखैं, तो भोजन तजैं। याका नाम रुधिर अन्तराय है। ५। साधु दुःख शोकादिकतैं आपके अश्रुपात देखैं, अरु समीपवर्ती जननका मरणादि कर अति रोदन-विलाप श्रवण करें, तौ भोजन तजैं। याका नाम अश्रुपात अन्तराय है। ६। और भोजन करतैं दातार तथा पात्र कोई प्रमाद वशाय, जंघा नीचे का अङ्ग छीवै, तौ यती भोजन तजैं। याका नाम जावन्धः परामर्श दोष है। ७। जानु प्रमाण तिर्यग् निक्षिप्त काष्ठादि का उल्लंघन करना। सो जानुव्यतिक्रम अन्तराय है। ८। और यती

भोजन करतैं कोई मनुष्यकौं नाभि नीचैं मस्तककौं नवाय निकलता देखैं, तौ यती भोजन तजैं याका नाम नाभ्यधोनिर्गमन अन्तराय है। ६। और मुनि भोजन समय तजी वस्तु का ग्रहण करैं, तौ भोजन तजैं। याका नाम प्रत्याख्यात सेवन अन्तराय है। १०। और भोजन करतें यती सामने, दूसरेसे कोई जीव मुवा [ मरा ] देखैं, तौ भोजन तजैं। याका नाम जंतुवध अन्तराय है। ११। और भोजन करतैं काकादिक जीव ग्रास लेजाय, तौ यती भोजन तजैं। याका नाम काकादि पिण्डग्रहण अन्तराय है। १२। और भोजन करतैं पात्र के हाथतैं ग्रासपिंड भूमि में पड़े, तौ यती भोजन तजैं। याका नाम पिंडपतन अन्तराय है।१३। और साधु के हाथ में जीव स्वयं आकर मर जाय, तौ भोजन तजैं। याका नाम पाणिजंतु वध अन्तराय है। १४। और भोजन समय यती आमिश [ मांस ] व मुर्दा देखैं, तौ भोजन तजैं। याका नाम मांसादि दर्शन अन्तराय है।१५। और भोजन समय कोई उपसर्ग होय तौ यती भोजन तजैं। याका नाम उपसर्ग अन्तराय है।१६। और भोजन करते समय यतीके दोनौं पांव के बीच में होय, पंचेन्द्रिय जीव कोई गमन करता मुनि जानैं, तौ भोजन तजैं, याका नाम पंचेन्द्रिय जीव गमन अन्तराय है। १७। और भोजन करते दाता के हाथतैं भूमि में पात्र पड़ै, तौ भोजन यती नहीं करै। याका नाम भाजन संपात अन्तराय है। १८। और भोजन करतैं मुनीश्वर अपना मल खिर्या जानैं, तौ भोजन नहीं लेय। याका नाम उच्चार अन्तराय है।१९। और भोजन करतैं यति आप के मूत्र खिर्या जानै, तौ अन्तराय होय। याका नाम प्रस्रवण अन्तराय है। २०। और भोजन समय मुनि प्रमाद वशाय भूल मैं, शूद्र के घर में

प्रवेश कर जाँय, तौ अन्तराय करैं, याका नाम अभोज्य गृह प्रवेश अन्तराय है।२१। और यती का मूर्छा कर पतन हो जाय, तौ अन्तराय करैं। याका नाम पतन अंतराय है।२२। और भोजन समय कर्म करि, भूलिकैं तथा प्रमाद तैं तथा तनकी हीन शक्ति तैं कबहूँ मुनि बैठि जॉय, तौ अन्तराय होय, याका नाम उपवेशन अन्तराय है ।२३। और भोजन करतैं कोईकौं कुत्ता, बिल्ली काटिता देखितैं भोजन तजैं । याका नाम सदंश दृष्ट अन्तराय है ।२४। और भोजन पहलै सिद्ध भक्ति के पश्चात् करतैं भूमिस्पर्शैं तो अन्तराय है । याकानाम भूमि स्पर्श अन्तराय है । २५ । और भोजन करतैं मुनीश्वर स्वतः कफादिक का निष्ठीवन करें, तौ भोजन तजैं याका। नाम निष्ठीवन अन्तराय है । २६ । और भोजन समय मुनि अपने उदरतैं कृमि खिरी जानैं, तो अन्तराय करैं । याका नाम कृमिगमन अन्तराय है । २७ । और भोजन समय दाता के विना ही दिए प्रमाद योगतैं कोई भोजन यती अङ्गीकार करैं, तो भोजन तजैं.। याका नाम अदत्तग्रहण दोष है । सो अन्तराय है । २८ । खड्गादिक तैं साधु का कोई घात करै वा अन्यका घात करै, तो अन्तराय होय । याका नाम शस्त्रप्रहार अन्तराय है। २६ । और भोजन समय मुनिनाथने नगर मैं जाते, नगर में अग्नि लागी देखी, तौ भोजन तजैं, याका नाम ग्रामदाह अन्तराय है । ३० । और भोजन कौं नगर मैं जाते कोई पड़ी वस्तु पावतैं ग्रहणकरैं तौ भोजन तजैं, याका नाम पादग्रहण अन्तराय है । ३१ । और भोजनकौं नगर में जाते प्रमाद वशाय कोई राह पड़ी वस्तु हाथतैं छीवैं तो भोजन तजै, याका नाम करग्रहण अन्तराय है । ३२ । ऐसें जगत का गुरु शरीरतैं मोहका तजनहारा, संसारीक सुखतैं उदास,

इन्द्रिय जनित आनंद तैं निष्प्रह ए बत्तीस अन्तराय भोजन समय टालैं, तब शुद्ध भोजन होय है। और चौदह मलदोष और टालैं, तिनके नाम कहिए है—नख, रोम, मृतक जीव, हाड़, गेहूँ–जव अन्न के बाह्य–अभ्यन्तर अवयव, पक्व रुधिर, तिलादिक के सूक्ष्मअवयव, चाम, रुधिर, आमिष, ऊगने योग्य बीज, फल जाति, आदादि कंद ( अदरकआदि ), मूलादि मूल, ऐसे चौदह मलदोष हैं सो मुनि के भोजन में आवें तो, तथा केईक देखैं तो, वे भोजन तजैं। ऐसे छयालीस दोष, बत्तीस अन्तराय और चौदह मल दोष–टालैं। तब बीतरागी गुरु का शुद्ध भोजन होय है। याका नाम तीसरी ऐषणा समिति है ॥३॥ और आदान तो नाम लेने का है, अरु निक्षेपण नाम धरवे का है। सो पुस्तक, पीछी, कमण्डल, शरीर, इन कूं जहां धरै सो निर्जीव जगह देखि धरै। इनको उठावै, तब जतन तैं उठावै। सो आदाननिक्षेपण समिति है ॥४॥ और यति तन के मल—मूत्र सो निर्जीव भूमि देखि नाखैं ( डालैं ), सो प्रस्थानी [ व्युत्सर्ग ] समिति है ॥५॥ ए पांच समिति कहीं। आगे पंचेन्द्रिय वशीकरण कहै हैं। सो तहां स्पर्श के आठ विषय हैं। तिन आठ का निमित्त मिलै, राग–द्वेष नहीं करै सो स्पर्शन इन्द्रिय विजयी साधु कहिए ॥ १ ॥ और रसना इन्द्रिय के पांच विषय हैं। सो इन पांच का निमित्त मिलै, तहां राग–द्वेष नहीं करै, सो रसना इन्द्रिय विजयी साधु कहिए ॥ २ ॥ और घ्राण इन्द्रिय के विषय दोय हैं। तिनका निमित्त मिलै, रागी–द्वेषी नहीं होय, सो घ्राण इन्द्रिय विजयी साधु कहिए ॥ ३ ॥ और चक्षु इन्द्रिय के पंच विषय हैं। तिनका निमित्त मिलै रागी–द्वेषी नहीं होय, सो चक्षु इन्द्रिय विजयी साधु कहिए ॥ ४ ॥ और श्रोत्र इन्द्रिय

के तीन विषय हैं। तिनका निमित्त मिले, रागी–द्वेषी नहीं होय, सो श्रोत्र इन्द्रिय वशीकरण (विजयी साधु) कहिए है ॥५॥ ऐसे पंच इन्द्रियन के विषय का निमित्त मिले, रागी—द्वेषी नहीं होय, सो पंचेन्द्रिय विजयी साधु हैं। बहुरि आवश्यक षट् का स्वरूप कहिए है। सो प्रथम ही सामायिक आवश्यक कहिये है—

गाथा—णाम सथापण दब्बो, खेत्ते कालेय भाव सम्मायो।
एसड भेय मुणिंदो, अह णिस धारणेय आवसियो॥

ऐसे सामयिक के षट् भेद हैं। नाम सामायिक, स्थापना सामायिक, द्रव्य सामायिक, क्षेत्र सामायिक, काल सामायिक और भाव सामायिक। अब इनका अर्थ सामान्य करि बताइए है। तहां इष्ट पदार्थ, राग, रंग, गीत, नृत्य, रूप, रतन, कंचन, सपूत पुत्र, भाई, माता, पिता, राज इन आदिक वस्तु के नाम सुनि राग नहीं करना, सो नाम सामायिक है। तथा शत्रु, अविनयी, दुराचारी इत्यादि खोटे नाम सुनि द्वेष नहीं करना, सो नाम सामायिक है। तथा ऐसा विचारना कि जो मैं सामायिक करौं हौं, इत्यादिक भावना, सो नाम सामायिक है। और मनुष्य, पशु तथा मिट्टी, काष्ठ, पाषाण के मनुष्य पशून के नाना प्रकार आकार देखि, ऐसा नहीं विचारना कि ए भला है, ए भला नाहीं। तथा बावड़ी, कूप, सरोवर, मंदिर आदि देखि राग–द्वेष भले–बुरे नहीं कल्पना, सो स्थापना सामायिक है। और चेतन, अचेतन, द्रव्य–पदार्थ देखि राग द्वेष नहीं करै, तथा कोई भव्यात्मा द्रव्यसामायिक के सर्व पाठ जानने–वारा संध्या समय सामायिक करवे को पद्मासन तथा कायोत्सर्ग तनकी मुद्रा किए तिष्ठै है।

है । अरु पाठ शुद्ध पढ़ता तिष्ठै है
ताका चित्त वशीभूत नाहीं, सो अनेक जगह भ्रमण करै है । अरु पाठ शुद्ध पढ़ता तिष्ठै है
सो जीव तथा शरीर सामायिक रूप है, ताकूं द्रव्य सामायिक कहिए । और स्वर्ग, नरक,
पाताल, मध्यलोक के अनेक द्वीप–समुद्र, अढ़ाई द्वीप विषैं तिष्ठते आर्य–मलेच्छ क्षेत्र, वन,
बाग, पर्वत, इत्यादिक जो सुख–दुख रूप शुभाशुभ देश, ग्राम, क्षेत्र तिन में रागद्वेष नहीं
करना, सो क्षेत्र सामायिक है । और वसंतादि षट् ऋतु तथा शीत, उष्ण,
वर्षाकाल, तथा शुक्लपक्ष, कृष्णपक्ष, तथा दिन, रात्रि तथा वार, नक्षत्रादि ए शुभाशुभ
देखि इनमें रागद्वेष नहीं करना । तथा उत्सर्पिणी, अवसर्पिणी तथा प्रथम, दूजा, तीजा,
चौथा, पंचमा, छठा काल, इन सब कालन की प्रवृत्ति विषैं शुभाशुभ नाहीं होना, रागद्वेष
नाहीं करना सो काल सामायिक है । और सामायिक करते जीव–अजीवादि तत्वन में तो
उपयोग की प्रवृत्ति, शरीर की एकाग्रता–निश्चलता, और मिथ्यात प्रमाद के अभाव तैं शुद्ध
समता रस भींजते भाव, और सामायिक करते वचन, मन, काय इनकी एकता सहित
सामायिक ही विषैं भावन की प्रवृत्ति, सर्व जीवन तैं स्नेहभाव, सर्व की रक्षाभाव, व्रत संयम
की बढ़वारी रूप परणाम, धर्म शुक्लध्यान मई भाव चेष्टा, सो भाव सामायिक है । सो इन
षट् भेद रूप सामायिक का धरनहारा, शुद्ध भावन सहित, जगत गुरु, मुनीश्वर, षट् काय का
पीर हर, सो सदीव सर्वकाल सर्व संयम का धारी गुरु के सामायिक आवश्यक है ॥ १ ॥ और
यतीश्वर कैं अरहंत-सिद्ध की बारंबार स्तुति, सो स्तवन आवश्यक है ॥ २ ॥ और अरहंत
सिद्ध कौं बारंबार नमस्कार रूप मन वचन काय, सो बंदना आवश्यक है ॥३॥ और कोई

प्रमाद वशाय (वश) संयम कौं दोष लागा होय, तो ताकौं यादि करि ताके दूर करवे कौं क्रिया करनी, सो प्रतिक्रमण आवश्यक है ॥ ४ ॥ और पाप क्रिया का त्याग सो प्रत्याख्यान आवश्यक है ॥५॥ और तहां शरीर तैं मोह रहित होय प्रवर्तना, ध्यान रूप होना, तन त्याग रूप उदास भावना, कायोत्सर्ग आसन करि तिष्ठना, सो कायोत्सर्ग आवश्यक है ॥ ६ ॥ ऐसे महाव्रत, समिति, पंचेन्द्रिय वशीभूतकरण, षट् आवश्यक, सात खेरीज गुण ऐसे अष्टाविंशति मूल गुण की रक्षा रूप सदीव प्रवर्तना, सो गुरु वंदने योग्य हैं।

इति श्रीसुदृष्टितरंगिणी नाम ग्रन्थ मध्ये अठाईस मूल गुणन में ऐषणा समिति में छयालीस दोष, बत्तीस अन्तराय, चौदह मलदोष रहित शुद्ध ऐषणा समिति सहित गुण वर्णनो नाम अष्टमपर्व सम्पूर्णम्।



आगे भी मुनिधर्म की प्रवृत्ति है। तहां तेरह प्रकार चारित्र—उत्तमधर्म, सो पंच महाव्रत, पंच समिति, इनका स्वरूप तो उपरि कहि आए हैं। और तीन गुप्ति, तिनका स्वरूप कहिए हैं। जहां मनका चिंतवन होय, सो जिन आज्ञा अनुसार होय। सर्व जीवन कूं सुख रूप, प्रमाद रहित मनका विचार अपने अभिप्राय बिना और रूप नहीं होय, सो मन वशी जानना। याही का नाम मनगुप्ति है। और जहाँ वचन का बोलना सो स्वपर-हितकारी जिन आज्ञा समानि बोलना, आत्मा के अभिप्राय बिना प्रमाद वचन नहीं बोलना, सो प्रमाद रहित सत्य जिन आज्ञा अनुसार कहना, सो वचन वशी जानना, याही का नाम वचन गुप्ति है। और

जहाँ कायतैं चालना सो समिति सहित चालना, अपने आंगोपांग चंचल करना सो जिन आज्ञा अनुसार करना, महा दया भावन सहित शांति मुद्रा कर रहना, अशुभ तनकी शुश्रूषा रूप नहीं रहना, अपनी काय करि कोई प्राणी भय नहीं करै, सो मुद्रा बनाय तिष्ठकैं रहे। आत्मा के अभिप्राय बिना कायक्रिया प्रमाद तैं नहीं करना, सो काय का वशी करना है। याही का नाम काय गुप्ति है। ऐसे तेरह प्रकार चारित्र जानना। इस चारित्र सहित जे मुनि होंय, सो गुरु सत्य जानना। येही गुरु सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र इन रत्नत्रय सहित हैं। सो सम्यग्दर्शन सम्यक्चारित्र का स्वरूप तो उपरि कहि आए हैं। अरु सम्यग्ज्ञान का स्वरूप कहिए है। सो सम्यग्ज्ञान पांच प्रकार का है। जिन आज्ञा अनुसार स्वपर पदार्थन का स्वभाव जानना, सो सम्यग्ज्ञान है। इनका स्वरूप आगे कहेंगे, तहां तैं जानना। ऐसे शुद्ध रतनत्रय का धारी योगीश्वर सम्यग्दृष्टीन का गुरु है, पूजवे योग्य हैं। ये ही गुरु महाधीर, कर्मशत्रु के जीतवे कूं महा सामंत, तन ममत्व के त्यागी, जगत गुरु, कर्मशत्रुन के किए महाघोर परीषह तिनके सहवें कूं साहसी हैं। ते परीषहन के भेद बाईस हैं। सो ही कहिए हैं—

गाथा—छुद तिस सीतय उसणाऊ, दंसा णगणाय अरतितीय चज्जाए ॥

आसण सयण कुवयणं, बधबंधा जाचमालाभो ॥ २४ ॥

गद तण फासय मल्लयो, सबकारो पुरुसकार पराणाय।

अणसाणोय अदसणं, सब्बे बावीस मुण सहधीरा ॥ २५ ॥

युग्मार्थ—क्षुधा, तृषा, शीत, उष्ण, दंशमसक, नगन, अरति, स्त्री, चर्या, आसन, शयन, दुर्वचन, बधबंधन, याचै नाहीं, अलाभ, रोग, तृणस्पर्श, मल, सत्कार–पुरस्कार, प्रज्ञा, अज्ञान, अदर्शन, ए बाइस उपद्रव हैं। अब इनका अर्थ कहिए है। तहां मुनीश्वर नाना उपवास के पारणे को भोजन समय नगर में जाँय अरु तहां अन्तराय होय, तौ यती व्रत का लोभी, पीछा बनकूं जाय। क्षुधातैं तन महाक्षीण होय परन्तु जगतगुरु, परणति खेद रूप नहीं करैं। अन्न के सहाय बिना तनने अपनी सत्ता छोड़ दई, परन्तु यतीने अपना मनका पुरुषार्थ नहीं तजा, सो शिथिल भया शरीर ताकूं अपने पुरुषत्व करि यथावत उचित क्रिया चलावते भए। जैसे कोई दीपान्तर का जानेहारा सेठजी कर्णरथ पै चढ्या गमन करै है, सो कहीं–कहीं पर्वतन की घाटी बिकट पत्थरन सहित आवैं। तहाँ रथकूं जीर्णजानि जतनतैं साधि, द्वीपान्तर पहुँचै। तैसे यती मोक्ष द्वीप का चलनेहारा, तन रूपी रथपै चढ़ि के जाय है। सो कहीं क्षुधा परीषह रूपी घाटी आवै है तहां महा उदासीन व्रत का धारी अपनी साहस वृत्ति कर क्षुधा परीषह कूं जीतैं, सो क्षुधा परीषह विजयी साधु कहिए। १। और तहां जे गुरु नाना तप उपवास दुर्धर करते, जेठ मास के दीर्घघामनि का निमित्त पाय भई जो तन विषैं तपन की ज्वाला, अरु ऐसी ऋतु में भोजनकौं नगर में गए, तहाँ प्रकृति विरोधी दाहकारी भोजन का निमित्त मिल्या। तथा मासोपवासी कौं नगर में अन्तराय भई। ताके निमित्त तैं बधी (बढ़ी) जो तनमें तृषा की वेदना, ताके निमित्त पाय सर्व शरीर अग्निवत तपि चला, नेत्रनकें आगे तमारे आवनें लगे, तारागनसी (चिनगारीसी) नेत्र पै टूटिनें लगी, लोचन फिरने लगे, इत्यादिक

भई जो तृषा की बाधा, ताकौं सहते धीर साधु वीतरागी मुनी खेद भाव नाहीं करैं। ताकूं तृषा परीषह विजयी साधु कहिए। २। और तहां राज अवस्था में शीत की बाधा मेटवें कौं अनेक उपाय करते अग्नि, रुई, रोम, शाल, दुशाले, रजाई, कोमल स्त्री के तनका उष्ण स्पर्श, अनेक गर्म मेवा, भोजन और औषधादिक रस भोगना। और अनेक महलन के गर्भनके अन्दर सोना इत्यादि गृहस्थ अवस्था में तन के जतन करते, सो अब यतीपद विषैं नदीतट, चौपट, बन, इत्यादिक शीत के स्थान तिनमें तिष्ठतें योगीश्वर समता रस पीवते, ध्यान अग्नि की महिमा विषैं तपते, शीत की बाधा नहीं गिनैं, सो शीत परीषह विजयी साधु कहिए। ३। बहुरि समता रस अमृत के स्वादी यतीश्वर, तपकरि भया जो तन क्षीण ताकरि तन की शोभा अरु ज्ञान शोभा प्रगट करी ऐसे तपज्ञान भण्डार यती, चैत्र वैशाख ज्येष्ठ इन मासन के घामनि करि सूखि गए हैं नदी सरोवर के नीर, अरु बनके वृच्छन के पत्ता अरु कूप बावड़ीन के जल नीचे बैठि गए। और पृथ्वी, पर्वत, अग्निवत तप चले। बन बाग शोभा रहित होय गये। ऐसे दुर्धर (घोर) घामन में अनेक बनचर जीव अपने-अपने स्थानन में, गमन तजि तिष्ठ रहे। केईक पशु वृच्छन की छाया में तिष्ठ रहे हैं। मार्ग चलन-हारे पंथीजन मनुष्य, सो भी मार्ग तजि बैठि रहे हैं। ऐसे घामन विषैं योगीश्वर, पर्वतन के शिखरन पै, शिलान पै, समता सुधारस पीवने हारे। सुखतें अडोलशरीर करि तिष्ठते, नहीं है परणति में खेद जिनकै, ऐसे यतीश्वर सो उष्ण परीषह विजयीसाधु कहिए।४। और वर्षाकाल विषै वर्षा का निमित्त पाय, वृच्छन के नीचे डांस, मसक, विच्छू, कानखजूरे, आदिक दुख

के उपजावन हारे जीव, मुनि के तनकूं उपद्रव करें हैं। तिन यतीन के तनकों काटै हैं। तनकें लिपटैं हैं। तिन बाधा के आगे, जगत का पीर हर, दया भण्डार, तनकों नहीं हिलावें है। ऐसा विचारैं है जो मेरा तन चंचल भया तौ ए हीन शक्ति के धारी दीन जीव, भय पावेंगे। तथा दीन जीवनकी घात होय तौ हिंसाका दोष उपजैगा, ऐसा जानि तिन दीन जीवन की रक्षा कूं धीर-वीर अपनी काय निश्चल करि बाधा सहता कायर भाव नहीं करै, सो दंशमशक परीषह विजयी साधु कहिए। ५। और जे गृहस्थ अवस्था में आप चक्री, कामदेव, मण्डलेश्वर, महामण्डलेश्वरादि बड़े पदधारी राज सम्पदा में, तनमें अनेक शृंगार करते, तनक भी शरीर उघड़ता तौ लज्जाकौं धरते, अपने तनकी शोभा आपही देखि-देखि देवन का रूप अल्प मानते महाभोगी, शरीर के अङ्ग-उपांग उघड़ते शंका करते, सो ही अब संसार की दशा विनाशीक जानि, सर्व राज-सम्पदा चपलासी ( विजलीसी ) चपल जानि, तातें ममत्व छोड़ि नग्न अवस्था धारि, निशंक, निर्विकार पद धरि, जगत शंकाकूं छोड़ि नग्न पद धारते भए। सो नगन परीषह विजयी साधु कहिए। ६। और जे वीतरागी, इन्द्रियनकौं अनेक अनिष्ट सामग्री मिलै भी चित्त अरति रूपी नहीं करैं, सो अरति परीषह विजयी साधु कहिये। ७। और जो निर्विकार यती देवाङ्गना, मनुष्यनी, तिर्यञ्चनी, काष्ठ-पाषाण-चित्राम की सुन्दर पुत्तलिकायें ए चेतन-अचेतन च्यारि प्रकार की स्त्रीन का निमित्त मिलै रागद्वेष नहीं करैं। तहां कोई देवांगना तथा विद्याधरी आय यती पै अनेक हाव-भाव, विनय, मंदहास्य, नेत्रनतैं सरागता बताय यती कौं विकार उपजावे, तौ भी यह ज्ञान सम्पदाकाधारी सुमति रूपी सखी

करि जान्या है मोक्ष स्त्री का स्वरूप अरु सुख तिननैं सों यती मोक्ष स्त्री अनुरागी इन च्यारि जाति स्त्रीन के शुभाशुभ देखि रागद्वेष नहीं करैं सो स्त्री परीषह विजयी साधु कहिए । ८ । और राज अवस्था में जे रथ, पालकी, घोटकादि की सवारी करते । पांवन कबहू नहीं चलते सो अब वही सुकमाल सत्संग के निमित्त पाय सर्व सम्पदा बिनाशीक जानि सर्व वाहन की सवारी तजि नगन अवस्था धरि एकाएक वनविषैं पगप्यादे फिरैं हैं । सो बिहार करतें कोमल पावन में कंटक, तिनका पाषाण खण्ड कठिन धरती चुभती भई । ताकरिपावन में रुधिर धारा चलती भई । ताकरि भी यती समता रसका भरमा धीर बीर साहसी संयम का लोभी खेद नहीं लेता भया । सो चर्या परीषह विजयी साधु कहिये । ९ । और जहां मुनि गुफा, मशान, मण्डप, वृक्ष के कोटर वनादिक में तिष्ठैं आसन करैं वहां आगे पीछे विचारैं जो यहां गुफादि में सिंहादिक जीवन के खोजि बिल मालूम होय हैं । तो इस स्थान में तो नाहीं रहे ? यह स्थान आगे काहू जीव करि रोक्या गयो तो नाहीं ? कदाचित कोऊ देवादिक के क्रीड़ा का स्थान न होय । और कोउ स्थान में काहू का ममत्व भाव होय, ऐसे स्थानन में यती नहीं रहे । ऐसे अनेक विचार सहित निर्दोष स्थान तामैं काहू का ममत्व नाहीं, ऐसे स्थान में स्थिति करि तिष्ठैं । अरु तिष्ठैं पीछे कोई देव, विद्याधर सिंहादिक दुष्ट जीव उपद्रव करि स्थान तैं यती कों चलाया चाहैं तो यती महा धीरज का धारी शूर वीर साहसी समता रस का स्वादी सकल परीषह सहैं, परन्तु आसन नहीं तजै सो जगत गुरु आसन परीषह विजयी कहिए । १० । और मुनिनाथ निशि दिन ध्यान

अध्ययन में बितावैं, प्रमाद वशी नहीं होय। और कदाचित प्रमाद वसाय निद्राकर्म का उदय होय हीं तौ पिछली रैनि ( रात्रि ) तुच्छ निद्रा करि प्रमाद खोवैं। सो भी सोवैं तो महाविकटासन सोवैं। तिन आसन के नाम बताइए है। गोदूहन आसन, वीरासन, धनुष्कासन, वज्रासन, मडासन, इन आदि अनेक आसन हैं। अब इनका अर्थ कहिए है। तहां जैसे गैया के दूहन कौं ग्वाल बैठे। ऐसे प्रमाद खोवनेकूं तिष्ठैं सो गोदूहन आसन है। और तहां जैसे लौकिक मैं भोरे जीवन नैं हनुमान का स्थापन किया है सो वीरासन है। जैसे शूरवीर लड़वे कूं ठाड़ा होय यती प्रमाद शत्रु तैं लड़वे कूं वीरासन करे। तथा जैसे जौकिक मैं धनुष वांका होय है तैसे यतीश्वर तनकूं वांका भूमि मैं डारि शयन करें सो धनुष्कासन है। और जैसे वज्रदण्ड भूमि डारिये तब सरल सूदा पड़ा रहे। तैसे यति सरल तन करि आंगोपांग सोवैं सो वज्रासन है। तथा जैसे मसान भूमि मैं डारया मुर्दा का तन चेतना रहित अडोल पड़ा होय। तैसे यती मसान भूम्यादि मैं सर्वश्वासोच्छ्वास मैंटि शरीर कूं काम गुप्ति के योग तैं लम्बा का तिष्ठै सो मडासन है। इन आदि क्रियादि करि प्रमाद कौं खोय ध्यान अध्ययन मैं स्थिर रहै सो शयनाशन परीषह विजयी कहिये।११। और जे दुष्टनर योगीश्वर कौं देखि दुर्वचन कहैं हैं कोई कहैं चोर है, कोई कहैं ठग है, कोउ कहैं पाखंडी है। कोऊ कहैं दीन है कोऊ कहैं रंक है। कोऊ कहैं कमाऊ है। और केई कहैं राज लक्षण नाहीं, तातैं राज तजि उदर भरवेकूं मुनी भया है। इत्यादिक दुष्ट अज्ञानी जीव वचन रूपी बांणन करि मुनिकूं पीड़ा का निमित्त मिलावैं हैं। तौ भी योगीश्वर समता रस का भरया भली

भावना भावने हारा बीतरागी कोई के वचन रूपी वांण अपनी समता रूपी ढाल करि अपने लागनैं नहीं देय। और परणाम निर्दोष राखै सो दुर्वचन परीषह विजयी साधु कहिए। १२। और कोई पापीजन निर्दोष वीतराम मुनिकूं मारैं हैं। बाधैं हैं, केई अग्नितैं जलावैं हैं। इत्यादिक उपद्रव करैं हैं। तौ भी करुणाभावी समता सागर जगत का पीर हर कोई तैं द्वेष भाव नहीं करै। जो कोई निर्दयी पुरुष मुनी कौं लात मुक्की तैं मारैं। तब योगीश्वर ऐसा बिचारैं जो मोतैं याका कछू अपराध बना है तातैं यह मारे है। यह कोई दयावान् है। तातैं मोकूं लकड़ी तैं तौ नहीं मारै है। तनतैं ही देय है। और कोऊ कठोर चित्तधारी मुनीकूं लाठी लकड़ी तैं मारै, तौ ऐसे बिचारैं जो कोई शस्त्र तौ नहीं मारै है। और कोऊ पापात्मा शस्त्र हीं मारै तौ यती ऐसा बिचारैं जो मैं चेतना अमूर्तीक मेरा तौ घात है नाहीं। मैं इस तन बंधन बंदीग्रह में रुका हौं। सो यह उपकारी मोकूं करुणा करि तन बंदीग्रहतैं छुड़ावै है ऐसा बिचारैं। समता रस का धारी आप में दोष जानैं, परतैं दोष भाव नहीं करै सो वधवन्धन परीषह बिजयी साधु कहिए। १३। और जो मुनीश्वर तप भण्डार अनेक उपवासन के पारणे नगर में भोजनकौं जांय तहां अन्तराय होय तौ पीछे वनकौं जांय ध्यान अध्ययन करैं। दूसरे दिन फिर जांय तब अन्तराय होय ऐसे अनेक उपवासन के पारणे मुनी कौं ऊपरा उपरि अन्तराय होय तौ भी ज्ञानामृतपानपुष्ट यती तनतैं निस्पृह, क्षुधा के योगतैं याचना नहीं करैं। ध्यानमूर्तीक चारित्रभंडार अपनी संयम प्रतिज्ञा का लोभी अपनी अयाची वृत्ति मलीन नहीं करै सो अयाचना परीषह विजयी साधु कहिए। १४। और

मुनीश्वर के भोजनकौं नगर में भ्रमतैं अन्तराय होय। तथा काहूनैं पड़गाहा नाहीं। ऐसे बहुत दिन भए होंय भोजन का लाभ नहीं होय तौ परम योगी तनका त्यागी सन्यासी गुरुकौं खेद नाहीं होय तो यतीश्वर पुद्गलीक तनकूं जुदा जानि उपचार नाहीं करैं सो रोग परीषह विजयी साधु कहिए। १६। और राज अवस्था में गलीचा गदेलादिक (गद्दादि) अनेक कोमल बिछौना पै पांवधरैं सो ही जीव जगका विभव विनाशीक जानि सर्वविषय सामग्री विषवत जानि करि जगत पूज्य यतीपदकौं धारि एकाकी कठिन धरती पै चलै सो कोमल पांवन लगै जो तीक्ष्ण कांटे, पाषाण खंड, काष्ठखंड, तिनकादिक तिनकरि पांव फटि गए सो पांवनतैं श्रोणित की धारा चली तौ भी यती ईर्या समिति धारक चित्त विषैं कायर नाहीं होय, सो तृणस्पर्श परीषह विजयी साधु कहिए। १७। और जे राज अवस्था में अनेक सुगंध लेप, चन्दन, अरगजा, अतर, खुशबू, केशर, कस्तूरी आदि अनेक सुगंध लेप करि गमन होते, सो ही अब सर्वदशा संसारीक की विनाशीक जानि तनतैं ममत्व भाव छोड़ि, डारी है तनकी शोभा जिननें। तिनका सर्व तन मांस सूखगया। नशा जाल रह गया। यावज्जीवन स्नानका त्यागी, तपकरै तनपै मैलि पुञ्ज जमि चल्या। सो वाह्य मैलि करि शरीरतैं बास चलने लगी है। तो भी नासिका इन्द्री का वशीभूत करने हारा ग्लानिचित्त नाहीं करै ताको मल परीषह विजयी साधु कहिए। तहां मल के दोय भेद हैं। एक द्रव्यमल एक भाव मल। तहां द्रव्यमल के भेद दोय हैं। एक वाह्यद्रव्यमल। एक अंतरंग द्रव्यमल। सो कीच, कांदो, पसेवतैं रजका जमना ए तौ वाह्यद्रव्य मल है। और ज्ञानावरणादिक द्रव्य कर्म का आत्माकैं लेप सो

अंतरंग द्रव्य मल है। और रागद्वेष भाव पाप परणति ए भाव मल है। ऐसे कहे जो मल तिनमैं भाव मल का त्यागी, अंतरंग पवित्र है आत्मा तिनकी, सो यति महा निर्मल है। और द्रव्य मलतैं समभावी यति सो मल परीषह बिजयी साधु कहिए। १८। और राज अवस्था में आप चक्री थे। तथा कामदेव तथा विद्याधर मण्डलेश्वर महामण्डलेश्वर इन आदि बड़े वंश के राजा थे सो मान के अर्थ अनेक युद्ध करते। अनादर भए दण्ड देते अपना अमल [ हुक्म ] सर्व पर चलावते। सो ही अब संसार दशा चंचल जानि, राजभार तजि, नगन होय, वनवासी भए। सो अब वैराग्य के बल करि कषाय जीतीं, सो ऐसे जगतगुरु वीतरागी का कोई मंदभागी अज्ञानी आव-आदर नहीं करैं नमस्कार वन्दना नहीं करैं ताजीम नहीं करैं तो वीतरागी सर्वका बंधू काहू तैं रोष भाव नहीं करै सो सत्कार पुरस्कार परीषह विजयी साधु कहिए। १९। और जे जगत गुरु नाना प्रकार तप भण्डार अनेक चारित्र गुण के धारी वीतरागी कौं, कोई ज्ञानावरणी कर्म के क्षयो पशमतैं तथा उदयतैं ज्ञान की बढ़वारी नहीं होय तो यतीनाथ और मुनीश्वरन कौं अनेक शास्त्रन के पाठी विशेष ज्ञानी देखि ऐसे नहीं विचारैं। जो मैं बड़ा तपसी बड़ी उम्रकाहूं भले पद का धारी, सो मेरी विशेष बुद्धि नाहीं। मोकौं कोई कहा कहेगा? ऐसा विचार नहीं करै, सो प्रज्ञा परीषह विजयी साधु कहिए। २०। और यतीकौं तपस्या करते, चारित्र पालते, बहुत दिन भए होय, अरु कर्म योगतैं कोई अवधि मनःपर्यय केवलज्ञान नहीं भया होय तो योगीश्वर अपना चित्त धर्मतैं तथा चारित्र तैं अरुचिभाव नहीं करैं हैं। सो साधु अज्ञान

परीषह विजयी कहिए। २१। और मुनीकौं तप करते चारित्र पालते बहुत दिन भए होंय अरु तप बलतैं कोई ऋद्धि नहीं उपजी होय, तथा कोई निमित्त ज्ञानादिक अतिशय नहीं देख्या होय, तौ ऐसा नहीं विचारै जो आगे शास्त्रन में ऐसी सुनी थी जो तपके बलतैं अनेक ऋद्धि होय हैं। सो हमकौं कछू प्रगट नहीं भई। सो न जानैं शास्त्र भाषित सत्य है तथा असत्य है। ऐसा सन्देह रूप मिथ्या मई विकल्प नहीं करैं सो अदर्शन परीषह विजयी साधु कहिए। २२। ऐसे बाईस परीषह सहवेकौं धीर सो ही जगत का गुरु है। सो ही गुरु सम्यग्दृष्टीन करि पूज्य है। सो ही गुरु जानना। सो ऐसे मुनीश्वरन के भेद दश हैं। सो ही कहिए—

गाथा—सूरोप वज्झाय तपसी, सिसिगलांणगण कुलय संजाती।
साहू मणोगय दहदा, जोई भेयाण जिणसुत्ते भासई॥ २६॥

अर्थ—आचार्य, उपाध्याय, तपसी, शिक्ति, ग्लाण, गण, कुल, संघ, साधु, मनोज्ञ। ए मुनि जाति के दश भेद हैं। तहाँ प्रथम आचार्य का स्वरूप कहिये है—

गाथा—दहधम्मो तप बारह आवसि सड पणणाचार तोए गुत्ती।
इण छत्तीस गुण जुत्तो, सूतो जगपूज्ज होई मुणणाहो॥२७॥

अर्थ—धर्म दश भेद, बारह भेद तप, षट् भेद आवश्यक, पंचभेद आचार, गुप्ति भेद तीन, ऐसे ए सर्व छत्तीस गुण आचार्य जी के हैं। तहाँ प्रथम ही दशधर्म भेद कहिये है—

गाथा—सार खमा मादव्वो, आज्जव सच्च सौचधम्म संज्जाए।
तप तागो अहकंचो, वंभचज्जाय धम्म दह भेवो ॥ २८ ॥

अर्थ—उत्तमक्षमा, मार्दव, आर्जव, सत्य, शौच, संयम, तप, त्याग, आकिंचन, ब्रह्मचर्य, ए दश प्रकार धर्म हैं। तहां प्रथम ही उत्तमक्षमा का लक्षण कहिए है। तहां आप समान पद के धारी जीवन का शुभाशुभ चारित्र देखि क्षमा करनी सो क्षमा है। और आपके पदतैं हीन शक्ति के धारी तथा चौइन्द्रिय, तेन्द्रिय, बेन्द्रिय, एकेन्द्रिय, आदि ए महा हीन शक्ति के धारी तिनतैं समता भाव क्रोध नहीं करना सो उत्तम क्षमा है। इहां प्रश्न, जो पंचेन्द्रिय आदि आप समान पदधारी तौ कोपादि कषाय करैं हैं सो इन तैं द्वेषभाव नहीं करना सो तौ क्षमा जानिए है। और एकेन्द्रिय जीवन पर्यन्त जीवन कैं तौ कोई कैं कोप करने की शक्ति नाहीं इनतैं क्षमा कैसे करैं? इनतैं क्षमा करनी सो उत्तम क्षमा कैसे कही, सो कहो। ताका समाधान!

भो भव्य, तूँ चित्त देय सुनि। जो आप समान पदस्थधारी जीवन तैं तो कोप का कारण, इनकी हिंसा का निमित्त तौ अल्प समय पाय परै है। अरु एकेन्द्रिय विकलत्रय की हिंसा का निमित्त बारंबार बहुत मिलै है। ताही तैं श्रावक कैं स्थावर हिंसा नहीं बचै है। इनकी हिंसा महाव्रती यती तैं बचै है। सो तू सुनि बनस्पती तोड़ना, तुडावना, खावना, ।, चालते खूँदना, सुखावना, छीलना छोलवाना, सूघना, इत्यादीक मिटै तब बनस्पती की हिंसा नहीं लागै। और कच्चे जल का छीवना, ऊलातपावना स्नान करना

धोवना, धुवावना, पीना, और कौं प्यावना इत्यादि जल का कार्य छूटै, तब जल काय स्थावरन की हिंसा छूटै है। और अग्नि का बारना, कहिकैं जलवाना, छीवना, दाबना, प्रगट करना, दीपक करना, करावना, याकी प्रभा में तिष्ठना इत्यादिक अग्नि के आरम्भ छूटैं तब अग्नि-जीवन का पाप छूटै है। और पवन पंखेतैं लेना, कपड़ा हलावना, कूदना, हाथन तें तारी बजावना, फूकैं देना, वस्तु पटकना, इत्यादि पवन घातके कार्य छूटैं तब पवन कायकन की हिंसा छूटै। और पृथ्वीका खुदावना, खोदना, झाड़ना, छीवना, फोड़ना, फुड़ावना, इत्यादिक पृथ्वी काय के कार्य छूटैं। तब पृथ्वी एकेन्द्रिय की हिंसा छूटै है। इत्यादि पंच स्थावरन की हिंसा कही। विकलत्रय की हिंसा तब टरै। जब जतन तैं चलै, जतनतैं बैठे, जतनतैं सोवै, जतनतैं बोलै, जतनतैं खाय, जतनतैं वस्तु धरती पै धरै, जतनतैं उठावै, खाजि चलै तो नहीं खुजावै, अन्न, मेवा, जे वस्तु खावे योग्य होय सो खाय, अयोग्य नहीं खाय। अन्न, तेल, घीव, मेवादिक, किरानादिक वस्तु नहीं बेचै, नहीं लेय, इत्यादिक जे कार्य एकेन्द्रिय के आरंभ घात निमित्त बहुत हैं। तातैं जो इनकी रक्षा रूप वर्तना सो उत्तम क्षमा जानना। सो ए कहे जेते कार्य्य सो सर्व ही सर्व प्रकार यती महाव्रती कैं पलै हैं। गृहस्थ कैं नाहीं। तातैं याका नाम उत्तम क्षमा कह्या है।१। और अष्टप्रकार मद का त्याग सो मार्दव धर्म है।२। और भावन में दगाबाजी का त्याग, और बाह्याभ्यन्तर एकसी मनकाय की क्रिया, सरल भाव, कुटिलता रहित परिणाम सो आर्जवधर्म है।३। और मन वचन कायकर असत्यका त्याग, जिन आज्ञा प्रमाण हित मित बोलना सो सत्यधर्म है। ता सत्य वचनके दश भेद हैं सो कहिए है।

गाथा—जणवद संवदिठवणा, णाम सत्तोय रूप पत्तीतो ।
ववहारण संभावण, भावउपमाए सत्यदह भेवो ॥ २६ ॥

जनपद सत्य, संवृत्ति सत्य, स्थापना सत्य, नाम सत्य, रूप सत्य, प्रतीति सत्य, व्यवहार सत्य, संभावना सत्य, भाव सत्य, उपमा सत्य, ए दश । इनका अर्थ । तहां जिस देश विषें जिस वस्तु का जो नाम होय, ताको तैसेही कहना, जैसे कर्नाटक देश में उड़दन का नाम भूतिया कहै हैं । सो वह देश प्रमाण है । याकानाम जनपद सत्य कहिए ।१। बहुरि जाको बहु जीव मानें ताकों तैसाही कहिए । जैसे काहू निर्धन पुरुष का नाम लक्ष्मीधर है । ताको सर्व देश नगर के लोक लक्ष्मीधर ही कहैं हैं । याकानाम संवृत्ति सत्य है । २ । और जहाँ काहू राजा की छवी काहूनैं काष्ठ पाषाण चित्रामकी करी है । सो वा छवि कूं राजा कहना, जो यह फलाने राजा की छवी है । ऐसा कहना याकानाम स्थापना सत्य है । ३ । जिसका नाम लोक में प्रसिद्ध होय, तिस वस्तुकूं ताही नाम लिए सब जानैं ! जैसे काहू देश के पुरुष का नाम बाबा है । तिसकूं सर्व देश नगर बाबाही कहै । सो याकानाम ठाम(स्थान) पूछिए, तो बाबा के नामतें मिलै, तातें बाबा कहना, याकानाम नाम सत्य है ।४। और शरीर के वर्ण की अपेक्षा करि कहना जो यह काला है, लाल है इत्यादिक कहना सो रूप सत्य है।५। और वर्तमान काल में वस्तुकों छोटी बड़ी कहना, जो बड़ी की अपेक्षा ये छोटी है । छोटी की अपेक्षा यह वस्तु बड़ी है । ऐसा कहना सो प्रतीति सत्य है । ६ । और नैगम नय करि बचन बोलिए सो व्यवहार सत्य है । जैसे कोई कमर बांध घरतैं विदा होय परदेश कूं गया । अरु वाके घर

कोऊ तब ही पूछै, जो फलाना कहां है तब वाके घर वारे कहैं, वह तौ फलाना देश गया। सो तुरंत तौ ग्राम वाहिर भी निकस्या नहीं होयगा देश गया केसे कहें हैं। तौ इन घर वारों की तरफतें गया ही कहिए, सो व्यवहार सत्य है। ७। और इन्द्र विषें ऐसा वल है, जो चाहै तौं पृथ्वीकौं उठाय लेय। सो पृथ्वी तौ अनादि ध्रुव है। काहूनै उठाई नाहीं परन्तु इन्द्र में ऐसी शक्ति जाननी। सो शक्ति अपेक्षा कहिए। सो संभावना सत्य है। ८। और सिद्धान्त शास्त्रन के अनुसार अमूर्तीक पदार्थन का श्रद्धान। जैसे धर्म अधर्म द्रव्य लोक प्रमाण हैं तथा जलकी बूंदमें असंख्याते जीव हैं। परन्तु प्रत्यक्ष नाहीं। जिन प्रमाण हैं, सो सत्य है। याकानाम भाव सत्य है।९। और कोई वस्तु की कोई वस्तु कूं अपेक्षा देनी जैसे यह राजा कल्प वृक्ष है, सो वृक्ष नाहीं मनुष्य ही है। परन्तु वांछित दान देय है। ताकी अपेक्षा लेय कल्प वृक्ष कह्या याकानाम उपमा सत्य है। १०। ऐसे कहे जो सत्य के दश भेद सो नय प्रमाण ए दश ही सत्य हैं। तातें जो इन दश भेद वचनन कौं बोलैं सो सत्य है। ४। और परवस्तु का सर्व प्रकार त्याग सो शौच धर्म है। ५। और पंचेन्द्रिय और मनका वश करना सो इंद्रिय संयम है। और षट् कायके जीवन की दया रूप प्रवर्तना सो प्राण संयम है। ऐसे दोय भेद रूप संयम धर्म है।६। और वाह्य आभ्यन्तर करि तप भेद वारह हैं। सो तप करना सो तप धर्म है। ७। और मन वच कायतें परवस्तु के ममत्त्व भावका त्याग, सो तथा तन धन कुटुम्वादिका त्याग सो त्याग धर्म है। ८। और वाह्य आभ्यन्तर दोय प्रकार परिग्रह का त्याग सो आकिंचन धर्म है। ९। और चेतन अचेतन स्त्री का भोग

सो आगे या ब्रह्मचर्य के दश अतीचार हैं सो अभिलाष का त्याग सो ब्रह्मचर्य धर्म हैं। शील ब्रत का धारी शरीरकौं शृंगार सुगंध लेपन नहीं करै। धोवना, पोंछना, चहिए हैं। इत्यादिक कहैं कार्य करै तौ ब्रतकौं दोष लागै।१। स्नानादि तनकी सुश्रूषा नहीं करनी। गरिष्ट भोजन करै। २। वेश्यादिक के गीतनाद नृत्य और पेट भर भोजन करै। शीलवान स्त्री पुरुष का सुनै। ३। और शीलवान पुरुष स्त्री का निमित्त करै। और गृहस्थ अवस्था के इन्द्रिय जनित भोग सुख रूप जानि निमित्त मिलावै।४। और आपने तथा स्त्री के आंगोपांग निरख (देखि) तिनकौं विचारे।५। और स्त्रीन के आव आदर सुश्रूषा सत्कार बहुत करना सो शील को रागद्वेष करे।६। और पूरब भोगे जो सुख इन्द्री जनित तिनकौ बार-बार विचारे।८। और दोष हैं।७। और वीर रज के खेरवे का जैसे तैसे स्त्री के मिलापकौं बार बार आरति करना, चाहना।९। ये दश अतीचार शील के सो शील धर्म को मलीन करे हैं। तातैं ब्रह्मचर्य उपाय करना।१०। ब्रत का धारी ए दश दोष नहीं लगाय के अपना ब्रह्मचर्य वृत निर्दोष राखे हैं। याका नाम ब्रह्मचर्य धर्म हैं। इति दश धर्म। और तप बारह इनका स्वरूप आगे कहेंगे। और आवश्यक षट और गुप्ति तीन इनका स्वरूप आगे कह आये। और पंचाचार का स्वरूप आचार सार जी से जानना ऐसे दश धर्म।१०। तप बारह।१२। आवश्यक षट।६। पंचाचार।५। गुप्ति तीन।३। इन छत्तीस गुण सहित आचार्य मुनिके भेद हैं।

इति श्री सुदिष्टि तरंगनी नाम ग्रन्थ मध्ये अष्टाविंशति यती का धर्म तेरह प्रकार चरित्र रत्नत्रय बावीश परीषह कथन दशभेद सत्य अतीचाररहित के दश छत्तीस गुण आचार्य वरननो नाम पर्व पूर्णम् ॥ ६ ॥

आगे पच्चीस गुण सहित उपाध्याय का स्वरूप कहिए है ।

गाथा—अंग एकादह जुत्तो चउदह पूव्वाय णाण संजुत्तो ।
सो उवभाओ अप्पा, गुणवीसाय पण सहिओ । ३० ।

अर्थ—ग्यारह अंग, चौदहपूर्व, उपाध्याय जी के ए पच्चीस गुण हैं। सो ही संक्षेप मात्र कहिए हैं। आचारांग, सूत्रांग, स्थानांग, समवायांग, व्याख्याप्रज्ञप्त्यांग, ज्ञातृकथांग, उपासकाध्ययनांग, अन्तकृतदशांग, अनुत्तरोपपाददशांग, प्रश्नव्याकरणांग, विपाकसूत्रांग, ए ग्यारह अंग हैं। अब इनका अर्थ सो जिस जिस अंग में जो कथन है ताकी मुख्यता लेयकें सामान्य भाव इहां कहिए हैं। तहां प्रथम ही गणधर देव नें प्रश्न किये। जो हे प्रभो! कैसे खाइए? कैसे बोलिये, कैसे चालिये, कैसे बैठिये इत्यादिक क्रिया तो कीजे अरु पाप नहीं लागे सो मार्ग बताइये जिस करि जीवन का कल्याण होय। ऐसा प्रश्न होते जिन देव ऐसा उत्तर कहने भए। जो यतन तें खाइए। यतनतें चालीए, यतनत बोलिए, यतनतें बैठिए। इत्यादिक जो क्रिया करिए सो यत्न तें करिए तो पाप नहीं लागे। यती के आचार का कथन जहां चलै सो आचारांग नाम अंग है। इसके अठारह हजार (१८०००) पद हैं।१। आगे जहां देव, धर्म, गुरु का विनय ऐसे कीजिए। ऐसे विनय तें देवकी पूजा कीजे। विनयतें शास्त्रन का बांचना, सुनना, धरना, राखना,

गुरुकौं बन्दना करनी, पूजा करनी सो विनय तैं करनी। ऐसे विनय का कथन तथा अपना मत परके मतन की क्रिया स्वभाव प्रवृत्ति आदि कथन होय सो दूसरा सूत्रांग कहिए। याके छत्तीस हजार [३६०००] पद हैं। २। आगे जीवस्थान के एक भेद कौं आदि एक एक जीव समास वधावते [बढ़ावते] च्यारि सौ षट् स्थान आदि, जीव के स्थान का कथन होय जामैं सो तीसरा स्थानांग है। याके बियालीस हजार[४२०००] पद हैं।३। आगे जहां द्रव्य क्षेत्र, काल, भाव, करि सम ही सम का जामैं कथन होय। जैसे धर्म अधर्म द्रव्य लोकाकाश सम हैं। तथा सब सिद्ध राशि सम है। इत्यादिक सौ द्रव्य सम हैं। और क्षेत्रकरि प्रथम नारक का प्रथम पाथरे का प्रथम इन्द्रकविल पैंतालीस लाख योजन प्रमाण हैं। और अढ़ाई द्वीप पैंतालीस लाख योजन है। और प्रथम स्वर्ग का प्रथम इन्द्रक रुचिक नाम सो पैंतालीस लाख योजन है। और मोक्ष शिला पैंतालीस लाख योजन है और सिद्धन के विराजिवे का सिद्धक्षेत्र पैंतालीस लाख योजन है। ये पंच पैंताले हैं सो क्षेत्रसम हैं। तथा जम्बूद्वीप, सर्वार्थसिद्धिविमान, सातमें नरक का इन्द्रक विल, नन्दीश्वर द्वीप की वापिका ये चार एक लाख योजनक्षेत्र प्रमाण हैं तातैं क्षेत्र सम कहिए इत्यादिक क्षेत्र समान जानना। आगे समयतैं समय सम हैं उत्सर्पिणी अपसर्पिणी दोउका दस दस कोड़ा कोड़ी सागर काल है, तातैं सम हैं। इत्यादिक काल सम के भेद हैं। और केवल ज्ञान• केवल दर्शन ए दोऊ भाव सम हैं। इत्यादिक भाव सम हैं। ऐसे सम ही सम का व्याख्यान जामैं होय सो समवायांग हैं। याके एक लाख चौसठि हजार (१६४०००) पद हैं।४। आगे जहां गणधर देव ने प्रश्न किए। भो

भगवान् ये वस्तु अस्ति हैं अरु ( अथवा ) नास्ति हैं ? अरु जीव एक हैं या अनेक हैं। जीव सादि हैं कि अनादि हैं ? इत्यादि साठ हजार प्रश्न किए। तहां उत्तर। कि वस्तु द्रव्य की अपेक्षा सदैव अस्ति है द्रव्य वस्तु का नाश कबहूं होता नाहीं। और वस्तु पर्याय की अपेक्षा नास्ति है। जितनी पर्यायें उपजें हैं सो निश्चय करि नाश हो हैं सो जीव अनन्त है और नाम अपेक्षा तो एक है कि यह जीव द्रव्य है। जैसे बहुत रतन की राशि है सो नय अपेक्षा तो रतन राशि एक। अरु पर्याय गुण सत्ता की अपेक्षा रतन भिन्न भिन्न अपनी कीमत लिए हैं। केई रतन उत्कृष्ट हैं, कोई मध्यम हैं, केई हीन हैं, झूठे हैं। तैसे ही जीवभी पर्याय सत गुणतें जुदे भिन्न-भिन्न हैं। केई सिद्ध हैं, केई संसारी हैं। तामें भी केई भव्य हैं केई अभव्य हैं। ऐसे अपने कर्मउपार्जन प्रमाण फलरूप हैं। और जीव, द्रव्य अपेक्षा अनादि है। पर्याय अपेक्षा सादि हैं। इत्यादि अनेक उत्तर करते भए। ऐसा कथन जामें चले सो व्याख्याप्रज्ञप्ति अंग है। याके दोय लाख अट्ठाईस हजार [ २,२८,००० ] पद हैं। ५। और जहां समोशरण कथन तथा दिव्यध्वनि खिरवे का कथन। तथा तीर्थंकरन के अतिशयन का कथन इत्यादिक कथन जामें होय सो ज्ञातृकथा छठा अंग है। याके पांचलाख छप्पन हजार[५५६०००]पद हैं।६। आगे श्रावक का आचार, ग्यारह प्रतिमादि, जामें श्रावक कों धर्म कर्मरूप कैसे प्रवर्तना इत्यादिक कथन जामें होय सो उपासकाध्ययन सातवां अंग है। याके ११ लाख सत्तर हजार[११७००००] पद हैं।७। और एक एक तीर्थंकरके बारे [ समय में ] दश दश मुनीश्वरों ने आयु के अन्तसमय केवल ज्ञान पाया तिनकूं अन्तकृत

केवली कहिए। तिनका कथन जहां चलै सो अन्तकृत दशांग है याके तेईस लाख अठाईस हजार [२३,२८०००] पद हैं।८। और एक एक तीर्थंकर के वारे [समयमें] दशदश मुनीश्वर अति उपसर्ग सहकैं अहमिंद्र भए। तिनका कथन जहाँ चलैं सो अनुत्तरोपपाद दशांग है। याके वानवे लाख चवालीस हजार [९२,४४,०००] पद हैं।९। और जहाँ होनहार त्रिकाल सम्बन्धी होय सो बतावैं। मुठी वस्तुराखि पूछै तौ बतावैं। इत्यादिक जो प्रश्न करै सो ही बतावैं, याकानाम प्रश्नव्याकरण अंग है। याके बानवेलाख सोलह हजार (९२,१६,०००) पद हैं।१०। और जहाँ कर्मका उदय भया तब शुभाशुभ रस जिसजिस तरह जीवने उपाजैं अरु वे जिस-जिस तरह उदय होय। ऐसा कथन जामैं होय सो विपाक सूत्र नामा अंग है। याकै एक कोड़ि चौरासी लाख [१८४,०००००] पद हैं।११। ऐसे ग्यारह अंग का ज्ञान उपाध्याय जी कूं होय। और चौदह पूर्व का स्वरूप नाम लिखिए है। तहाँ उत्पाद पूर्व, अग्रायणी पूर्व, वीर्यानुवाद, अस्तिनास्ति, ज्ञानप्रवाद, सत्यप्रवाद, आत्मप्रवाद, कर्मप्रवाद, प्रत्याख्यान, विद्यानुवाद, कल्याणप्रवाद पूर्व, प्राणवाद, क्रियाविशालपूर्व, त्रिलोकवि-दुपूर्व, ए चौदह पूर्व के नाम है। अब इनका अर्थ। ताका रहस्य लेय सामान्य अर्थ दिखाईए है। तहाँ व्यय ध्रुव उत्पाद का लच्छणकौं लिए षट् द्रव्यादि वस्तुन का परणमण है। जहाँ इन व्यय ध्रुव उत्पाद का लच्छण होय सो उत्पादपूर्व है। याके एक कोड़ि [१००,००,०००] पद हैं। और जहाँ बस्तु कहा, पदार्थकहा, द्रव्य कहा, सुनय कहा, कुनय कहा इत्यादिक व्याख्यान जामैं होय सो अग्रायणी पूर्व है। याके छ्यानवै लाख [९६,००,०००] पद हैं। और जामैं वीर्य का कथन

जो आत्मवीर्य कहा, क्षेत्र वीर्य कहा, कालवीर्य कहा, भाववीर्य कहा, इत्यादि वीर्यका कथन जहा होय तहाँ सामान्य भाव जो चेतना शक्ति सहित अनंत पदार्थन में प्रवर्तते खेद नहीं होय सोही अनन्त वीर्यरूप आत्मा का परणमण सो आत्मवीर्य है । और अतीत अनागत कालरूप अनन्त परावर्तन रूप परणमण सो कालवीर्य जानना । और अनन्त पदार्थ जीव अजीवनकों अवगाहना देनेकी शक्ति सो क्षेत्र का वीर्य है । और इस लोक में तिष्ठते द्रव्य जीवाजीवरूप षट् द्रव्य तिनका तीन काल सम्बन्धी शुभाशुभ परणमण जानने रूप केवल ज्ञान सो भाववीर्य है। इत्यादिक वीर्य का ही व्याख्यान जामें होय सो वीर्यानुवादपूर्व है। याके सत्तरिलाख [ ७०,००,००० ] पद हैं और जीवअजीवादि द्रव्यन के स्वभाव अस्तिनास्ति रूप काल क्षण आदि जामें कथन होय सो अस्तिनास्ति पूर्व है। याके साठिलाख [ ६०,००,००० ] पद हैं। और जहाँ आठ ज्ञानका लक्षण कहा, ज्ञान का फल कहा, ज्ञानका यत्न कहा। ज्ञानका विषय कहा। इत्यादिक कथन जामें होय सो ज्ञान प्रवाद पूर्व है। याके एक घाटि एक कोड़ि ( ९९९९९९९ ] पद हैं और जहाँ नाना प्रकार वचन बोलने के भेद । ए वचन सत्य हैं। ए असत्य हैं। ऐसे निर्धार करता, नय प्रमाण लिए कथन जामें होय सो सत्यप्रवाद नाम पूर्व है। याके एक कोड़ि षट् [ १०,००,००, ०६ ] पद हैं। और जहाँ आत्मा की स्तुति बनायवे का तथा निश्चय व्यवहार रूप नयन करि आत्म स्वभाव का साधना सो आत्मप्रवाद पूर्व है। याके [ २६,००,००,००० ] छत्तीस कोड़ पद हैं और तहां आठ मूलकर्म के उत्तर भेद एकसौ अड़तालीस तिनका स्वरूप बंधरूप जो आत्मा अमूर्तीक ए कर्म कैसे बांधै सो बंध,

और बंधे पीछे जेते काल अवाधा पूरण न होय, उदय नहीं आवै सो सत्व है। और अवाधा पूरण भए उदय होय सो अपना रस कर्म प्रगट करि जीवकूं सुखी दुखी करे सो उदय, ऐसे बंध उदय सत्तारूप का परणमना सो कर्मप्रवादनाम पूर्व है । याके एक कोड़ अस्सी लाख [१८०,००,०००] पद हैं। और जहां मत विधि, तपविधि, व्रत का फल, चारि निक्षेपणान का विस्तार इत्यादि जहां कथन होय सो प्रत्याख्यान पूर्व है। याके चौरासी लाख [८४,००,०००] पद हैं। और जहां अनेक विद्या साधनेका विधान, विधान कौं कैसे साधीए सो विधान, विधान के सिद्ध होने योग्य तप जान जो मंत्र तें जो विद्या सिद्ध होय ऐसे मंत्र से फलानी विद्या सिद्ध भई तथा ऐसा फल करै, या विद्या की इतनी सामर्थ्य है । और अष्ट निमित्त ज्ञान के भेद इत्यादिक कथन विद्यानुवाद पूर्वमें होय है। तहां निमित्त ज्ञान के आठ भेद बताइये हैं

गाथा—अंतरिक्खं भौमाए, अंग सुर णिमित्त णाण विजणायो ।

लक्खण सुपणाय छिणण, वसु णिमित्त णाण भेदाहु । १ ।

अर्थ—अन्तरिक्ष निमित्त, भौम निमित्त, अंगनिमित्त, स्वरनिमित्त, व्यञ्जननिमित्त, लक्षणनिमित्त स्वप्ननिमित्त, छिन्न निमित्त । अब इनका सामान्य अर्थ । जहां सुर्यचिन्ह, शशिचिन्ह, तारा-नक्षत्रचिन्ह, बादलचिन्ह, संध्या समय आकाश के वर्णादिकचिन्ह, इत्यादिक आकाशसें शुभा-शुभ उल्का ( विजुली )पातादि देखि शुभाशुभ कहै । सो अन्तरीक्ष निमित्तज्ञान हैं ।१। और भूमि में रतन, सुवर्ण, चांदी पाषाणादिक भूमि के चिन्ह जानि शुभाशुभ बतावै सो भूमि निमित्तज्ञान है । २ । और मनुष्य तिर्यञ्चन के शरीर के रस, रुधिर, प्रकृति, इत्यादि

चिन्ह देखि शुभाशुभ कहै सो अंग निमित्तज्ञान है।३। और जहां मनुष्य तिर्यञ्चन के शब्द सुनि शुभाशुभ होनहार कहै सो स्वरनिमित्त ज्ञान है।४। और जहां शरीर के तिल, मसा, करमैं पांवमैं उरमैं मुखपै इत्यादिक अंग उपांगमैं तिल मसा देखि शुभाशुभ होनहार बतावै सो व्यंजन निमित्त ज्ञान है।५। और जहां शरीर में श्रीवत्स लक्षण, स्वस्तिक, भृंगार, कलश, वज्र मत्स्यादिक चिन्ह देखि शुभाशुभ बतावै सो लक्षण निमित्त ज्ञान है।६। और कोई वस्तु वस्त्रादि मूसादिक पशुनैं काटी होय। ताकों देखि शुभाशुभ चिन्ह बतावै सो छिन्ननिमित्तज्ञान कहिए।७। और जहां नाना प्रकार के स्वप्न तिनकूं जानि तिनके शुभाशुभ लक्षण कहै सो स्वप्न निमित्तज्ञान है।८। ऐसे ए आठ प्रकार ज्ञान कों आदि अनेक ज्ञान का शुभाशुभ बतावै सो विद्यानुवाद नामा पूर्व है। याके एक कोड़ी दश लाख [ ११०००००० ] पद हैं और जहां तीर्थंकर के पंच कल्याणक तथा और चरम शरीरन के एक दोय कल्याणन का कथन तथा ज्योतिष देवन का गमन क्रिया होय सो कल्याण वाद पूर्व है। याके छब्बीस करोड़ [२६०००००००] पद हैं। और जहां वैद्यक कथन, व्यंतरादिक वशीभूत करवे के विधान, विष उतारवे के मंत्रादिक इत्यादिक विधान जहां होय सो प्राणवाद पूर्व है। याके तेरहकरोड़ [१३००००००० ]पद हैं। और जहां संगीतकला, छंदकला, अलंकार कला, चित्राम कला, शिल्पकला, गर्भाधान शोधवे की कला, तथा स्त्रीन की चतुराई हावभाव रूप चौंसठिकला, इत्यादिक कथन जहां होय सो, क्रियाविशाल पूर्व है। याके नब्बे कोड़ि [ ९०,००००,००० ] पद हैं। और जहां त्रिलोक विन्दु में तीन लोक उर्ध्व, मध्य, पाताल तथा

पाताल लोक विषैं प्रथम पृथ्वी रतनप्रभा ताके तीन भेद हैं। खरभाग, पंकभाग, अब्बहुल-भाग। तहां खरभाग सोलह हजार योजन मोटा है ताके हजार हजार योजन के मोटे सोलह भेद हैं। तिनके नाम चित्रापृथ्वी, वज्रापृथ्वी, वैडूर्या, लोहिता, मसारकल्पा, गोमेधा, प्रवाला, ज्योतिरसा, अंजना, अंजनमूलिका, अंकापृथ्वी, स्फाटिका, चंदना, सर्वार्थका, वकुला, शैला, ऐसे सोलह भाग हैं। और पंक भाग चौरासी हजार योजन है। इन दोऊ भागन में तो व्यंतर, भवनवासी देव बसैं हैं। और अस्सो हजार योजनका जाड़ायण (मोटा) लिये अब्बहुल भाग है। तहां प्रथम नरक है। तहां पाथड़े तेरा हैं। और सर्वबिल तीस लाख हैं। तहां आयु उत्कृष्ट एक सागर है। काय की ऊंचाई सवाइकतीस हाथ है। ऐसे प्रथम नरक ।१। आगे दूसरा शर्करानामा नरक तहां पाथड़े ग्यारह। काय साढ़े वासठि हाथ, आयु तीन सागर, और बिल पचीस लाख। मोटाई पृथ्वी की बत्तीस हजार योजन है। २। और बालुका नरक में पाथरे नव, बिल पन्द्रह लाख, आयु सात सागर, पृथ्वी की मोटाई अठाईस हजार योजन, और काय एक सौ पचीस हाथ। इति तीजी नारक। ३। और चौथी पृथ्वी पंकप्रभा में पाथड़े सात, आयु सागर दश की, काय दोय से पचास हाथ है। भूमि की मोटाई चौवीस हजार योजन है और बिलन का प्रमाण दश लाख है। ऐसे चौथी नारक। ४। आगे धूम प्रभा पांचवी नारक। तहां पाथड़े पांच, काय हाथ पांचसै, आयु सत्तरह सागर, बिलन का प्रमाण तीन लाख, पृथ्वी की मोटाई बीस हजार योजन, इति पांचमी नारक। ५। आगे छठी पृथ्वी तमनामा, तहां पाथड़े तीन हैं। काय एक हजार हाथ है। बिलन का प्रमाण पांच

घाटि एक लाख है। भूमि की मोटाई सोलह हजार योजन है । इति छट्ठी पृथ्वी ।६। आगे सातमी पृथ्वी महातम । तहां पाथड़ा एक है । विल पांच हैं। काय दोय हजार हाथ (पांच सै धनुष) है । आयु तैंतीस सागर है । भूमि की मोटाई आठ हजार योजन की है। इति सातमी पृथ्वी। ७। ऐसे अधो लोक का समान्य कथन कह्या।

आगे मध्य लोक एक राजू विस्तार सहित है। तहां असंख्याते द्वीप, असंख्याते समुद्र हैं। तहां असंख्यात द्वीप तो तिर्यक लोक है । तिनके मध्य में अढ़ाई द्वीप, पैतालीस लाख योजन क्षेत्र, मनुष्य लोक है। इससे आगे मनुष्य का गमन नाहीं । तहां प्रथम, लाख योजन विस्तार सहित जम्बूद्वीप है । तहां दोय चन्द्रमा दोय सूर्य हैं । और लवण समुद्र में चन्द्रमा चार हैं। सूर्य चार हैं। सो ए सागर दोय लाख योजन विस्तार धरै है। जम्बूद्वीप तैं दूना जानना। तहां आगे च्यारि लाख योजन विस्तार सहित लवणोदधितैं दूना बड़ा धातकीखंड, द्वीप है। तहां चन्द्रमा बारह और सूर्य बारह हैं। और धातकीखंडतैं दूना विस्तार सहित आठ लाख योजन विस्तार धरैं कालोदधि समुद्र है । तहां चन्द्रमा वियालीस हैं सूर्य वियालीस हैं। याकें आगे यातें दूना विस्तार] सहित पुष्कर द्वीप है । ताके अर्द्ध मध्य भाग में मानुषोत्तर पर्वत के बाहर कूं आधे पुष्कर द्वीप में चन्द्रमा बहत्तरि हैं और सूर्य बहत्तरि हैं। ऐसे ए सर्व मिल अढ़ाई द्वीप विषैं चन्द्रमा एक सौ बत्तीस और सूर्य एक सौ बत्तीस जानना। तहां एक चन्द्रमा का परिवार कहिए है। तहां चन्द्रमा एक, सूर्य एक, ग्रह अठ्यासी, नखत्र अट्ठाईस, छयासठि हजार नव सौ पिचहत्तरि कोड़ाकोड़ि तारे हैं । यह एक चन्द्रमा

ज्योतिषी देवन का इन्द्र, ताका सर्व परिवार जानना । सो जम्बूद्वीप विषैं चन्द्रमा दोय, सूर्य दोय, ग्रह एक सौ छिहत्तरि, नक्षत्र छप्पन, और तारे एक लाख तेतीस हजार नव सौ पचास कोड़ाकोड़ि हैं। सो जम्बूद्वीप के भाग भरत क्षेत्र समान करिए, तौ एक सौ नब्बे होंय। सो भरत तैं लगाय विदेह पर्यन्त क्षेत्र पर्वत दुगुने दुगने विस्तार वाले हैं। और विदेह क्षेत्र तैं उत्तर दिशा कौं क्षेत्र पर्वत हैं। सो ऐरावत क्षेत्र पर्यंत अर्ध अर्ध हैं ऐसे जम्बूद्वीप की शलाका भरत क्षेत्र समान एक सौ नब्बे कही ।१।२।४।८।१६।३२।६४।३२।१६।८।४।२।१ ए सर्व एक सौ नब्बे हैं। सो एक एक शलाका पै केते तारे आए सोही कहिए हैं। तहां भरतक्षेत्र पै सात सौ पांच कोड़ाकोड़ि तारे हैं। और हिमवत पर्वत पै चौदह सौ दश कोड़ाकोड़ी तारे हैं। और हैमवत क्षेत्र पै अट्ठाइससो वीस कोड़ाकोड़ी तारे हैं। और महा हिमवत पर्वत पै छप्पन सौ चालीस कोड़ाकोड़ी तारे हैं। और हरिक्षेत्र पै ग्यारह हजार दोय सौ अस्सी कोड़ा कोड़ी तारे हैं। और निषध पर्वत पै बाईस हजार पांच सौ साठि कोड़ा कोड़ी तारे हैं। और विदेह क्षेत्र पै पैंतालीस हजार एक सौ बीस कोड़ा कोड़ी तारे हैं। और नील पर्वत पै बाईस हजार पांच सौ साठि कोड़ाकोड़ी तारे हैं। और रम्यक क्षेत्र में ग्यारह हजार दोय सौ अस्सी कोड़ा कोड़ी तारे हैं। और रुक्मि पर्वत पै छप्पन सौ चालीस कोड़ा कोड़ी तारे हैं। और हिरण्यवत क्षेत्र पै अट्ठाईस सौ बीस कोड़ा कोड़ी तारे हैं। और शिखरी पर्वत पै चौदह सौ दश कोड़ा कोड़ी तारे हैं। और ऐरावत क्षेत्र पै सात सौ पांच कोड़ा कोड़ी तारे हैं। ऐसे जम्बूद्वीप के एक सौ नब्बे भागन पै तारान का प्रमाण कह्या। ऐसे

अढ़ाई द्वीप सम्बन्धी चन्द्रमा सूर्यन का प्रमाण परिवार सहित कह्या। आगे मध्यलोक मैं असंख्यात द्वीप हैं। तिन मैं आदि के सोलह द्वीपन के नाम कहिए है। जम्बूद्वीप, धातकी खंड, पुष्करद्वीप, वारुणी द्वीप, क्षी खर द्वीप, घृतवर द्वीप, क्षुद्रवर द्वीप, नंदीश्वर द्वीप, अरुणवर द्वीप, अरुणाभासवर द्वीप, कुंडलवरद्वीप, संखवरद्वीप, रुचिकवर द्वीप, भुजंगवर द्वीप, कुसंगवरद्वीप, क्रौंचवर द्वीप, ए आदि के सोलह द्वीप कहे। आगे असंख्याते द्वीपन के अंत के सोलह द्वीपन के नाम बताईए है। मशिलाद्वीप, हरताल द्वीप, सिंदूरवर द्वीप, श्यामवर द्वीप, अंजनवर द्वीप, हिंगुलवर द्वीप, रूपवर द्वीप, सुवर्णवर द्वीप, वज्रवर द्वीप, वैडूर्यवर द्वीप, नागवर द्वीप, भूतवर द्वीप, पत्तवर द्वीप, देववर द्वीप, अहमिंद्रवर द्वीप, और स्वयंभू रमण द्वीप, ए अंत के द्वीप कहै। और विशेष एता जो आदि दोय समुद्र द्वीपन का नाम तौ और और है। बाकी असंख्याते द्वीप समुद्र हैं, तिनका समुद्र का नाम सोही द्वीप का नाम जानना। ऐसे सामान्य मध्यलोक का कथन कह्या। सो एक राजू तौ मध्यलोक चौड़ा है। लाख योजन मेरु प्रमाण मध्यलोक की ऊँचाई है। तामैं ही ज्योतिष लोक जानना और ज्योतिषी देवन का प्रमाण अढ़ाई द्वीप सम्बन्धी सामान्य कहिये है। तिनमैं ध्रुवतारान का प्रमाण कहिए है। तहां जम्बूद्वीप सम्बन्धी ध्रुवतारे छत्तीस हैं। ३६। और लवण समुद्र मैं एक सौ गुणतालीस (उतनालीस) ध्रुव तारे हैं (१३६)। और धातकीखंड विषैं एक हजार दश (१०१०) हैं। और कालोदधि समुद्र विषैं ध्रुवतारे इकतालीस हजार एक सौ बीस (४११२०) हैं। और आधे पुष्कर द्वीप मैं मनुष्य लोक की तरफ त्रेपन

हजार दोय सो तीस ध्रुवतारे हैं [५३२३०] ऐसे सर्व मिलि अढ़ाई द्वीप के विषैं पिंचाम्नवे हजार पांच सो पैंतीस [ ९५,५३५ ] ध्रुवतारे हैं । अब मध्यलोक सम्बन्धी अकृत्रिमजिन चैत्यालय जहां जहां हैं । सो ही बताइए है । तहां एक मेरु सम्बन्धी च्यारि वन हैं । एक एक बनमें च्यारि च्यारि जिन मंदिर हैं ! सो च्यारि बनके सोलह जिन मंदिर भये । और एक मेरु सम्बन्धी च्यारि गजदंत हैं । तिन पै च्यारि मंदिर हैं । षट कुलाचलन पै षट् । जम्बू शालमली दोय वृक्षन पै दोय मंदिर हैं । विजयार्ध चौंतीस पै चौंतीस जिन मंदिर हैं । वक्षार सोलह पै सोलह ही मंदिर हैं । ऐसे एक मेरु सम्बन्धी अठहत्तरि भए, सो पांचन के मिलाए तीन सौ नब्बे होय । ३९० । इष्वाकार च्यारिन पै च्यारि जिन मंदिर हैं । मानुषोत्तर की चारों दिशा सम्बन्धी च्यारि जिनग्रह हैं । और नंदीश्वर के च्यारि दिशा सम्बन्धी बावन जिन मन्दिर हैं । और ग्यारहमां कुंडल गिरी द्वीप के मध्य भाग कुंडल गिरि है ताकी चारों दिशा च्यारि जिन मन्दिर हैं । और तेरमां रुचक गिरीद्वीप ताके मध्यभाग में रुचिकगिर पर्वत है । ताके चारों दिशा च्यारि मन्दिर हैं । ऐसे सर्व मिलाईए तो च्यारिसौ अठावन भए, तिनकूं बारंबार नमस्कार होहु । ऐसे यहां सामान्य मध्यलोक का कथन पूर्ण किया ।

आगे उर्ध्व लोक रचना सामान्य कहिये । तहां स्वर्गलोक के दोय भेद हैं । एक कल्पवासी एक कल्पातीत । तहां कल्पवासीन के स्वर्ग सोलह हैं । तिनके नाम । सौधर्म, ऐशान, सानत्कुमार, माहेन्द्र, ब्रह्म, ब्रह्मोत्तर, लांतव, कापिष्ट, शुक्र, महाशुक्र, सतार, सहस्त्रार, आनत, प्राणत, आरण, अच्युत, ए सोलह हैं । तिनके आठ युगल जानना । तहां युगल-युगल प्रति उत्कृष्ट

आयु कर्म कहिए है। तहां प्रथम युगल में दोय सागर कुछ अधिक उत्कृष्ट आयु है। दूसरे युगल में उत्कृष्ट आयु सात सागर कुछ अधिक है। और तीसरे युगल में दश सागर कुछ अधिक उत्कृष्ट आयु है। चौथे युगल विषैं चौदह सागर कुछ अधिक आयु है। पांचमैं युगल में सोलह सागर कुछ अधिक आयु है। और छठे युगल में अठारह सागर कुछ अधिक आयु है। सातमैं युगल में बीस सागर आयु है। आठ में युगल में आयु बाईस सागर है। उपरि नव ग्रैवेयक हैं तहां प्रथम ग्रैवेयक में तेईस सागर आयु है। दूसरे ग्रैवेयक में चौबीस सागर है। तीजे ग्रैवेयक में पचीस सागर है। चौथे ग्रैवेयक में छब्बीस सागर है। पांचमी ग्रैवेयक में सत्ताइस सागर है। छठी ग्रैवेयकमें अठाईस सागर है। सातमी ग्रैगेयक में गुणतीस [ उनतीस ] सागर है। आठमी ग्रैवेयक में तीस सागर है। नवमी ग्रैवेयक में इकतीस सागर उत्कृष्ट आयु है। ऐसे अच्युत स्वर्गतें एक एक सागर अधिक ग्रैवेयक पर्यंत बधाय [ बढ़ाय ] लेनी। और नव अनुदिश में बत्तीस सागर है। पंच पंचोत्तर में तेतीस सागर आयु है। इति आयु।

आगे युगल प्रति कायका प्रमाण कहिए है। युगल प्रति शरीरन की ऊंचाई। तहां प्रथम युगल के देवन की काय हाथ सात है। दूजे युगल के देवन की काय हाथ षट् है। तीसरे युगल के देवन की काय हाथ पांच है। चौथे युगल के देवन की काय हाथ पांच है। पंचम युगल के देवन की काय हाथ च्यारि है। और छठे युगल के देवन की काय हाथ चार है। और सातमें युगल के देवन की काय हाथ साढ़े तीन है। और आठमें युगल के देवन की काय

हाथ तीन है। और नव ग्रैवेयक में प्रथम त्रिक के देवन की काय हाथ अढ़ाई है। और
दूसरे त्रिक देवन की काय हाथ दोय हैं। और तीसरे त्रिक देवन और नव अनुदिश की
काय हाथ डेढ़ हैं आगे पंच पंचोत्तरन के देवन की काय हाथ एक है। इति काय। आगे स्वर्गन
के पटल कहिए है। तहां प्रथम युगल के पटल इकतीस हैं। और दूजे युगल के पटल
सात हैं। और तीसरे युगल के पटल च्यारि हैं। और चौथे युगल के पटल दोय हैं। और
पंचम युगल का पटल एक है। और छठे युगल का पटल एक है। और सातमें युगल के
पटल तीन है। और आठमें युगल के पटल तीन हैं। और नव ग्रैवेयकन के पटल नव हैं।
और नव अनुत्तरन का पटल एक है। पंचपंचोत्तर का पटल एक है। ऐसे सर्व स्वर्गन के
पटल त्रेसठि हैं। इति पटल।

आगे स्वर्ग प्रति इन्द्र कहिए है। तहां प्रथम युगल के इन्द्र दोय हैं। दूसरे युगलविषैं
इन्द्र दोय हैं। तीसरे युगल में इन्द्र एक है। चौथे युगल में इन्द्र एक है। पंचमें युगलमें
एक इन्द्र है। छठे युगल में इन्द्र एक हैं। सातमें युगल में इन्द्र दोय हैं। आठवें युगल में
इन्द्र दोय हैं। और अहमिन्द्रन में इन्द्र नाहीं। वह सर्व ही आप आप इन्द्र सम हैं। इति इन्द्र
संख्या। आगे स्वर्ग प्रति विमान की संख्या कहिए है। तहां प्रथम स्वर्ग के विमान बत्तीस
लाख (३२,००,०००) हैं। और दूसरे स्वर्ग के अठाईस लाख (२८,००,०००) विमान हैं।
ऐसे सर्व मिलि प्रथम युगल के साठि लाख [६०,००,०००] विमान हैं। और तीसरे
सनत्कुमार स्वर्ग के बारह लाख (१२,००,०००) विमान हैं और चौथे महेन्द्र स्वर्ग के

आठ लाख [८,००,०००] विमान हैं ए सर्व मिलि दूसरे युगलके बीस लाख [२०,००,०००] विमान हैं। और ब्रह्म, ब्रह्मोत्तर के मिल च्यारि लाख [ ४,००,००० ] विमान हैं। और चौथे युगल के पचास हजार [ ५०,००० ] विमान हैं। और पंचम युगल के चालीस हजार ( ४०,००० ) विमान हैं। और छठे युगल के षट् हजार [६,०००] विमान हैं और सातमें युगल के अरु आठमें युगल के मिलिकैं सात सौ [ ७०० ] विमान हैं और नव ग्रैवेयक के तीन त्रिक हैं। तहां प्रथम त्रिक के एक सौ ग्यारह [ १११ ] विमान हैं। और दूसरे त्रिक के एक सौ सात [ १०७ ] विमान हैं और तीसरे त्रिक के इकानवै [ ९१ ] विमान हैं। ऐसे सर्व मिलि नवग्रैवेयक के तीन सौ नव [ ३०९ ] विमान हैं। नव अनुत्तरों के नव [ ९ ] विमान हैं। और पंच पंचोत्तरों के पांच विमान हैं। ऐसे सर्व कल्पातीतनके तीन सौ तेईस [ ३२३ ] विमान हैं। और उर्ध्वलोक के स्वर्गवासी देवन के विमान मिलाईए तो चौरासी लाख सत्यानवै हजार तेईस [८४,९७,०२३] विमान हैं। सो इन सर्व विमानन में एक एक जिन मंदिर है तिनकौं हमारा बारंबार नमस्कार होहु। इति बिमान संख्या। आगे धरती तैं स्वर्ग की उंचाई कहिए। तहां पृथ्वी तैं लगाय लाख योजन ऊंचा तो प्रथम युगल का प्रथम इन्द्रक है और पृथ्वी तैं डेढ़ राजू ऊंचा प्रथम युगल के इकतीस मा पटल का इन्द्रक है। और पृथ्वी तैं तीन राजू अरु अन्त पटल के अन्त पटल तैं डेढ़ राजू ऊँचा दूसरे युगल का अमल है। और दूसरे युगल ते आधा राजू उर्ध्व कौं तीसरे युगल का अमल है। तीसरे युगल तैं आधा राजू तांई ऊपर

चौथे युगल का अमल हैं। चौथे युगल तैं आधा राजू ऊपर तांई पांचमें युगल का अमल है। पांचमें युगल तैं आधाराजू ऊँचे तांईं छठा युगल का अमल है। छठे युगल तैं सातमां युगल आधा राजू ऊंचा है। सातमें युगल तैं आठमां युगल आधा राजू ऊंचा हैं। ऐसे षट् राजू में तो सोलह स्वर्ग के आठ युगल हैं। और ऊपरि राजूके आदि नव ग्रैवेयक हैं राजू के मध्य भाग विषैं नव अनुत्तर है। राजू के अंत सर्वार्थसिद्धि है। ताके ऊपर संख्यात योजन सिद्धसिला है। ताके ऊपरि तनवातवलय मैं सिद्धचक्र चैतन्य अमूर्तीक सिद्ध भगवान् बिराजै हैं। तिनको बारंबार नमस्कार होहु। और जिस क्षेत्र में सिद्धदेव विराजैं सो पैंतालीस लाख योजन सिद्ध क्षेत्र है। तिस उत्कृष्ट तीर्थक्षेत्र कूं नमस्कार होहु। इति स्वर्गन की ऊंचाई।

आगे बिमानन के वर्ण कहिए है। आगे प्रथम युगल के विमानन के पंच ही वर्ण हैं। दूसरे युगल के बिमान कृष्ण विना च्यारि वर्ण के हैं। तीसरे युगल के बिमान नील, कृष्ण बिना तीन वर्ण के हैं। चौथे युगल के बिमान नील कृष्ण बिना तीन वर्णके है। पंचम युगल के बिमान पीत, स्वेत दोय वर्णके है। छठे युगल के बिमान पीत स्वेत वर्णके हैं। और सात में युगल, आठमें युगल तथा अहमिन्द्रन के बिमान ए सर्व एक शुक्ल वर्णके ही हैं। इति वर्ण।

आगे स्वर्गन के आधार कहिए हैं। तहाँ प्रथम युगल तो जलके आधार है। दूसरा युगल पवन के आधार है। तीसरा युगल पवनके आधार हैं। चौथा युगल, पांचमां, छठा ए तीन

युगल जल पवन के आधार हैं। और सातमां, आठवां युगल तथा अहमिन्द्रन के विमान सर्व आकाश के आधार हैं। इति आधार। आगे स्वर्ग प्रति देवन के काम सेवन कैसे है सो बतावे हैं। प्रथम युगल में देवनकों कामसेवन मनुष्य पशुवत् है। दूसरे युगल में तनतैं तन स्पर्श कर तृप्ती होय है। तीसरे युगल में देव देवीनकों परस्पर राग दृष्टि करि रूप देखि ही भोगन की तृप्ती होय है। चौथे युगल में भी रूप देखि तृप्ती होय है। पंचमें छठे युगलमें देव देवीन का परस्पर राग का भरया शब्द सुनि भोगवान् तृप्ती होय है। और सातमें आठमें युगलन के देव देवीन के मनमें भोग अभिलाषा भई अरु तृप्ती होय है। अरु ऊपरि ले अहमिन्द्रनकों काम सेवन की इच्छा नाहीं। इति काम सेवन। आगे देवन के अवधि क्षेत्र कहैं। तहां प्रथम युगल के देवन को अवधि का विषय प्रथम नरक पर्यंत जानैं। इतनी ही विक्रिया होय, अधिक नाहीं। और दूसरे नारक पर्यंत दूसरे युगल के देवन की अवधि व विक्रिया है। और तीसरे युगल के देवन की अवधि, विक्रिया तीसरे नारक पर्यंत हैं। चौथे युगल के देवन की अवधि, तीसरे नरक पर्यंत शुभाशुभ जाननें। इतनी ही विक्रिया होय। पंचमें छठे युगल के देवन की अवधि, विक्रिया चौथे नरक पर्यंत जानना। और सातमें आठमें युगल के देवन की अवधि, विक्रिया पंचम नरक तांई होय। और नव ग्रैवेयक के देवन की अवधि, विक्रिया छठे नरक पर्यंत होय है। और नव अनुदिश पञ्च पञ्चोत्तरन के देवन की अवधि, विक्रिया सातमें नरक पर्यंत होय है! विशेष एता, ऊपरले देवन की विक्रिया विवित्तपने तौ तीसरे नरक पर्यन्त ही है। आगे नाहीं। अरु शक्ति रूप सातमें तांई कही है।

और अवधिज्ञान अपने अपने विषय योग्य क्षेत्र के शुभाशुभभाव सर्व जानैं हैं। इति अवधि, विक्रिया।

आगे देव चए पीछें केतेक काल पीछे देव तहां उपजै, ताका स्वर्ग पर्यन्त अन्तर कहिए है। तहां प्रथम युगल विषै अन्तर उत्कृष्ट सात दिन का है। पीछे कोऊ उपजै ही उपजै। दूसरे युगल में पन्द्रह दिन का अन्तर है। तीसरे युगल में अन्तर एक मास का है। चौथे युगल में अन्तर एक मास का है। पञ्चमें छठे युगलमें अन्तर उत्कृष्ट दोय मास का है। और सातवें आठवें युगल में च्यारि मास का है। ऊपर अहमिन्द्रन में उत्कृष्ट अन्तर षट् मास का है। ऐसे उत्कृष्टअन्तर षट् मास है। पीछे अपने अन्तर उपरान्त कोई पुण्याधिकारी जीव उपजै ही उपजै। स्थान खाली रहै तो इतना रहै। मध्य के अनेक भेद हैं। इति उत्पत्ति अन्तर। आगे देवन के मनसा भोजन केतेक काल में होय सो कहिए है। तहां देवन की जितने सागर की आयु होय, तेते हजार वर्ष गये भोजनपै मन होय है। पीछे तृप्ती होय है। और जहां जितने सागर की आयु होय, तेते पक्ष गये स्वासोच्छ्वास होय है। इति भोजन श्वासोच्छ्वास। आगे स्वर्ग प्रति देवन कैं मुकुट के चिन्ह कहिए हैं। सूर, हिरण, महिष, मछली, कछुवा, मैंडक, घोटक, (घोड़ा) हस्ती, चन्द्रमा, सूर्य, खड्गी, बकरी, बैल, कल्पवृक्ष इत्यादिक चिन्ह देवन के मुकुटनमें होय हैं। इति मुकुट चिन्ह। आगे देवन के विमानन की मोटाई स्वर्ग प्रति कहिए है। तहां प्रथम युगल के विमानन की मोटाई ग्यारह सौ इक्कीस योजन (११२१) जानना। दूसरे युगल के विमानन की मोटाई एक हजार बाईस-

योजन (१०२२) जानना। और तीसरे युगल के विमानन की मोटाई नवसौ तेईस योजन [ ६२३ ] जानना। और चौथे युगलके विमानन की मोटाई आठ सो अट्ठाईस योजन [८२८] जानना। और पंचमें युगल के विमान की मोटाई सातसौ पचीस योजन [७२५] जानना। छठे युगल के विमानन की मोटाई छसै छव्वीस योजन [६२६] जानना। और सातमें युगल के विमानन की मोटाई पाचसौ सत्ताईस योजन [५२७] जानना। और आठमें युगल के विमानन की मोटाई च्यारिसै अठाईस योजन [ ४२८ ] जानना। और नवग्रैवेयक के विमानन की मोटाई तीनसौ गुणतीस [३२६] योजन जानना। और नव अनुत्तर विमानन की मोटाई दोयसौ तीस योजन [२३०] जानना। और पञ्च अनुत्तरन के विमानन की मोटाई एकसौ इकतीस [ १३१ ] योजन जानना। ऐसे स्वर्ग प्रति विमानन की मोटाई कही। इति विमानन की मोटाई। आगे स्वर्ग प्रति देवन के लेश्या कहिए है। तहां प्रथम युगल में लेश्या पीत है। दूसरे युगल में पीत पद्म दोय लेश्या हैं। तीसरे युगल में पद्मलेश्या है। चौथे युगलमें लेश्या पद्म है। पञ्चम युगल में लेश्या पद्म है। छठे युगल में पद्म शुक्लदोय लेश्या हैं हैं। सातमें आठमें युगल तथा अहमिन्द्रनमें लेश्या एक शुक्ल है। इति लेश्या। आगे स्वर्ग प्रति देवांगना की उत्कृष्ट आयु कहिए है। तहां सौधर्म प्रथम स्वर्ग के देवीन की आयु पांच पल्य हैं। ऐशान स्वर्ग के देवन की देवीन की आयु सात पल्य की है। आगे तीसरे स्वर्गतें लगाय बारहवें पर्यंत दोय-पल्य वधती [ बढ़ती ] जानना। ऐसे पल्य ।५।७।६।११।१३।१५।१७। १६।२१।२३।२५।२७। अनुक्रम तें जानना। और तेरहवें स्वर्ग की देवीन की आयु चौतीस

पल्य की है। और चौदहवें स्वर्ग की देवीन की आयु इकतालीसपल्य की है। और पन्द्रहवें स्वर्ग की देवीन को आयु अड़तालीस पल्य की है। और सोलहवें स्वर्ग को देवीन की आयु पचपन पल्य की है। ऐसे स्वर्ग प्रति देवीन की आयु कही। इति देवीन की आयु। ऐसे सामान्य देव लोक का कथन कह्या। ऐसे अधोलोक, मध्य लोक, उर्ध्व लोक का व्याख्यान जामें होय सो त्रिलोकविन्दु नामा चौदहमां पूर्व जानना। ऐसे ग्यारह अंग चौदह पूर्वज्ञान के धारी होय सो उपाध्याय मुनि हैं। ये गुरु नगन वीतराग पूजवे योग्य हैं। और जिनकी तप करने की बड़ी शक्ति होय, नाना प्रकार तप करते शरीर मन वचन शिथिल नहीं होंय सो तपसी जाति के मुनि कहिए। ऐसे दुर्धर तपनकौं तपसी करैं तिनका संक्षेप कथन कहिए है। प्रथम जिनेन्द्रगुणसम्पत्ति नाम तप कहिए है। यातपके उपवास तिरेसठि, तिनकी विधि सोलह कारण भावना का पड़िवा सोलह, और पंच कल्याणक की पाचें पांच, प्रातिहार्य की आठैं आठ, चौंतीस अतिशय की दशैं बीस, और चौदसि चौदह, ऐसे एक एक तिथि का एक एक उपवास करै ताके सर्व मिल उपवास त्रेसठि करैं। सो यतीश्वर निर्ममत्व इस तपकूं करैं हैं। याका नाम जिनगुणसम्पत्ति तप है। आगे श्रुतिज्ञानतप कहिए है। याके उपवास एकसौ अठावन। तिनकी विधी, मतिज्ञान के उपवास अठाईस, और ग्यारह अंग के उपवास ग्यारा। उपक्रम के उपवास दोय। अरु सूत्र के पद अठ्यासी लाख ताके उपवास अठ्यासी। प्रथमानुयोग का उपवास एक। और चौदह पूर्व के उपवास चोदह। और पांच चूलिका के उपवास पांच। अवधिज्ञान के उपवास षट्। मनपर्यय के उपवास दोय। केवल

ज्ञान का उपवास एक। ऐसे एक सौ अठावन उपवास, जो यती तनतें निस्प्रह होय सो इस तपकों करे है। ऐसा श्रुतिज्ञान तप जानना। आगे कर्मक्षय तप कहिये है। अष्टकर्म नाश करने के निमित्त तपसी जाति के मुनि कर्मक्षय तप करें। याके उपवास एकसौ अड़तालीस हैं। तिनकी विधी चौथि के उपवास सात। सातें के उपवास तीन। नवमी के उपवास छत्तीस। दशमी का उपवास एक। वारसि के उपवास सोलह। चौदश के उपवास पच्यासी। ऐसे एक सौ अड़तालीस उपवास सहित तप करे। आगे। सिंह निःक्रीड़ित तप कहिये है यह तप एकसौ सतहत्तरि दिनका है। तिनमें उपवास तौ एक सौ पैंतालीस। अरु पारणा वत्तीस तिनकी विधि कहिए है। उपवास एक, पारणा एक उपवास दोय, पारणा एक। उपवास एक, पारणा एक। उपवास तीन, पारणा एक। उपवास दोय, पारणा एक। उपवास च्यारि पारणा एक। उपवास तीन, पारणा एक। उपवास पांच, पारणा एक। उपवास च्यारि, पारणा एक। उपवास षट्, पारणा एक। उपवास पांच, पारणा एक। उपवास सात, पारणा एक। उपवास षट्, पारणा एक। उपवास आठ, पारणा एक। उपवास सात, पारणा एक। उपवास नव, पारणा एक। उपवास आठ, पारणा एक। उपवास सात, पारणा एक। उपवास आठ, पारणा एक। उपवास षट्, पारणा एक। उपवास सात, पारणा एक। उपवास पांच, पारणा एक। उपवास च्यारि, पारणा एक। उपवास पांच, पारणा एक। उपवास तीन, पारणा एक। उपवास च्यारि, पारणा एक। उपवास दोय, पारणा एक। उपवास तीन, पारणा एक। उपवास एक, पारणा एक। उपवास दोय, पारणा एक, उपवास एक, पारणा एक।

ऐसे एकसौ पैंतालीस उपवास और बत्तीस पारणा करि व्रत करैं हैं ।४। आगे सर्वतौभद्रत तप
कहिए है—याके उपवास पचहत्तरि, पारणा पच्चीस। सर्व एक सौ दिन का तप है। ताकी विधि—
उपवास एक, पारणा एक। उपवास दोय, पारणा एक। उपवास तीन, पारणा एक। उपवास च्यारि,
पारणा एक। उपवास पांच, पारणा एक। उपवास तीन, पारणा येक। उपवास दोय, पारणा एक।
उपवास एक, पारणा एक। उपवास पांच, पारणा एक। उपवास च्यारि, पारणा एक। उपवास
तीन, पारणा एक। उपवास दोय, पारणा एक। उपवास तीन, पारणा एक। उपवास च्यारि,
पारणा एक। उपवास पांच, पारणा एक। उपवास एक, पारणा एक। उपवास च्यारि, पारणा
एक। उपवास तीन, पारणा एक। उपवास दोय, पारणा एक। उपवास एक, पारणा एक।
उपवास पांच, पारणा एक। उपवास च्यारि, पारणा एक। उपवास पांच, पारणा एक। उपवास
एक, पारणा एक। उपवास दोय, पारणा एक। ऐसे यह व्रत गुरुनाथ निशंक होय करैं हैं।
आगे महा सर्वतोभद्र तप की विधी—उपवास एक, पारणा एक, उपवास दोय, पारणा एक।
उपवास तीन, पारणा एक। उपवास च्यारि, पारणा एक। उपवास पांच, पारणा एक। उपवास
षट्, पारणा एक। उपवास सात, पारणा एक। उपवास एक, पारणा एक। उपवास दोय,
पारणा एक। उपवास तीन, पारणा एक। उपवास च्यारि, पारणा एक। उपवास पांच पारणा
एक। उपवास षट्, पारणा एक। उपवास सात, पारणा एक। उपवास एक, पारणा एक,
उपवास दोय, पारणा एक। उपवास तीन, पारणा एक। उपवास च्यारि, पारणा एक।
उपवास पांच, पारणा एक। उपवास षट्, पारणा एक। उपवास सात, पारणा एक। उपवास एक,

पारणा एक। उपवास दोय, पारणा एक। उपवास तीन, पारणा एक। उपवास च्यारि, पारणा एक। उपवास पाँच, पारणा एक। उपवास षट्, पारणा एक। उपवास सात, पारणा एक। उपवास एक, पारणा एक। उपवास दोय, पारणा एक। उपवास तीन, पारणा एक। उपवास च्यारि, पारणा एक। उपवास पांच, पारणा एक। उपवास षट्, पारणा एक। उपवास सात, पारणा एक। उपवास एक, पारणा एक। उपवास दोय, पारणा एक। उपवास तीन, पारणा एक। उपवास च्यारि, पारणा एक। उपवास पांच, पारणा एक। उपवास षट्, पारणा एक। उपवास सात, पारणा एक। उपवास एक, पारणा एक। उपवास दोय, पारणा एक। उपवास तीन, पारणा एक। उपवास च्यारि, पारणा एक। उपवास पांच, पारणा एक। उपवास षट्, पारणा एक। उपवास सात, पारणा एक। या भांति उपवास एकसौ छियानवैं (१९६) हैं और पारणा गुणचास (४९) हैं। ए सर्व मिलि, दोयसौ पैंतालीस दिन का तप है। या तपकौं तपसी जाति के गुरु करैं। इति महासर्वतोभद्र तप।९। आगे लघु सिंह निष्क्रीड़ित तप कहिये है। इस लघु सिंह निष्क्रीड़ित तपकौं यती करैं। ताकी विधी कहिए है—उपवास एक, पारणा एक। उपवास दोय, पारणा एक। उपवास एक, पारणा एक। उपवास तीन, पारणा एक। उपवास एक, पारणा एक। उपवास च्यारि, पारणा एक। उपवास च्यारि, पारणा एक। उपवास पाँच, पारणा एक। उपवास च्यारि, पारणा एक। उपवास पांच, पारणा एक। उपवास पांच, पारणा एक। उपवास च्यारि, पारणा एक। उपवास पांच, पारणा एक। उपवास तीन, पारणा एक। उपवास च्यारि, पारणा एक। उपवास दोय, पारणा एक।

उपवास तीन, पारणा एक। उपवास एक, पारणा एक। उपवास दोय, पारणा एक। उपवास एक, पारणा एक। ऐसे यह लघु सिंह निष्क्रीड़ित तप के उपवास साठि (६०) और पारणा बीस (२०), सर्व मिलि अस्सी दिन का तप है। ताहि तपसी गुरु करैं। इति लघुसिंह निष्क्रीड़ित तप।७। आगे मुक्तावली तप कहिये है—उपवास एक, पारणा एक। उपवास दोय, पारणा एक। उपवास तीन, पारणा एक। उपवास च्यारि, पारणा एक। उपवास पांच, पारणा एक। उपवास च्यारि, पारणा एक। उपवास तीन, पारणा एक। उपवास दोय, पारणा एक। उपवास एक, पारणा एक। ऐसे या तप के उपवास पच्चीस (२५) और पारणा नव (९), सर्व दिन चौंतीस का तप है। याकौं मुक्तावली तप कहिये। याकौं करैं सो यती, तपसी गुरु कहिये। इति मुक्तावली तप। ८। आगे रत्नावली तप कहिये है। रत्नावली तप की विधि—उपवास एक, पारणा एक। उपवास दोय, पारणा एक। उपवास तीन, पारणा एक। उपवास च्यारि, पारणा एक। उपवास पांच, पारणा एक। उपवास पांच, पारणा एक। उपवास च्यारि, पारणा एक। उपवास तीन, पारणा एक। उपवास दोय, पारणा एक। उपवास एक, पारणा एक। ऐसे या रत्नावली तप के उपवास तीस (३०) और पारणा दस (१०), सर्व चालीस दिन का तप है। ताकौं तपसी गुरु करैं हैं। इति रत्नावली तप। ९। आगे कनकावली तप कहिये है। कनकावली तप की विधि—शुक्लपक्ष की पड़िवा, पांचैं और दशैं, ए तीनतौ शुक्लपक्ष की और कृष्णपक्ष की दोज, छठि और बारसि, ऐसे एक महीना के उपवास षट् होंय। एक वर्षके बहत्तरि उपवास करै। ऐसा कनकावली तपकौं, तपसी करै हैं। इति कनकावली तप।१०।

आगे आचार वर्धन तप कहिये है। आचार वर्धन तपकी विधि–उपवास एक, पारणा एक। उपवास दोय, पारणा एक। उपवास तीन, पारणा एक। उपवास च्यारि, पारणा एक। उपवास पांच, पारणा एक। उपवास षट्, पारणा एक। उपवास सात, पारणा एक। उपवास आठ, पारणा एक। उपवास नव, पारणा एक। उपवास दस, पारणा एक। उपवास नव, पारणा एक। उपवास आठ, पारणा एक। उपवास सात, पारणा एक। उपवास षट्, पारणा एक। उपवास पांच, पारणा एक। उपवास च्यारि, पारणा एक। उपवास तीन, पारणा एक। उपवास दोय, पारणा एक। उपवास एक, पारणा एक। ऐसे या व्रत के उपवास सौ (१००) और पारणा गुणीस (१६), सर्वमिलि एकसौ उन्नीस दिन का तप है। ताहि वीतराग तपसी करैं हैं। इति आचार वर्धन तप।११। आगे सुदर्शन तप कहिये है। या तप की विधि–तहां उपशम सम्यक्, क्षयोपशम सम्यक् और क्षायक सम्यक्, ये तीन सम्यक् हैं। तिन एक-एक सम्यक् के शंका, कांक्षादि आठ-आठ दोष हैं। सो तीनों सम्यक् के चौबीस मल दोष भये। तिन चौबीस दोष के चौबीस उपवास एकांतर करैं। या तप के सर्व अड़तालीस दिन भये। १२। इत्यादिक तप तपसी गुरु करैं। इनकौं आदि लेय अनेक दुर्द्धर तप तीन काल के करैं। और परणति महाधर्म शुक्लध्यानमय राखि, समता की वृद्धि करैं। सो तपसी जाति के मुनि हैं। ३। और जे यति आचार्य के पास शास्त्र अभ्यास करैं, तिनकूं शिष्य जाति के मुनि कहिये। जैसे लौकिक में जेते जाका पिता जीवै, ताकौ कुमार कहैं हैं। तैसे जेते काल जिनके आचार्य गुरु विराजे होंय, उन गुरुन पै शास्त्राभ्यास करैं, सो शिष्य जाति के मुनि कहिये। ४। और अनेक रोगन सहित शरीर के धारी

मुनीश्वर, बीतरागी, तन भोगनतैं उदास, आत्म रसरातें, शान्त चित्त के धारी, सो ग्लानि जाति के मुनि हैं। ५। और बड़े—बड़े यतीन का संघ, सो गण जाति के मुनि हैं। सो बड़े—बड़े यतीन के तीन भेद हैं। वय करि बड़े, तथा गुण—ज्ञानादिक करिके बड़े, तथा दीक्षा करि बड़े, इत्यादिक बड़े यतीन का समूह, सो गण जाति के मुनि हैं। ६। और श्रावक, श्राविका, मुनि, अर्जिका, इन चारौं प्रकार के संघ मैं रहैं, सो संघ जाति के मुनीश्वर हैं। ७। और जे मुनि शिष्यन की आम्नाय जानैं, दीक्षा देने की विधि जानैं, इत्यादिक मुनि-धर्म की क्रिया में प्रवीण होंय, सो कुल जाति के मुनीश्वर हैं। ८। और जे वहुत काल के दीक्षित होंय, सो साधु जाति के मुनीश्वर हैं। ६। और जे वाह्य परिग्रह का त्याग करि नगन होय, गुरु चरणारविंदन के पास मुनिपद धरवे कूं सन्मुख भया, मुनि होयवे की क्रिया नेग—चार करावता होय, सो मनोग्य जाति के मुनि हैं। १०। ऐसे दश जाति के मुनिपद पूज्य हैं। आगे ऐसे गुरु के विचारने योग्य समाचार दश हैं। महामुनि इनका विचार कैसे करैं, कहां करैं, सो कहिए हैं। सो प्रथम ही नाम "आचारसार" ग्रन्थ अनुसार कहिये हैं। इच्छाकार। १। मिथ्याकार।२। तथा—कार। २। इच्छाव्रत। ४। आशीष। ५। निषधिका। ६। अप्रच्छिन्न। ७। प्रति प्रच्छिन्न। ८। आन मंत्र। ६। संश्रय। १०। अब इनका सामान्य अर्थ कहिये है। पुस्तक आतापन योगादि अनेक शुभ क्रिया अपने हित निमित्त सीखी जाय, विनय सहित आचार्य पै याचै, सो इच्छाकार है। बिना उपदेश, आप अपनी इच्छा तैं, अपने हितकारी, परभव

सुखकारी, पुण्यकारी, बस्तु विचारि करि, गुरुन पै याचना करै, सो इच्छाकार समाचार है। १। और जे यती महाधर्म मूरती, उदास वृत्ति का धारक, च्यारि गति के जन्म-मरण करि खाया है भय जानैं, सो मुनि, ऐसा विचारैं, जो मैंने अपनी अज्ञान अवस्था में अनेक पाप किए, तिनका फल अब समझा। सो पाप का फल अनिष्ट जानि, महा भयभीत होय, या कहैं, जो मेरे एकीएक अगले पाप मिथ्या होहु। अब मैं पाप नहीं करूँगा। ऐसे पापतैं भय खाय, निःशल्य होय, सो मिथ्याकार समाचार कहिये। २। और जहां तत्त्व पदार्थनकौं श्रद्धै, सो सत्य जिन आज्ञा प्रमाण श्रद्धा है। तथा जिन अंग—पूर्व शास्त्रन का गुरु मुखतैं श्रवण करना, सो विनय सहित करना। तथा आप सभाजनकूं हित का करनहारा उपदेशक है, सो जिन आज्ञा प्रमाण कहै। अरु कदाचित अपनी इच्छाकरि (मनमाना) उपदेश करै, तौ महान् पापी होय। तातैं जीवनकौं दयापूर्वक कहै। जिन आज्ञा सहित सत्य कहै। अपनी बुद्धितैं बनाय नहीं कहै। तथा आप जिन आज्ञा प्रमाण श्रद्धान राखै। और कौं धर्म-राह बतावै, सो जिन आज्ञा प्रमाण कहै। सो तथाकार समाचार कहिये। ३। और आगे किये, जो गुरुके निकटि आतापन योग, तथा उपवासादि तप, धर्मोपकरण, पीछी, कमंडल, पुस्तकादिक तथा महाव्रतादि जो मोक्षमार्ग की साधक क्रिया, तिनमें स्वेच्छारूप नाहीं प्रवर्तैं, सारी मुनिधर्म की साधनहारी जो प्रवृत्ति, सो तामैं प्रमाद छोड़ि साहसी होय, पाप तैं भय खाय, व्रतका लोभी धर्मात्माशिष्य, गुरु की आज्ञा प्रमाण प्रवर्तैं, सो इच्छाव्रत समाचार कहिये। ४। और शिष्य गुरु के पासिं तीर्थादि जानैं कौं सीख (शिक्षा) मांगै, तब ऐसे

विनय सौं कहै। भो प्रभो! अब तांई आपके पद–कमल के शरण रह्या, संयम निधि पाई। अब मेरा मन सिद्ध-क्षेत्रादि यात्राकौं है। सो मोपै दया भाव करि आज्ञा देऊ। ऐसे भक्ति सहित विनय पूर्वक बिनती करि, मौनि करि, गुरु के निकट हस्त जोड़ि खड़ा होय रहै। यथायोग्य अन्तर तें तिष्ठै। तब ऐसे वचन आचार्य शिष्य के सुनि, दयाभाव शिष्य पै धारि, शिष्य के चारित्र की बधवारी (बढ़वारी) की बांच्छा तैं, आचार्य मंगलीक बचन कहैं। भो बत्स, हे आर्य! तेरे व्यंतरादि उपसर्ग तैं रहित, संयम की प्रतिपालना होऊ। ऐसे आचार्य, शिष्यकौं मोक्ष रूप लक्ष्मी की प्राप्ति बांच्छते, आशिष देय। सो आशीष नामा समाचार है।५। और जे मुनीश्वर जहां जाय तिष्ठैं। ता जगह के ऋषि, देव मनुष्यादि होंय तिनकौं यतीश्वर ऐसा बचन कहैं। जो हम इहां तिहारी आज्ञा सहित तिष्ठै हैं। ऐसा कहिकैं बिश्राम करैं। सो निषधिका समाचार है। सो निषधिका तौ मुनि जा स्थान पै गुफा, मसान, वृक्ष की कोटर, मंडप, बसतिका इत्यादिक स्थानकन के देव–मनुष्यादिक की आज्ञा सहित तिष्ठैं, सो निषधि–का समाचार जानना।६। और ऊपर कहा जो आशीष समाचार कहां करैं, सो कहिये है— मुनीश्वर जहां तिष्ठै थे तां स्थानक तजि अन्य स्थान जांय, तब जातैं यतीश्वर तहां के रक्षक देवादिक कूं ऐसे हित–मित बचन कहैं। जो हम तिहारे स्थान पै रहे, सो अब हम चलैं हैं। ऐसे प्रियवचन कहि गमन करैं, सो आशीष कहिये। और अप्रच्छनी समाचार सातवें। ताका अर्थ मूलग्रन्थ आचारसार जी तैं जानना।७। और यतीकौं अपना लोंच करना होय, तथा नवीन ग्रन्थ जोड़वे विषैं प्रारम्भ करना होय। तथा कोई अपूर्वग्रन्थ वाचना होय तथा नगर

में भोजनकौं जाना होय, तथा इन आदि कोइक महान् कार्य करना होय, तौ आचार्य पै आय विनय सहित; हस्त जोड़, मस्तक नमाय, गुरुपै आज्ञा याचैं। सो जैसी गुरुकी आज्ञा होय, ताही प्रमाण करैं। सो प्रति-प्रच्छिन्न समाचार कहिये। ८। और जब काहू मुनिकूं पुस्तक चाहै, सो अपने गुरु पास होय तौ गुरु की आज्ञा सहित लेय तथा अपने गुरु पै नाहीं होय और संघ में आचार्य के पास होय और शिष्य को ल्यावना होय, तो गुरु की आज्ञातैं ल्यावै। अपनी इच्छातैं नहीं करै, सौं आनमंत्र समाचार कहिये हैं। ९। आगे संश्रय। सो संश्रय के पांच भेद हैं। सो कहिये—विनय संश्रय, क्षेत्र संश्रय, मार्ग संश्रय, सूत्र संश्रय, और सुख–दुख संश्रय। ऐसे ये पंच भेद हैं। अब इनका सामान्य अर्थ कहिये हैं। तहां कोई मुनीश्वर अन्य देशान्तर तैं आवे, तौ जिस संघ में आवै तिस संघ के यती, आचार्य, महा हर्ष सहित प्रमाद रहित होय, आये मुनिके सत्कार कौं, ताजीम (आदर) देय, ताके अर्थ सात पैंड़ सन्मुख जाय, यथायोग्य नमस्कार करैं। पीछे आये मुनि के मार्ग-खेद निवारण कूं यथायोग्य तिष्ठवै कौं स्थान देवैं। पीछे मुनि के चारित्र की कुशल पूंछै। या कहैं हे प्रभो, तिहारे रतनत्रय कुशल हैं? याका भावार्थ यह, जो तुम्हारे मोक्षमार्ग निरतिचार रह्या। ऐसे आये मुनिकौं महा विनय सहित वचन कहि, अपना धर्मानुराग प्रगट करते, मन वचन कायकी क्रिया करि तिनकूं साता उपजावैं, सो विनय संश्रय कहिये। इति विनय सश्रय।१। आगे क्षेत्रसंश्रय। तहां जिस क्षेत्रका राजा पापी होय, अन्याई होय, अनाचारी होय, तिस क्षेत्र में यती नहीं रहैं। तथा जिस देश का कोऊ रक्षक नहीं होय, राजा रहित क्षेत्र होय, तौ उस

देश मैं मुनि नहीं रहैं। और जिस देश-नगर मैं जीवहिंसा विशेष होय, तहां यती नहीं रहैं।
तथा जिस देश मैं पापी-निर्दयी जीवन की वधवारी ( बढ़वारी ) की प्रवृत्ति होय । जहां
धर्म रहित-विपरीत जीवनका अधिकार होय । ऐसे क्षेत्र मैं यतीश्वर नहीं रहैं । तथा जो
देश, दीक्षा योग्य नहीं होय । तथा जहां के जीव महा कषाई होंय, भोग-रत होंय, अनाचारी-
शुभ आचार रहित होंय, दीक्षा योग्य नहीं होय, तिस क्षेत्र विषैं जगत गुरु नहीं रहैं।
और जिस देश मैं अकाल पड़्या होय, अन्न की वेदना करि अनेक जीव दुखिया होय
रहे होंय, इत्यादिक उपद्रव सहित क्षेत्र मैं मुनि का धर्म सधै नाहीं । तातैं दयाभण्डार,
संयम का लोभी, ऐसे क्षेत्रन मैं नहीं रहै । अरु कदाचित रहै, तौ संयम नष्ट होय । तातैं
ऐसे कहे कुक्षेत्रन मैं, योगीश्वर नहीं रहैं ॥ और कैसे क्षेत्रन मैं रहैं, सो कहिए हैं : जहां
कोऊ जाति का उपद्रव नहीं होय, जिस क्षेत्र का राजा धर्मी होय, देश की प्रजा धर्मात्मा
होय, दयावान होय, दीक्षा योग्य जीव होंय, संयमी जीवन की प्रवृत्ति होय, शुभाचारी होंय,
इत्यादिक शुभक्षेत्र का विचार करि, अपने संयम की रक्षा योग्य क्षेत्र मैं रहैं । सो क्षेत्र
संश्रय कहिए। इति क्षेत्र संश्रय ॥२॥ आगे मार्ग संश्रय कहिए है—जहां कोऊ मुनि
देशान्तर तीर्थ विहार करतैं, बहुत दिन तैं मिले होंय । तथा अपूर्व मिलाप होय। तब
यतीश्वर परस्पर-आपस मैं सुख-दुख परीषहादिक मैं चारित्र की कुशल पूछैं। सो मार्ग संश्रय
है। इति मार्ग संश्रय ॥ ३ ॥ आगे सुख-दुख संश्रय—जहां कोई महामुनिकौं देव, मनुष्य,
पशुकृत महाघोर उपसर्ग हुआ, ताकरि पीड़ित मुनिकौं देखि, तिनकौं साता के निमित्त औषधि,

आहार, रहने को स्थानादिक देय, साता उपजावैं । साता भये पै ऐसे वचन कहैं, विनय सहित, धर्म-अमृत की धारा बढ़ावते वचन बोले । जो हे यतीनाथ, हम दुख-सुख में तिहारे हैं । इत्यादिक हित-मित वचन का कहना, सो सुख-दुख संश्रय है । इति सुख-दुख संश्रय ॥ ४ ॥ आगे सूत्र संश्रय कहिए है । तहां शिष्य ने कोऊ आचार्य के पास अनेक शास्त्रन का अभ्यास किया । श्रुत समुद्र का पारगामी होय, बहुत काल पर्यन्त पठन-पाठन किया । अनेक शास्त्र गुरु के मुखतैं सुनैं, तिनका रहस्य पाय सुखी भया । पीछे कोऊ और आचार्यन के ज्ञान की महिमा सुनि, तिनके शास्त्र सुनिनै की इच्छा होय, तथा अन्यमत के अनेक, षट् मतन सम्बन्धी शास्त्र का रहस्य जानने की इच्छा होय । तथा कोई तीर्थ विहार करवे की इच्छा होय, इत्यादिक अपने उर का रहस्य, गुरु के पास कहै । पीछे आचार्य की आज्ञा सहित एक मुनि साथ, तथा दोय मुनि साथ, तथा अनेक मुनि संघ सहित विहार करे, सो सूत्र संश्रय है । इति सूत्र संश्रय ॥ ५ ॥ ऐसे दश समाचार मुनीश्वर के विचारवे योग्य हैं, सो कहे । ऐसे कहे जो गुरु दश भेद, सो यह गुरु जब भगवान के मंदिर विषैं दर्शनकों प्रवेश करैं, सो कैसे जांय ? सो कहिए है । उक्तंच "आचारसार जी ।"

श्लोक—सर्वव्यासंगनिर्मुक्तः, संशुद्धकरणत्रय ।
धौतहस्तपदद्वंदः, परमानंदमंदिरम् ॥ १ ॥
चैत्यचैत्यालयादीनां, स्तवनादौ कृतोद्यमः ।
भवेदनन्तसंसारसंतानोच्छित्तये यतिः ॥ २ ॥

अर्थ—सर्व संग रहित होय, मन-वचन-काय शुद्ध करि, दोऊ हाथ पांव धोय, महा हर्ष सहित चैत्यालय विषैं जाय, प्रतिमाजी की स्तुति करै, सो यती अनंतभव संसार का छेदन करै है। भावार्थ—जब महामुनि श्रीभगवान् के दर्शनकों चैत्यालय में प्रवेश करैं। तब कमण्डल, पीछी, पुस्तकादि परिग्रह होय सो तिनकौं बाह्य स्थान पै, एकान्त, उच्च स्थान पै धरिकैं आप निःपरिग्रह होय मन, वचन, काय शुद्ध करि, अपने दोय हस्तपांव प्राशुक जलतैं धोय कैं, हर्ष सहित परमानन्दित होय, ईर्या समिति करि जिन मंदिर में प्रवेश करैं। पीछे भगवान् की स्तुति करवे का उद्यम करैं। विनयतैं अनेक स्तवन करैं। कैसी है भगवान् की स्तुति, अनंत संसार भवन की मृत्यु-उत्पत्ति की पंक्ती, ताकी छेदनहारी है। कैसी स्तुति करैं? सो कहिये है—

श्लोक—तथार्हदादयश्चास्तरागदोष प्रवृत्तयः।
भक्तिः भक्त्यनुसारेण, स्वर्गमोक्षफलप्रदा ॥ ३ ॥

अर्थ—आप भक्ति रस करि भींजते, मुनीश्वर, भगवान् की स्तुति करैं। भो भगवन्, तुम अष्ट कर्म रहित बीतरागी हो, आपके रागद्वेष भाव नाश हो गये हैं। सो हे भगवन्! तुम तो भक्तन कौं स्वर्ग-मोक्ष नहीं करो हो। परन्तु हे भगवन्, हमसे भक्तजन हैं, तिनके भावन की प्रवृत्ति आपके चरण-कमलन में भक्ति रूप भई। सो वह भाव भक्ति ही भक्तन कूं स्वर्ग-मोक्ष की दाता हैं। आप तो वीतराग हो ही, परन्तु भक्ति की महिमा अपार है। तातैं इह बात निश्चय भई, जो आप बीतरागी ही हो।

श्लोक—घोरसंसारगम्भीरे, वारिराशौनिमज्जताम् ।
दत्तहस्तावलम्बस्य, जिनस्येक्षणार्थमागमेन् ॥४॥

अर्थ—हे भगवन्, यह संसार-सागर दुख-जल करि भऱ्या । तिस विषैं डूबते हमसे संसारी जीव, तिनकौं हस्तावलम्बन करि आप काढ़ो हो । सो तिहारे देखवे कौं भक्तजन आवैं हैं । भावार्थ—जिन देव की स्तुति मुनिजन करैं हैं । हे नाथ ! यह संसार-सागर महा गम्भीर, जाका छोर नाहीं । तामैं पड़ते ( गिरते ) हमसे संसारी जीव, तिनकूं आप अपनी वाणीरूपी हस्तावलम्बन का सहाय देय, दया-भाव करि भव जल में डूबते बचावें । तातें हे प्रभु, तुम कूं परम उपकारी जांनि, आपके दर्शन कूं हम आये हैं । तथा संसार जल में डूबते भव्य जीव, तिनपै दया भाव करि, आप अनेक जीव, डूबते बचावें हैं । सो तिहारा जगतयश सुनि, जे भव्य हैं सो तिहारे देखवेकौं आवें हैं । तिन भव्यन का भी यही मनोरथ है । जो हे भगवन्, हमकूं भी संसार-समुद्र मैं ते डूबते राखौ । इत्यादिक वीतरागी मुनि भी जिन देव की स्तुति ऐसे करैं हैं । और बिनय तैं हस्तपांव धोय, हर्ष, आनन्द सहित, धरती देखते, ईर्या करते, जिन देव के मंदिरन मैं जांय हैं । तातें अब भी जो भव्य जीव हैं, जिनकौं भक्ति का फल लैना होय, सो भव्य जीव धर्मात्मा मन, वचन, काय की क्रिया शुद्ध करि हर्ष सहित जिन दर्शन कूं करना, सो ईर्या सहित करना योग्य है । आगे कहै हैं जो यह मुनि अपनी प्रमाद अवस्था तैं मन-वचन-कायतैं, कोई क्रिया मैं सूक्ष्म अतीचार लगैं, तौ ताके मेटवेकौं कायोत्सर्ग करैं । कायोत्सर्ग उसका नाम है जो अपनी भूलि की

आलोचना, निंदा, गर्हा करें, सो कायोत्सर्ग कहिए । सो केतेक काल तांई कायोत्सर्ग करें ? ताके काल का प्रमाण बताईए है । और कौन-कौन प्रमाद कार्य भये कायोत्सर्ग करैं, सो स्थान बताइये है–

श्लोक—ग्रन्थारंभे समाप्ते च, स्वाध्यायेस्तवनादिषु ।
सप्तविंशतिरुच्छ्वास, कायोत्सर्गा मताइह ॥ ५ ॥

अर्थ—मुनीश्वर इतनी जगह कायोत्सर्ग करैं । एक तौ कोई न्यूतन ग्रन्थ जोड़वे का प्रारंभ करैं, तब प्रथम कायोत्सर्ग करैं । और जब शास्त्र की पूर्णता होय चुके, तब कायोत्सर्ग करैं । और शास्त्र का स्वाध्याय करैं, तब कायोत्सर्ग करैं । और अर्हन्त सिद्ध जी के गुणों का स्तवन करैं, तब कायोत्सर्ग करैं । इन जगह योगीश्वर कायोत्सर्ग करैं । ताके काल का प्रमाण सत्ताईस श्वासोच्छ्वास है । भावार्थ–इतनी जगह धर्म क्रियान में प्रमाद वशाय अतीचार लागा होय, तौ ताके मेटवे कौं यती कायोत्सर्ग करैं, सो एक-एक कायोत्सर्ग का काल सत्ताईस-सत्ताईस श्वासोच्छ्वास है ।

श्लोक—अष्टाविंशति मूलेषु, दिनस्य मल शुद्धये ।
अष्टाग्रशत मुच्छ्वासाः, निशायामपि तद्दलम् ॥ ६ ॥

अर्थ–यतीश्वर अपने अठाईस मूलगुणन कौं, तथा और व्रत कौं, कोई प्रमादवशाय अतीचार लागा जानैं, तौ ताके शुद्ध करबे कौं कायोत्सर्ग करैं । सो च्यारि प्रहर दिन में कोई अतीचार लागा होय, तौ ताकौं यादि करि ताके मेटवे कौं कायोत्सर्ग करैं । ताका काल

एक सौ आठ स्वासोच्छ्वास है । और कोई च्यारि प्रहर रात्रि मैं दोष लागा होय, तो ताके मेटवे कौं चौवन स्वासोच्छ्वास काल तांई कायोत्सर्ग करैं ।

श्लोक—पाक्षिके त्रिशतं ज्ञेयं, चतुर्मास समुद्भवे ।

चतुः शतं शतं पंच, सांवत्सरे यथागमम् ॥ ७ ॥

अर्थ—और जहाँ यतीश्वर अपने व्रत मैं पन्द्रह दिन विषैं अतीचार लागा जानैं । तौ ताके मेटवे कौं तीनसौ श्वासोच्छ्वास काल तांई कायोत्सर्ग करैं । और च्यारि महीना मैं अपने संयम कूं दोष लागा यादि आवै, तौ ताके दूर करवे कौं च्यारि सौ श्वासोच्छ्वास काल तांई कायोत्सर्ग करैं । और आपकौं वर्ष दिन मैं कोई दोष लागा यादि होय, तिसके मेटवे कौं पांच सौ श्वासोच्छ्वास काल तांई कायोत्सर्ग करैं ।

श्लोक—पंचविंशति रुच्छ्वासा, गोचरे जिन वंदनां ।

गते मले निषद्यायां, पुरीषादि विसर्जने ॥ ८ ॥

अर्थ—जो यतीश्वर गोचरी, जो नगर मैं भोजन कौं जायकैं आवै, तब राह मैं प्रमाद-वश दोष लागा होय, तौ ताके दूर करवे कौं पचीस श्वासोच्छ्वास काल तांई कायोत्सर्ग करैं । और कहीं जिन बन्दना कौं गये होंय, तौ राह मैं प्रमाद वशाय हिंसा भई, ताके मेटवे कौं पचीस श्वासोच्छ्वास काल तांई कायोत्सर्ग करैं । और आपतैं गुण अधिक आचार्या-दिक मुनीश्वरौं की बंदना कौं गये होंय, अरु गमन करते दोष लागा, ताके मेटवे कौं कायोत्सर्ग करैं । ताका काल पचीस श्वासोच्छ्वास जानना । और यती कोई स्थान तजि

कोई और ही स्थान जाय तिष्ठैं। तौ पचीस श्वासोच्छ्वास काल तांईं कायोत्सर्ग करैं। और तनका मल क्षेपवे जांय, तब आयके कायोत्सर्ग करैं। मूत्र क्षेपैं, तब कायोत्सर्ग करैं। नाक का, मुखका श्लेष्मा क्षेपैं, तब कायोत्सर्ग करैं। सो पचीस-पचीस श्वासोच्छ्वास काल तांईं कायोत्सर्ग करैं। ऐसे कहे जे ऊपरि अपने संयम कूं अतीचार के स्थान, तिनके मेटवे कौं यथा योग्य काल तांईं कायोत्सर्ग करि शुद्ध होंय, सो गुरु बंदवे योग्य हैं। कैसे हैं गुरु, संसार दशा तैं उदास हैं। तनतैं निष्प्रह हैं। पंचेन्द्रिय भोगनतैं विमुख हैं। आत्मीक रस करि रांचे, धर्म मूर्ती, जगत वल्लभ, जगत पूज्य, पाप कर्म तैं भयभीत, दयानिधान मुनि, अपने दोष मेटवे कौं ऐसे कायोत्सर्ग करि, शुद्ध हो हैं। ऐसे कहे भेद सहित यतीश्वर, अनेक गुण सागर पूजवे योग्य हैं। ये ही गुरु उपादेय हैं। और पहले कहे कुगुरुन के लक्षण तिन सहित होंय, ते कुगुरु हेय हैं। जे गुरु होय, शिष्य तें छल करि, शिष्य का धन हरे, वाकौ अपने पांवन नमाय मान करैं, सो कपटी गुरु पाषाण की नाव समान, शिष्य के परभव सुधरवे-विगड़वे का जाकैं सोच नाहीं, सो गुरु लोभी, आप संसार-सागर डूबैं और शिष्यन कौं डोवैं। ऐसे गुरु विवेकीन करि तजिवे योग्य हैं। इति गुरु परीक्षा मैं हेय-उपादेय कही।

इति श्रीसुदृष्टि तरंगिणी नाम ग्रन्थ मध्ये, गुरु परीक्षा मैं आचार्यादि दश भेद मुनि, अरु मुनि योग्य समाचार दश, आचारसारजी ग्रन्थानुसार कायोत्सर्ग करने के स्थान तथा कायोत्सर्ग का काल वर्णनोनाम दशमोध्यायः समाप्तः ॥ १० ॥

आगे धर्म विषैं हेय-उपादेय कहिये है। तहां प्रथम ही कुधर्म के लक्षण कहिये हैं—

गाथा-केवलणाणय रहियो, कल्लाण जीव परघादो।
माण णांण धण हरणो, एवं कुधम्मभासियो देवं ॥ ३२ ॥

अर्थ—जो धर्म केवल ज्ञान रहित होय, दया भाव रहित होय, पर जीव का घातक होय, मान ज्ञान धन का हरणे वारा होय, ऐसा होय सो कुधर्म हैं। ऐसा जिनदेवने कह्या है। भावार्थ—जो धर्म केवल ज्ञानी के बचन रहित होय, हीन ज्ञानी के बचन करि प्ररूप्या होय, दया भाव रहित हिंसा करवे का जामैं उपदेश होय। जीव हिंसा मैं वड़ा पुराय बंध बताया होय। पराए मान हरवे का छल-बल करि, परकूं अपने पांव नमावे का कथन होय, सो कुशास्त्र है। तथा जिनकौं सुनि, भोरे जीव ज्ञान बढ़ावे की इच्छा तजैं, सो ये पराए ज्ञान हरनहार कुशास्त्र कहिए। और पराया धन पाप मैं लागै, ऐसा उपदेशदाता शास्त्र सो कुशास्त्र है। और भोरे जीवनकौं बहकाय, पाप पंथ लगाय, नरक मंदिर का हिंसा द्वार तामैं घालि, नर्क मंदिर पहुंचावै, सो कुधर्म है। और जा विषैं अनेक मायाचार सहित पाखंडिन करि भोरे जीवन के ठगने का कथन होय, सो कुधर्म है। और जामैं अनेक विषय कषाय पोषने का कथन होय, सो कुधर्म है। जिनका उपदेश सुनैं स्त्रीन के भोग की इच्छा होय, धन बढ़ावे की इच्छा होय, राज की इच्छा होय, तिनकौं सुनि युद्ध की इच्छा होय, सो कुशास्त्र हैं। और अपनी महंतता प्रगट करने के निमित्त कोई व्यंतरादिक देवन का सहाय पाय बनाए होंय, सो कुशास्त्र हैं। और जहां अनेक अभक्ष बस्तु का भोजन कह्या होय, तथा जामैं आचार जो भली क्रिया, ताका निषेध करि, हर कछू का भोजनबताया होय, ऐसा अनाचार सहित

होय, सो कुशास्त्र है। और जहाँ मद्य-मांस—भक्षण में पाप नहीं कह्या होय, सो कुशास्त्र है। और जिनमैं तीर, गोली, बन्दूक, पिंजरा, फंदा, फाँसी, धनुष, बाण, तोप की नालि, रामचंगी, दारु, रंजक, छुरी, कटारी, बरछी, गुप्ती, इत्यादि हिंसा के कारण ए सर्व शस्त्र तिनके बनायवे की कला—चतुराई कही होय, सो कुशास्त्र हैं। और नाना प्रकार चित्रांम कला, शिल्पकला इत्यादिक चतुराई जहां कही होय, सो कुशास्त्र हैं। और जहाँ कुदान जो स्त्री का दान, रति दान, दासी दान, दास दान, ए विषयी जीवन के प्ररूपे, परस्त्रीन के भोगन की इच्छा बारे पंडित, तिनके कहे हैं। जिन में ऐसा कथन चलै, सो कुशास्त्र हैं। और जिनमैं कुतप-हिंसाकारी, कुतीर्थन की महंतता का कथन हो, सो कुशास्त्र हैं। और जिनमैं विषय पोषने के कारण राग-रंग, नृत्य-गान बजावने की कला प्ररूपी होय, सो कुशास्त्र हैं। और जहां मंत्र, जंत्र, तंत्र, ठा न, टोणा इत्यादिक पर के वशीकरणादि का कथन होय, सो कुशास्त्र हैं। और जिनके सुनैं हिंसा बढ़ै, मोह बढ़ै, क्रोध बढ़ै, मान बढ़ै, लोभ बढ़ै, सो कुशास्त्र हैं। और जिनके सुनें काम की उत्पत्ति होय, जिनमैं चार कला का व्याख्यान होय, कंदमूल सहित भोजन, रतालू, पिंडालू, जमीकंद, गूलर, बड़फल, पीपरफल इत्यादिकन का भक्षण करै पाप नहीं कह्या होय, सो कुशास्त्र हैं। और जिनमैं भूत-प्रेतादि व्यंतरदेव तथा अपनी मति कल्पना करि माने ऐसे शीतलादिक देवन का चमत्कार, तिनकी पूजा करवे की विधी, तिनके प्रसन्न होने की विधी, अरु प्रसन्न भये प्रगट होय पुत्रादिक की प्राप्ति यह फल, इत्यादिक जहाँ कथन—उपदेश होय, सो कुशास्त्र हैं। और भी अनेक शास्त्र जो परमार्थ कथा

रहित, पापबंध के करने हारे, हीनज्ञानी कुकविन के प्ररूपे, स्वेच्छा करि रचे, जो रसिक प्रिय सुन्दर शृंगारादि विषयों कर पूर्ण हैं, सो कुशास्त्र हैं। क्योंकि ये मोक्षमार्ग रहित संसार-दशा के बढ़ावनहारे ही हैं। ऐसा जानना। तातें तजने योग्य हैं। और इन ही शास्त्रन की आज्ञा प्रमाण जीव का श्रद्धान, सो ही कुधर्म है। और इनका फल अनिष्ट जांनि सम्यग्दृष्टीन की दृष्टी में सहज हीं हेय भासै है। इति कुधर्म कथन। आगे सुधर्म का कथन संक्षेप कहिए है–

गाथा—अपरापर अविरुद्धो, णवणय भंगाय सत्तस्याज्जुत्तो।
पण पमाण अखंडो, सधम्मो जिण भासयो सुद्धं ॥२३॥

अर्थ–अपरापर जो आगे-पीछे-अन्त तांई शुद्ध कथन होय। नव नय, सप्त भंग "स्यात्" पद सहित होय, पंच प्रमाण करि अखंडित होय, सो धर्म जिन भाषित शुद्ध धर्म है।

भावार्थ–भगवानकी वाणी में जो वस्तु निषेध करी, ताका ग्रहण कोई भी जिन शास्त्र में नाहीं। जैसे कोई शास्त्रनमें प्रथमही सप्त व्यसन का निषेध किया, ताका ग्रहण आदितें अन्त तांई कहूं नांहीं। तथा और क्रोधादि कषाय, पाप के अर्थ अभक्षादि, अनाचार, हिंसादिक पापनका निषेध किया, तिन का ग्रहण कोई भी शास्त्रन में नाहीं। ताका नाम आदि-अंत-अविरुद्ध कहिये। और जो जिस वस्तु कूं कहीं तो निषेधी, कहीं ग्रहण करी। सो कथन, विरुद्ध रूप है। तातें सत्यधर्म आदि-अंत शुद्ध है। और नव नय के नाम–नैगम, संग्रह, व्यवहार, ऋजूसूत्र, शब्द, समभिरूढ़, एवंभूत, द्रव्यार्थिक। और पर्यायार्थिक इनका सामान्य अर्थ–जिस वस्तु का प्रारम्भ किएही ताकौं भई कहिये। सो नैगमनय है। जैसे कोई पुरुष घर तजि अन्य देश

कूं गया। सो दस-बीस दिन गये पहुंचेगा। और तुरत ही वाके घर बारों को पूछिए। जो फलाना कहां हैं? तब वह घरबारे कहैं, फलाना देश गया। सो तुरंत तो अपने नगर में ते ही निकसा नहीं है। परदेश गया, काहे कूं कहे हैं? परन्तु इनकी तरफ तें गया। सब तें मिलि विदा मांगि गया, तातें इनकी तरफ तें गया कहिए। यह नैगम-नय है। ऐसे ही अनेक जगह लगाय लेना।१। और एक बचन में बहुत का नाम ग्रहण होय, सो संग्रह नय है। जैसे काहू नै कही, वह बाग है। सो बाग कछु वस्तु नाहीं, किसी वृक्ष का नाम बाग नाहीं। जुदे-जुदे वृक्ष देखिये, तौ बाग कछू वस्तु नाहीं। परन्तु बहुत वृक्षनका समूह होय, सो बाग कहिये। याका नाम संग्रह-नय है। तथा बहुत मनुष्य के समूह कों यात्रा कहिये। तथा हाट कहिए। तथा गुदरी कहिए। तथा बारात कहिए। ए सर्व यथायोग्य कारण पाय संग्रह-नय के शब्द हैं।२। और जातें लौकिक सधै, सो व्यवहार-नय है। जैसे हुंडी विषै लाख रुपये, सौ योजन दूर क्षेत्र पै दिशावर, तहां कूं लिख दिए। वह तनकसा कागज काहू कूं दिया। सो वानै परतीति करी, रुपये दिये, हुंडी लई। पीछे दूसरी दिसावर में हुंडीके लाखों रुपए पावना, सो व्यवहार-नय है। तथा ऐसा कहना जो यह हमारा पुत्र है, ये पिता हैं, ये माता है, ए स्त्री है, ए अरि (शत्रु) है, ए मित्र है इत्यादिक ए सर्व वचन व्यवहार-नय करि प्रमाण हैं। और निश्चय-नय करि आत्मा काहू का पिता-पुत्र नाहीं। संसार भ्रमण करते ऐसे अनंते नाते भए हैं। परन्तु लौकिक नय करि सत्य भी हैं। तातें यह व्यवहारनय है।३। और "तत्काले तम्मं ये परणातौ" याका अर्थ-जिस काल में द्रव्य जैसा है, तैसा ही कहिए। जैसे कोई कच्चा आम है ताकौ

तब खट्टा ही कहिए। और तिस ही आम कौं पाल में देय, पकाय, लाल-पीत करिए, तब ही उस आम कौं मिष्ट कहिए। जब कच्चा था, तब खट्टा ही था। अरु अब पका, तब मिष्ट ही है। तथा कोई पुरुष काहू तैं युद्ध करै है। तब ताकूं क्रोधी कहिए। और जिस समय वही जीव पूजा—दान करता होय, तब धर्मी कहिए। जिस समय जैसा होय, तैसा ही कहिए, सो ऋजुसूत्र नय है।४। और शुद्ध शब्द का मानना, सो शब्द नय है। जैसे काहू ने कही, राजा। तब शब्द नय वारा कहै। राजा कहना अशुद्ध शब्द है। तातें ऐसा कहौ नरेन्द्र, यह शुद्ध शब्द है। इत्यादिक शब्द के शुद्ध-अशुद्ध भाव की अपेक्षा बोलिये, सो शब्द नय है।५। और जिस वस्तुमें गुण तो और अरु नाम और, सो समभिरूढ़ नय है। जैसे चलती कूं गाड़ी कहिए। तथा गाड़ी कूं उखली कहिए। तथा बलहीन कौं जोरावर नाम कहना। तथा धन हीन को लक्षमीधर कहिए। ए सर्व वचन समभिरूढ़ नय तैं सत्य हैं।६। और जा वस्तु कौं जैसी की तैसी ही कहिए। जैसे काहू कौं राज करते राजा कहिए, सो एवंभूतनय है।७। और वस्तु का कबहूं अभाव नाहीं। जैसे जीव का कबहूं अभाव नाहीं। ऐसा कहना द्रव्यार्थिक नय है। जैसे कहिए, जीव चेतना रूप अविनाशी है, अजर है, अमर है, शुद्ध है, अमूर्तीक है, इत्यादिक कहिये सो निश्चय (द्रव्यार्थिक) नय है। तथा ऐसे कहिए जो एक ही जीव च्यारि गति में भ्रमण करै है, यह निश्चय नय है।८। और ऐसा कहिए जो यह देव जीव, ये मनुष्य जीव, ये पशु जीव, ये नारकी जीव इत्यादिक कहना, सो पर्यायार्थिक नय हैं। तथा ऐसे कहिए जो ए जीव अनंत काल का जन्म-मरन करै है। ए सर्व पर्यायार्थिक नय

है। ६। इनका सामान्य भाव कह्या। विशेष नव ही नयन का नय चक्र आदि ग्रन्थन तैं जानना। इन ही नव नयन करि अनेक वस्तुन का स्वभाव साधिए है। और आगे कहिए है सप्तभंग। सो भी इनही नय करि सिद्ध होय हैं। सो सप्तभंग कहिए हैं—तिनके नाम—स्यात् अस्ति, स्यात् नास्ति, स्यात् अस्तिनास्ति, स्यात् अवक्तव्य, स्यात् अस्ति अवक्तव्य, स्यात् नास्ति अवक्तव्य, स्यात् अस्तिनास्ति अवक्तव्य। ए सप्तभंग हैं। अब इनका अर्थ—एक ही वस्तु पै नय प्रमाण सप्तभंग साधिए है। जैसे कोई नय कही, हमारा तन स्वद्रव्य, क्षेत्र, काल, भाव, स्वचतुष्टय की अपेक्षा अस्ति है। तब जैनी नैं कह्या, स्यात् कोई नय करि। १। तब काहू नैं रतन पै अशर्फी धरी और कही कि रतन परद्रव्य के चतुष्टय करि नास्ति और मेरी अशर्फी अपने द्रव्य क्षेत्र काल भाव करि स्वचतुष्टय की अपेक्षा अस्ति है। तब जैनी नैं कह्या, स्यात् कोई नय करि। २। अपने चतुष्टय कीं अपेक्षा रतन अस्ति है। पर अशर्फी के चतुष्टय की अपेक्षा रतन नास्ति है। अरु अशर्फी के चतुष्टय की अपेक्षा अशर्फी अस्ति है। रतन के चतुष्टय की अपेक्षा अशर्फी नास्ति है। ऐसे एक बार ही एक वस्तु मैं अस्ति नास्तिपना दोऊ सधै है। तातें अस्ति नास्ति। तब जैनी ने कह्या, स्यात् कोई नय करि। ३। और जो रतन कूं अस्ति कहिए, तौ अशर्फी अपने चतुष्टय कौं लिए है। सो ताकौं नास्ति कैसे कहिए? अरु रतन कूं नास्ति करि अशर्फी अस्ति कहिए, तौ रतन अपने चतुष्टय तैं अस्ति है, ताकौं नास्ति कैसे कहिए? अरु एक ही बार अस्तिनास्ति कही जाती नहीं। तातें अवक्तव्य कहैं। तब जैनी नैं कह्या, स्यात् कोई नय करि। ४। अरु है

भाई ! रतन तो अस्ति है अपने चतुष्टय करि, और रतन के चतुष्टय करि अशर्फी नास्ति भी है। परन्तु कही नाहीं जाय । क्योंकि अपने चतुष्टय तैं अशर्फी अस्ति है तातें स्यात् अस्ति अवक्तव्य है। ५। और अशर्फी के चतुष्टय करि रतन नास्ति है । परन्तु कह्या नहीं जाय। क्योंकि रतन प्रत्यक्ष है। तातें स्यात् नास्ति अवक्तव्य कहैं।६। और रतन अपने चतुष्टय की अपेक्षा अस्ति है। अरु पर चतुष्टय की अपेक्षा नास्ति है। परन्तु दोऊ एकही वार कहे जाते नाहीं। अरु अशर्फी अपने चतुष्टय की अपेक्षा अस्ति, अरु पर के चतुष्टय की अपेक्षा नास्ति है, परन्तु कह्या नहीं जाय। तातैं स्यात् अस्ति-नास्ति अवक्तव्य कहैं।७। ऐसे सप्तभंग अनेक पदार्थन पै द्रव्य क्षेत्र काल भाव करि साधिये। ऐसे सप्तभंगन सहित जिन वाणी मैं कथन है। बहुरि कैसा है जिन धर्म, जो पंच प्रमाणन करि खंड्या नाहीं जाय हैं। सो पंच प्रमाण कौन से? सो कहिए हैं। लौकिक प्रमाण, परंपराय प्रमाण, अनुमान प्रमाण, शास्त्र प्रमाण और प्रत्यक्ष प्रमाण। ये पंच प्रमाण हैं। सो इन करि जो धर्म खंड्या जाय, सो धर्म झूठा है। इन पांच प्रमाणों का सामान्य भेद करि निर्धार करिए है। जो वस्तु लौकिक विषै निषेधी होय, सर्व करि निंदवे योग्य होय, जाके किए राज, पंच का दिया दण्ड पावै ऐसी क्रिया जाके देव-गुरु करते होंय सो ताके देव-गुरु झूठे हैं। तिन के कार्यका जिनके शास्त्रनमैं कथन होय, तिनका धर्म झूठा अयोग्य है। तजिवे योग्य है। सो ही कहिए है। जैसे लौकिक मैं सप्त व्यसन निंद्य हैं। सो जिनके देव-गुरु द्यूत-व्यसन रमते होंय, सो हीन हैं। लौकिक मैं द्यूत रमैं, ताकूं लुच्चा कहैं हैं। तिस जुवारी की कोई प्रतीत नहीं करै।

ऐसा जुवा जाके देव-गुरु रमते होंय, सो धर्म तजिवे योग्य है। और पर जीवन के मांस-कलेवर कोई छीवता नाहीं। अरु कदाचित् छीवें ही, तौ महा ग्लानि उपजै। जब स्नान करै, सर्व वस्त्र उतारै, तब शुद्ध होवै। जाके देखै ही घृणा आवै, दीखते महा अशुभ, महादुर्गन्ध, जाकौं स्वानादिक (कुत्ते आदिक) भी नहीं ग्रहैं, ऐसा अशुचि का समूह आमिष है। ऐसे मांस कौं जाके देव-गुरु खावते होंय। जिनके शास्त्रन में मनुष्यन कूं मांस का भोजन लेनैं योग्य कह्या होय। सो धर्म पापाचारी तजिवे योग्य है। यह धर्म लौकिक के निषेधवे योग्य है। और मदिरा के पीये, बुद्धि नष्ट होय। माता, पुत्री, स्त्री, भगिनी इत्यादिक भेद ताकौं नहीं भासै, ए सर्व एकसी जानैं। पग-पग पै मूर्छा खाय पड़े है। लोकन में हाँसि होय, अनेक लोक ताकी अज्ञान चेष्टा देखि, कौतुक देखवे कौं इकट्ठे होंय, ताकी सर्वजन निंदा करैं। ऐसी मदिरा जगत-निंद्य, ताकौं जाके शास्त्रन में लेने योग्य कही होय, ऐसी मदिरा जाके देव-गुरु-भक्त लेते होंय, सो धर्म निंद्य, हीन, तजिवे योग्य है। ये भी लौकिक के निंदवे योग्य है। और जिस वेश्या का तन सदीव सूतवत है। जाकी जाति-कुल की खबर नाहीं। सर्व ऊंच-नीच कुल के मनुष्यन की भोगन हारी। निर्लज्जता की हद। जाके घर-मार्ग की राह विवेकी भूल हूँ नहीं जाय। ऐसी कुशील-मंदिर या वेश्या, जाके घर गमन किए लोक निंदा पावै। पंच सुनै तौ पांति तैं निकासैं। ऐसी वेश्या-कंचनी का सेवन, जाके देव-गुरु-भक्त करते होंय, सो धर्म भी असत्य पापमई, झूठा है। यह भी लौकिक तैं निंद्य है। और कोई जीव काहू जीव का घात करै, तौ लोक कहैं, याने पंचेन्द्रिय मनुष्य या पशु जीव मार्‍या, सबनैं देख्या। सो

यह महा पापी है। हत्यारा है। तब पंच तौ याकौं जीव-हत्या लागी जानि, न्यातितैं निषेधैं। और राजा याकौं पापी जानि, बिना प्रयोजन दीन-पशु का घाती देख, घर लूटि ले, ताका हाथ नांक छेदै। ऐसा प्रत्यक्ष लौकिक मैं जीव घात करना जाके शास्त्रन में पुण्य कह्या होय, और जाके देव-गुरु-भक्त जीव घात मैं मगन होय, जीव घात करते होंय। सो धर्म, दया रहित, जीव घातक, तजवे योग्य है। ये भी धर्म लौकिक तैं निंद्य है। क्यों, जो लौकिक हैं तौ दया करि जीवन की रक्षा कौं सदाव्रत देय हैं। पशून कौं घास निक्षेपैं है, प्यासेन कूं जल देय हैं। नग्न वस्त्र देय है। रोगी कौं भेषज देय है। इत्यादिक जैसे तैसे जीवन की रक्षा करै है। और जाके धर्म मैं जीव घात में पुण्य कह्या होय, जीवन की हिंसा कही होय, सो धर्म दया रहित, असत्य है। यह धर्म भी लौकिक करि खंड्या जाय है। और जे पराया चेतन—अचेतन परिग्रह, छल—बलि करि हरै, ताकौं चोर कहिए। सो जीव राज, पंच करि दंडवे योग्य है। लोक निंद्य है। सो ऐसी चौरी जाके देव—गुरु करते होंय। अपने भक्तकौं छलतैं फुसलाय वाका धन ठगें। पराई स्त्री, पुत्री शुभ देख, हर ले जाँय, सो चोर। ऐसे कथन जाके धर्म में होंय। जाके देव—गुरु ने पराया धन, स्त्री, पुत्री हरना कह्या होय, सो धर्म असत्य है। यह भी चौर धर्म लौकिक तैं निंद्य है तातैं हेय है। हर पर स्त्री के सेवन के योग तैं पंच तौ जाति तैं निकासै हैं। और इस कुशोली पुरुष का राज, घर लूटै है। अंग उपांग छेदै है। मारै है। खररोपणादि (गधे पर चढ़ाना) अपमानादिक अनेक दुख देय है। ऐसी अवार लौकिक विषैं प्रत्यक्ष देखें हैं। अरु जाके धर्म में परस्त्री का

सेवन, जो परस्त्री जाका भरतार जीवता होय, तथा भर्तार रहित विधवा होय, तथा बिना ब्याही कुमारी होय, तथा दासी होय, इत्यादिक परस्त्री हैं। तिनके सेवने का दोष, जिनके धर्म विषैं नहीं कह्या होय। जाके देव-गुरु परस्त्री हर ले जांय, तथा उनके सेवन करते दोष नहीं कह्या होय। जाके देव-गुरु परस्त्रीनतैं हाँसि-कौतुक करते होंय, परस्त्री सेवते होंय, सो धर्म भी कामी देव-गुरुन का उपदेश्या असत्य है। यह भी लौकिक करि खंडिये है। कुशील है सो तो महापाप, लोक में प्रकट कह्या। अरु शील है सो उत्तम धर्म है। तातें यह भी धर्म, लोकापवाद सहित तजवे योग्य है। ऐसे सात व्यसन लौकिक, मैं दंडवे योग्य कहे हैं। सो ऐसे व्यसनों का प्रवेश जाके धर्म में पाईए, जो धर्म लौकिक नय प्रमाण तैं खंड्या जाय, सो असत्य है। और जो क्रोधी होय, ताकौं लोक कहैं यह महा क्रोधी है। पापी, बात कहे ही लड़ै है। मारै है। याका सहज-स्वभाव सर्प समान है। और जो कोई मानी होय, ताकौं लोक कहैं यह बड़ा मानी है, सो कहीं मार्‌या जावेगा, बहुत-मान योग्य नाहीं। और मायावी कौं लोक कहैं, यह बड़ा दगाबाज है। याके चित्त की कोई नहीं जानैं। यह महा पापी है। और कोई लोभी होय, तो ताकौं लोक कहैं, यह बड़ा लोभी है। याके पास बड़ा धन है। यह वा धन कूं नहीं खाय है। नहीं काहू कौं खवावे है। नहीं धर्म मैं लगावे है। और भी धन जोड़वे का उपाय करै है। ऐसे यह क्रोध—मान—माया—लोभ सहित जीव होंय, जो पर कूं मारने कूं शस्त्र धारते होंय। ऐसी कषाय जाके धर्म मैं करनी कही होय, जाके देव—गुरु—भक्त महा कषायी होंय, सो भयानीक धर्म तजवे योग्य है। तातें धर्म कषाय रहित है।

और लौकिक विषैं वड़ा परिग्रह-आरंभ होय, ताकूं वड़ा गृहस्थ कहिए। पुत्र-स्त्री आदि कुटुम्ब होय, काहू तैं स्नेह, कांहू तें द्वेष करनहारा होय, रागी-द्वेषी होय, ते गृहस्थ हैं। सो जाके धर्म में परिग्रह-आरंभ-कुटुम्ब सहित, रागी-द्वेषी देव-गुरु, कहे हांय। सो धर्म संसार विषैं भ्रमण करावनहारा है। क्यों ? देखो, लोक विषें तो त्याग पूज्य है। अव भी जो घर कूं तजि, वन में रहैं। नगन रहैं। तथा लंगोट मात्र होय, तिनकूं वड़े-वड़े परिग्रह धारी राजादि, पूजते देखिए हैं। तातें परिग्रह सहित जे देव-गुरु हैं, सो लौकिक तैं निषेधिये है। तातैं धर्म सो ही सत्य है जाके देव-गुरु, राग-द्वेष-परिग्रह रहित हांय। इत्यादिक लौकिक प्रमाण तैं जो धर्म खंड्या जाय, तो और प्रमाण तें तो खंडै ही खंडै। ऐसे जे-जे दोष लौकिक निंद्य हैं, तिन सहित कोई धर्म होय, सो असत्य है। और कोई लौकिक में भगवान की पूजा करै, दान देय, तप-संयम करै, समता भाव सहित रहै, शीलवान होय, जाके क्रोध-मान माया-लोभ दीर्घ नाहीं होय, इत्यादिक गुण हैं, तिनकों सर्व लोक पूजें हैं। अच्छे जानि प्रशंसा करै हैं। कोई जीव प्रभुकी पूजा स्तुति करै, तो ताकौं देखि लोक कहैं, यह धन्य है, भला भक्त है। याके सदीव प्रभु की भक्ति-पूजा-सुमरण ही रहै है। ऐसा जानि सर्व पूजें। और कोई धर्मात्मा कूं दान देता देखैं, तो लोक कहैं। यह धन्य है। महा दयावान है। वहुत दीनन कूं दान देय, तिनकी रक्षा करै है। और कोई तपसी नाना उपवास सहित अनेक तप-संयम करता होय, तो लोक याकी अवस्था देखि, हर्ष पाय कहैं। यह तपसी महा संयमी है, पूज्य है। सर्व याको ऊंच जानि पूजैं। और कोई समता भावी कूं, दुष्ट जीव दुर्वचन कहै, मारे, बंधन देय। अरु वह

तपसी काहू कूं कछू नहीं कहै। कोई तैं द्वेष नहीं करै, समता भाव राखै, तौ उस तपसी कूं लोक कहैं, यह धन्य है। बड़े धीर समता परिणामी हैं। ऐसा जानि सकल लोक पूजैं हैं। कोई मान नहीं करै, तो लोक कहैं यह बड़ा मनुष्य है। याकैं मान नाहीं। और कोई दगाबाज नाहीं होय तौ लोक कहैं, यह बड़ा शुद्ध जीव, सरल परिणामी है। याके कुटिलताई नाहीं, यह धन्य है। ऐसा जानि स्तुति करैं, याकौं पूजें। और कोई परिग्रह पुत्र, स्त्री, घर, धन तजि बनमें रहै, तौ लोक कहैं. यह धन्य है। सर्व घर–धन–भोग तजि, समता धरि, योग धरया है। ऐसा जानि सर्व लोक पूजें। और कोई नगन रहता होय। मिलै तौ खाय, नहीं भूखा रहै। काहू पै जाँचै नाहीं। तौ लोक याकी पूजा करैं। ऐसे कहे लौकिक करि पूजवे योग्य, जे जगत गुण, सो जिस धर्म मैं इन गुणन का कथन होय, सो धर्म पूजवे योग्य, सत्य धर्म है। ऐसे तौ लौकिक प्रमाण करि धर्म की परीक्षा करिये। सो यह जिन धर्म लौकिक करि पूज्य है। ऊपर कहे जे गुण, यह तिन सहित है। तातें लौकिक प्रमाण करि खंड्या नहीं जाय है। ऐसे लौकिक प्रमाण करि अखंड जिन धर्म जानना। इति लौकिक प्रमाण ॥१॥

आगे परंपराय प्रमाण कहिये है। बहुरि परंपराय ताकौं कहिए। जो वस्तु आगे तैं होती आई होय। अरु काल-दोष तैं वर्तमान काल कबहूं नहीं होय, तो परंपराय तैं जानि लेनी। जैसे अपने पितामह (पिता के पितादिक) कुलविषै आगे बड़े थे, अवार वर्तमानकाल मैं नाहीं, सर्व परलोक गए। परन्तु तिनकी बड़ाई, धन की प्रचुरता, हुक्म, शुभ क्रियादि और के मुख तें सुनि जानिए है, जो हमारे बड़े ऐसे थे। तिनकी ऐसी धर्म-कर्म रूप व्यवहार–चलन

क्रिया थी। ऐसी प्रतीति भई। तथा कागज-पत्रन तैं देखिये, जो अपने वड़ौं के लाखौं रुपये, औरन से लेने हैं। और लाखौं ही वड़ौं के शिरके देने हैं। सो सर्व रोजनामचा, खातान तैं जानिये। परंपराय प्रमाण करिके ही लेनेवारों तैं लीजिये हैं। और देनेवारों कौं दीजिए है। सो आप तौ लेने-देने तैं वाकिफ़-हाल नाहीं। परन्तु रोजनामचा-खातान तैं, खत-पत्रन तैं, देना-लेना सत्य होय है। सो यह परंपराय प्रमाण है। तैसे ही तीर्थंकर, चक्रवर्ती, नारायण, वलभद्र, प्रतिनारायण, कामदेव, नारद, रुद्र, मण्डलेश्वर, महामण्डलेश्वर, अर्धमण्डलेश्वर, इत्यादि पदस्थधारी पुरुष आगे भये थे। अव कालदोष तैं इन पदस्थधारी नाहीं। परन्तु तिनके नाम लौकिक मैं सुनिए हैं। सो तिन पदवीधारीन पुरुषन के कुल, तिनके मात-पितान की परिपाटी आदिक कथा। तथा तिनकी उत्पत्ति, नाम, राज्य-सम्पदा, भोग, सुख, पुरुषार्थ, शूरपणा, पराक्रम, सैन्य, दल, इत्यादिक वार्ता है, सो परंपराय प्रमाण है। सो ऐसा परंपराय शास्त्रन तैं जानिए, अरु लौकिक तैं जानिए है। ऐसा ही श्रद्धान करिए है। सो जिनके धर्मशास्त्रन मैं ऐसे पुरुषन की उत्पत्ति, कुल, राज–सम्पदा, भोग, सुख, वैराग्य भए दीक्षा ग्रहण, मुनिपद का पालना, मुनि–श्रावकन का आचार, प्रवृत्ति, इत्यादिक कथन जहां पाइए, सो धर्म सत्य है। सो ऐसे परंपराय करि मिलता होय, सो धर्म सत्य है। और नग्न गुरु, जिनका निर्दोष भोजन, आरंभ रहित, वीतराग, अनेक गुण सम्पदा सहित, देव-इन्द्रन करि वन्दनीक मुनीश्वर आगे थे, अव कालदोष तैं नाहीं। परन्तु शास्त्रन तैं सुनिये हैं कि ऐसे गुरु होंय, सो आगे थे। सो ऐसे गुरुन का कथन जिस धर्म मैं होय, सो धर्म परंपराय

प्रमाण है। तथा नवनिधि, चौदह रतन, कल्प वृक्ष, पारस, चिन्तामणि, ए उत्तम वस्तु हैं। सो इनका नाम तो सुनिए है। और अवार काल-दोष तें दीखती नाही। आगे थे सो तिनके नाम, गुण, आकार, और ए कौन-कौन कैं होंय सो ऐसा कथन जिस धर्म विषैं होय, सो धर्म परपराय प्रमाण करि शुद्ध, सत्य है। या नय तैं भी अखंड है। ऐसा जिन धर्म अखंड जानना।

इति परंपराय प्रमाण ॥२॥

आगे अनुमान प्रमाण कहिए है। बहुरि अनुमान ताकौं कहिए, जो अपनी बुद्धि के प्रभाव करि वस्तु कौ यथावत् विचार कै श्रद्धान कीजिए। जैसे लौकिक में तथा परंपराय, धर्म दयासहित कहें हैं। अरु कोई अल्पज्ञानी खेटक (शिकारी) व्यसन रंजित, धर्म हिंसा मैं बतावै, तौ विवेकी अनुमान तैं ऐसा विचारैं। जो हिंसा मैं धर्म होय, तौ दीन जीवन कौं तौ सर्व मारैं। रंकन कूं दान, कोई भी नाहीं देय। जहां रंक जाय, सो धर्म होने कूं, हर कोई ही मारै। और सर्व जीव धर्मके लोभी, परस्पर वह वाकौं मारै, वह वाकौं। धर्म के वास्ते सर्व परस्पर युद्ध करि मरैं। सो तौ अनुमान मैं तुलती नाहीं। और लौकिक मैं भी दीखती नाहीं। और लोक मैं भी धर्म के निमित्त केई तौ सदावर्त्त देते दीखैं हैं। केई धर्म निमित्त प्यासे कूं जल पियावैं है। केई दया करि शीत मैं, दीनन कूं वस्त्र देय हैं। इत्यादिक तौ लौकिकमें दीखैं हैं। सो ऐसा भासै है, कि धर्म दयामय ही है। और हिंसा मैं धर्म संभवता नाहीं। ऐसा विचार, बुद्धि ही तैं अनुमान करि, धर्म का श्रद्धान दयामई करै। इनकौं आदि अनेक नयन करि, वस्तु कौं अनुमान तें विचारना। सो अनुमान प्रमाण सत्य है। ऐसे जिस धर्म 

मैं अनुमान का कथन होय, सो सत्य धर्म जानना। सो जिन धर्म अनेक नय, युक्ति और अनुमान का समुद्र है। सो यह अनुमान नय तैं अखंड जानना। इति अनुमान प्रमाण ॥३॥

आगे शास्त्र प्रमाण कहिए हैं। केतेक वस्तु पदार्थ ऐसे हैं, जो शास्त्रन तैं प्रमाण कीजिए है। द्रव्य–पदार्थ अपने श्रद्धान पूर्वक तथा प्रत्यक्ष पूर्वक भासै हैं। सो तौ निसंदेह हैं ही। और केई पदार्थ ऐसे हैं। जिनकौं निर्धारि करने को बुद्धि, समर्थ नाहीं। तिन वस्तुन का निर्धार शास्त्रन तैं करिए है। जैसे लौकिक मैं किसी के लेने–देने में संदेह होय, तो सर्व कहैं, तुम अपने कागज-रोजनामचा-खाते लावो। जो कागजन मैं निकसै, सो सत्य है। तैसे ही केतेक वस्तु मति-श्रुत ज्ञान तैं प्रत्यक्ष गोचर नाहीं। जैसे स्वर्ग-नरक की कहा रचना है? तीन लोक की रचना कैसे हैं? जीव, देव मनुष्य पशु नारक में कैसे भ्रमैं? सिद्ध पद कैसे होय? इत्यादिक। तथा मेरु पर्वत, कुलाचल, महान नदी, असंख्यात द्वीप-समुद्र इत्यादिक नाम तो सुनिए हैं, परन्तु प्रत्यक्ष नाहीं। सो शास्त्रन तैं जानिए हैं। सो जिन शास्त्रन मैं इन स्वर्ग नरक की रचना, आयु, काय, दुख, सुख का कथन होय तथा मेरु, कुलाचलादि अगोचर वस्तुन का कथन जिस धर्म मैं होय, सो धर्म सत्य है। अनेक शास्त्रन के प्रमाण करि भी यह जिन धर्म ही अखंड्य जानना। इति शास्त्र प्रमाण ॥ ४ ॥

आगे प्रत्यक्ष प्रमाण कहिए है। बहुरि जो वस्तु इन्द्रिय गोचर तथा श्रद्धान गोचर दृढ़ होय, सन्देह रहित होय, सो प्रत्यक्ष कहिए है। जैसे कोई पुरुष अपने गले विषैं रतनन का हार, परम उत्तम पहरे, तिष्ठै हैं। ताकी शोभा देखि-देखि आनन्दित होय है। सो हार

वा पुरुष के प्रत्यक्ष है। कोई आय, तिस पुरुष कूं कहै, जो यह हार नाहीं है और ही कछू है, तौ वह पुरुष कैसे मानै? कहने वारे कूं ही मंदज्ञानी जानै। वाकैं तौ प्रत्यक्ष है। ताके सुख कूं भोगवै है। तैसेही जीव कैं, सम्यग्दर्शनादिक गुण मई रतनन का हार धरनेहारा भव्य कै, आप आत्म-देखने जानने वारा जो आत्मा, सो प्रत्यक्ष है। इहां कोऊ प्रश्न करै। जो आत्मा तौ अमूर्तीक है। सो अमूर्तीक द्रव्य अव्रतसम्यग्दृष्टी कैं प्रत्यक्ष कैसे होय? ताका समाधान। जो प्रदेशन की अपेक्षा तौ आत्मा प्रत्यक्ष नाहीं। परन्तु गुण अपेक्षा प्रत्यक्ष है। चैतन्य गुण, सम्यग्दृष्टी कैं प्रत्यक्ष अनुभवन में आवे है। तातें प्रत्यक्षसी प्रतीति कूं लिए है। जैसे तहखाने मैं तिष्ठता कोई पुरुष राग करै है। सो पुरुष तौ दृष्टि गोचर नाहीं। परन्तु राग कौं सुनैं तैं ऐसी दृढ़ प्रतीत होय है, जो यह राग है, ताकों कोई पुरुष करै है, या मैं सन्देह नांहीं। तैसे ही इस जड़-तन विषैं देखने–जानने रूप क्रिया, अनेक चेष्टाका करनेहारा आत्मा है, सो मैं ही हौं। मैं ही देखूं–जानूं हौं। सुख–दुख मैं ही वेदूं हूं, और नाहीं। ऐसा प्रत्यक्ष होते, कोई देव भी कहै जो तूं आत्मा नाहीं, देखने-जाननेहारा कोई और ही है। तौ सम्यग्दृष्टीन कौं, वा देवकी ही मिथ्याबुद्धि भासै। परन्तु आप आत्मा है तामैं सन्देह नाहीं। ऐसी दृढ़ प्रतीत सहित प्रत्यक्ष भाव भासै है। अब प्रत्यक्ष देखने-जाननेहारा आत्मा तो मैं हौं सो नाहीं, यह कैसे कह्या जाय? जो बस्तु सन्देह सहित होय, तौ तामैं 'हां, 'ना, भी कही जाय। और निसंदेह विषैं परोक्षसा सन्देह कैसे कह्या जाय? ऐसे दृढ़ जानि सम्यग्दृष्टीन कैं आत्म स्वभाव की प्रत्यक्षता कही है। ऐसे

अनेक वस्तु निस्संदेह होय, सो प्रत्यक्ष प्रमाण कहिए है। ऐसे प्रत्यक्ष प्रमाण, वस्तु का स्वरूप जिन धर्म मैं बहुत है। तातें और के प्रत्यक्ष प्रमाणतैं अखंडित जिन धर्म, सत्य है। ऐसे लौकिक विषैं धर्म दयामई है। और परंपराय भी धर्म दयामई, अनुमान मैं भी धर्म दयामई, और शास्त्रन मैं भी धर्म दयामई, और प्रत्यक्ष भी धर्म दयामई। ऐसे पंच प्रमाण जिन धर्म मैं मिलैं हैं। तातें काहू के भी पंच प्रमाण करि अखंडित, जिन धर्म है, सो सत्य है। ऐसे अनेक नयन करि धर्म की परीक्षा करी, सो जिन धर्म पूज्य है। इति प्रत्यक्ष प्रमाण ॥ ५ ॥

इति श्री सुदृष्टि तरंगिणी नाम ग्रंथ मध्ये, शुद्ध धर्म परीक्षा, सप्तभंग, नवनय, पंच प्रमाणादि कथन, सुधर्म-कुधर्म मैं ज्ञेय-हेय-उपादेय वर्णनो नाम एकादश पर्व सम्पूर्णम् ॥ ११ ॥

आगे किस प्रकार की संगति करनी। सो तामैं ज्ञेय हेय उपादेय कहिए है।—

गाथा—सुह दुह दाणादि जहियो, सो उपादेयो संग हिद करदो।
हेयहेय विभावो, सुदिट्ठी सो होय आदायो ॥ २४ ॥

अर्थ—जो दुख दायक जगत निंद्य संग होय, सो तजिए। और हितकारी संग होय, सो उपादेय है। इस तरह योग्य-अयोग्य विचारि संग करै, सो आत्मा सम्यग्दृष्टी जानना। भावार्थ—सम्यग्दृष्टीन कैं ऐसा विचार सहज ही होय है। विवेकी, जो संगति करै, तामैं तीन

भाव हो हैं। शुभाशुभ भाव संग का समुच्चय विचारना सो तो ज्ञेय संग है। ताही ज्ञेय के दोय भेद हैं। एक तजन योग्य, एक ग्रहण योग्य। तहां ऐसा विचारै, जो जिस संगति तैं आपकौं दोष लागै, तथा अपयश होय, तथा आपकूं निंदा आवती होय, तथा पाप का बंध होता होय, सो संगति नहीं करनी। तथा जिस संगतैं अपना यश होय, लोकन में सत्कार होय, भली वस्तु का लाभ होय, शुभ कर्म का बंध होय इत्यादिक सुबुद्धि प्रगटै, कुबुद्धि नाश होय, जो अपने भले की संगति होय, सो करै। पीछे ऐसा विचारै जो इतने तौ कुसंग हैं—चोरी के करनहारे, निशदिन चोरी की चतुराई की नाना कला करन हारे चोर, तथा पराए द्रव्य हरवे कौं अनेक छल-छिद्रम करैं, विचारैं, ते चोर हैं। अरु माया करि नाना प्रकार भेष धरि, पर कौं ठगैं, सो चोर हैं। तथा पराए ठगवे कौं अनेक असत्य वचन भाखनेहारे, इत्यादिक लक्षणन सहित होंय, सो चोर हैं। तिनका संग हेय है। और भी जे तांत, सूत्र, रेशम, वस्त्र की फांसी बनाय, पर जीवन का घात करि, पराया द्रव्य हरैं, सो फांसीया चोर हैं। तथा स्त्री का स्वांग, मांगता, वैरागी, जोगी, व्यापारी, अनेक भेष धरि परकूं छलतैं मारि द्रव्य हरैं, सो ठग जाति के चोर हैं। और राह के मारने हारे, जे जबरदस्ती धन खोसैं, नहीं देय तो मारैं। ऐसे गिरास करने हारे भील, मीणा, मोड़, मेर, इत्यादिक ए चोर हैं। और जैसे लौकिक में चोर-चकार कहे हैं। जो पराए घर फोड़ैं, छल-छिद्र करि पराया धन हरैं। सो तो चोर कहिए। और जे जबरी तैं पराया माल खोसैं, आपकौं जोरावर मानैं, तुरंगन के असवारादि, तिन तैं दीन जन डरैं। बहुत धन के धरन

हारे गिरासीयादिक, ए चकार है। ऐसे चोर अरु चकार ए चोर के दोय भेद हैं। इनकौं आदि और भी लकड़ी, घास, भाजी के चोर, अरु इन चोरन के मित्र, तथा चोरन की विनय करनहारे, चोरन के पास बैठने हारे ए सर्व चोर समान जानि, विवेकी पुरुष इनका संग तजैं हैं। और द्यूतकार जो चौपरि, गंजफा, नरद, मूठि, होड़ादिक, जुवा के खेलने मैं प्रवीण, द्यूत व्यसन के प्रसिद्ध व्यसनी, तिनकूं सब जांनैं, जो ए प्रसिद्ध जुवारी हैं। ऐसे द्यूतन का कुसंग तजना योग्य है। और जे अभक्ष के भखनेहारे मलिन प्राणी, मांसाहारी, अशुचि के भोगी, तिनका संग तजने योग्य है। और जे मद्यपायी, मदोन्मत्त, खफ़्त, दिवाने समान वेसुधि, जिनके वचनन की प्रतीति नाहीं, ऐसे मद्यपी जीवन का संग तजवे योग्य है। और वेश्या व्यसनी, निर्लज्ज, विनय रहित, वेश्यान के संगम के तथा गाने के नृत्य के लोभी, कौतुकी, तिनका संग तजवे योग्य है। और जे महा हिंसक, जीवन के घाती, महा पापी, निर्दयी, भील, चंडाल, मोघिया, कसाई, खटीक इन आदिक जे करुणा रहित, नाश-कारी, ज्ञान अंध, दुराचारी इन आदिक हिंसक जीवन का संग तजवे योग्य है। और जे परस्त्रीन का रूप देखि भोग अभिलाषी, कुशील के प्यारे, दुर्बुद्धि, तिनका संग तजवे योग्य है। ऐसे कहे ये सप्त व्यसनी जीव, पापी, पाखंडी, तीव्र क्रोधी, मानी, मायावी, लोभी, हाँसि, कौतुक, मद–मत्सर के धारी, तिनका संग तजवे योग्य है। इत्यादिक कहे कुसंगन का त्याग, सो सम्यग्ज्ञान सत्य है। इति हेय संग। आगे उपादेय संग। एते संग सुखकारी हैं। तीर्थंकर, केवली, मुनीश्वर, व्रतीश्रावक, सम्यग्दृष्टी,

शान्तस्वभावी, दानी, तपसी, जपी, संयमी, धर्मध्यानी, धर्मचरचा करन हारे, ऊंचकुली, दयावान, विद्यावंत, इत्यादिक गुणवान पुरुषन की संगति पूज्य है। ये पुरुष प्रगटपने जगत में पूज्य पद धारी हैं। इनका यश सब लोग कहैं हैं। ये शुभाचारी हैं। ऐसे ऊंच पुरुषन का संग करना उपादेय है। ऐसे सम्यग्दृष्टीन की बुद्धि सहज ही शुभ संग चाहती व अशुभ संग तैं उदासीन होय है। इति संगति में हेय ज्ञेय उपादेय अधिकार। आगे विचार मैं हेय ज्ञेय उपादेय कहिये हैं।

गाथा—असुहो विचारो हेयो, चदुधो धम्म झाण चिंताये।
सम्मंतं सहल सुहावो, गेहेआदेय हेयणे माए ॥ ३५ ॥

अर्थ—तहां सम्यग्दृष्टी जो विचार करै, सो सहज ही ज्ञेय हेय उपादेय करि, तीन प्रकार होय जाय है। तहां भले-बुरे विचार का समुच्चय विचार करना, सो तौ ज्ञेय है। ताही के भेद दोय हैं। एक विचार तौ हेय हैं। एक उपादेय हैं। सो प्रथम हेय जो त्याग योग्य सर्व विचार, ताका स्वरूप कहिए है। विचारनाम ध्यान का है। सो अशुभ ध्यान के दोय भेद हैं। एक आर्त विचार है एक रौद्र विचार है। जहां परवस्तु की चाहि, सो आर्त है। और जहां पर-जीवन का बुरा चिंतवना, सो रौद्र विचार है। सो आर्त के चार भेद हैं। एक तौ भली वस्तु का वियोग होय, तव ऐसा विचार उपजै, जो ये भली वस्तु थी। मोकूं इष्ट थी। याके निमित्त पाय मोकों विशेष सुख था। अब मेरा सुख गया। ऐसे पुत्र, भाई, मात, तात, धन, हस्ति, घोटिक, राज, मित्र, शरीरादिक का वियोग होतें, मोह के वशी होय

शोक करै। सो इष्ट वियोग रूप विचार है। यह विचार विवेकीन कौं त्यागने योग्य है। याका नाम इष्ट वियोगज आर्तध्यान कह्या है ॥ १ ॥ और दूसरा भेद अनिष्ट संयोगज आर्तध्यान है। ऐसे विचार, जहां आपकूं नाहीं चाहिए ऐसे जो खोटे निमित्त का मिलाप होना। ऐसे खोटे मिलाप तैं ऐसा विचार होय, जो मोकों मिल्या, सो मोहि खेदकारी है। मैं याकौं नहीं चाहै था। याके निमित्त तैं मोकों अरति उपजै है। ऐसे बैरी तथा जाका बहुत धन देना होय, तथा राह जाते चोर, नाहर इत्यादिक का मिलाप होते, इनके भय दूर करवे का निमित्त पाय, परणति खेद रूप होय विचार करना, सो अनिष्ट संयोगज आर्त विचार है ॥ २ ॥ और तीसरा आर्त विचार ताकौं कहिए। जो अपने तन मैं पाप कर्म उदय होते, भए जो नाना रोगन की उत्पत्ति, तिनके तीव्र दुख देख ऐसी अरति करनी। जो रोग तीव्र है, कौन उपाय तैं जाय, तथा कब जायगा? ताके मेटवे कूं अनेक सोच, चिंता, मंत्र, जंत्र, तंत्र, औषधादि करना। तथा अन्य कूं तीव्र रोग देख कैं आप डरना, जो ऐसा रोग मोकौं नहीं होय तौ भला है। ऐसे रोग पीड़ा का निमित्त पाय बारंबार विचार करना, सो पीड़ा चिंतवन आर्तध्यान है ॥ ३ ॥ और चौथा विचार जो कोई धर्म-कर्म का कार्य करते, पहले ऐसा विचार करै जो मोकूं याका ऐसा फल होहु। याका नाम निदान बंधा आर्त विचार है ॥ ४ ॥ आगे ए आर्त प्रगट होने कूं चिन्ह कहिए है। प्रथम तौ अंतरंग चिन्ह—जो अंतरंग में परिग्रह की तीव्र वांच्छा होय, जो मैं बहुत धन कैसे पाऊं। १। और कुशील की इच्छा जो मोकौं स्त्री का निमित्त कब मिलैगा। ऐसी चिंता होय। २। और माया कुटिलताई रूप परणति, अपने चित्त के छल-

कुटिलता औरन कों न जनावना, सो आर्तका लक्षण है।३। और अंतरंगकों दाह ऐसी रहै जो कोई कों साता नही चाहै। औरकों सुखी देखि, आप वाके दुखी करने का उपाय विचारना ॥४॥ और अति लोभ परणति, जो राज व लक्ष रुपय होंतै भी तृप्ती नहीं होय ॥ ५ ॥ और अपने भावन का कृतघ्नीपना, जो और अपने ऊपर उपकार करै, काहू का उपकार होय तौ ताकूं भूलि कैं उल्टा तातैं द्वेष भाव करना ॥ ६ ॥ और चित्त महा चंचल करना ॥ ७ ॥ और पंचेन्द्रिय विषयन की बारंबार चाहना करना ॥ ८ ॥ और सदीव शोक रूप परणति राखना ॥ ६ ॥ ए नव चिन्ह तौ अंतरंग आर्त होतें प्रगटें हैं। और वाह्य चिन्ह आर्त के, तहां दिन-दिनप्रति खांन-पांन अल्प होता जाय, तन क्षीण होय सो तन सोखन है ॥ १ ॥ और शरीर का वर्ण मारे चिंता के फिर जाय, सो विवर्ण चिन्ह है ॥ २ ॥ और कपोल पै हाथ धरि बैठना, सो आर्त चिन्ह है ॥ ३ ॥ और तीव्र चिन्ता तैं वार-वार नेत्रन तैं अश्रुपात का चलना ॥ ४ ॥ ए च्यारि चिन्ह बाह्य प्रगट होय हैं। ऐसे चिन्ह संहनन सहित आर्तध्यान के जानना। सो ऐसा विचार तिर्यञ्च गति का दाता जानना। ऐसा आर्तभाव सम्यक भये सहज ही हेय होय है। सम्यग्दृष्टी के त्याग भाव ही रहै है। इति आर्त विचार ॥ आगे रौद्र विचार कहिए है। रौद्र विचार ताकों कहिए। जहां पर-जीवन कों आप मारि हर्ष मानैं, तथा और को आदेश देय जीव घात कराय, हर्ष मानैं। तथा और कोई काहू जीव कूं मारता आप देखै तब हर्ष मानैं। तथा काहू कूं युद्ध करते देखि हर्ष मानैं। तथा अपनी चतुराई करि औरन कों ...र युद्ध कराय कैं हर्ष मानैं। कोई अन्य जीव के, हाथ कान नांकादिक अंग-उपांग

छेद कैं आनन्द मानैं। तथा और कोई, काहू के अंग-उपांग छेदता होय, ताकों देख आप हर्ष मानैं। तथा और का घर-धन लुटता देख आप आनंद मानैं। इत्यादिक जीवन कूं दुखी देखि आप हर्ष पावै, सो हिसानंद रौद्र विचार है॥ १॥ और जहाँ अपनी चतुराई करि असत्य बोलि हर्ष मानैं तथा औरन कों झूठ बोलते देखि हर्ष मानैं, जाकों झूठ प्रिय होय, इत्यादिक झूठ में आनन्द मानैं। सो मृषानंद रौद्रध्यान है। और आप चोरी करि आनंद मानैं, और को आदेश देय चोरी कराय आनंद मानैं। कोई के चोरी भई सुनि आनन्द मानैं। चोर ताकों अति प्यारे लागैं। इत्यादिक चोरी के कार्य-कारणन कों देखि आनन्द मानैं, सो चौर्यानंद रौद्र ध्यान विचार है॥ ३॥ और जहाँ बहुत परिग्रह इकट्ठे करि आनन्द मानैं, और आप गैया, भैंसि, बैल, घोड़ा, हाथी, गाड़ा, गाड़ी, रथ, सैन्यादिक परिग्रह तथा महल, बाग, कूप, बावड़ी, तलाब इनकों आदि बहु आरंभ करि आनन्द मानैं। तथा और कों ऐसे आरम्भ करावते देखि, आनंद मानैं, इत्यादिक बहुत परिग्रहमैं बहु आरम्भन मैं आनन्द का मानना, सो परिग्रहानंद रौद्र ध्यान है॥ ४॥ ऐसे च्यारि भेद रौद्र विचार हैं। सो नरक गति के दाता जानना। ऐसे रौद्र ध्यान च्यारि भेद रूप है। आर्त विचार सम्यग्दृष्टी कैं सहज ही हेय हैं। ए आर्त विचार रौद्र विचार ए दोऊ ही अशुभ फल के दाता हेय हैं। ऐसी जानि इन कुविचारन कूं तजै, हेय करै है। इति कुविचार। आगे सुविचार कहिए है। तहां धर्मात्मा जीवन कैं निरन्तर सहज ही ऐसा विचार रहै है। जीवाजीव पदार्थ केई

प्रगट हैं, केई अप्रगट हैं। केई भासैं हैं, केई ज्ञान की मंदता करि नाहीं भासैं हैं। परन्तु जैसे जिनदेव ने केवलज्ञान करि कह्या है, सो प्रमाण है। मेरी मंद बुद्धि करि मोकूं नाहीं भासै, तौ मति भासौ। परन्तु केवली के कहे मैं, मेरे संशय नाहीं। जिनदेव का कह्या प्रमाण है। ऐसी दृढ़ प्रतीति रूप विचार करना, सो आज्ञा विचय धर्म ध्यान है ॥ १ ॥ और जहां निरन्तर ऐसा विचार रहे जो मेरा धर्म निर्दोष कैसे रहै ? मेरे आयु पर्यंत धर्म का साधन कैसे रहै ? और मेरे तत्वज्ञान कैसे बढ़ै ? और धर्मध्यान मैं चित्त की एकता कैसे होय ? मेरे क्रोध मान माया लोभ कषायन की घटवारी कैसे होय ? समता भाव कैसे बढ़ै ? मैं शांतिरस अमृत का पान कब करूँगा ? मेरे संयमभाव कब प्रकट होंयगे ? इत्यादिक समता सहित धर्म ध्यान वढ़ावे रूप धर्मरुचा रूप बारंबार विचार का होना, सो अपाय विचय धर्मध्यान है ॥ २ ॥ और पूर्व पुण्य के उदय करि, प्रगटी जो अनेक सम्पदा, अनेक पंचेन्द्रिय जनित भोग सुख, तिनकूं पाय धर्मात्मा हर्ष नहीं करैं, मगन नहीं होय और ऐसा विचारैं, जो मैं या संसार मैं भ्रमण करते अनेकबार नरकादिक, तिर्यंचादि, एकेन्द्रिय, विकलेन्द्रिय आदि के महा दुःख मैंने अनेक बार भोगे। अनेक बार पशु होय घर-घर बिक्यो। अनेक बार मनुष्य होय घर-घर बिक्यौ। भूख सही। अनेक बार बनस्पति मैं उपजि, कटि के अनंतानंत भाग होय बिक्यौ। इत्यादिक अनेक आपदा का भोगनहारा मैं संसारी जीव, सो कोई किंचित पुण्य के उदय देव, इन्द्र, चक्री, विद्याधर, मण्डलेश्वर इत्यादिक विभूति, पंचेन्द्रिय सुख मोकूं आय मिले हैं। सो यह सुख-सम्पदा

धारि, निर्वाण गये। वासुपूज्य, मल्लिनाथ, नेमिनाथ, पार्श्वनाथ, और महावीर ये पांच जिन तौ, कुमार अवस्था में, बाल-ब्रह्मचारी ही दिगम्बर भये। व्याह नाहीं किया। अरु राज्य भी नाहीं किया। पिता के जीवित, कुंवारे ही मुनि भये। और सर्व जिनराज, भोग्य-संपदा भोग, यतिपति भये। सो वृषभ का तप कल्याणक, विनीता पुरी विषैं। और नेमिनाथ का तप कल्याणक, द्वारका पुरी विषैं। और सर्व का तप कल्याणक, अपनी-अपनी जन्म-नगरी में भया। सो मल्लिनाथ अरु पार्श्वनाथ ये दोऊ जिन तौ तप लिये पीछे, तेले-तेले का नियम करते भये। और वासुपूज्य स्वामी, एकांतर उपवास धारते भये। और सर्व-जिन ने बेले-बेले पारणा किया। सो श्रेयांसनाथ, सुमतिनाथ, मल्लिनाथ ये तीन जिन तौ पूर्वान्ह समय दीक्षा धारते भये। और सर्व जिन अपरान्ह कहिये सन्ध्या समय, दीक्षा धारते भये। इति चौबीस जिन के निर्वाण-नक्षत्रादि का कथन॥ आगे चौबीस जिनके दीक्षा के वन कहिये हैं—ऋषभनाथ तौ सिद्धारथ वन विषैं, दिगम्बर भये। और महावीर ज्ञानवन विषैं, यती भये। और वासुपूज्य ने क्रीड़ोद्यान न वन विषैं, मुनि-पद धरा। और धर्मनाथ वप्रका नाम वन विषैं, यती भये। और पार्श्वनाथ ने मनोरमा नाम उद्यान विषैं, परिग्रह तजा। और मुनिसुव्रत जिन, नील गुफा के निकट, निर्ग्रन्थ भये। और सर्व जिन अपने-अपने नगर के निकट, आम्र-वन विषैं योगीश्वर भये। इति तप वन॥ आगे चौबीस-जिन के तप कल्याणक विषैं, गमन समय की पालकी, तिनके नाम कहिये है—तहां

वृषभदेव की पालकी का नाम सुदर्शना। आगे अनुक्रम तैं जानना—सिद्धार्था, कमलाभा, अर्थ-सिद्धा, अभयकरी, निर्वृत्तिकरी, मनोरमा, मनोहरा, सूर्य्यप्रभा, शुक्रप्रभा, विमलप्रभा, पुष्पप्रभा, देवदत्ता, सागरदत्ता, नागदत्ता, सिद्धार्थका, विजया, वैजयंति, जयंति, अपराजिता, उत्तर-कुरु, देव-कुरु, विमलाभा और चन्द्राभा। ये चौबीस-जिन के, तप समय की पालकी, इन्द्रों कृत कहीं। आगे चौबीस-जिन की, दीक्षा की तिथि, क्रमशः कहिये हैं—चैत्र वदी ९, माघ सुदी ९, मार्गशीर्ष सुदी १५, माघ सुदी १२, वैशाख सुदी ९, कार्त्तिक वदी १३, जेठ सुदी १२, पौष वदी १, मार्गशीर्ष सुदी १, माघ वदी १२, फाल्गुण वदी १३, फाल्गुण वदी १४, माघ सुदी ४, जेठ वदी १२, माघ सुदी १३, ज्येष्ठ वदी १३, वैशाख सुदी १, मार्गशीर्ष सुदी १०, मार्गशीर्ष सुदी ११, वैशाख वदी ९, अषाढ़ वदी १०, श्रावण वदी ४, पौष वदी ११, और मार्गशीर्ष वदी १०। ये चौबीस-जिन के तप-दिन जानना। आगे चौबीस-जिन के केवलज्ञान के दिन अनुक्रम तैं कहिये है—फाल्गुण वदी ११, पौष सुदी ११, कार्त्तिक वदी ४, पौष सुदी १४, चैत्र सुदी १४, चैत्र सुदी १५, फाल्गुण वदी ६, फाल्गुण वदी ७, कार्त्तिक वदी १४, पौष वदी १४, माघ वदी अमावस्या, माघ सुदी २, माघ सुदी ६, चैत्र वदी ३०, पौष सुदी १५, पौष सुदी १०, चैत्र सुदी ३, कार्त्तिक सुदी १२, पौष वदी २, वैशाख वदी ९, मार्गशीर्ष वदी ११, आसोज सुदी १, चैत्र वदी अमावास्या, और वैशाख सुदी १०। ये चौबीस-जिन के केवलज्ञान की तिथि कहीं॥ आगे चौबीस-जिन के

निर्वाण दिन, अनुक्रम तैं कहिये है—माघ वदी १४, चैत्र सुदी ५, चैत्र सुदी ६, वैशाख सुदी ६, चैत्र सुदी ११, फाल्गुण वदी ४, फाल्गुण वदी २, फाल्गुण वदी ७, भादौं वदी ८, आसोज सुदी ८, श्रावण सुदी पूर्णिमा, भाद्रपद सुदी १४, अषाढ़ वदी ८, चैत्र वदी अमावस्या, जेठ वदी ४, ज्येष्ठ वदी १४, वैशाख सुदी १, चैत्र वदी अमावस्या, फाल्गुण सुदी ५, फाल्गुण सुदी १२, वैशाख सुदी १४, अषाढ़ सुदी ८, श्रावण सुदी ७, और कार्त्तिक वदी अमावस्या। ये चौवीस-जिन के निर्वाण-दिन कहे॥ आगे गर्भ-दिन कहिये है। तप, ज्ञान, निर्वाण ये तीन कल्याणक तौ वीतराग दशा के कहे। आगे दोय कल्याणक, सराग—अवस्था के हैं। सो ये गर्भ-कल्याणक तौ परोक्ष—सराग उत्सव है। और जिनराज का जन्म का प्रत्यक्ष-सराग पुण्य अतिशय है। सो प्रथम जिनराज के गर्भ—कल्याणक के परोक्ष—उत्सव के दिन, क्रम तैं कहिये है—अषाढ़ वदी २, जेठ वदी अमावस्या, फाल्गुण वदो ८, वैशाख सुदी ६, श्रावण सुदी २, माघ वदी ६, भादव सुदी ६, चैत्र वदी ५, फाल्गुण वदी ६, चैत्र वदी ८, जेठ वदी ६, अषाढ़ वदी ६, ज्येष्ठ वदी १०, कार्त्तिक वदी १, वैशाख वदी १३, भाद्रपद सुदी ७, श्रावण वदी १०, फाल्गुन सुदी ३, चैत्र सुदी १, श्रावण वदी २, आसोज वदी २, कार्त्तिक सुदी ६, वैशाख वदी २, और अषाढ़ सुदी २। इति गर्भ-दिन॥ आगे जन्म-दिन क्रम तैं कहिये है—चैत्र वदी ६, माघ सुदी १०, माघ सुदी १२, कार्तिक सुदी १५, चैत्र सुदी ११, कार्तिक वदी १३, जेठ वदी १२, पोष वदी ११, मार्गशीर्ष सुदी १, माघ

वदी १२, फाल्गुण वदी ११, फाल्गुन वदी १४, माघ सुदी १४, जेठ वदी १२, माघ सुदी १३, जेठ वदी १४, वैशाख सुदी १, मार्गशीर्ष सुदी १४, मार्गशीर्ष सुदी ११, वैशाख सुदी १०, अषाढ़ वदी १०, श्रावण सुदी ६, पौष वदी ११, और चैत्र सुदी १३। ये चौबीस-जिन के जन्म-दिन कहे॥ आगे चौबीस-जिन के पारणा का अन्तर कहिये है—आदिनाथ स्वामी ने तो एक वर्ष पीछे पारणा किया। सो इक्षु-रस का भोजन किया। अरु मल्लिनाथ, पार्श्वनाथ, इन दोय जिन का, तेले पारणा भया। सो गाय के दूध की खीर खाय, पारणा किया। और वासुपूज्य स्वामी ने, एकान्तर पारणा किया। सो गाय के दूध की खीर खाय, पारणा किया। और सर्व जिन-देवन का बेले पारणा भया। सो भी सब गाय के दूध की खीर खाय, पारणा किया। इति पारणा प्रमाण॥ आगे चौबीस-जिन के प्रथम पारणे की नगरी के नाम, अरु तिन नगरन के राजा—प्रथम दानेश्वर, तिनके नाम अनुक्रम तैं कहिये हैं—हस्तिनापुर विषैं, श्रेयांस राजा। अयोध्यापुरी विषैं, ब्रह्मदत्त नाम राजा। श्रावस्तीपुरी विषैं, सुरेंद्रदत्त राजा। विनीता नगरी विषैं, राजा इंद्रदत्त। विजयपुर विषैं, राजा पदम। मंगलापुर विषैं, राजा सोमदत्त। पाटली खण्ड विषैं, राजा महादत्त। पदमखण्डपुर विषैं, राजा सोमदेव। श्वेत नगरी विषैं, राजा पहुप। अरिष्टपुर विषैं, राजा पुनर्वसु। इष्टपुर विषैं, राजा सुनंद। सिद्धारथपुर विषैं, जयराजा। महापुर विषैं, राजा विशाख। ध्यानपुर विषैं, राजा धर्म-वर्धन। वर्धमानपुर विषैं, राजा सुमति। सोमनपुर विषैं, राजा धर्ममित्र। मन्दिरपुर विषैं,

राजा अपराजित। हस्तिनापुर विषैं, राजा नन्दषेण। चक्रपुर विषैं, राजा वृषभदत्त। मथुरापुर विषैं, राजा दत्त। राजगृहपुर विषैं, राजा संजय। द्वारापुरी विषैं, राजा वरदत्त। काम्यांकृतपुर विषैं, धन्य राजा। और कुंडलपुर विषैं, राजा वकुल। ये चौबीस-जिन के, प्रथम पारणा के पुर, अरु दानेश्वर राजा कहे। इन सर्व के घर पञ्चाश्चर्य भये। अरु ये चौबीस प्रथम दानेश्वर, महा भाग्य राजा, तिनके शरीर का वर्ण कहिये है— सो आदि के श्रेयांस राजा, अरु ब्रह्मदत्त राजा, ये दोय तौ श्याम शरीर धारी, महा सुन्दर भये। और सर्व बाईस जिनराज के दान देनेहारे भूपन का शरीर, ताये स्वर्ण समान जानना। इनमें से कोई तौ मोक्ष गये, कोई कल्पवासी होय कैं तथा चय कैं, मोक्ष जांयगे। ऐसा कथन बड़े हरिवंश पुराण के कर्त्ता, श्रीजिनसेनाचार्य ने कह्या है। कहीं—कहीं शास्त्र विषैं ऐसा भी कह्या है, जो प्रथम दानेश्वर मोक्ष ही जांय हैं। सो विशेष पाठान्तर भेद, यथावत् जो केवलज्ञान में भाष्या होय, सो प्रमाण है। इति प्रथम दानेश्वर राजान के नाम, अरु तहां प्रथम पारणा की पुरी कहीं॥ आगे चौबीस-जिन कूं केतेक—केतेक उपवास पीछे केवलज्ञान भया। सो कहिये है—तहां वृषभ देव, मल्लिनाथ, पार्श्वनाथ इन तीन जिन कूं तेला व्यतीत भये, केवलज्ञान प्रकट्या। और वासुपूज्य को एक उपवास पूर्ण भये, केवलज्ञान सूर्य उत्पन्न भया। और सर्व जिन कूं बेला व्यतीत भये, केवलज्ञान भया। इति केवलज्ञान के पूर्व के उपवास॥ आगे चौबीस—जिन के केवलज्ञान उपजने के क्षेत्र कहिये है-

तहां वृषभदेव का केवल-कल्याणक तौ पुरी मिताल नाम नगरी के निकट, सकटामुख, नाम बन विषैं भया। और नेमिनाथ का गिरनार जी विषैं, और पार्श्वनाथ का काशी के निकट, और महावीर जी का रज्जुकूटा नदी के तट। और बाकी सर्व जिन के केवल-कल्याणक, मनोहर वन विषैं भये। सो वृषभनाथ, श्रेयांस–जिन, मल्लिनाथ, नेमनाथ, पार्श्वनाथ, इन पांच जिन कूं तो केवलज्ञान, प्रभात समय भया। और सर्व कूं, दिन के पिछले पहर में केवलज्ञान भया। इति केवलज्ञान के स्थान॥ आगे निर्वाण होने का काल कहैं हैं–तहां वृषभनाथ, अजितनाथ, श्रेयांसजिन, शीतलजिन, अभिनंदननाथ, सुमतिनाथ, सुपार्श्वनाथ, चंद्रप्रभ, इन जिन कौं तौ दिन के प्रथम पहर में मोक्ष भयी। अरु संभवनाथ, पद्मनाथ, पुष्पदंत ये जिन, दिन के पिछले पहर में, मोक्ष गये। वासुपूज्य, विमलनाथ, अनंतनाथ, शीतलनाथ, कुंथनाथ, मल्लिनाथ मुनिसुव्रत, नेमिनाथ, पार्श्वनाथ, इनकी मुक्ति रात्रि-समय भयी। और धर्मनाथ, अरहनाथ, नमिनाथ, महावीर इनकी मुक्ति, सूर्य्य के उदयकाल समय, प्रभात ही भयी। इति चौबीस-जिन के मुक्ति समय॥ आगे चौबीस-जिन के मोक्ष–गमन आसन कहिये है–तहां वृषभनाथ, वासुपूज्य, नमिनाथ, ये तीन जिन तौ पद्मासन से मोक्ष गये। और सर्व जिन, कायोत्सर्ग आसन तैं सिद्ध-लोक गये। इति मोक्ष–गमन के आसन॥ आगे चौबीस-जिन का समोशरण विघटना, अरु वाणी (दिव्यध्वनि) नहीं खिरना, ताका प्रमाण कहिये है–तहां आदि-जिन के, अरु-अंत जिन

के, इन दोय जिन के तौ मोक्ष जाने के जब चार दिन रहे, तब समोशरण विघट्या। अरु वाणी नहीं खिरी। और सर्व जिन के एक महिना पहिले, समोशरण विघट्या। अरु दिव्य-ध्वनि नहीं खिरी॥ आगे चौबीस-जिन के संग केते—केते यती मोक्ष भये, तिनका प्रमाण कहिये है—महावीर के संग, ३६ मुनि मोक्ष गये। और पार्श्वनाथ की लार, ५३६ मुनि मुक्ति पहुंचे। और नेमनाथ के संग, ५३६ ऋषीश्वर मोक्ष गये। और मल्लिनाथ के साथ, ५०० यती मोक्ष भये। और शांतिनाथ के संग, ९०० योगीश्वर मोक्ष गये। और धर्मनाथ की लार ( संग ), ८०१ तपोधन मोक्ष भये। विमलनाथ के लार, ६६१२ आचार्य मोक्ष भये। अनंतनाथ के संग, ५५०७ निर्ग्रंथ, निरंजन भये। और पद्मप्रभु के साथ, ३८०० दिगम्बर भये, अरु सिद्ध-लोक गये। और वृषभदेव के लार, १०००० गुरुनाथ अमूर्ति भये। और बाकी सर्व तीर्थंकरों के साथ, एक—एक हजार मुनि मोक्ष गये। इति॥ आगे बारह चक्रवर्ती के नाम—तहां प्रथम चक्रवर्ती भरत, सो आदिनाथ के समय भये। आगे दूसरा सगर नाम षट्-खण्डी, सो अजितनाथ के समय भया। और तीसरा मघवा नाम चक्री, अरु चौथा सनत्कुमार चक्री, ये धर्मनाथ-जिन के मोक्ष भये पीछे, अरु शांति के पहिले, अन्तराल में भये। शांतिनाथ, कुंथुनाथ, अरहनाथ ये तीन जिन, अपने—अपने समय में, आपही चक्री भये। और अरह के मोक्ष गये पीछे, अरु मल्लिनाथ के पहिले, इस अतंराल में, आठवां सुभूमि नाम चक्री भया। और मल्लिनाथ के पीछे, अरु मुनिसुव्रत के पहिले, अतंराल में, नववां महापद्म नाम चक्री भया।

अरु मुनिसुव्रत के पीछे, अरु नमिनाथ के पहिले, दशवें हरिषेण नाम चक्री भये। नमिनाथ के पीछे, अरु नेमनाथ के पहिले, ग्यारहवें जयसेन नाम चक्री भये। और नेमनाथ के पीछे, अरु पार्श्वनाथ के पहिले, बारहवें ब्रह्मदत्त नाम चक्री भये। इति चक्रवर्ती नाम ॥ आगे इन चक्रीन की गति—गमन कहिये है—तहां आठवां सुभूमि अरु बारहवां ब्रह्मदत्त ये दोय तौ, सप्तम नरक सिधारे। अरु तीसरा मघवा नाम चक्री, अरु चौथा संनत्कुमार चक्री, ये दोय; तीसरे स्वर्ग गये। अरु बाकी आठ चक्री, आठ—कर्म नाश कर, अष्टम भूमि (मोक्ष) विषैं, सिद्ध पद पाय विराजे। इति चक्री गति ॥ आगे नव नारायण के नाम, तथा किनके समय भये, सो कहिये है—तहां पहिला त्रिपृष्ट नाम नारायण तौ, श्रेयांसनाथ के समय में भया ॥१॥ और दूसरा द्विपृष्ट नारायण, वासुपूज्य-जिन के समय में भया ॥२॥ तीसरा स्वयंभू नाम नारायण, विमलनाथ के समय में भया ॥ ३ ॥ और चौथा पुरुषोत्तम नारायण, अनन्तनाथ के समय भया ॥ ४ ॥ और पांचवा पुरुषसिंह नारायण, धर्मनाथ के समय भया ॥५॥ और छट्ठा पुण्डरीक नारायण, अरह के पीछे अरु मल्लिनाथ के पहिले, अन्तराल में भया ॥६॥ और मल्लि के पीछे, अरु मुनिसुव्रत के पहिले, इस अंतराल में, सातवां दत्त नाम नारायण भया ॥ ७ ॥ मुनिसुव्रत के पीछे, अरु नमि के पहिले, आठवां लक्ष्मण नाम नारायण भया ॥ ८ ॥ और नववें नारायण कृष्ण देव भये, सो नेमिनाथ के समय भये ॥ ९ ॥ ये नव नारायण के नाम कहे। सो इनमें पहिला त्रिपिष्ट,

दूसरा द्विपृष्ट, तीसरा स्वयंभू, चौथा पुरुषोत्तम, पांचवां पुरुषसिंह, छठा पुण्डरीक, ये षट् तो षट्वीं मघवी नाम पृथ्वी के धाम पधारे। और सातवां दत्त, आठवां और नववां, ये मेघा पृथ्वी में गये। ये नव ही नारायण, तीन खण्ड के नाथ, महा विभूति सहित, देव-विद्याधर-भूमिगोचरी-बड़े-बड़े राजान् करि वन्दनीक, प्रजा के प्रतिपालक हैं। इनके राज्य में अन्याय नाहीं। लोकन कों दारिद्र नाहीं। सर्व सुखी होय हैं। ये नारायण, परम्पराय ज्योतिस्वरूप होंयगे। इति नारायण नाम ॥ आगे बलभद्रन के नाम कहिये है-तहां प्रथम बलदेव अचल, विजय, भद्र, सुप्रभ, सुदर्शन, आनन्द, नन्दमित्र, रामचन्द्र, और पद्म। ये नव बलभद्र हैं। सो नारायण के बड़े भाई जानना। इति बलभद्र नाम ॥ आगे नारायण के प्रतिपक्षी (प्रति नारायण)-केशव के नाम कहिये है-तहां प्रथम अश्वग्रीव, तारक, मेरुक, मधु-कैटभ, निशुंभ, बलि, प्रह्लाद, रावण, और जरासिंधु। तिनमें आठ तौ विद्याधरन में भये। अरु जरासिंधु, भूमिगोचरी भये। इति प्रतिनारायण नाम ॥ आगे बलभद्र की गति-गमन कहिये है-तहां विजय, अचल, भद्र, सुभद्र, सुदर्शन, आनंद, नन्दमित्र, और रामचंद्र, ये आठ बलदेव तौ आठ कर्म नाशकरि, सिद्ध भये। और नववां पद्म बलदेव, सो दिगम्बर व्रत धारि, पंचम स्वर्ग विषैं, महा ऋद्धिधारी देव भया। तहां तैं चय, मोक्ष होंयगे। तथा कृष्ण महाराज तीर्थंकर का अवतार धारेंगे। और अनेक जीवन कौं धर्मोपदेश देय, सुमार्ग लगाय, आप परमधाम कौं पावेंगे। अब तांईं अवतार धारया, अब अवतार नाहीं धारेंगे। इति बलभद्र गति ॥ आगे

चौबीस-जिन की आयु का प्रमाण, अनुक्रम करि कहिये है—चौरासी लाख पूर्व, बहत्तरि लाख पूर्व, साठ लाख पूर्व, पचास लाख पूर्व, चालीस लाख पूर्व, तीस लाख पूर्व, बीस लाख पूर्व, दस लाख पूर्व, दोय लाख पूर्व, एक लाख पूर्व, चौरासी लाख वर्ष, बहत्तरि लाख वर्ष, साठ लाख वर्ष, तीस लाख वर्ष, दस लाख वर्ष, एक लाख वर्ष, पंचानवै हजार वर्ष, चौरासी हजार वर्ष, पचपन हजार वर्ष, तीस हजार वर्ष, दस हजार वर्ष, एक हजार वर्ष, सौ वर्ष, और बहत्तरि वर्ष। ये चौबीस-जिन, जगत—मंगल करैं। इति चौबीस-जिन की आयु ॥ आगे चक्रवर्तिन की आयु कहिये है-प्रथम की चौरासी लाख पूर्व, दूसरे की बहत्तरि लाख पूर्व, तीजे की पांच लाख वर्ष, चौथे की तीन लाख वर्ष, पांचवें की एक लाख वर्ष, छट्टे की पंचानवै हजार वर्ष, सातवें की चौरासी हजार वर्ष, आठवें की साठ हजार वर्ष, नौवें की तीस हजार वर्ष, दशवें की छब्बीस हजार वर्ष, ग्यारहवें की तीन हजार वर्ष, और बारहवें की सात सौ वर्ष। इति चक्री-आयु ॥ आगे नारायण की आयु कहिये है—प्रथम की चौरासी लाख वर्ष, दूसरे की बहत्तरि लाख वर्ष, तीसरे की साठ लाख वर्ष, चौथे की तीस लाख वर्ष, पांचवें की दश लाख वर्ष, छटवें की साठ हजार वर्ष, सातवें की तीस हजार वर्ष, आठवें की बारह हजार वर्ष, और नववें की एक हजार वर्ष। यह नारायण की आयु कही। इतनी ही नव प्रति-नारायण की आयु जानना। बलभद्र की कछू अधिक है, सो आगे कहैंगे। इति नारायण, प्रति—नारायण की आयु ॥

आगे बलभद्र की आयु कहिये है—तहां पहिले बलभद्र की आयु, सत्यासी लाख वर्ष। दूजे की, सत्तरि लाख वर्ष। तीसरे की, साठ लाख वर्ष। चौथे की, बत्तीस लाख वर्ष। पांचवें की, कछू अधिक दश लाख वर्ष। छठे की, पैंसठ हजार वर्ष। सातवें की, बत्तीस हजार वर्ष। आठवें की, सत्रह हजार वर्ष। और नववें, की बारह सौ वर्ष। ये नव बलभद्र की आयु कही। आगे चक्री व नारायण का उपजने का समय कहिये हे-तहां आदि-जिन से लेय, पन्द्रहवें धर्मनाथ पर्यंत, तिनमें वृषभ अजित इनके समय में तो दोय चक्री भये। अरु पचास लाख कोड़ि सागर काल का, बीचि अन्तर भया। तामें कोई पदवीधारी पुरुष नहीं भया। अरु श्रेयांस तें लगाय, धर्म–नाथ पर्यंत, पांच तीर्थंकरों के समय में, पांच नारायण भये। सो तीर्थंकरों के काल में ही सभा—नायक भये। अन्तराल में नांहीं भये। और धर्मनाथ के पीछे, तीसरे चौथे चक्री भये। ता पीछे शान्तिनाथ, कुन्थनाथ, अरहनाथ, ये तीन तीर्थंकर ही चक्री भये। ता पीछे छठवां नारायण भया। ताके पीछे, आठवां चक्रवर्ती भया। ताके पीछे, मल्लि जिन भये। और मल्लि-जिन के पीछे, नौवां महापद्म चक्री भया। ता पीछे, सातवां नारायण भया। ता पीछे, मुनि-सुव्रत भये। ताके पीछे, दशवां चक्री हरिषेण भया। ताके पीछे, आठवां नारायण भया। ताके पीछे, नमि—जिन भये। अरु नमिनाथ के पीछे, ग्यारहवां चक्री भया। ताके पीछे, नेमिनाथ भये। तिनके समय में, नववें नारायण और बलभद्र, ये तिन छते ही सभा-नायक भये। और नेमिनाथ के पीछे, बारहवां चक्री भया। ताके पीछे, पार्श्वनाथ और महावीर भये। इस भांति त्रेसठ शला-

का पुरुष भये, तिनकी रचना कही। इति चक्री और नारायण के उपजने का समय कह्या। आगे तीर्थंकर की आयु की विगत कहिये है—तहां ऋषभदेव का कुमारकाल, बीस लाख पूर्व का। त्रेसठ लाख पूर्व, राज्य किया। तप, एक हजार वर्ष किया। और केवलज्ञान सहित उपदेश, हजार वर्ष घाटि, लाख पूर्व किया। ये सर्व चौरासी लाख पूर्व की विगत कही ॥ १ ॥ और अजितनाथ-जिन का कुमारकाल, अठारह लाख पूर्व। और एक पूर्वांग अधिक, तिरेपण लाख पूर्व राज्य में व्यतीते। संयम का काल, बारह वर्ष रहा। और एक पूर्वांग अरु बारह वर्ष घाटि, एक लाख पूर्व; केवलज्ञान सहित, समोशरण सहित विहार किया। यह बहत्तरि लाख पूर्व का विस्तार कह्या ॥ २ ॥ और सम्भवनाथ का काल, साठ लाख पूर्व। तामें तैं कुमारकाल, पन्द्रह लाख पूर्व। अरु च्यारि पूर्वांग अधिक, चबालीस लाख पूर्व, राज्य किया। और चौदह वर्ष संयम किया। अरु च्यारि पूर्वांग अरु चौदह वर्ष घाटि, एक लाख पूर्व केवल-ज्ञान सहित रहे। पीछे मोक्ष गये ॥ ३ ॥ आगे अभिनन्दन की आयु, पचास लाख पूर्व की है। तामें कुमार-काल, साढ़े बारह लाख पूर्व। अरु राज्य विषैं, साढ़े छत्तीस लाख पूर्व अरु आठ पूर्वांग। अठारह वर्ष, संयमकाल। और आठ पूर्वांग अरु अठारह वर्ष घाटि, एक लाख पूर्व; केवलज्ञान सहित उपदेश करि, मोक्ष गये ॥ ४ ॥ आगे सुमतिनाथ की आयु, चालीस लाख पूर्व। तामें कुमारकाल, दश लाख पूर्व है। राज्यावस्था का काल, गुणतीस ( २९ ) लाख पूर्व अरु बारह पूर्वाङ्ग। और संयमकाल, बीस वर्ष।

अरु बारह पूर्वांग, बीस वर्ष घाटि, एक लाख पूर्व; केवलज्ञान सहित रहे। पीछे मोक्ष गये ॥ ५ ॥ और पद्मप्रभु की आयु, तीस लाख पूर्व। तामें तैं कुमार—काल, साढ़े सात लाख पूर्व। साढ़े इक्कीस लाख पूर्व अरु सोलह पूर्वांग, राज्य किया। संयम काल, छह महिना। अरु सोलह पूर्वांग अरु छह महिना घाटि, एक लाख पूर्व ताईं, केवलज्ञान सहित उपदेश देय, सिद्ध भये ॥ ६ ॥ अरु सुपार्श्व-जिन की आयु, बीस लाख पूर्व। तामें तैं कुमारकाल, पांच लाख पूर्व। अरु चौदह लाख पूर्व बीस पूर्वांग, राज्य किया। संयम का काल, नव वर्ष। अरु बीस पूर्वांग नव वर्ष घाटि, एक लाख पूर्व, केवलज्ञान सहित विहार करि, सिद्ध भये ॥ ७ ॥ चन्द्रप्रभ का आयु समय, दश लाख पूर्व। तामें कुमार—काल, अढ़ाई लाख पूर्व। राज्यावस्था साढ़े छह लाख पूर्व अरु चौबीस पूर्वांग। संयमकाल तीन महिना। अरु तीन महिना चौबीस पूर्वांग घाटि, एक लाख पूर्व ताईं, समोशरण सहित केवलज्ञान पाय, विहार करि, मोक्ष गये ॥ ८ ॥ और पुष्पदन्त-जिन की आयु, दोय लाख पूर्व की है। तामें कुमारकाल, पचास हजार पूर्व। पचास हजार पूर्व अरु अट्ठाईस पूर्वांग, राज्य किया। और संयमकाल, च्यारि महिना। अट्ठाईस पूर्वांग च्यारि महिना घाटि, एक लाख पूर्व, केवलज्ञान सहित विहार करि, मोक्ष गये ॥ ९ ॥ और शीतल जिन की आयु का प्रमाण, एक लाख पूर्व है। तामें कुमारकाल, पच्चीस हजार पूर्व। राज्यकाल, पचास हजार पूर्व। संयमकाल तीन मास। अरु तीन महिना घाटि पच्चीस हजार पूर्व, केवलज्ञान सहित

रहे ॥१०॥ और श्रेयांस जिन की आयु, चौरासी लाख वर्ष की है। तामें कुमारकाल, इक्कीस लाख वर्ष। राज्य पद, ब्यालीस लाख वर्ष। संयम का काल, दोय मास। दोय महिना घाटि इक्कीस लाख वर्ष, केवलज्ञान-काल है ॥ ११ ॥ और वासुपूज्य की आयु, बहत्तरि लाख वर्ष की है। तामें कुमारकाल, अट्ठारह लाख वर्ष है। राज्यावस्था में नहीं रहे, अरु ब्याह भी नहीं किया। अट्ठारह लाख वर्ष के भये, तब ही तप लिया। सो संयमकाल, एक मास रहे। और केवलज्ञान सहित एक मास घाटि चौवन लाख वर्ष रहके, शिव गये ॥१२॥ विमल–जिन की आयु, साठ लाख वर्ष की है। तामें कुमारकाल, पन्द्रह लाख वर्ष। राज्यावस्था, तीस लाख वर्ष। और संयमकाल, तीन महिना। और तीन महिना घाटि पन्द्रह लाख वर्ष, केवलज्ञान सहित रहे। पीछे निर्वाण गये ॥ १३ ॥ और अनंत–जिन की आयु, तीस लाख वर्ष है। तामें कुमारकाल, साढ़े सात लाख वर्ष। राज्यावस्था, पन्द्रह लाख वर्ष। संयमकाल, दोय मास। और केवलज्ञान विषैं दोय मास घाटि, साढ़े सात लाख वर्ष रहे ॥१४॥ और धर्म–जिन की आयु, दश लाख वर्ष। तामें कुमारकाल, अढ़ाई लाख वर्ष। और राज्यावस्था, पांच लाख वर्ष। और संयमकाल एक मास। एक मास घाटि, अढ़ाई लाख वर्ष; विहार करि, मोक्ष गये ॥१५॥ और शांतिनाथ की आयु, एक लाख वर्ष। तामें कुमारकाल, पच्चीस हजार वर्ष। राज्यकाल, पचास हजार वर्ष। संयम-काल, सोलह वर्ष। सोलह वर्ष घाटि, पच्चीस हजार वर्ष; केवलज्ञान सहित विहार करि, मोक्ष गये ॥ १६ ॥ और कुन्थनाथ की आयु, पनच्यानवै हजार वर्ष। तामें कुमारकाल, पौने

चौबीस हजार वर्ष। राज्यावस्था, साढ़े सैंतालीस हजार वर्ष। संयमकाल, सोलह वर्ष। सोलह वर्ष घाटि, पौने चौबीस हजार वर्ष; केवलज्ञान सहित उपदेश देय, मोक्ष गये ॥ १७ ॥ और अरह जिन को आयु का प्रमाण, चौरासी हजार वर्ष है। तामें कुमारकाल, इकईस हजार वर्ष। राज्यावस्था, ब्यालीस हजार वर्ष। संयमकाल, सोलह वर्ष। अरु सोलह वर्ष घाटि, इक्कीस हजार वर्ष तांईं; केवलज्ञान सहित उपदेश करि, मोक्ष गये ॥ १८ ॥ और मल्लिनाथ की आयु, पचपन हजार वर्ष। तामें कुमारकाल, सौ वर्ष। इनने राज्य नहीं किया। सौ वर्ष की अवस्था ही में, तप धार्या। संयमकाल, षट् दिन। और षट् दिन घाटि, चौवन हजार नव सौ वर्ष तांईं; केवलज्ञान सहित उपदेश देय, मोक्ष गये ॥ १६ ॥ और मुनिसुव्रत–जिन की आयु, तीस हजार वर्ष। तामें साढ़े सात हजार वर्ष, कुमारकाल। राज्यकाल, पन्द्रह हजार वर्ष। संयमकाल, ग्यारह महिना। ग्यारह महिना घाटि, साढ़े सात हजार वर्ष; केवलज्ञान सहित विहार करि, मोक्ष गये ॥२०॥ और नमिनाथ की आयु, दश हजार वर्ष। तामें कुमारकाल, अढ़ाई हजार वर्ष। राज्यकाल, पांच हजार वर्ष। संयमकाल, नौ वर्ष। और नव वर्ष घाटि, अढ़ाई हजार वर्ष, केवलज्ञान सहित विहार करि, मोक्ष गये ॥ २१ ॥ और नेमिनाथ–जिन की आयु, एक हजार वर्ष। तामें कुमारकाल, तीन सौ वर्ष। राज्य इन ने नहीं किया। तीन सौ वर्ष के होय कें, तप लिया। संयमकाल, छप्पन दिन। छप्पन दिन घाटि, सात सौ वर्ष; केवलज्ञान तैं धर्मोपदेश देय, सिद्ध भये ॥ २२ ॥ और पार्श्वनाथ–जिन

की आयु, सौ वर्ष की। तामें कुमारकाल, तीस वर्ष। इनने व्याह और राज्य नहीं किया। तीस वर्ष में ही, दीक्षा धरी। संयम-काल, च्यार महिना। अरु च्यार महिना घाटि, सत्तर वर्ष; केवल-ज्ञान सहित रह, भव्यन कूं सम्बोध करि, मोक्ष गये ॥ २३ ॥ महावीर-जिन की आयु, बहत्तरि वर्ष। तामें कुमारकाल, तीस वर्ष। इनने व्याह व राज्य नहीं किया। तीस वर्ष में तप धरा। संयम-काल, बारह वर्ष। बाकी वर्ष केवलज्ञान सहित रहकर, मोक्ष गये ॥ २४ ॥ यह सर्व जिन की आयु की विगत कही। तामें कोई की आयु के च्यारि विभाग, कोई की आयु के राज्यावस्था बिना, तीन विभाग कहे। आगे चौबीस-जिन के, च्यारि प्रकार संघ का प्रमाण कहिये है। तहां पहिले चौबीस-जिन के गणधर देवन का प्रमाण, अनुक्रम तैं कहिये है—८४, ९०, १०५, १०३, ११६, १११, ९५, ९३, ८८, ८१, ७७, ६६, ५५, ५०, ४३, ३६, ३५, ३०, २८, १८, १७, ११, १०, और ११। ये चौबीस-जिन के, चौदह सौ त्रेपण (१४५३) गणधर जानना। तिन में तैं एक-एक जिन के, मुख्य एक-एक गणधरन के नाम कहिये हैं—वृषभसेन, सिंहसेन, चारुदत्त, वज्र, चमर; वज्रबलि, चरबलि, दण्डिक, वैदर्भ, अनागार, कुंथ, सुधर्म, नंद-राज, जय, अरिष्ट, चक्रायु, स्वयंभू, कुंथ, विशाख, मल्लि, सोम, वरदत्त, स्वयंभू, और इन्द्रभूत। ये चौबीस मुख्य गणधर कहे। ये सर्व गणधर, सप्त ऋद्धि करि सहित हैं। सर्व जिन-श्रुत के पारगामी हैं। आगे एक-एक जिन के सङ्ग, केते-केते राजा वैरागी भये। तिनका प्रमाण कहिये हैं—महावीर के संग, तीन सौ राजा यती भये ॥ १ ॥ पार्श्वनाथ

के साथ, छह सौ छह ॥ २ ॥ मल्लिनाथ के साथ, छह सौ छह ॥ ३ ॥ वासुपूज्य की लार, छह सौ ॥ ४ ॥ आदिनाथ के साथ, च्यारि हजार राजा यती भये ॥ ५ ॥ और सर्व जिन के संग, एक-एक हजार राजाओं ने तप लिया ॥ आगे चौबीस-जिन के यतीश्वरन की संख्या कहिये है—तहां वृषभदेव के, सर्व मुनीश्वर, ८४ हजार हैं। अजित के, एक लाख हैं। सम्भव के, दोय लाख। अभिनन्दन के, तीन लाख। सुमतिनाथ के, तीन लाख बीस हजार। पद्मनाथ के, तीन लाख तीस हजार। सुपार्श्वनाथ के, तीन लाख। चन्द्रप्रभ के, सर्व मुनि, अढ़ाई लाख। पुष्पदन्त-जिन के, दोय लाख। शीतलनाथ के, एक लाख। श्रेयांसनाथ के, चौरासी हजार। वासुपूज्य के, बहत्तरि हजार। विमलनाथ के, अड़सठ हजार। अनन्तनाथ के, छयासठ हजार। धर्मनाथ के, चौंसठ हजार। शान्तिनाथ के, बासठ हजार। कुंथनाथ के, साठ हजार। अरहनाथ के, पचास हजार। मल्लिनाथ के, चालीस हजार। मुनिसुव्रत के, तीस हजार। नमिनाथ के, बीस हजार। नेमिनाथ के, अठारह हजार। पार्श्वनाथ के, सोलह हजार। महावीर के, चौदह हजार सर्व मुनीश्वर हैं। ये चौबीस—जिन के सर्व मुनि कहे। सो मुनि का संघ सात प्रकार है—चौदह पूर्व के पाठी, सूत्र अभ्यासी, अवधिज्ञानी, केवली, विक्रिया ऋद्धि के धारी, विपुलमती मनः पर्ययी, और वादित्र ऋद्धि के धारी। इन सात भेद रूप, मुनि संघ है। सो वृषभदेव के चौरासी हजार मुनि हैं। तिनमें चौदह पूर्व के पाठी, साढ़े सैंतालीस सौ हैं। सूत्र अभ्यासी शिष्य, इकतालीस सौ पचास। अवधि-

ज्ञानी, नौ हजार। केवलज्ञानी, बीस हजार। विक्रिया ऋद्धि के धारी, तीस हजार छह सौ। विपुलमती मनः पर्ययज्ञानी, बारह हजार साढ़े सात सौ। वादित्र ऋद्धि के धारी, बारह हजार साढ़े सात सौ हैं। ये सर्व मिलि चौरासी हजार, आदि—देव के मुनि कहे ॥ १ ॥ और अजित के, चौदह पूर्व के पाठी, तीन हजार पांच सौ मुनि। आचाराङ्ग सूत्र के धारी शिष्य, इक्कीस हजार छह सौ। अवधिज्ञानी, नव हजार चार सौ। केवलज्ञानी, बीस हजार दो सौ पचास। विक्रिया ऋद्धि के धारी, बीस हजार च्यारि सौ पचास। विपुलमती मनः पर्यय धारी, बारह हजार च्यारि सौ। वादित्र ऋद्धि के धारी, बारह हजार च्यारि सौ। ये सर्व जाति के मिलि, अजित-जिन के एक लाख मुनि हैं॥२॥ संभव-जिन के, चौदह पूर्व के पाठी, साढ़े इक्कीस सौ। सूत्र अभ्यासी शिष्य-मुनि, एक लाख उन्नीस हजार तीन सौ। और अवधिज्ञानी, नव हजार छह सौ। केवलज्ञानी, पन्दह हजार। विक्रिया ऋद्धि के धारी, गुणतीस हजार साढ़े आठ सौ। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञान धारी, बारह हजार हैं। और वादित्र ऋद्धि के धारी, बारह हजार एक सौ हैं। ये तीसरे-जिन का संघ सात प्रकार, दोय लाख कह्या ॥ ३ ॥ आगे चौथे अभिनंदन-जिन के मुनि, तीन लाख हैं। तिन में चौदह पूर्व के पाठी, पच्चीस सौ हैं। सूत्र अभ्यासी शिष्य, दोय लाख तीस हजार पचास हैं। अवधिज्ञानी, नौ हजार आठ सौ। केवलज्ञानी, सोलह हजार। विक्रिया ऋद्धि के धारी, गुन्नीस हजार। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञान धारी, ग्यारह हजार साढ़े छह सौ। वादित्र ऋद्धि के धारी, ग्यारह हजार।

ये अभिनन्दन-जिन के, तीन लाख साधून में सात भेद कहे ॥ ४ ॥ आगे पांचवें सुमतिनाथ के, तीन लाख बीस हजार मुनि हैं। तामें चौदह पूर्व के पाठी, चौबीस सौ। सूत्र अभ्यासी शिष्य-मुनि, दोय लाख चौंसठ हजार तीन सौ पचास। अवधिज्ञान के धारी, ग्यारह हजार। केवलज्ञान के धारी, तेरह हजार। विक्रिया ऋद्धि के धारी, अट्ठारह हजार च्यारि सौ। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, दश हजार च्यारि सौ। वादित्र ऋद्धि के धारी, एक हजार च्यारि सौ पचास हैं। ये सर्व पांचवें–जिन के, सात जाति के मुनि, तीन लाख बीस हजार कहे ॥ ५ ॥ आगे छठे पद्मप्रभ-जिन के, तीन लाख तीस हजार मुनि कहे। तिन में चौदह पूर्व के ज्ञानी, तेईस सौ। सूत्र के अभ्यासी शिष्य-मुनि, दोय लाख गुणहत्तरि हजार। अवधिज्ञानी, दश हजार। केवलज्ञान धारी, बारह हजार आठ सौ। विक्रिया ऋद्धि के धारी, सोलह हजार तीन सौ। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, दश हजार छह सौ। वादित्र ऋद्धि के धारी, नौ हजार। ये छठे-जिन के, सात जाति के मुनि, सब मिलि तीन लाख तीस हजार कहे ॥६॥ आगे सुपार्श्वनाथ के संघ के, तीन लाख मुनि हैं। तामें चौदह पूर्व के धारी, दोय हजार तीस यती हैं। सूत्र अभ्यासी शिष्य–मुनि, दोय लाख चवालीस हजार नौ सौ बीस हैं। अवधि ज्ञानी, नव हजार। केवली, ग्यारह हजार तीन सौ। विक्रिया ऋद्धि के धारी, पन्द्रह हजार डेढ़ सौ। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, नव हजार छह सौ। वादित्र ऋद्धि के धारी, आठ हजार। ये सब, सात जाति के मुनि मिलकर, तीन लाख, सातवें-जिन के हैं ॥ ७ ॥ और आठवें-जिन के, अढ़ाई लाख

मुनि हैं। तिन में चौदह पूर्व के पाठी, दोय हजार हैं। सूत्र अभ्यासी शिष्य–मुनि, दोय लाख दश हजार च्यारि सौ। अवधिज्ञान के धारी, आठ हजार। केवली, दश हजार। विक्रिया ऋद्धि के धारी, च्यारि हजार। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञान के धारी, आठ हजार। वादित्र ऋद्धि के धारी, सात हजार छह सौ। ये चन्द्रप्रभ–जिन के सात जाति के मुनि, अढ़ाई लाख कहे ॥ ८ ॥ आगे पुष्पदन्त–जिन के, दोय लाख मुनि हैं। तिन में चौदह पूर्व के धारी, पन्द्रह सौ। सूत्रपाठी शिष्य-मुनि, एक लाख पेंसठ हजार पांच सौ। अवधिज्ञान के धारी, आठ हजार च्यारि सौ। केवलज्ञानी, साढ़े सात हजार। विक्रिया ऋद्धि के धारी, तीन हजार च्यारि सौ। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, पैंसठ सौ। वादित्र ऋद्धि के धारी, बहत्तरि सौ। ये नववें–जिन के, सात जाति के मुनि, सर्व मिलि, दोय लाख कहे ॥९॥ शीतलनाथ के संघ सम्बन्धी मुनि, एक लाख। ता विषै चौदह पूर्व के धारी, चौदह सौ। सूत्र अभ्यासी शिष्य मुनि, गुणसठि हजार दोय सौ। अवधिज्ञानी, बहत्तरि सौ। केवली, सात हजार। विक्रिया ऋद्धि के धारी, बारह हजार। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, पचहत्तर सौ। वादित्र ऋद्धि के धारी, सत्तावन सौ। ये सर्व मिलि, दशवें-जिन के, एक लाख मुनि कहे ॥१०॥ आगे श्रेयांस-जिन के, चौरासी हजार मुनि। तामें चौदह पूर्व के धारी, तेरह सौ। सूत्रपाठी शिष्य मुनि, अड़तालीस हजार दोय सौ। अवधिज्ञान के धारी, छह हजार। केवलज्ञानी, साढ़े छह हजार। विक्रिया ऋद्धि के धारी, ग्यारह हजार। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, चौवनसौ। बाकी वादित्र ऋद्धि के धारक

हैं। ये चौरासी हजार यती, ग्यारहवें–जिन के कहे ॥११॥ वासुपूज्य–जिन के संघ के मुनि, बहत्तरि हजार बुद्धि–सागर यती हैं। केतेक, चौदह पूर्व के धारी हैं। केतेक, सूत्र अभ्यासी शिष्य मुनि। केतेक, अवधि ज्ञान के धारी। छह हजार, केवली। विक्रिया ऋद्धि के धारी, दश हजार। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, छह हजार। वादित्र ऋद्धि के धारी, ब्यालीस सौ हैं। ये सात जाति के संघ सहित, बहत्तरि हजार मुनि कहे ॥ १२ ॥ और अड़सठ हजार यती, विमलनाथ–जिन के कहे। तहां चौदह पूर्व के धारी, ग्यारह सौ। सूत्रपाठी शिष्य जाति के मुनि, अड़तीस हजार पांच सौ। अवधिज्ञान के धारी, अड़तालीस सौ। केवली, पचपन सौ। विक्रिया ऋद्धि के धारी, नौ हजार। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, पचपन सौ। वादित्र ऋद्धि के धारी मुनीश्वर, बत्तीस सौ। ये सर्व जाति के मुनि, अड़सठ हजार कहे ॥ १३ ॥ और अनन्तनाथ के संघ में, छयासठ हजार मुनि हैं। तामें चौदह पूर्व धारी, एक हजार। सूत्र अभ्यासी शिष्य–मुनि, गुणसठ हजार पांच सौ। अवधिज्ञानी, तियालीस सौ। केवलज्ञानी, पांच हजार। विक्रिया ऋद्धि के धारी, आठ हजार। विपुलमती मनः, पर्यय ज्ञानी, पांच हजार हैं। वादित्र ऋद्धि के धारी, बत्तीस सौ। ये सात जाति के मुनि, छयासठ हजार कहे ॥ १४ ॥ और धर्म–जिन के यती, चौंसठ हजार हैं। तामें चौदह पूर्व के धारी, नौ सौ। शिष्य जाति के, चालीस हजार सात सौ। अवधिज्ञानी, छत्तीस सौ। केवली, पैंतालीस सौ। विक्रिया ऋद्धि के धारी, सात हजार। विपुलमति मनः पर्यय ज्ञानी, पैंतालीस सौ।

वादित्र ऋद्धि के धारी, अट्ठाईस सौ हैं। ये सर्व मिलि, चौंसठ हजार, धर्म-जिन का मुनि–संघ कह्या ॥ १५ ॥ और शांति–जिन के, बासठ हजार यती हैं। तिन में चौदह पूर्व के धारी, आठ सौ। शिष्य जाति के मुनि, इकतालीस हजार आठ सौ। अवधिज्ञानी, तीन हजार। केवलज्ञानी, च्यारि हजार। विक्रिया ऋद्धि के धारी, छह हजार। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, च्यारि हजार। वादित्र ऋद्धि के धारी, चौवीस सौ। ये बासठ हजार, सोलवें तीर्थंकर के मुनीश्वर कहे ॥ १६ ॥ और कुन्थ के, साठ हजार यती हैं। चौदह पूर्व के धारी, सात सौ। शिष्य जाति के मुनि, तेतालीस हजार डेढ़ सौ। अवधिज्ञानी, अढ़ाई हजार। केवलज्ञानी, दोय हजार आठ सौ। विक्रिया ऋद्धि के धारी, इक्यावन सौ। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, सैंतीस सौ पचास। वादित्र ऋद्धि के धारी, दोय हजार। ये साठ हजार संघ, कुंथ–जिन का कह्या ॥ १७ ॥ और अरहनाथ का संघ, पचास हजार है। तामें चौदह पूर्व के धारी, छह सौ दश। शिष्य जाति के मुनि, पैंतीस हजार आठ सौ पैंतीस। अवधि–ज्ञानी, अट्ठाईस सौ। केवलज्ञानी, अट्ठाईस सौ। विक्रिया ऋद्धि के धारी, तेतालीस सौ। विपुल-मती मनः पर्यय ज्ञानी, बीस सौ पचपन। वादित्र ऋद्धि के धारी, सोलह सौ हैं। ये सर्व जाति के, पचास हजार मुनि हैं ॥१८॥ अरु मल्लिनाथ के, चालीस हजार यती हैं। तिनमें चौदह पूर्व के धारी, पांच सौ पचास। शिष्य जाति के, गुणतीस हजार। अवधिज्ञानी, बाईस सौ। केवली, साढ़े छब्बीस सौ। विक्रिया ऋद्धि के धारी, चौदह सौ। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, बाईस

सौ। वादित्र ऋद्धि के धारी, बीस सौ। ये चालीस हजार संघ, मल्लि--जिन का कह्या ॥ १६ ॥ और मुनिसुव्रत के, तीस हजार यती हैं। तामें चौदह पूर्व के धारी, पांच सौ। शिष्य मुनि, इक्कीस हजार। अवधिज्ञानी, अठारह सौ। केवली, अठारह सौ। विक्रिया ऋद्धि के धारी, बाईस सौ। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, पन्द्रह सौ। वादित्र ऋद्धि के धारी, बारह सौ। ये सात जाति मिलि, तीस हजार भये ॥ २० ॥ नमिनाथ के, बीस हजार यती। चौदह पूर्व के धारी, साढ़े च्यारि सौ। शिष्य जाति के यती, तेरह हजार छह सौ। अवधिज्ञानी, सोलह सौ। केवली, सोलह सौ। विक्रिया ऋद्धि के धारी, पंद्रह सौ। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, साढ़े बारह सौ। और वादित्र ऋद्धि के धारी, एक हजार हैं। ये बीस हजार यती, इक्कीसवें--जिन के कहे ॥ २१ ॥ और नेमिनाथ के, अठारह हजार यती हैं। तिनमें चौदह पूर्व धारी, च्यारि सौ। शिष्य जाति के मुनि, ग्यारह हजार आठ सौ। अवधिज्ञानी, पंद्रह सौ। केवली, पन्द्रह सौ। विक्रिया ऋद्धि के धारी, ग्यारह सौ। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, नौ सौ। वादित्र ऋद्धि के धारी, आठ सौ। ये अठारह हजार यती, नेमि-जिन के कहे ॥ २२ ॥ पार्श्व-नाथ के, सोलह हजार यती हैं। तिनमें चौदह पूर्व के धारी, साढ़े तीन सौ। शिष्य जाति के मुनि, दश हजार नौ सौ। अवधिज्ञानी, चौदह सौ। केवली, एक हजार। विक्रिया ऋद्धि के धारी, एक हजार। विपुल मती मनः पर्यय ज्ञानी, साढ़े सात सौ। वादित्र ऋद्धि के धारी, छह सौ। ये सोलह हजार यती, पार्श्वनाथ-जिन के कहे ॥२३॥ और महावीर-जिन के,

चौदह हजार यती हैं। चौदह पूर्व के धारी, तीन सौ। शिष्य जाति के मुनि, नौ हजार नौ सौ। अवधिज्ञानी, तेरह सौ। केवली, सात सौ। विक्रिया ऋद्धि के धारी, नौ सौ। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, पांच सौ। वादित्र ऋद्धि धारी, च्यारि सौ। ये चौदह हजार मुनि, वर्द्धमान-जिन के कहे ॥२४॥ इति चौबीस–जिन के, मुनि–संघ, सात–सात प्रकार। आगे चौबीस–जिन के संघ की, आर्यिका का प्रमाण कहिये है—तहां आदि-देव के संघ की आर्यिका, तीन लाख पचास हजार। अजितनाथ की, तीन लाख बीस हजार। संभव, अभिनंदन, सुमति, इन तीनों की तीन–तीन लाख, तीस–तीस हजार। पद्मप्रभ की, च्यारि लाख बीस हजार। सुपार्श्व-नाथ की, तीन लाख तीस हजार। चन्द्रप्रभ, पुष्पदंत, शीतल, ये तीन जिन की, तीन–तीन लाख अस्सी–अस्सी हजार। श्रेयांस की, एक लाख बीस हजार। वासुपूज्य की, एक लाख छह हजार। विमल–जिन की, एक लाख तीन हजार। अनंतनाथ की, एक लाख आठ हजार। धर्मनाथ की, बासठ हजार च्यारि सौ। शांति–जिन की, साठ हजार तीन सौ। कुंथ की, साठ हजार तीन सौ, अरह की, साठ हजार। मल्लिनाथ की, पचपन हजार। मुनिसुव्रत की, पचास हजार। नमिनाथ, नेमिनाथ, पार्श्वनाथ, वर्द्धमान, इन च्यारि–जिन की, यथा योग्य जानना। ये चौबीस–जिन के संघ की, आर्यिका का प्रमाण कह्या। आगे श्रावक–श्राविकाओं का प्रमाण कहिये है—तहां वृषभ-देव से चन्द्रप्रभ पर्यंत, आठ तीर्थंकरन के समय, तीन लाख श्रावक भये। अरु पुष्पदंत से लगाय, शांतिनाथ पर्यंत, दोय–दोय लाख श्रावक भये। और कुन्थ सूं लेय, महावीर पर्यंत, एक-एक

लाख श्रावक। ये तो श्रावक–संख्या कही॥ अब श्राविका का प्रमाण–तहां वृषभदेव तैं लगाय-महावीर पर्यन्त, यथायोग्य श्राविका जान लेना॥ ऐसे चौबीस–जिन का संघ, च्यारि प्रकार कह्या। आगे चौबीस–जिन के शिष्य, सिद्ध भये। तिनका प्रमाण अनुक्रम तैं कहिये हैं–तहां वृषभदेव के शिष्य, साठ हजार नौ सौ सिद्ध भये। अजित–जिन के, बहत्तरि हजार एक सौ। संभव–जिन के, एक लाख सत्तरि हजार एक सौ। अभिनंदन–जिन के, दोय लाख अस्सी हजार एक सौ। सुमतिनाथ के, तीन लाख एक हजार छह सौ। पद्मनाथ के, तीन लाख तेरह हजार छह सौ। सुपार्श्वनाथ के, दोय लाख पच्यासी हजार। चन्द्रप्रभ के, दोय लाख चौंतीस हजार। पुष्पदंत के, एक लाख गुन्यासी हजार छह सौ। शीतलनाथ के, अस्सी हजार छह सौ। श्रेयांस–जिन के, पैंसठ हजार छह सौ। वासुपूज्य के, चौवन हजार छह सौ। विमल–जिन के, इक्यावन हजार तीन सौ। अनंत–जिन के, इक्यावन हजार। धर्म-नाथ–जिन के, गुन्नास हजार सात सौ। शांतिनाथ के, अड़तालीस हजार च्यारि सौ। कुंथ-जिन के, छ्यालीस हजार आठ सौ। अरह–जिन के, तीस हजार दोय सौ। मल्लिनाथ–जिन के, अट्ठाईस हजार आठ। मुनिसुव्रत–जिन के, गुणतीस हजार दोय सौ। नमि–जिन के, नौ हजार छह सौ। नेमि–जिन के, आठ हजार। पार्श्व–जिन के, छह हजार दोय सौ। और महावीर के शिष्य, सात हजार दोय सौ, मोक्ष गये। ये चौबीस–जिन के शिष्य, मोक्ष भये। तिन का प्रमाण कह्या। सो वृषभदेव तैं शांति पर्यंत, सोलह तीर्थंकर, सिद्ध लोक पधारे।

तब तांई, तिन के शिष्य मोक्ष गये । भावार्थ—सोलह तीर्थंकरों कौं जब तैं केवलज्ञान
उपज्या। तब तैं लगाय, निर्वाण भया तब तांई, तिन के शिष्य मोक्ष गये । अरु शेष आठ
तीर्थंकरों के शिष्य, निर्वाण पीछे, महिना में, केई शिष्य दोय महिना में, केई च्यारि माम में,
केई वर्ष में, केई दोय वर्षादिक पीछे मोक्ष भये। ऐसे सब—जिन के शिष्यन की मोक्ष जानना।।
आगे चौबीस-जिन का, परस्पर अन्तर कहिये है-तहां वृषभदेव पीछे, पचास लाख कोडि
सागर काल व्यतीत भया, तब दूसरे अजितनाथ भये । अजितनाथ तैं, तीस लाख कोड़ि
सागर पीछे, तीसरे संभव—जिन भये । संभवनाथ के पीछे, दश लाख कोड़ि सागर के अंतर
तैं, चौथे अभिनंदन—जिन भये । अरु अभिनंदन तैं, नव लाख कोड़ि सागर पीछे, सुमतिनाथ
भये । अरु सुमति के पीछे, नव्बे हजार कोड़ि सागर अंतराल में, पद्मनाथ भये । पद्मनाथ
के पीछे, नव हजार कोड़ि सागर अंतर भये, सुपार्श्व भये । और सुपार्श्व के पीछे, नौ सौ
कोड़ि सागर अंतरकाल गये, चन्द्रप्रभ भये । चन्द्रप्रभ पीछे, नव्बे कोड़ि सागर अंतर गये,
पुष्पदंत हुए । पुष्पदंत के पीछे, नव कोड़ि सागर अंतर भये, शीतल—जिन भये । शीतल-
जिन के पीछे, अरु श्रेयांसनाथ के बीचि अंतर, छयासठि लाख बीस हजार वर्ष घाटि, एक-
कोड़ि सागर । और श्रेयांस—जिन के पीछे, चौवन सागर अंतर भये, वासुपूज्य—जिन भये ।
और वासुपूज्य पीछे, तेतीस सागर अंतर तैं, विमल—जिन भये । विमल पीछे, नौ सागर
अंतर तैं, अनंत—जिन भये । और अनंतनाथ पीछे, आधा पल्य काल व्यतीत भये, धर्मनाथ

भये। और धर्मनाथ पीछे, पौन पल्य घाट तीन सागर अंतर भये, शांतिनाथ भये। शांतिनाथ पीछे, आधा पल्य का अंतर भये, कुन्थनाथ भये। कुन्थनाथ पीछे, हजार कोड़ि वर्ष घाट, पाव पल्य अंतर भये, अरहनाथ भये। अरहनाथ पीछे, हजार कोड़ि वर्ष अंतर भये, मल्लिनाथ भये। मल्लिनाथ पीछे, चौवन लाख वर्ष अंतर भये, मुनिसुव्रत–जिन हुए। मुनिसुव्रत पीछे, छह लाख वर्ष अंतर भये, नमि–जिन हुए। नमिनाथ पीछे, पचास लाख वर्ष अन्तर भये, नेमिनाथ भये। नेमिनाथ पीछे, पौने चौरासी हजार वर्ष अन्तर भये, पार्श्वनाथ भये। अरु पार्श्वनाथ पीछे, अढ़ाई सौ वर्ष का अन्तर पड़े, वर्द्धमान–जिन भये। ऐसे चौबीस–जिन के, तेबीस अन्तराल कहे। सो महावीर मोक्ष पधारे, तब चौथे काल के तीन वर्ष साढ़े आठ महिना, बाकी थे। चौथा काल, ब्यालीस हजार वर्ष घाटि, एक कोड़ाकोड़ी सागर का है। तहां ब्यालीस हजार वर्ष में, इक्कीस हजार वर्ष का, पंचमकाल है। अरु इक्कीस हजार वर्ष का, छट्ठा काल है। सो पंचमकाल के अंत पर्यंत, महावीर का धर्म है। और छट्ठे काल में, धर्म का अभाव है। इति चौबीस–जिन अंतर॥ आगे धर्म का विरह–काल कहिये है–तहां वृषभदेव सूं लगाय, पुष्पदंत पर्यन्त तो धर्म अखण्ड चल्या। कबहूं मुनि, कबहूं श्रावक, कबहूं केवलज्ञानी भया करैं। तिनके प्रसाद तैं, धर्मोपदेश भया कर्या। अंतराल नाहीं पड़्या। और पुष्पदंत के पीछे, पाव पल्य तांई, धर्म का अन्तर भया। और शीतलनाथ के पीछे, आध पल्य तांईं, धर्म का विच्छेद भया। और श्रेयांस–जिन पीछे,

पौन पल्य तांईं, धर्म का विच्छेद भया। वासुपूज्य पीछे, एक पल्य तांईं, धर्म का विच्छेद हुआ। पीछे विमलनाथ–जिन भये। विमल–जिन पीछे, पौन पल्य; धर्म का अभाव भया। पीछे, अनंतनाथ भये। अनंतनाथ पीछे, आध पल्य धर्म का विच्छेद भया। और धर्मनाथ पीछे, पाव पल्य, धर्म का अभाव भया। ऐसे तीर्थंकरों के अंतराल में, च्यारि पल्य तांईं; मुनि, अर्जिका, श्रावक, श्राविका, च्यारि संघ का अभाव रह्या। जिन–धर्म मिट गया। जब तीर्थंकर प्रगटे, तब फेरि धर्म चल्या। ऐसा अन्तर भया। और प्रथम तैं आठ तीर्थंकरों के समय, निरंतर धर्म रह्या। और पहिले तीर्थंकर तैं लगाय, सात तीर्थंकर पर्यंत, तौ केवलज्ञान रूपी संपदा, निरंतर चली आई। केवलज्ञान का कबहुं अन्तर नहीं भया। और चन्द्रप्रभ पीछे, नब्बे केवली भये। बाकी काल में केवली नहीं रहे, मुनि ही रहे। पुष्पदंत के पीछे भी, नब्बे केवली भये। और शीतलनाथ के तीर्थ में, चौरासी केवली भये। और श्रेयांस पीछे, इन के तीर्थ में, बहत्तरि केवली भये। वासुपूज्य पीछे, इनके तीर्थ में, चवालीस केवली भये। और विमलनाथ पीछे, इन के तीर्थ में, चालीस केवली भये। और अनंतनाथ पीछे, छत्तीस केवली भये। धर्मनाथ पीछे, बत्तीस केवली भये। कुन्थनाथ पीछे, चौबीस केवली भये। अरहनाथ पीछे, सोलह केवली भये। मुनिसुव्रत पीछे, बारह केवली भये। नमि पीछे, आठ केवलो भये। नेमि पीछे, च्यारि केवली भये। पार्श्वनाथ पीछे, तीन केवली भये। और महावीर पीछे, तीन केवली भये। ऐसे चौबीस तीर्थंकरों पीछे, जेते–

जेते केवली भये, तिनकी संख्या कही । सो जहाँ लूं, दूसरे तीर्थंकर नहीं उपजे, तेते काल पहिले तीर्थंकर का वारा ( तीर्थ ) कहिये । जैसे प्रथम तीर्थंकर पीछे अजितनाथ उपजे, तब लों पचास लाख कोड़ि सागर, प्रथम-जिन का काल समझना । ऐसा सर्वत्र जानना । महावीर पीछे, बासठ वर्ष में, तीन केवली भये। तिनके नाम—गौतम गणधर-केवली, सुधर्माचार्य केवली, और तीसरे जम्बूस्वामी अन्त के केवली भये । यहां तें आगे केवली नाहीं । और इन जम्बूस्वामी पीछे; सौ वर्ष में; ग्यारह अङ्ग, चौदह पूर्व के पाठी आचार्य हुए । जिनके नाम सुनहु—विष्णु, नन्दमित्र, अपराजित, गोवर्धन, और भद्रबाहु । ये पांच आचार्य, महा बुद्धि सागर, सर्व श्रुत के पाठी भये। और इनके पीछे, एक सौ तियासी वर्ष में, ग्यारह आचार्य और होंयगे । सो ग्यारह अङ्ग अरु दश पूर्व के पाठी होंगे । तिनके नाम—विशाख, प्रोष्ठल, क्षत्रिय, जयसेन, नागसेन, सिद्धार्थ धृतषेण, विजय, बुद्धिमान, गंगदेव, और धर्मसेन । इनके आगे, पूर्वन के पाठी नाहीं । इन आगे, दोय सौ बीस वर्ष में, पांच आचार्य, ग्यारह अङ्ग के पाठी होंयगे । तिनके नाम—निषध, जयपाल, पाण्डव, ध्रुवसेन, और कंस । इन तांई, ग्यारह अङ्ग का ज्ञान रहेगा । आगे इनके पीछे; सुभद्राचार्य, यशोभद्राचार्य, भद्रबाहु आचार्य, लोहाचार्य, ये च्यारि मुनि; एक सौ अट्ठारह वर्ष में, एक आचाराङ्ग के पाठी होंयगे । इन आगे, अङ्गन का ज्ञान नाहीं । आगे कहे, महावीर के गणधर ग्यारह, तिनकी आयु कहिये है—पहिले गणधर की आयु, बानवै वर्ष है । दूसरे की, चौरासी वर्ष की है । तीसरे

की आयु, अस्सी वर्ष। चौथे की, सौ वर्ष। पांचवें की, तियासी वर्ष। छटवें की, पिचासी वर्ष। सप्तम की, अठत्तर वर्ष। अष्टम की, ७२ वर्ष। नववें की, ६० वर्ष। दशवें की, ५० वर्ष। और ग्यारहवें की, ४० वर्ष। ये गणधरन की आयु कही। ऐसे चौबीस-जिन का संघ कह्या। आगे जब तीजे काल में, पल्य का अष्टम भाग बाकी रह्या, तब चौदह कुलकर भये। तिनके नाम—प्रतिश्रुत, सन्मति, क्षेमंकर, क्षेमंधर, सीमंकर, सीमंधर, विमलवाहन, चक्षुष्मान, यशस्वी, अभिचन्द्र, चन्द्राभ, मरुदेव, प्रसेनजित, और नाभिराय। अब इन की आयु-कायादिक रचना कहिये है--तहां पहिला कुलकर प्रतिश्रुत, ताकी अट्ठारह सौ धनुष काय। इनके समय ज्योतिषी जाति के कल्पवृक्षन की ज्योति, कछू मन्द भई। सो सूर्य—चन्द्रमा दीखते भये। तिन कूं देख, प्रजा डरी। जो ये कहा है? तब कुलकर तें पूछी। हे प्रभो! ये कहा? अब-तक कभूं नहीं दीखे, सो ये हमारा कहा करैंगे, सो कहौ। तब कुलकर महा विवेकी, सर्व कूं सम्बोधे। कही, भय मति करौ। ये ज्योतिषी देवन के इन्द्र हैं। इनके विमान, अनादि—निधन हैं। अब तांई, कल्पवृक्षन की प्रभा तैं नहीं दीखते थे। सो अब वृक्षन की ज्योति मंद भई, तातैं दीखे। खेद-कारी नाहीं। ऐसे संबोध, प्रजा कों सुखी किया॥१॥ और दूसरे कुलकर की काय, १३०० धनुष। इनके काल में, ज्योतिषी जाति के कल्पवृक्षन की प्रभा, मंद भई। तब तारा—नक्षत्रन के विमान दीखे। तिनकूं देख, भोरी दुनियां डरी। तब जाय, कुलकर पै पूछी। तब कुलकर ने सर्व भेद बताय, सुखी किये। तातें सन्मति नाम भया॥ २॥ और तीसरे कुलकर की काय,

आठ सौ धनुष। याके समय, सिंहादिक जीव, क्रूर भये। तिन कूं देख, भोरे लोक डरते भये। तब कुलकर कूं पूछी। प्रभो, अब ताईं इन जीवन तैं रमै थे, सो नाना सुख होय था। अब ये भय करि, मारैं हैं। तब कुलकर, लोकन कूं भोरे-सरल परिणामी जानि, कही। तुम इनका विश्वास, मति करौ। लष्ट–मुष्ट तैं निवारौ। ऐसे कह, सुखी किये। सो इनका नाम, क्षेमङ्कर कह्या ॥ ३ ॥ और चौथे कुलकर के समय, शरीर की उतंगता, सात सौ पचत्तरि धनुष है। याके समय सिंहादिक जीव, क्रूर भये। तब कुलकर कही, तुम लाठी राखौ। आवै तब मारौ। विश्वास मति करौ। काल-दोष तैं, आगे विशेष क्रूर होंयगे। ऐसे उपाय बताय, सुखी किये। तातैं क्षेमंधर नाम भया ॥ ४ ॥ और पंचम कुलकर के समय, काय सात सौ पचास धनुष रही। कल्पवृक्ष घटि चले। कोऊ के कैसा कल्पवृक्ष नाहीं, कोऊ कैसा नाहीं। इसमें परस्पर खेद करते भये। तब कुलकर पै गये। सो कुलकर ने, अपनी-अपनी सीमा बताय दई। जो अपने-अपने क्षेत्र में होय, सो भोगौ। और दूसरे की सीमा का, ताकी आज्ञा के बिना, मति लावौ। आपस में याच लेव। जो फल जाके नहीं होंय, सो वापै लीनें। और वाकें जो फल नहीं होंय, सो वाकौं दीये। ऐसे उपाय कर, सीमा बांधी। तातैं सीमंकर नाम पाया ॥ ५ ॥ और छट्ठे कुलकर की काय, सात सौ पच्चीस धनुष है। इनके समय, कल्पवृक्ष विशेष घटि चले। तब परस्पर लोग खेद करि, कषाय रूप होने लगे। तब कुलकर ने, अपने-अपने कल्पवृक्ष के चिन्ह कर दिये। सो जो जाके चिन्ह का है, सो ही

भोगै। तातें इनका नाम, सीमंधर भया ॥६॥ और सातवें कुलकर की काय की ऊंचाई, सात सौ धनुष की थी। याने लोकन कूं, हस्ती—घोटकन की असवारी बताई। तातें इनका नाम, विमलवाहन भया ॥ ७ ॥ और आठवें कुलकर का शरीर, छह सौ पचत्तरि धनुष है। इनके समय, माता—पिता, बालक का मुख देख, मरण करते भये। पहिले माता—पिता, पुत्र का मुख नहीं देखैं थे। सो अष्टम कुलकर तैं, देखते भये ॥८॥ और नववें कुलकर का शरीर, छह सौ पचास धनुष भया। याके समय, माता—पिता, बालक भये पीछे केतेक काल, जीवते भये ॥ ६ ॥ और दशवें कुलकर का शरीर, छह सौ पचीस धनुष भया। याके समय, माता—पिता, बालकन कूं लेकर, चन्द्रमादि की समस्या करि रमावते भये ॥ १० ॥ और ग्यारहवें कुलकर का शरीर, छह सौ धनुष भया। याके समय में, परिवार सहित, लोक बहुत जीवते भये॥ ११ ॥ बारहवें कुलकर का शरीर, पांच सौ पचत्तरि धनुष है। अब लोग पुत्र सहित, सुखी होते भये ॥ १२ ॥ और तेरहवें कुलकर का शरीर, पांच सौ पचास धनुष ऊंचा था। ता समय बालक, जर सहित उपजते भये। ताहि देख, लोग डरे। तब कुलकर कूं, जर सहित बालक दिखाया। सो याने, जरा—छेदने की विधि बताई ॥ १३ ॥ और चौदहवें कुलकर, नाभिराय भये। सो इनके समय बालक, नाभि (नाल) सहित होने लगे। तब नाभि छेदवे की कला, इनने बताई। तातें नाभिराय भये। इनका शरीर, पांच सौ पचीस धनुष भया ॥ १४ ॥ ऐसे चौदह कुलकर, महा बुद्धिमान्, इनमें स्वयमेव ही अनेक

कला-चतुराई होय। महा सौम्यदृष्टी, मंद-कषायी होंय। ऐसे पल्य के आठवें भाग काल में, कुलकर चौदह भये। पीछे तीसरे काल के, तीन वर्ष साढ़े आठ महिना वाकी रहे, तब श्री आदिनाथ का निर्वाण—कल्याणक भया। और चौथे काल के, तीन वर्ष साढ़े आठ महिना वाकी रहे, तब अन्तिम तीर्थंकर महावीर स्वामी का, निर्वा—कल्याणक भया। और महावीर के मोक्ष गये पीछे, इक्कीस हजार वर्ष के पंचमकाल में, इक्कीस कलंकी होंयगे। इनके बीचि, इकईस उपकलंकी होंयगे। भावार्थ—इक्कीस हजार वर्ष का पंचमकाल है। तामें हजार वर्ष भये, एक कलंकी होंयगे। ता पीछे, पांच सौ वर्ष पीछे, एक उपकलंकी होंयगे। ता पीछे, पांच सौ वर्ष गये, एक कलंकी होंयगे। ऐसे हजार—हजार वर्ष गये कलंकी, हजार-हजार वर्ष गये उपकलंकी जानना। बहुत उपद्रवी, घने—क्षेत्र के धर्म—घातक होंय, सो कलं—की कहिये। अरु अल्प—क्षेत्र के धर्म—घातक होंय, सो उपकलंकी कहिये। सो कलंकी-उप-कलंकी सब ही, पापांधकार के उदय करवे कौं, रात्रि समान होंयगे। इनके राज्य में धर्म-रूपी सूर्य का प्रकाश, मिट जायगा। और पाप का अधिकार रहेगा। सो पाप-मुर्ति, धर्म के घातक फल तैं, अशुभ गति गमन करेंगे। ऐसे कुलकर व कलंकी कथन कह्या॥ आगे बारह चक्रवर्तीन की आयु कहिये हैं—तहां भरत चक्री की आयु, चौरासी लाख पूर्व की। तामें कुमारकाल, सतत्तर लाख पूर्व है। और महामण्डलेश्वर पद का राज्य, चालीस हजार वर्ष। पीछे चक्ररत्न उत्पन्न भया। पीछे दिग्विजय, साठ हजार वर्ष। राज्य, एक लाख वर्ष

घाटि, छह लाख पूर्व। संयमकाल, अन्तर्मुहूर्त। केवलज्ञान सहित किंचित् ऊन एक लाख पूर्व रह के, सिद्ध भये ॥ १ ॥ और दूसरे सगर चक्री की आयु, बहत्तरि लाख पूर्व। तामें इनका कुमारकालादि यथायोग्य जान लेना ॥ २ ॥ और तीसरा चक्री मघवा नाम। ताकी आयु, पांच लाख वर्ष। तामें कुमारकाल, पच्चीस हजार वर्ष। मण्डलेश्वर पद, पच्चीस हजार वर्ष। पीछे चक्र लाभ भये दिग्विजय, दश हजार वर्ष। राज्य, तीन लाख नव्बे हजार वर्ष। संयमकाल, पचास हजार वर्ष बाद, स्वर्गलोक गये ॥ ३ ॥ और चौथे चक्री, सनत्कुमार। ताकी आयु, तीन लाख वर्ष। तामें कुमारकाल, पचास हजार वर्ष। मण्डलेश्वर पद, पचास हजार वर्ष। पीछे चक्र लाभ तैं दिग्विजय, दश हजार वर्ष। राज्यावस्था, नव्बे हजार वर्ष। और संयमकाल, एक लाख वर्ष। पीछे स्वर्ग-गमन किया ॥ ४ ॥ और पंचम शान्तिनाथ-जिन, चक्री। तिनकी आयु, एक लाख वर्ष। तामें कुमारकाल, पच्चीस हजार वर्ष। मण्डलेश्वर पद, पच्चीस हजार वर्ष। दिग्विजय, आठ सौ वर्ष। चक्री पद, चौबीस हजार दोय सौ वर्ष। संयमकाल, सोलह वर्ष। और सोलह वर्ष घाटि पच्चीस हजार वर्ष, समोशरण सहित विहार किया। पीछे सिद्ध भये ॥ ५ ॥ और छट्ठे कुंथनाथ-जिन, चक्री। तिनकी आयु, पंचाणवै हजार वर्ष। तामें कुमारकाल, पौने चौबीस हजार वर्ष। मण्डलीक राज्य पद, पौने चौबीस हजार वर्ष। दिग्विजय, छह सौ वर्ष। चक्री पद, तेबीस हजार डेढ़ सौ वर्ष। संयमकाल, सोलह वर्ष। और केवल अवस्था, सोलह वर्ष घाटि पौने चौबीस

हजार वर्ष। पीछे मोक्ष गये ॥ ६ ॥ और सातवें अरहनाथ–जिन, चक्री । तिनकी आयु, चौरासी हजार वर्ष। तामें कुमारकाल, इक्कीस हजार वर्ष। मण्डलीक राज्य पद, इक्कीस हजार वर्ष। दिग्विजय, च्यारि सौ वर्ष। चक्री पद, बीस हजार छह सौ वर्ष। संयमकाल, सोलह वर्ष। सोलह वर्ष घाटि, इक्कीस हजार वर्ष, केवलज्ञान सहित उपदेश दिया। पीछे लोक शिखर विराजे ॥ ७ ॥ और आठवां चक्री, सुभूमि। ताकी आयु, अड़सठ हजार वर्ष। तामें कुमारकाल, पांच हजार वर्ष। और दिग्विजय, पांच सौ वर्ष। चक्री पद, बासठ हजार पांच सौ वर्ष। अरु यह बाल्यावस्था में, परशुराम के भय तैं सन्यासीन के आश्रम विषैं गोप रहे। तातैं वैराग्य नहीं भया। राज्यावस्था में मरण किया। सो महातम नाम, सप्तम लोक–पाताल में पधारे ॥ ८ ॥ और नौवें, महा पद्म चक्री। ताकी आयु, तीस हजार वर्ष। तामें कुमारकाल, पांच सौ वर्ष। मण्डलीक पद, पांच सौ वर्ष। तीन सौ वर्ष, दिग्विजय। चक्री पद, अट्ठारह हजार सात सौ वर्ष। संयमकाल, दश हजार वर्ष। याही में मुनिपद अरु केवलपद पाय, पीछे सिद्ध भये ॥ ९ ॥ और दशवें, सुषेण चक्री। तिनकी आयु, छब्बीस हजार वर्ष। तामें कुमारकाल, सवा तीन सौ वर्ष। दिग्विजय, डेढ़ सौ वर्ष। चक्री पद, पच्चीस हजार एक सौ पचत्तरि वर्ष। संयमकाल, साढ़े तीन सौ वर्ष। तामें दीक्षा अरु केवलज्ञान दोऊ आय गये। पीछे मोक्ष गये॥ १० ॥ ग्यारहवें जयसेन चक्री। तिनकी आयु, चौबीस सौ वर्ष। तामैं कुमार-काल, सौ वर्ष। दिग्विजय, सौ वर्ष। चक्री पद-राज्य, अट्ठारह सौ वर्ष।

संयम-काल, केवलज्ञान सहित च्यारि सौ वर्ष ॥११॥ और बारहवां, ब्रह्मदत्त चक्री। ताकी आयु, सात सौ वर्ष। ये चक्री नेमिनाथ के पीछे, अरु पार्श्वनाथ के पहिले, इस अंतराल में भये। सो इनका कुमारकाल, अट्ठावीस वर्ष। मण्डलीक पद, छप्पन वर्ष। दिग्विजय, सोलह वर्ष। चक्री पद का राज्य, छह सौ वर्ष। इन्हों ने दीक्षा नहीं लीनी। राज्यपद में मरण करि, सप्तमी माघवी–धरा पधारे ॥१२॥ यह बारह चक्री की, आयु की विगत कही। सो इन में, आठ चक्री तौ सिद्ध भये। दोय, स्वर्ग लोक गये। दोय, पाताल–धरा पधारे। आगे नव, अर्द्ध-चक्रीन का कथन कहिये है–प्रथम वासुदेव–त्रिपिष्ट की आयु, चौरासी लाख वर्ष। तामें कुमारकाल, पच्चीस हजार वर्ष। दिग्विजय काल, एक हजार वर्ष। अरु राज्यपद, तियासी लाख चुहत्तर हजार वर्ष ॥ १ ॥ और दूसरा वासुदेव–द्विपिष्ट। ताकी आयु, बहत्तरि लाख वर्ष। तामें कुमार-काल, पच्चीस हजार वर्ष। मण्डलेश्वर पद का राज्य, पचीस हजार वर्ष। दिग्विजय का काल, सौ वर्ष। अरु वासुदेव पद, इकत्तरि लाख गुणचास हजार नौ सौ वर्ष ॥ २ ॥ और तीसरा वासुदेव, स्वयम्भू। ताकी आयु, साठ लाख वर्ष। ताका कुमार-काल, पचीस सौ वर्ष। अरु मण्डलीक पद, पचीस सौ वर्ष। दिग्विजय, नव्बे वर्ष। अरु तीन खण्ड का राज्य, गुणसठि लाख चौरानवै हजार नव सौ दश वर्ष ॥ ३ ॥ अरु चौथा वासुदेव, पुरुषोत्तम। ताकी आयु, तीस लाख वर्ष। तामें कुमार-काल, सात सौ वर्ष। मण्ड-लीक राज्य–पद, तेरा सौ वर्ष। दिग्विजय, अस्सी वर्ष। और तीन खण्ड का राज्य, गुण-

तीस लाख सत्यानवै हजार नव सौ वीस वर्ष ॥ ४ ॥ पंचम वासुदेव, सुदर्शन । ताकी आयु, दश लाख वर्ष। तामें कुमार-काल, तीन सौ वर्ष। मण्डलीक पद, सौ वर्ष। दिग्विजय, सत्तरि वर्ष। और चक्री पद, नौ लाख निन्यावै हजार पांच सौ तीस वर्ष ॥ ५ ॥ और छठा, पुण्डरीक वासुदेव भया। ताकी आयु, पैसठ हजार वर्ष। तामें कुमार-काल, अढ़ाई सौ वर्ष। मण्डलीक पद, अढ़ाई सौ वर्ष। दिग्विजय, साठ वर्ष। और तीन खण्ड का राज्य, चौंसठ हजार च्यारि सौ चालीस वर्ष ॥ ६ ॥ और सातवां, दत्त नाम नारायण। ताकी आयु, बत्तीस हजार वर्ष। तामें कुमार-काल, दोय सौ वर्ष। मण्डलीक पद, पचास वर्ष। दिग्विजय, पचास वर्ष। और तीन खंड का राज्य, इकतीस हजार सात सौ वर्ष ॥७॥ और आठवां वासुदेव, लक्ष्मण। ताकी आयु, बारह हजार वर्ष। कुमार-काल, सौ वर्ष। दिग्विजय काल, चालीस वर्ष। अरु राज्य काल, ग्यारह हजार आठ सौ साठ वर्ष ॥ ८ ॥ और नववां वासुदेव, कृष्णदेव। ताकी आयु, एक हजार वर्ष। तामें कुमार-काल, सोलह वर्ष। मण्डलीक पद, छप्पन वर्ष। दिग्विजय, आठ वर्ष। अरु वासुदेव पद का राज्य, नौ सौ वीस वर्ष ॥ ९ ॥ ये नव वासुदेव की आयु का विस्तार कह्या॥ आगे आठवें, नववें नारायण के पिता–दादादिक पुरुषन के नाम। इनके पुत्रन के नाम। इनके समय जो बड़े-बड़े महान् राजा भये, तिनके नाम कहिये हैं। आठवें नारायण की तीन पीढ़ी कहिये हैं– तहाँ आगे, अनेक राजान करि बन्दनीक, सूर्य समानि तेज का धारी, प्रजा का माता-पिता;

महा न्यायवान्, रघु राजा भया। तिन तैं रघुवंश प्रगट भया। ताके वंश में, बड़े-बड़े राजा भये। सो प्रजापालक, न्याय के प्रभाव तैं, तिनका यश प्रगट भया। पीछे सांसारीक सामग्री विनाशीक जानि, पुत्रन कूं पुर-देशन का राज्य सौंप, दीक्षा धरि-धरि, स्वर्ग-मोक्ष कूं गये। ऐसे अनेक राजा भये। तिनके पीछे, राजा अनिरन्य भये। सो न्याय के सूर्य, प्रजा-रूपी कमल कूं सूर्य समान आनन्दकारी, तिनकैं राजा दशरथ, यश की मूर्ति होते भये। सो ये, राजा अनिरन्य के पुत्र राजा दशरथ, महा प्रतापी भये। जिनके तेज के आगे, वैरी रूपी सरोवर, सूखते भये। महा न्याय का जहाज भया। पीछे दशरथ जी के च्यारि; महादेवी, परम-सती, देवीन के रूप कूं जीतनहारी, रानी होती भईं। तिन रानी के नाम—कौशल्या, सुमित्रा, कैकई, और सुप्रभा। ये च्यारि महा भागवन्ती रानी, इनके च्यारि पुत्र भये। सो कौशल्या के गर्भ तैं तौ, श्रीरामचन्द्र जी का अवतार भया। सो बलभद्र भये। सुमित्रा के गर्भ तैं, श्री लक्ष्मण कुमार अवतार पावते भये, सो ये नारायण भये। और कैकई के गर्भ तैं, भरत नाम कुमार भये। और सुप्रभा के गर्भ तैं शत्रुघ्न कुमार अवतरते भये। ये च्यारों पुत्र, न्याय के जहाज, पृथ्वी रूपी मन्दिर के स्तंभन कूं, च्यारि स्थंभ ही होते भये। और श्रीराम-चन्द्र के दोय-पुत्र भये। तिनके नाम लव, और अंकुश। इन दोय पुत्रन ने, सीता जी के गर्भ तैं अवतार पाया। ये रघुवंशी कहाये। इति रघुवंश॥ आगे इन राम-लक्ष्मण के समय में जो-जो रावणादि राजा भये। तिन की परंपराय (वंश) कहिये है—तहां भीम

नाम राक्षस ने मेघवाहन कूं, पूर्व–भव का पुत्र जानि, लंका, पाताल–लंका, राक्षस–विद्या, और नवरतन का हार दिया। पीछे, अनेक राजा भये। ता पीछे राक्षस नाम राजा भया। इनने राक्षसवंश चलाया। पीछे अनेक राजा भये। सो यह विद्याधरन का वंश, आकाश समान निर्मल, तामें महा प्रतापी राजा सुकेत भये। ता सुकेत के, तीन पुत्र भये। माली, सुमाली, और माल्यवान्। सो माली तौ, इन्द्र नाम विद्याधर से युद्ध में मार्या पर्या। और सुमाली के, रत्नश्रवा नाम पुत्र भया। सो वंश का उजागर, तानैं न्याय सहित राज्य किया। अरु रत्नश्रवा की पट्टरानी केकसीता के उदर तैं, तीन पुत्र भये। दशमुख, कुंभकर्ण, चंद्रनखा पुत्री, पीछे विभीषण पुत्र भया। ये तीन पुत्र और एक पुत्री, रत्नश्रवा के भये। सो ये तीनों भाई, देव समान रूप, गुण व पराक्रम के धारी भये। और रावण के दोय पुत्र इन्द्रजीत, मेघनाद; मंदोदरी के गर्भ तैं भये। और मंदोदरी का पिता राजा मय, महा सामंत, अनेक विद्याधरन का नाथ भया। और मेघप्रभा नाम विद्याधर, ताके पुत्र खरदूषण ने, रावण की बहिन चन्द्रनखा कौं, बलात्कार हरी। पीछे चन्द्रनखा कूं, खरदूषण ने परणीं। यह खरदूषण भी महा योद्धा है। अरु चन्द्रोदय राजा का पुत्र विराधित, सो रावण का महा सामंत है। और विजयार्द्ध पर रथनूपूर, इन्द्रलोक समान पुर है। सो ताका राजा, संश्रार है। ताके इन्द्र नाम पुत्र भया। सो महा बली भया। ताने अपने सेवक विद्याधरन कौं, देवन के नाम थापे। और अपना नाम इन्द्र धर्या। उस महाबली ने, रावण के दादा

माली कूं, युद्ध मैं मास्या। ता पीछे रावण महा प्रतापी, पराक्रमी भया। सो अपने दादा का बैर लेवे कूं, इंद्र सूं युद्ध किया। सो युद्ध में जीत्या। और ता इन्द्र कूं, जीवता ही पकड़ि ल्याया। पीछे कही, मेरे घर पानी भरौ, तौ छोडूं। तब इन्द्र नाम विद्याधर ने, मान तजि कही, भरूंगा। ऐसी कही; तब इन्द्र कूं, रावण ने तज्या। सो इन्द्र ने संसार तैं उदास होय, राज्य तजि, दीक्षा धरी। नाना तप किये। और जक्षपुर का वैश्रवा नाम राजा। ताके कौशकी पट्टरानी महा सती। ताके गर्भ तैं, वैश्रवण नामा पुत्र का अवतार भया। सो राजा इन्द्र का मुख्य सेवक। सो इन्द्र के संग, यतीश्वर भया। ऐसे इन्द्र–रावण का संबंध जानहु। ये राक्षसवंशी रावण है। राक्षस–देव नाहीं। रावण, मनुष्य है। आगे, विद्याधरों में बानरवंशी हैं। तिनकी कथा सुनौ–आगे श्रीकंठ नाम विद्याधर भये। तिनने समुद्र के टापू में बंदर–द्वीप बसाया। ता श्रीकण्ठ के कुल में, राजा अमरप्रभ भये। तिन नैं ध्वजा में बन्दर का चिन्ह कराया। इससे बन्दरवंशी प्रसिद्ध भये। पीछे अमरप्रभ के कुल में, कह-कन्द नामा राजा भये। सो कहकंद के, दोय पुत्र भये। सो एक का नाम सूरजरज, अरु दूसरे का ऋष्यरज। सूरजरज कौं, बालि अरु सुग्रीव, ये दोय पुत्र भये। अरु ऋष्यरज के, नल अरु नील भये। अरु सुग्रीव के, अङ्ग अरु अङ्गद, ये दोय पुत्र भये। ये सुग्रीव का वंश कह्या। और इस ही वंश विषैं, राजान का राजा, महा तेजस्वी, अनेक विद्याधरन का नाथ, राजा प्रहलाद भया। ताके पुत्र महा पुण्याधिकारी, पवन समान महा बलवान्, राजा पवनंजय

भये। तिन पवनंजय के, अञ्जना के गर्भ तैं, महा बड़भागी, चरमशरीरी, हनुमान पुत्र भये। सो कामदेव भये। ये बन्दर-वंशीन का कुल कह्या। ये मनुष्य, महा रूपवान राजा हैं। बंदर नाहीं हैं। इनका वंश, बन्दर है। ऐसा जानना। ऐसे बन्दर-वंश कह्या॥ इति आठवें नारायण के समय का कथन, सामान्य कह्या। इनका विशेष, श्रीपद्मपुराणजी तैं जानना। आगे नववें नारायण व बलभद्र के कुल की पट्टावली, तथा इनके समय भये महान् राजा पाण्डवादिक, तिनकी उत्पत्ति कहिये है—तहां मुनिसुव्रत स्वामी का कुल हरिवंश, तामें अनेक कुल—मंडन राजा भये। ता पीछे महाप्रतापी राजा यदु भये। इन तैं यदुवंश प्रगट्या। तिन के कुल में, राजा नरपति भये। तिनके दोय पुत्र भये। एक शूर, दूसरे सुवीर। सो शूर के, अन्धकवृष्टि नाम पुत्र भये। और सुवीर के, भोजकवृष्टि भये। सो अन्धकवृष्टि के दश पुत्र भये। तिन में बड़े पुत्र का नाम तो, समुद्रविजय है। अरु सब तैं छोटे का नाम, बसुदेव है। और भोजकवृष्टि के, तीन पुत्र भये। उग्रसेन, महासेन, और देवसेन। सो उग्रसेन के, कंस नाम पुत्र भया। अरु देवसेन के, देवकी नाम पुत्री भयी। और समुद्रविजय कैं, जगत—गुरु नेमिनाथ, अवतार लेते भये। सो तप लेय, मोक्ष गये। अरु बसुदेव के, पद्म नाम बलभद्र, नारायण कृष्णदेव, जरत्कुमार, और गजकुमार, ये च्यारि पुत्र भये। और कृष्ण महाराज के प्रद्युम्न, शम्भुकुमार और भानुकुमार ये तीन पुत्र भये। और अन्धकवृष्टि के, कुन्ती अरु माद्री ये दोय पुत्री भईं। ऐसे राजा यदु का वंश सामान्य कह्या।

इति यदुवंश ॥ आगे कौरव-पांडव वंश कहिये है-तहां कुरुवंशीन में, आगे शांतिक नाम राजा भये। तिनकी शिवकी नाम, महासती रानी भई। ता शिवकी के गर्भ तैं, पाराशर नाम महा-प्रतापी राजा भये। तिनके, गंगा नाम स्त्री होती भई। सो ये, राजा-गंगाधर की पुत्री है। इस गंगा के गांगेय पुत्र भया। सो ये गांगेय, महा न्यायी, बाल-ब्रह्मचारी भये। और पाराशर की दूसरी रानी, धीवर के घर पलती, गुणवती नाम राजकन्या, पाराशर ने व्याही। ता गुणवती धीवर-पुत्री, ताकैं व्यास नाम राजा अवतरे। सो ये महा गुणवान राजा भये। तिनके सुभद्रा नाम रानी भई। ताके गर्भ तैं, व्यास राजा के तीन पुत्र भये। धृतराष्ट्र, पाण्डवकुमार, और विदुर। सो धृतराष्ट्र के दुर्योधन, दुस्शासनादि सौ पुत्र भये। और पाण्डव ने, अन्धकवृष्टि जी को, कुन्ती और माद्री ये दोय पुत्री परणीं। सो कुन्ती के, च्यारि पुत्र भये। सो बड़े तौ कर्ण, सो इनको बालपने में संदूक में धरि, जल में वहाये थे। सो चन्द्रपुरी में, राजा सूर्य के यहां पले। ये गुप्त भये थे। तातें पर-घर पले। पीछे कुन्ती के, तीन पुत्र और भये। युधिष्ठिर, भीम, और अर्जुन। अरु माद्री के नकुल और सहदेव, ये दोय भये। अरु अर्जुन के, अभिमन्यु नाम पुत्र भया। ऐसे कौरव-पाण्डवन की उत्पत्ति कही। इति पाण्डव-वंश, सामान्य कथन॥ आगे द्रोणाचार्य की वंश-पट्टावली कहिये है। तहां वंश तौ भार्गव है। तामें वामदेव, महा विद्यातिलक भये। ताकैं, कापिष्ठल-पुत्र भया। तिनकैं, यशस्थामा पुत्र भया। ताकैं, अवर नाम पुत्र भया। ताकैं, सरासर नाम पुत्र भया। ताकैं, द्रावण नाम पुत्र भया। ताकैं, निद्रावण पुत्र भया।

ताकैं, द्रोणाचार्य भय। ताकैं, अश्वत्थामा पुत्र भया। इति द्रोणाचार्य कुल ॥ आगे जरासिंधु की पट्टावली कहिये है—हरिवंश के राजा वसु के कुल में, मगधदेश का राजा निहतशत्रु भया। तिनके, राजा सतिपति भये। तिनके, बृहद्रथराजा भये। तिनके, राजा जरासिंधु और अपराजित राजा भये। सो जरासिंधु, नववां प्रतिहर भया। ताकै, कालयमन पुत्र भया। यह जरासिंधु का वंश कह्या। इति नववें नारायण के समय के पुरुषन का कथन ॥ आगे सगर-चक्री का वंश कहिये है—तहां इक्ष्वाकु तो वंश है। आदि—जिन के पीछे, असंख्यात राजा भये। ता पीछें, राजा धरणीधर। तिनके, तिरयशजय भये। तिनके पुत्र, जितशत्रु और विजयसागर ये दोय भये। सो जितशत्रु के तो अजितनाथ भये। अरु दूसरे भाई, विजयसागर कैं, सगर—चक्री भये। तिनके, साठ हजार पुत्र भये। और भागीरथ जी भये। ऐसा जानना। ये सगर—वंश ॥ ऐसे महान् पुरुषों की परिपाटी कही। सो भव्यन कूं मंगलकारी होऊ ॥ आगे ग्यारह रुद्रन का कथन कहिये है—तहां प्रथम, भीम नामा रुद्र है। सो आदिनाथ के समय भये। ताकी आयु, तियासी लाख पूर्व की है। शरीर की ऊंचाई, पांच सौ धनुष है ॥ १ ॥ दूसरा, जयतिशत्रु नाम। सो अजितनाथ के समय भया। इनकी आयु, इकत्तरि लाख पूर्व। शरीर की ऊंचाई, साढ़े च्यारि सौ धनुष है ॥ २ ॥ और तीसरा, नववें तीर्थंकर के समय भया, सो रुद्र नामका रुद्र है। इनकी आयु, दोय लाख पूर्व की है। काय, सौ धनुष है ॥ ३ ॥ और चौथा रुद्र, विश्वानल है। सो दशवें तीर्थंकर के समय भया। आयु,

एक लाख पूर्व। काय की ऊंचाई, नव्वे धनुष ॥ ४ ॥ पांचवां रुद्र, सुप्रतिष्ठ है। सो श्रेयांस तीर्थंकर के समय भया। याकी आयु, चौरासी लाख वर्ष। काय उतंग ८० धनुष है ॥५॥ और छठवां रुद्र, वासुपूज्य–जिन के समय भया। ताका नाम, अचल रुद्र है। आयु ताकी, साठ लाख वर्ष है। काय, सत्तर धनुष की है ॥६॥ और सातवां रुद्र, पुण्डरीक नाम। सो विमलनाथ के समय भया। ताकी आयु, पचास लाख वर्ष है। और काय, साठ धनुष है॥७॥ और आठवां, अजितधर नाम रुद्र। सो अनंतनाथ के समय भया। ताकी आयु, चालीस लाख वर्ष है। काय, पचास धनुष है ॥ ८ ॥ और नववां रुद्र, जितनाभि है। सो धर्मनाथ के समय भया। ताकी आयु, बीस लाख वर्ष। काय, अट्ठाईस धनुष है ॥९॥ और दशवां रुद्र, पीठि नाम है। सो शांतिनाथ के समय भया। ताकी आयु, एक लाख वर्ष। काय, चौबीस धनुष की है। ॥१०॥ और ग्यारहवां रुद्र, सात्यकी है। सो अंत में, महावीर के समय भया। आयु ताकी, गुणत्तरि वर्ष है। काय, सात हाथ की है ॥ ११ ॥ ये सर्व रुद्र, ग्यारह अंग व दश पूर्व के पाठी होंय हैं। और जिनका क्रोध रूप, सहज–स्वभाव है। इन ग्यारहों का ही कुमार-काल, संयम काल, संयम छूटने का काल, असंयम–काल ही है। ये पहिले संयम धारें हैं। अनेक तप–बल तैं, इनकी ज्ञानशक्ति, ऋद्धिशक्ति बधै–प्रगटै है। तब पीछे भोगाभिलाषी, मानार्थी होय, संयम तजैं हैं। ऐसा सर्व रुद्रन का सहज–स्वभाव जानना। इति रुद्र कथन ॥ आगे नव नारद का स्वरूप कहिये है–ये नव नारद हैं, सो नारायण के समय

ही होंय। सो तिनकी आयु-काय, नारायण-बलभद्र प्रमाण जानना। सो तिनके नाम सुनहु-भीम, महाभीम, रुद्र, महारुद्र, काल, महाकाल, दुमुख, नरक-मुख, और अधोमुख। इति नारद नाम॥ आगे चौबीस कामदेव के नाम कहिये हैं-बाहुबलि, अमिततेज, श्रीधर, दशभद्र, प्रसेनजित, चन्द्रवर्ण, अग्निमुक्त, सनत्कुमार, वत्सराज, कनकप्रभ, मेघवर्ण, शांतिनाथ, कुंथनाथ, अरहनाथ, विजयराज, श्रीचंद्र, नलराजा, हनूमान, बलिराजा, वासुदेव, प्रद्युम्न, नागकुमार, श्रीपाल, और जम्बूस्वामी। ये चौबीस कामदेव कहे। ऐसे तीर्थंकरादि का स्वरूप-कह्या। सो अंत के महावीर स्वामी के मोक्ष गये पीछे, जब ६०५ वर्ष गये। तब राजा वीरविक्रमादित्य भये। और भगवान् के मोक्ष गये पीछे, हजार वर्ष बाद कलंकी भया। सो या भाँति पंचमकाल की मर्यादा में २१ कलंकी, २१ उपकलंकी, ऐसे ४२ राजा धर्म-नाशक होंयगे। तहां अंत का कलंकी, पंचमकाल के अंत में, जलमथ नाम होयगा। ता समय में भी, च्यारि प्रकार के संघ के, च्यारि जीव रहेंगे। तिनके नाम-तहां इन्द्रराज नाम आचार्य के शिष्य, वीरांगद नाम यतीश्वर होंयगे॥१॥ और सर्वश्री नाम अर्जिका हो है॥२॥ और अग्निला नामा महाधर्मात्मा श्रावक हो है॥३॥ और पंगुसेना नाम श्राविका हो है॥४॥ ये मुनि, आर्यिका, श्रावक, श्राविका, च्यारि मनुष्य, अंतिम धर्मात्मा हैं। इन पीछे, धर्मी-जीवन का अभाव हो है। इन के समय, जलमथ नामा कलंकी, अपने मंत्रिन तैं पूछेगा। भो मंत्री! कोई मेरी आज्ञा रहित भी है, अक सर्व जीव मेरी आज्ञा मानैं हैं? तब मंत्री कहेंगे। हे नाथ! तुम्हारी आज्ञा सर्व जीव

मानैं हैं । एक वीतरागी मुनि, तुम्हारी आज्ञा में नहीं हैं। तब राजा कहेगा। मुनि कहा करैं हैं ?
कहां रहैं हैं ? तब मंत्री कहेगा । वन में रहैं हैं । तन तैं भी निष्प्रेम हैं । शत्रु–मित्र, तृण–
कंचन, उन्हें समान हैं । महा वीतराग सौम्यदृष्टी हैं । भोजन समय, श्रावकन के घर अनेक दोष
टाल, शुद्ध–प्राशुक आहार लेय, ध्यान में लीन रहैं हैं । सो यती, कोई की आज्ञा में नहीं
हैं । तब कलंकी कहेगा । हमारी बस्ती में जब भोजन लेंय, तब प्रथम ग्रास, हासल ( कर )
का देंय । तब मुनि के भोजन में तैं, प्रथम ग्रास लेंयगे । तब यती, अंतराय करि, वन में जा-
य, सन्यास धरि, तीसरे दिन पर्याय छोड़, कार्तिक वदी अमावस्या के दिन, एक सागर की
आयु सहित, स्वर्ग में देव होंयगे । और तब ही ये बात सुनि करि बाकी आर्यिका, श्रावक,
श्राविका, ये तीन जीव, संन्यास धरि, ताही स्वर्ग में महा ऋद्धि धारी देव उपजेंगे । ता दिन
ही प्रथम–पहर, धर्म–नाश होयगा । और आर्यखण्ड में धर्म का अभाव होयगा । और ता
दिन के मध्य में, राज्य का नाश होयगा । और ताही दिन के अन्त समय, अग्नि नाश हो-
यगी । आर्यखण्ड में, अग्नि नाहीं मिलेगी । और वस्त्र नाश होंयगे । तब सर्व नग्न रहेंगे । और
अन्न नाश भये, सर्व जीव मांसाहारी होंयगे । मुनि कौं उपसर्ग जानि, असुरेन्द्र आय, कलंकी कों
वज्र से मारेगा । सो मरकर कुगति जायगा । पीछे सर्व अंध होंयगे। महाक्रोधी होंयगे। मरकर
नरक–पशू होंयगे । तहां ही के आय उपजैंगे । दोय शुभगति का आवागमन, आर्यखण्ड
तैं मिट जायगा । धर्म नाश तें, सर्व आर्यखण्ड के जीव, महा दुखी होंयगे । ऐसे अवस–

र्पिणी का पंचमकाल पूरा होय। ता पीछे छट्ठे काल के २१ हजार वर्ष, महा दुख तैं पूर्ण होंयगे। पीछे जब छट्ठे काल के, ४९ दिन बाकी रहेंगे। तब सात दिन, खोटी–वर्षा होयगी। तिनके नाम–अति तीव्र पवन की वर्षा होय। ता करि सर्व पर्वत, पातउवा ( पत्ता ) की नांईं उड़ेंगे ॥ १ ॥ बहुत शीत की वर्षा ॥ २ ॥ खारे जल की वर्षा ॥ ३ ॥ जहर की वर्षा ॥ ४ ॥ वज्राग्नि की वर्षा ॥ ५ ॥ बालू–रज की वर्षा ॥ ६ ॥ धूम की वर्षा, ताकरि अंधकार होयगा ॥ ७ ॥ इन सात वर्षान तैं, इस क्षेत्र में प्रलय होयगा। ऐसे सामान्य अवसर्पिणी का व्याख्यान किया ॥ आगे उत्सर्पिणी का काल लगेगा। तहां छट्ठे काल लगते ही, भली वर्षा होयगी। ताकरि पृथ्वी, रस रूप होयगी। आगे प्रलय में, केई जीव, विद्याधर–देवों ने, कर (हाथ में) लेय, गंगा–सिंधु नदी के तट, विजयार्द्ध की गुफा में जाय धरे थे। सो अब साता भये आवेंगे। तिन करि फेरि रचना होयगी। तहां उत्सर्पिणी का प्रथम काल लगेगा। तामें रीति, छट्ठे कैसी होयगी। परन्तु या छट्ठे काल में आयु–काय की वृद्धि, और ज्ञान की बधवारी होयगी। ऐसे छट्ठे काल केसे, २१ हजार वर्ष पूर्ण होंयगे। तब फिर पांचवां, अरु उत्सर्पिणी का दूसरा काल लगेगा। ताके, इक्कीस हजार वर्ष। तामें २० हजार वर्ष व्यतीत भये, जब एक हजार वर्ष बाकी रहेगा। तब उत्सर्पिणी काल के, चौदह कुलकर होंयगे। तिनके नाम–कनक, कनकप्रभ, कनकराज, कनकध्वज, और कनकपुञ्ज। ये पांच तो कनक ( स्वर्ण ) समान तन के धारी होंयगे। और नलिन, नलिनप्रभ, नलिनराज, नलिनपुञ्ज,

और शेष पद्मप्रभ,
और नलिनध्वज । ये पांच, कमल के समान तन के धारी हौंयगे । और शेष पद्मप्रभ,
पद्मराज, पद्मपुञ्ज, और पद्मध्वज । ये चौदह कुलकर, पांचवें काल के अंत में हौंयगे ।
फेरि, चौथा काल लगेगा । सो कोड़ा-कोड़ी सागर का । तामें, चौबीस तीर्थंकर हौंयगे ।
तिनके नाम—महापद्म, सुरदेव, सुपार्श्व, स्वयंप्रभ, सर्वात्मभूत, देवपुत्र, कुलपुत्र, उदंक, प्रोष्ठिल,
जयकीर्ति, सुव्रत, अरःनाथ, पुण्यमूर्त्ति, निःकषाय, विपुल, निर्मल, चित्रगुप्त, समाधिगुप्त,
स्वयंप्रभ, अनुवृत्तिक, जय, विमल, देवपाल, और अनंतवीर्य । ये चौबीस—जिन, उत्सर्पिणी के
चौथे काल में, धर्म—तीर्थ के कर्त्ता, मोह अंधकार के दूर करवे कौं सूर्य्य समान, हौंयगे ।
इति आगामी चौबीस जिन ॥ आगे आगामी बारह चक्रवर्ती के नाम कहिये हैं—भरत, दी-
र्घदत्त, जयदत्त, गूढ़दत्त, श्रीषेण, श्रीभूति, श्रीकांत, पद्म, महापद्म, चित्रवान्, विमलवाहन,
और अरिष्टसेन । आगे आगामी नव नारायण के नाम कहिये हैं—नंदी, नंदमित्र, नंदन,
नंदभूति, महाबल, अतिबल, भद्रबल, द्विपिष्ठ, और त्रिपिष्ट। ये नव नारायण हौंयगे॥ इनही
नारायण के बड़े भाई, आगामी, बलभद्र हौंयगे । तिनके नाम—चंद्र, महाचंद्र, चद्रधर, सिंह-
चंद्र, हरिश्चंद्र, श्रीचंद्र, पूर्णचंद्र, शुभचंद्र, और बालचन्द्र। ये नव बलभद्र, आगे हौंयगे ॥ आगे
नव प्रतिनारायण हौंयगे। तिनके नाम—श्रीकंठ, हरिकंठ, नीलकंठ अश्वकंठ, सुकंठ, शिष्यकंठ, अश्व-
ग्रीव, हयग्रीव, और मयूरग्रीव। ये नव प्रति नारायण हौंयगे। इति प्रतिनारायण नाम ॥ आगे आगामी
ग्यारह रुद्र हौंयगे। तिनके नाम-प्रमद, सम्मद, हर्ष, प्रकाम, कामद, भव, हर, मनोभव, मारु, काम, और

अंगज। ये ग्यारह रुद्र कहे॥ ऐसे उत्सर्पिणी में तीर्थंकर, चक्री, नारायण, बलभद्र, प्रति-नारायण, ये बड़े पुरुष होंयगे॥ आगे भरतक्षेत्र संबन्धी, अतीत चौबीस-जिन होगये। तिनके नाम कहिये हैं–निर्वाणनाथ, सागर, महासाधु, विमलप्रभ, श्रीधर, सुदत्तनाथ, अमलप्रभ, उद्धर, अंगिर, सन्मति, सिंधु, कुसुमांजलि, शिवगण, उत्साह, ज्ञानेश्वर, परमेश्वर, विमलेश्वर, यशोधर, कृष्णमति, ज्ञानमति, शुद्धमति, श्रीभद्र, अतिकांति, और शांति। ऐसे तीन काल संबंधी, तीन चौबीसी तिनके नाम लेय, अंत-मंगल कूँ उन्हें नमस्कार किया। ये भगवान्, भव्यन कूं मंगल करो। और इनके माता–पिता, आयु का प्रमाण, चिन्ह का वर्णन कह्या। इन के वारे जो महान् नर भये। कामदेव, चक्री, नारायण, वलभद्र, प्रति-नारायण, कुलकर, रुद्र, नारद, इन आदि ये महान् पुरुष, भव्य राशि, निकट संसारी, इनका भी नाम मंगलकारी है। क्योंकि ये सर्व मोक्षगामी, जिनधर्म के पारगामी हैं। इन की कथा, मंगल के अर्थ, यहां प्ररूपण करी। इति तीनकाल संबंधी तीर्थंकरादि त्रेसठ शलाका पुरुषन के नाम॥ आगे अंत मंगल कौं, भरतक्षेत्र संबंधी सिद्ध–क्षेत्रन के नाम कहिये हैं-कैसे हैं सिद्ध क्षेत्र, जहां तैं महाव्रत के धारी योगीश्वर, शुक्लध्यान–अग्नि करि, अष्ट कर्म रूप ईंधन जलाय, निरञ्जन होय, सिद्ध–क्षेत्र, लोक के अंत तहां जाय विराजे, जहां अनंत-सिद्ध विराजे हैं। तातें जहां तैं ये प्रभु मोक्ष गये, तहां जाय, तिन सिद्ध-क्षेत्रन की प्रत्यक्ष बंदना करवे की तौ मो मैं शक्ति नाहीं। तातें इस ग्रन्थ के पूर्ण करवे कूं, अंत मंगल के मिस करि, सर्व क्षेत्रन के नाम लेय, मंगला-

चरण कीजिये है-सो प्रथम ही, आदिनाथ का निर्वाणक्षेत्र, कैलाश पर्वत है। सो अष्टापद कौं नमस्कार होऊ ॥ १ ॥ और अजितनाथ आदि, बीस तीर्थंकरों का निर्वाणक्षेत्र, सम्मेद-शिखर है। ताकौं नमस्कार होऊ ॥ २ ॥ और वासुपूज्य–जिन का निर्वाणक्षेत्र, चंपापुरी का बन है। ताकूँ नमस्कार होऊ ॥ ३ ॥ और नेमिनाथ-जिन कूं आदि लेय, बहत्तरि कोड़ि मुनि का निर्वाण क्षेत्र, गिरनार शिखर, ताकौं नमस्कार होहु ॥ ४ ॥ और महावीर का निर्वाण क्षेत्र, पावापुर का पर्वत है। ताकूँ नमस्कार होऊ ॥ ५ ॥ और वरदत्त आदि साढ़े तीन कोड़ि मुनि, तारंगा शिखर तैं मोक्ष गये। तिस क्षेत्र कूं नमस्कार होऊ ॥ ६ ॥ और लाड नरेन्द्र आदि पाँच कोड़ि मुनि का निर्वाणक्षेत्र, पावागिर है। ताकौं नमस्कार होऊ ॥ ७ ॥ और तीन पाण्डवन कूं आदि लेय, अष्ट कोड़ि मुनि का निर्वाण क्षेत्र, शत्रुंजय क्षेत्र है। ताकौं नमस्कार होऊ ॥ ८ ॥ और बलभद्रादि आठ कोड़ि मुनि के मोक्ष होने का क्षेत्र, गजपंथ शिखर, ताकौं नमस्कार होऊ ॥९॥ और रामचन्द्र, सुग्रीव, हनुमान, आदि ९९ कोड़ि यतीश्वरों का निर्वाण क्षेत्र, तुंगीगिर है। ता क्षेत्र कूं नमस्कार होऊ ॥ १० ॥ और रावण के पुत्रादि साढ़े बारह कोड़ि मुनि का निर्वाण क्षेत्र, रेवानदी के तट पर सिद्धवर-कूट है। तिस क्षेत्र कूं नमस्कार होऊ ॥ ११ ॥ इंद्रजीत, कुंभकर्ण रावण के भाई–पुत्र, तिनका निर्वाणक्षेत्र, चूलिगिर नाम शिखर है। ता क्षेत्र कूं नमस्कार होऊ ॥ १२ ॥ और अचलापुर की ईशान दिशा में, मेढ़गिर नाम शिखर है। ताकौं मुक्तागिर भी कहै हैं। सो

यहां तैं, साढ़े तीन कोड़ि मुनि मुक्ति गये। सो ताकूं नमस्कार होऊ ॥ १३ ॥ और राजा दशरथ के पुत्रन कूं आदि लेय, एक कोड़ि मुनि का निर्वाणक्षेत्र, कोटिशिला है। ताकूं नमस्कार होऊ ॥ १४ ॥ इत्यादिक अढ़ाई द्वीप विषैं तिष्ठते सिद्धक्षेत्र, तिन कूं नमस्कार होऊ। ये सिद्धक्षेत्र, इस ग्रन्थ के अंत–समाप्ति विषैं, कवीश्वर कूं भव–भव मंगल करवे में, सहाय होऊ। तथा इस ग्रन्थ के अभ्यासी भव्य जीव तिन कूं, सिद्धक्षेत्र–यात्रा समान फल विषैं, सहाय होऊ। ऐसे सिद्धक्षेत्र कूं नमस्कार करि, अंत-मंगल किया। आगे सिद्ध–लोक समान, अकृत्रिम–चैत्यालय मंगलकारी हैं। तातें यहां ग्रन्थ के अंत में, आठ कोड़ि छप्पन लाख सत्यानवै हजार च्यारि सौ इक्यासी जिनमन्दिर, अनादि–निधन, अकृत्रिम हैं। तिन प्रत्येक में एक सौ आठ जिनबिम्ब हैं। तिन कूं नमस्कार होऊ। तिन में सात कोड़ि बहत्तर लाख, तौ पाताल–लोक में हैं। च्यारि सौ अट्ठावन, मध्यलोक में है। चौरासी लाख सनतानवै हजार तेवीस, ऊर्ध्व–लोक में हैं। ते सब, मंगल की राशि हैं। सो कैसे हैं जिन-मन्दिर, सो कहिये हैं–उत्कृष्ट, मध्यम, जघन्य, भेद करि तीन प्रकार हैं। सो उत्कुष्ट जिन-मन्दिर, लम्बे १०० योजन, चौड़े ५० योजन, और ऊंचे ७५ योजन हैं। और मध्य चैत्यालयों का प्रमाण-५० योजन लम्बे, २५ योजन चौड़े, और साढ़े सैंतीस योजन ऊंचे हैं। और जघन्य चैत्यालयों का प्रमाण–२५ योजन लम्बे, साढ़े बारह योजन चौड़े, और १८ ॥। योजन ऊंचे हैं। सो भद्रशाल बन विषैं, नंदनवन विषैं, नन्दीश्वर द्वीप विषैं, और कल्पवासीन

के विमानन विषैं तौ; उत्कृष्ट अवगाहना के धारक जिनमन्दिर हैं। तिन की नींव, भूमि में दोय कोस है। और सौमनस बन, रुचिकगिर पर्वत, कुण्डलगिर पर्वत, वक्षारगिर पर्वत, ईष्वाकार पर्वत, और मानुषोत्तर पर्वत, तथा कुलाचलन पै, मध्य अवगाहना के जिनमन्दिर हैं। और विजयार्द्ध, जम्बूवृक्ष, शाल्मलीवृक्ष, इन पर चैत्यालयन की अवगाहना–एक कोस लम्बाई, आध कोस चौड़ाई, और पौन कोस ऊंचाई है। और भवनवासी–व्यन्तर देवों के क्षेत्रों के अकृत्रिम चैत्यालयों की अवगाहना का प्रमाण, अन्य ग्रन्थ करि जानना॥ और उत्कृष्ट चैत्यालयन के सन्मुख के बड़े द्वार, १६ योजन ऊंचे, और आठ योजन चौड़े हैं। और उत्कृष्ट चैत्यालयन के दोऊ तरफ के, छोटे–द्वार, आठ योजन ऊंचे, और च्यारि योजन चौड़े हैं। और मध्य चैत्यालयन के सन्मुख के बड़े द्वार, ८ योजन ऊंचे व च्यारि योजन चौड़े हैं। और मध्य चैत्यालयन के दोऊ पार्श्वन के छोटे द्वार, ४ योजन ऊंचे व २ योजन चौड़े हैं॥ और जघन्यावगाहना के चैत्यालय, २५ योजन लम्बे, व १२॥ योजन चौड़े और १८॥। योजन ऊंचे हैं। तिनके सन्मुख के बड़े द्वार ४ योजन ऊंचे और दोय योजन चौड़े हैं। और जघन्य चैत्यालयन के छोटे द्वार, दोय योजन ऊंचे व एक योजन चौड़े हैं। ऐसे तीन भेद रूप, चैत्यालय जानना। इन चैत्यालयन के, तीन--तीन, रत्नमई कोट हैं। और एक–एक कोट के, च्यारि–च्यारि दरवाजे हैं। तहां प्रथम दरवाजे तैं, मन्दिर पर्यंत जावे कों, च्यारि गली हैं।

तहां चारों तरफ, ४ मानस्तंभ हैं। और दरवाजन पै, ६ रत्नस्तूप हैं। और तिन तीन कोट के बीचि, दोय अंतराल हैं। तिन अंतरालन में पहिले—दूसरे कोट के बीचि तौ बन है। और दूसरे—तीसरे कोट के बीचि में, ध्वजा—समूह है। और तीसरे कोट के अरु जिन मन्दिर के बीच, गर्भगृह हैं। जैसे लौकिक में जुदे—जुदे कोठे होंय, तैसे जुदे—जुदे गर्भगृह जानना। और तिन गर्भ-गृहन के बीच में, देवछंद नाम मंडप है। सो मण्डप, रत्नमई स्थंभन के ऊपर, कनक वर्ण है। सो मण्डप, ८ योजन लम्बा, २ योजन चौड़ा, और ४ योजन ऊंचा है। ताके मध्य विषैं, रत्न—कनक मय सिंहासन है। तिसपर विराजमान, श्रीजिन-बिम्ब हैं। सो जिन-बिम्ब कैसा है, मानो साक्षात् तीर्थंकर देव ही हैं। पांच सौ धनुष, रत्नमई अवगाहना है। तहां मस्तक के ऊपर नीलमई परणम्या जो श्याम वर्ण रत्न, सो सुन्दर केशन की आभा कूं धारै है। और महा उज्ज्वल, हीरा मई दांत शोभैं हैं। और मूंगा समान लाल, अधर—ओष्ठ शोभैं हैं। और नवीन कोंपल समान लाल, उत्तम शोभा सहित, कोमल, हस्त की हथेली, और पांव की पगथली, शोभायमान हैं। ऐसे श्री जिनेन्द्र के प्रतिबिम्ब हैं। सो मानौं अब ही बोलैं हैं। तथा अबही विहार करैंगे। मानौं देखैं हैं। मानौं ध्यान रूप हैं। मानौं वाणी खिरै है। मानौं चैतन्य ही हैं। १००८ चिन्ह सहित हैं। तिनपर ६४ जाति के व्यंतरदेव, रत्नमई आकार लिये खड़े हैं। पंक्तिबंध हस्त जोड़े खड़े हैं। सो मानों चमर ही ढोर रहे हैं। और तीन लोक के छत्र समान तीन छत्र, रत्नमई,

शीश पै शोभायमान हैं। ऐसे जिनबिम्ब एक–एक गर्भगृह में, एक–एक हैं। और १०८ गर्भगृह हैं। तिन में १०८ प्रतिबिम्ब विराजमान हैं। तिन कौं नमस्कार होऊ। ऐसे कहे जिनबिम्ब, तिनके निकट दोऊ पार्श्वन विषैं, श्री देवी, सरस्वती देवी, सर्वल्ह जक्ष देव, और सनत्कुमार देव। इन च्यारि के, रत्नमई आकार पाईये हैं। ये महा भक्त हैं। और जिन–बिम्बन के निकट, अष्ट मंगल–द्रव्य शोभै हैं। तिनके नाम–झारी, कलश, आरसी, ध्वजा, पंखा, चमर, छत्र, और ठौणा। सो एक जाति के, एक सौ आठ–एक सौ आठ जानना। जैसे झारी १०८, कलश १०८, ऐसे जानना। ऐसे गर्भगृह का सामान्य स्वरूप कह्या॥ आगे इस गृह–बाह्य जो रचना और है। सो कहिये है–पूर्व में कह्या जो देवछंद मण्डप, सो नाना प्रकार रत्नमई, स्वर्णमई–फूलमालान करि शोभायमान है। ता मण्डप के पूर्व दिशा कूं, जिन–मन्दिर है। ताके मध्य में, स्वर्ण–रूपा मई, ३२ हजार धूपघट हैं। और बड़े-द्वार के दोऊ पार्श्वन विषैं, २४ हजार धूप–घट हैं। और बड़े द्वारन के बाह्य, ८००० रत्नमई माला, शोभायमान हैं। और तिन मालान के बीचि, २४००० स्वर्णमई माला हैं। और तिन बड़े द्वारन के आगे–सन्मुख, छोटे मण्डप हैं। ता विषैं सोलह–सोलह हजार कनक मई धूप-घट, अरु कनक मई माला, अरु कनक कलश पाईये है। और तहां मुख्य मण्डप के मध्य, अनेक प्रकार रमणीक शब्द करनहारा, रत्नमई छोटा घंटा है। और सन्मुख-द्वार के दोऊ तरफ के छोटे द्वार, तिन पै सर्व रचना, मालादिक का विस्तार, बड़े द्वार तैं

आधा जानना। और सर्व मन्दिर के, तीन-तीन द्वार हैं। पीछे कूं द्वार नाहीं। और मन्दिर की पीछली भीति की तरफ, ८००० रत्नमई और २४००० स्वर्णमई माला हैं। और घंटा, धूपघड़े आदि अनेक रचना, पीछे कूं जानना। सो तहां घंटा कह्या, सो तो मंडप की छत्त तैं, लूंबता जानना। और धूपघट, धरती पै जानना। और माला, चौतरफ भीति, तिन तैं लटकती जाननी। ऐसे रचना सहित जिन-मन्दिर हैं। ताके आगे १०० योजन लम्बा, ५० योजन चौड़ा और १६ योजन ऊंचा, जिन-मन्दिर समान, एक मुख्य मण्डप है। सो अनेक रचना सहित जानना। ताही मुख्य मण्डप के आगे, एक चौकोर, प्रेक्षण मंडप है। ताका विस्तार १०० योजन लम्बा-चौड़ा, और कुछ अधिक सोलह योजन ऊंचा है। और इस प्रेक्षण मंडप के आगे, दोय योजन ऊंचा, ८० योजन चौड़ा-लम्बा एक पीठि कहिये चबूतरा है। सो कनकमई जानना। तिस पीठिका के मध्य, चौकोर, मणिमई, ६४ योजन लम्बा, १६ योजन ऊंचा, एक मण्डप है। इसही मण्डप के आगे, एक मणिमई, स्तूप की पीठिका है। सो पीठिका, ४० योजन ऊंची है। तिस पीठिका के चौतरफ, १२ वेदी हैं। तिन एक-एक वेदी के च्यारि-च्यारि द्वार हैं। ता पीठिका के मध्य, तीन कटनी सहित ६४ योजन ऊंचा, अनेक-रत्नमई स्तूप है। ता स्तूप के ऊपरि, जिनबिम्ब बिराजमान हैं। सो ऐसे, ६ स्तूप हैं। तिन सब का ऐसा ही वर्णन जानना। और तिन स्तूपों के आगे, १००० योजन लम्बा-चौड़ा, एक स्वर्णमयी पीठि है। ताके चौगिरद, १२ वेदी हैं।

तीन कोट व च्यारि–च्यारि द्वारन करि सहित, कोट–वेदी जानना। तिस पीठि के ऊपर, एक सिद्धारथ नामा वृक्ष है। ताका स्कंध ४ योजन लम्बा, और चौड़ा १ योजन है। ताकी च्यारि बड़ी शाखायें, १२ योजन लम्बी हैं। और छोटी शाखा, अनेक हैं। और वृक्ष, ऊपर १२ योजन चौड़ा है। और अनेक पात, फूल, फलन करि सहित है। सो यह वृक्ष, रत्नमई जानना। यह एक सिद्धारथ नामा, बड़ा वृक्ष जानना। ताके परिवार में अनेक वृक्ष हैं। और ऐसी ही रचना सहित तथा ऐसा ही विस्तार धरैं, चैत्य–वृक्ष है। ऐसे सिद्धारथ व चैत्य ये दोय महा-वृक्ष हैं। सो सिद्धारथवृक्ष के मूल विषैं तिष्ठती, सिद्ध-प्रतिमा है। और चैत्यवृक्ष के मूलभाग विषैं तिष्ठती, समभूमि पै; तीन पीठिका, सिंहासन, छत्र, आदि अनेक प्रकार की रचना सहित, च्यारों दिशा विषैं, अरहंत प्रतिमा विराजमान हैं। तहां अर्हंत व सिद्ध प्रतिमा विषैं, विशेष एता जानना। जो सिद्ध प्रतिमा कैं चमर–छत्रादि की रचना नाहीं। और अरहन्त प्रतिमा कैं, चमर–छत्रादि की रचना होय है। और तिस पीठि के आगे एक पीठि है। तामैं नाना–प्रकार ध्वजा शोभै हैं। तिन ध्वजान के, स्वर्णमई दण्ड हैं। सो दंड, १६ योजन लम्बे हैं। और एक योजन चौड़े हैं। और तिन ध्वजान के, अनेक प्रकार वर्ण हैं। रत्नमई, वस्त्र हैं। तिन ध्वजान के ऊपर, तीन–तीन छत्र शोभैं हैं। तिन ध्वजान के आगे, जिन मन्दिर हैं। तिन जिनमन्दिरों के आगे, चौतरफ, च्यारि दिशान कौं, च्यारि द्रह (तालाब) हैं। सो द्रह १०० योजन लम्बे, ५० योजन चौड़े, और दश योजन गहरे हैं। ये द्रह, कनकमई वेदीन

करि, भले शोभायमान हैं। तिनमें कमल फूल रहे हैं। ताके आगे, मार्ग रूप च्यारि बीथीं हैं। तिन बीथीन के दोऊ पार्श्वन विषैं, ५० योजन ऊंचे, २५ योजन चौड़े, रत्नमई, देवन के क्रीड़ा—मन्दिर हैं। तिन मन्दिरन के आगे, तोरण हैं। सो तोरण मणिमई स्थंभन परि, गोल, भीति रहित हो हैं। सो अनेक रचना सहित, रमणीक हैं। सो तोरण; मोती-माला, घंटा समूह करि शोभायमान हैं। सो तोरण ५० योजन ऊंचे, २५ योजन चौड़े हैं। तिन तोरणों के ऊपर भाग में, जिन-बिम्ब विराजमान हैं। तिन तोरण के आगे, स्फटिकमणि का प्रथम कोट है। तहां आभ्यन्तर कोट के द्वार के दोऊ पार्श्वन विषैं, रत्नमयी मन्दिर हैं। सो मन्दिर १०० योजन ऊंचे, ५० योजन चौड़े हैं। ऐसे प्रथम कोट पर्यंत वर्णन किया ॥ आगे पूर्व द्वार विषैं, जो मंडपादिकन का प्रमाण कह्या। तातैं आधा प्रमाण, दक्षिण व उत्तर द्वार का जानना। और कथन, तीनों तरफ का समान है। ऐसे कहि, अब पहिले-दूसरे कोट के अंतराल में, जो ध्वजा—समूह पाईये है। सो ध्वजान में दश जाति के चिन्ह हैं। सो कहिये हैं-सिंह, हस्ती, वृषभ, गरुड़, मयूर, चन्द्रमा, सूर्य, हंस, कमल, और चक्र। ऐसे दश चिन्ह सहित, ध्वजा समूह है। सो एक—एक चिन्ह की ध्वजा, १०८ हैं। जैसे सिंह जाति की ध्वजा, १०८ हैं। ऐसे सर्व जाति की ध्वजायें जानना। सो जिन—मन्दिर के एक तरफ की ध्वजायें, १०८० भई। और जिन-मन्दिर के चारों तरफ की ४३२० तो बड़ी ध्वजा जाननी। और इन बड़ी ध्वजान के साथ, एक सौ आठ-एक सौ आठ, छोटी ध्वजायें जाननी। ऐसे ध्वजा का बन कह्या ॥ और

तीसरे व दूसरे कोट के अन्तराल में जो रचना है। सो कहिये है-तहां च्यारों तरफ, च्यारि बन हैं। अशोकबन, सप्तच्छदवन, चंपकबन, और आम्रबन। ये च्यारि बन, तिनके फूल तो स्वर्णमई, अरु पत्ते वैडूर्य रत्न मई, हरित वर्ण हैं। तिनकी कोंपल, मरकतमणि मई हैं। तिन के फल महा-मनोग्य, रत्नमई हैं। ऐसे च्यारि ही बन, दश प्रकार के कल्पवृक्षन सहित, रमणीक हैं। तिन बनन विषैं, एक-एक चैत्य वृक्ष है। तिन के मूल भाग में, च्या-राँ दिशान में, पद्मासन श्री अर्हंत बिम्ब, चमर-छत्रादि प्रातिहार्य करि शोभित, विराजैं हैं। ऐसे एक-एक बन में, एक-एक चैत्य वृक्ष है। तिन के तीन-तीन कोट हैं। तिनकी तीन-तीन कटनी सहित, पीठिका हैं। इत्यादिक रचना सहित, रत्नमई चैत्यवृक्ष हैं। इन आदि बागबाड़ी, ध्वजापंक्ति, कलश, धूप-घट, मोतीमाला, आदि अनेक रचना सहित, अकृतिम जिन-मन्दिरों का, सामान्य स्वरूप कह्या। ताके निकट, सामायिक करवे के मन्दिर हैं। तहां भव्य सामायिक करैं हैं। और बंदना मण्डप हैं। तिस के पास स्नान करवे के स्थान हैं। जहां भव्यजन, पूजन करवे कूं स्नान करैं, सो अभिषेक मण्डप हैं। और तहां भक्त-जन के नृत्य करवे के स्थान, सो नृत्य मण्डप हैं। और तहां गान करवे के स्थान, सो जहां भव्य, भगवान् की गुणमाला का गान करैं, सो संगीत मण्डप हैं। और तहां नाना प्रकार की चित्राम-कलादि की अनेक रचना, महा शोभा सहित स्थान, तिनकौं देख; भव्य, अनुमोदना करैं। तिन कौं देखते, मन तृप्त न होय, सो अवलोकन

मण्डप हैं। और तहां केईक धर्मात्मा-जीवन के, धर्म-क्रीड़ा के स्थान हैं। और कैयेक स्थान ऐसे हैं जहां धर्मात्मा पुरुष, शास्त्रन का स्वाध्याय करैं। सो गुणग्रहण मण्डप हैं। और केई स्थान, अनेक पट्-चित्राम दिखावने के स्थान हैं। सो पट्शाला-स्थान हैं। ऐसे अनेक स्थान, अकृत्रिम चैत्यालयन के निकट पाईये। तहां धर्मात्मा, धर्म का साधन करैं हैं। ऐसे जिन मन्दिर अकृत्रिम, तीन लोक संबंधी हैं। तिन सर्व कौं, अंतिम मंगल निमित्त, हमारा मन—वचन—काय करि, बारम्बार नमस्कार होऊ। और सर्व कर्म रहित सिद्ध भगवान; अरु च्यारि घातिया कर्म रहित, अनंत चतुष्टय सहित, अर्हंत देव; अरु मुनि संघ विषैं अधिपति आचार्य; ग्रन्थाभ्यास विषैं आप प्रवृतैं, अरु औरन कूं प्रवृत्तावैं ऐसे उपाध्याय, और २८ मूलगुण सहित साधु; ऐसे कहे पंच परमेष्ठी, पंच परम गुरु, तिनकौं मन—वचन—काय शुद्ध करि, अंत मंगल के निमित्त, हमारा नमस्कार होऊ। ऐसे इस ग्रन्थ के पूर्ण होतें भया जो हर्ष, ताकरि अन्तिम मंगल निमित्त, अपने इष्टदेव कौं नमस्कार करि, पाप-मल धोय, निर्मल होने का कारण जानि, कवीश्वर ने कृत-कृत्यावस्था कूं प्राप्त होय, अपना भव सफल मान्या ॥ इति श्री सुदृष्टि तरंगणी नाम ग्रन्थ मध्ये, ग्रन्थ पूर्ण होते मंगल निमित्त, नमस्कार पूर्वक, अकृत्रिम चैत्यालय वर्णन, पंचपरमेष्ठी वर्णनो नाम, गुणतालीसवां पर्व सम्पूर्णम् ॥

आगे और जगत मंगलकारी, जिनराज के समोशरण हैं। ताका संक्षेप वर्णन कीजिये है-मंगल-मूर्ति, कल्याण का आकार समोशरण, भगवान् के विराजवे का स्थान, अनेक महिमा कौं लिये देवो-

एक पार्श्व के विषैं, आठ–आठ मंगल द्रव्य हैं। सो एक–एक मंगल द्रव्य, १०८ होय हैं। जैसे छत्र १०८, चमर १०८, ऐसे ही सर्व जानना। नौ निधि, नव जाति की हैं। सो एक-एक जाति की निधि, एक सौ आठ–एक सौ आठ हो हैं। ऐमी जाननी। सो एक–एक पार्श्व विषैं, एती रचना जाननी। और धूप–घट हैं। तिनमें सुगंध–द्रव्य, देवादि खेवैं हैं। तिनतें महा-सुगंध प्रगट होय रही है। और सर्व द्वारन पै, रत्नमई तोरण हैं। ते मोती-माला, कल्पवृक्षन के फूलन की माला, रत्न घंटा, इत्यादिक रचना सहित हैं। सो तोरण द्वार, कोटन तैं ऊंचे जानना। और तोरण तैं, कोटन के दरवाजे ऊंचे हैं। और समोशरण के एक तरफ के नौ द्वार हैं। तहां धूलिशाल तैं लगाय, तीन दरवाजेन पै तो, ज्योतिषी द्वारपाल हैं। और दोय द्वारन के ऊपर, यक्ष जाति के व्यंतर देव द्वारपाल हैं। और अगले दोय द्वारन पै द्वारपाल, नागकुमार–भवनवासी देव हैं। और दोय द्वारन के ऊपर द्वारपाल, कल्पवासी देव हैं। ऐसे च्यारों दिशा विषैं च्यारि जाति के देव, द्वारपाल हैं। सो सर्व महा भक्तिवान भये, हाथन में असि लिये हैं। केई स्वर्ण की छड़ी लिये हैं। केई गुर्ज लिये हैं। केई दण्ड लिये खड़े हैं। ऐसे दरवाजेन का स्वरूप कह्या। अब प्रथम भूमि की गली विषैं, मानस्थंभ है। ताका स्वरूप कहिये है। सो प्रथम गली के मध्य विषैं च्यारि-च्यारि द्वार सहित तीन कोट हैं। ते कोटन के द्वार, अनेक घंटा, ध्वजा, मालान करि शोभनीक हैं। तहां प्रथम–दूसरे कोट और दूसरे–तीसरे कोट के बीचि विषैं वन हैं। सो वन, अनेक शुभ

वृक्षन करि शोभायमान हैं। तहां कोयल, मयूर, आदि अनेक पक्षीन की ध्वनि होय रही है। तिस बन विषैं लोकपाल देवन के नगर हैं। तहां प्रथम बन की च्यारों दिशा विषैं, एक दिशा में इन्द्र—लोकपाल का भवन है। दूसरी तरफ, यम नामा लोकपाल का नगर है। तीसरी तरफ, वरुण नामा लोकपाल का नगर है। और चौथी तरफ, कुवेर नामा लोकपाल का नगर है। ऐसे प्रथम बन के अंतराल का कथन किया। और दूसरे-तीसरे कोट के, दूसरे अंतराल में, एक तरफ, अग्नि जाति के लोकपालन का नगर है। एक तरफ, नैऋत्य जाति के देवन का नगर है। एक तरफ, पवनकुमार देवन का नगर है। और एक तरफ, ईशान जाति के देवन का नगर है। ऐसे ये तीन कोटन के, दोय अंतरालन के नगर कहे। और तीसरे कोट के आभ्यंतर में, तीन कटनीदार उपरि—उपरि तीन पीठि हैं। सो प्रथम पीठि तो, पन्ना समान हरा है। तापै दूसरा पीठि, स्वर्ण मई है। तापै तीसरा पीठि, अनेक रत्नमई है। तिन की ऊंचाई, वृषभदेव के हाथ तैं आठ धनुष तो प्रथम पीठि की है। और ऊपर की दोय पीठि, च्यारि—च्यारि धनुष की हैं। और तीर्थंकरन के हीनक्रम की हैं। अब इन पीठिन की चौड़ाई कहिये हैं। सो नीचले दोय पीठिन की चौड़ाई तो अन्य ग्रन्थ तैं जानना। और ऊपर के तीसरे पीठि की चौड़ाई, वृषभ के १००० धनुष की है। और तीर्थंकरन के हीनक्रम की हैं। तहां तीसरे पीठि में मानस्थंभ है। सो मानस्थंभ नीचे से तो चौकार और ऊपर तैं गोल है। तहां नीचे तो वज्रमई है, मध्य में स्फटिक मई, और ऊपर पन्ना समान हरा है। ताकी, दोय

हजार धारा हैं। जैसे स्थंभ के पहलू होंय, तैसी धारा हैं। सो मानस्थंभ, घंटा, मोतीमाला, कलपवृक्षन के फूलन की माला, ध्वजा, इन आदि अनेक रचना सहित, शोभा कौं धरे है। तिस मानस्थंभ के उपरि भाग में, च्यारि दिशाओं में च्यारि अर्हंत बिम्ब हैं। सो अष्ट प्रातिहार्यन करि सहित हैं। अशोक वृक्ष, पुष्प वर्षा, दिव्यध्वनि, चमर, सिंहासन, भामण्डल, देवन के किये दुन्दुभी शब्द, और छत्र। ये अष्ट प्रातिहार्य हैं। तहां दिव्यध्वनि की तो आभासा है। मानूं अब ही दिव्यध्वनि खिरैगी। और सर्व प्रातिहार्य पाईये है। तिनके दर्शन किये, पाप नाश होय है। इस मानस्थंभ की प्रभा, आकाश विषैं योजन पर्यंत उद्योत करै है। तिसके देखते, आश्चर्य उपजै है। ताके अतिशय करि, इन्द्रादिक देवन का मान नहीं रहै। सर्व का मान जाय। सर्व नमस्कार करैं हैं। ऐसी महिमा धरै है। तातैं याका नाम, मानस्थंभ है। ऐसे सामान्य मानस्थंभ का स्वरूप कह्या। ऐसे ही च्यारों दिशान के मानस्थंभ का स्वरूप जानना। तिन मानस्थंभ के कोट में, च्यारों दिशा में, च्यारि-च्यारि बावड़ी हैं। तहां पूर्व दिशा के मानस्थंभ सम्बन्धी बावड़ीन के नाम-नंदा, नंदोत्तरा, नंदवती, और नंदघोषा। और दक्षिण के मानस्थंभ संबंधी बावड़ीन के नाम-विजया, वैजयंती, जयंती, और अपराजिता। और पश्चिम दिशा सम्बन्धी मानस्थंभ की बावड़ीन के नाम-अशोका, सुप्रतिबुद्धा, कुमुदा, और पुण्डरीकणी। आगे उत्तर दिशा सम्बन्धी मानस्थंभ की बावड़ीन के नाम-नंदा, महानंदा, सुप्रबुद्धा, और प्रभंकरी। ऐसे च्यारि दिशा सम्बन्धी, च्यारि मानस्थंभ की, सोलह

बावड़ीं जानना। इन एक—एक बावड़ी के बाह्य मुख पर दोय—दोय कुण्ड हैं। तहां के जल तैं भव्य जीव, पाद प्रक्षालन करैं हैं। और बावड़ी के जल तैं, प्रतिमाजी का अभिषेक होय है। ये सर्व बावड़ी हैं, सो स्वर्ण-रत्न मई हैं। रत्नमई पगथेन (पैंड़ीन) करि सहित, चौकोर हैं। निर्मल जल करि भरी, कमलन करि शोभायमान हैं। ऐसे मानस्थंभका सामान्य स्वरूप कह्या॥ आगे नाट्यशाला का संक्षेप स्वरूप कहिये है—तहां प्रथम गली के दोऊ पार्श्वन की, दोय नाट्यशाला हैं। सो तीन खण्ड की हैं। तहां एक—एक नाट्यशाला विषैं, ३२ अखाड़े हैं। एक—एक अखाड़े में ३२—३२ भवनवासिनी देवी नृत्य करैं हैं। और एक—एक नृत्यशाला के दोऊ पार्श्वन विषैं, दोय—दोय धूप घड़े हैं। और ये नृत्यशाला, रत्नमई अनेक शोभा सहित हैं। और ऐसी ही रचना सहित, चौथी गली विषैं, नृत्यशाला हैं। विशेष एता है। जो यहां कल्पवासिनी देवियां, नृत्य करैं हैं। और ऐसे ही छट्ठी गली विषैं, नाट्यशाला हैं। सो पांच खण्ड की हैं। यहां ज्योतिषी जाति की देवांगना नृत्य करैं हैं। ऐसे नाट्यशाला कहीं। सो यहां अपने-अपने नियोग प्रमाण, भक्ति की भरी देवीं, नृत्य करि, अपना भव सफल करैं हैं॥ आगे रत्न—स्तूप का स्वरूप कहिये है—तहां सप्तवीं गली विषैं एक-एक दिशा विषैं, नौ-नौ रत्न स्तूप हैं। सो ये रत्न राशि समान, उत्तंग शिखर कों धरैं हैं। तिनके बीच में, १०० तोरण हैं। और तिन स्तूपन के अग्रभाग पर, अर्हंत-प्रतिमा विराजमान हैं। सो तहां अष्ट-अष्ट मंगल द्रव्य व प्रातिहार्यन सहित हैं। छत्र,

चमर, सिंहासनादि अनेक अतिशय पाईये हैं। ऐसे स्तूप का संक्षेप कह्या। या प्रकार इन पृथ्वीन की रचना कही॥ और पंचम वेदी के आभ्यंतर—मध्य विषैं, तीन पीठि हैं। सो ऊपर—ऊपर गोल हैं। सो प्रथम पीठि, आठ धनुष ऊंचा है। सो वैडूर्य रत्नमई, हरा जानना। और दूसरा पीठि स्वर्णमई, ४ धनुष ऊंचा है। तीसरा पीठि, अनेक रत्नमई, च्यारि धनुष ऊंचा हैं। तहां प्रथम पीठि की, सोलह पगथ्यां है। और दोय पीठि की ८—८ पगथली हैं। तिन पीठि की चौड़ाई—वृषभ देव के समय, प्रथम पीठि, दोय कोस चौड़ाई सहित है। और जिनराज के हीनक्रम है। प्रथम पीठि विषैं च्यारों दिशा में च्यारि यक्षदेव, मस्तक पै धर्मचक्र धरैं, दोय हस्त जोड़े, विनय तैं खड़े हैं। ता धर्मचक्र के १००० आरा हैं। पंहिआ (चक्र) के आकार, गोल है। ताके तेज के आगे, अनेक सूर्य, मंद भासैं हैं। और तहां प्रथम पीठि पै, अष्ट मंगलद्रव्य हैं। और गणधरदेव, इन्द्र, चक्री आदि भक्तजन हैं; सो इस प्रथम पीठि पै चढ़ि, जिनदेव की पूजा—भक्ति करैं हैं। आगे नहीं चढ़ैं। पूजा करि, पीछे पायन, पगथेन की राह उतरैं हैं। सो अपनी सभा में आय तिष्ठैं हैं। और दूसरे पीठि में आठ ध्वजा हैं। तिन ध्वजान में चक्र, हस्ती, सिंह, माला, वृषभ, आकाश, गरुड़ और कमल इनके आकार हैं। अरु, यहां भी मंगल-द्रव्यादि अनेक रचना है। और तीसरे पीठि पै गंधकुटी है। सो चोकोर है। सो गंधकुटी वृषभदेव के समय की, ६०० धनुष चौड़ी है। इतनी ही ऊंची व लम्बी है। और—जिन के हीनक्रम की है। सो गंधकुटी, अनेक मोती-माला,

कल्पवृक्षन के फूलन की माला, रत्नमाला, अनेक जाति की ध्वजा, सुगंध-द्रव्यादि सहित शोभायमान है। तातें याका नाम गंधकुटी है। ताके मध्य, सिंहासन है। सो स्फटिक मणिमई, निर्मल है। अनेक रत्न जड़ित, शोभै है। अनेक घंटान करि शोभायमान है। ताके च्यारि पायेन की जायगा, च्यारि रत्नमई सिंहन के आकार हैं। सो बैठे सिंहाकार हैं। सो मानूं प्रत्यक्ष जीवित ही हैं। तथा मानों भगवान् की भक्ति करवे कों श्रावक-व्रत के धारी, सौम्य भावना सहित, धर्म-श्रवण कौं आये हैं। ऐसे सिंह बैठे हैं। तातें याकौं सिंहासन नाम दिया है। ता सिंहासन के मध्य, कमल है। ता कमल पर, अंतरीक्ष भगवान् विराजमान हैं। सो कमल, हजार पांखुड़ी का लाल वर्ण सहित है। ताकी कर्णिका पै, भगवान् विराजे हैं। तिन कूं बारम्बार हमारा नमस्कार होऊ। अब इस ही समोशरण के कोट, वेदी आदि रचना की ऊंचाई का प्रमाण कहिये है-सो समोशरण की पांच वेदी, च्यारि कोट, और गलीन की वेदी। सो इन की ऊंचाई तो अपने तीर्थंकर के शरीर की ऊंचाई तैं चौगुणी है। और क्रीड़ा-मन्दिर तथा जिन-मन्दिर तथा कोट-वेदी के द्वार के रतन-स्तूप, मानस्थंभ, ध्वजादण्ड, क्रीड़ा-पर्वत, नृत्यशाला, चैत्यवृक्ष, कल्पवृक्ष, सिद्धारथवृक्ष, अशोकवृक्ष, तथा बारह सभा, श्रीमंडप, एते स्थान अपने-अपने तीर्थंकरन के शरीर की ऊंचाई तैं, बारह गुणे ऊंचे हैं। और समोशरण का प्रमाण-वृषभदेव का बारह योजन प्रमाण है। औरन के यथा-योग्य घटता है। और जैसे अवसर्पिणी के जिनों का समोशरण-प्रमाण, घटता कह्या। तैसे

ही उत्सर्पिणी के जिनों का समोशरण–प्रमाण, बधता जानना। और विदेह क्षेत्रन में समोशरण का प्रमाण, वृषभ देव के समान, सदीव सर्व-जिन का जानना। ऐसे समोशरण का कथन किया। सो त्रैलोक्य प्रज्ञप्ति, धर्मसंग्रह, समोशरण स्तोत्र, आदिपुराण, इत्यादिक ग्रन्थों के अनुसार वर्णन किया। और कोई आचार्य करि, सामान्य–विशेष रचना का कथन होय, सो केवलज्ञान-गम्य है। ऐसे सामान्य समोशरण की रचना कही। ऐसे समोशरण विषैं, श्री जिनेन्द्र विराजैं हैं। सो अष्ट प्रातिहार्य करि मण्डित हैं। सो तिन प्रातिहार्यन का विशेष कहिये है–सो तहां गंधकुटी के मध्य जाका मूल, अरु चौगिरद बड़े विस्तार धरैं; नाना-प्रकार रत्नमई शाखान व रत्नमई फल-फूल-पत्र सहित, अशोक वृक्ष है। ताके देखे, अनेक जाति का शोक जाता रहै है। तातें याका नाम अशोक वृक्ष है ॥ १ ॥ और देवन करि वर्षाई, सर्व समोशरण में अनेक वर्णमयी महा सुगंध सहित कल्पवृक्षन के फूलन की वर्षा, सो अद्भुत महिमाकारी, मानौं ज्योतिषी देवन के विमान ही आकाश तैं भगवान् के दर्शन कूं आये हैं। ऐसी प्रभा-सहित फूलन की वर्षा होनी। सो पुष्पवृष्टि प्रातिहार्य है ॥२॥ और आकाश विषैं देवन करि बजाये १२॥ करोड़ जाति के अनेक सुन्दर वादित्रन के शब्द, सो दुंदुभी वादित्र हैं। उसी का नाम दुंदुभी प्रातिहार्य है ॥ ३ ॥ और जैसा जिनदेव के शरीर का वर्ण, ता समान शरीर की चौगिरद, गोलाकार, शरीर की प्रभा का मण्डल, सो प्रभामण्डल है। तामें भव्य जीव अपने-अपने अगले-पिछले

भव देखैं हैं। उसी का नाम प्रभामण्डल है॥ ४ ॥ तथा अनेक रत्न-मई सिंहासन शोभै है। तापै जिनदेव विराजैं हैं। सो सिंहासन प्रातिहार्य है ॥५॥ और एक दिन—रात्रि विषैं ४ बार छह-छह घड़ी पर्यंत, भगवान की वाणी खिरै। सो दिव्यध्वनि है। सो जैसे मेघ गर्जैं, तैसे शब्द करती, ओंठ नाहीं हिलैं, तालवा नाहीं हिलैं, सर्व शरीर तैं उत्पन्न भई, अक्षर रहित, भगवान् की वाणी खिरै। ताके निमित्त पाय, जो जीव जिस भाषा करि समझैं, जाका जैसा अभिप्राय होय, तथा जाकूं जैसा उपदेश योग्य होय, तिस जीव के श्रोत्र-इन्द्रिय द्वार तिष्ठे पुद्गल-स्कंध, तिस ही अर्थ कूं लिये, तैसे ही अक्षर रूप होय, परणमैं हैं। तिस करि सर्व जीव, जुदा-जुदा उपदेश धारण करैं हैं। ऐसे अतिशय सहित, भगवान् की वाणी का होना। सो दिव्यध्वनि प्रातिहार्य है ॥६॥ और तीन रत्नमई छत्र, भगवान के मस्तक पै फिरैं। सो छत्र प्रातिहार्य है ॥ ७ ॥ और देवन करि ढोरे गये ६४ रत्नमई चमर, गंगाधारा समान उज्ज्वल, सो चमर प्रातिहार्य सहित, भगवान् समोशरण मैं विराजैं हैं ॥ ८ ॥ सो भगवान् कैं है तो एक मुख, परन्तु च्यारों दिशा विषैं तिष्ठते जीव, तिनकूं च्यारों ही तरफ मुख दीखै। च्यारों ही दिशा के जीव ऐसा जानैं, जो भगवान् का मुख हमारे सन्मुख है। तथा उन्हें भगवान् के च्यारि मुख दीखैं हैं। और भगवान की मुद्रा, बिना यत्न ही नाशाग्र-दृष्टि धरैं, ध्यान-रूप, समता-रस मई होय है। तातैं भगवान् का दर्शन करनहारे भव्यन की; दर्शन करते ही, ध्यान मुद्रा का स्मरण होय, शांत दशा होय है। तातैं वीतराग-भाव वधै है। सो मुद्रा अतिशय सहित है। और कदाचित् शान्त

पुनीत समोशरण है। ताका दर्शन किये, नाम लिये, स्मरण किये, पाप नाश होय; पुण्य संचय होय। ऐसा जानि, ग्रन्थ के अंत मंगल कूं, अनेक शास्त्रन का रहस्य लेय, समोशरण का स्वरूप कहिये हैं--तहां प्रथम ही समोशरण की भूमि, समभूमि तैं ५००० धनुष, आकाश मे ऊंची है। ताके च्यारों दिशा विषैं; समभूमि तैं लगाय, समोशरण भूमि पर्यंत; बीस हजार पैंड़ीं, च्यारों दिशाओं में हैं। ते पैंड़ीं (सीढ़ी) स्वर्णमई हैं। सो पैंड़ीं, वृषभदेव के हाथ से, एक हाथ चौड़ीं, एक हाथ ऊंचीं, और एक कोस लम्बीं हैं। और अन्य-जिन की, क्रम तैं हीन हैं। सो हीन का प्रमाण कहिये हैं—वृषभदेव का जो प्रमाण है तामें २४ का भाग दीजिये, तामें तैं एक भाग घटावना। ऐसे नेमनाथ तक, एक भाग घटावना। और पार्श्व-नाथ व वीर के, तिस तैं आधा भाग घटावना। सो समभूमि तैं, २॥ कोस आकाश में जाइये। तहां वृषभदेव की बारह योजन, नील रत्नमई गोल—शिला है। सो तो समोशरण की समभूमि है। या पै सर्व रचना है। और-तीर्थंकरन के समोशरण का हीनक्रम है। सो नेमनाथ पर्यंत, आधा-आधा योजन, हीन है। और पार्श्वनाथ, वीर का पाव—पाव योजन घटता है। ऐसे महावीर का, १ योजन का समोशरण है। तिस शिला विषैं, शिवानन की सीध में ४ गली, च्यारों दिशा में हैं। ते गली, शिवानन (भगवान) की लम्बाई प्रमाण चौड़ीं हैं। जैसे वृषभ देव की एक कोस चौड़ीं, लम्बीं २३ कोस गलीं हैं। सो धूलशाल के दरवाजे तैं लगाय, गंधकुटी के द्वार पर्यंत, लंबाई जाननी। और इन गलीन के दोऊ तरफ, स्फटिकमणिमई

भीति हैं। इनकौं वेदी कहिये। इन दोऊ वेदीन के वीचि जो चौड़ाई, सो गली की चौड़ाई है। और उन वेदीन की चौड़ाई, वृषभदेव के हाथ तैं ७५० धनुष है, और-जिन की हीन है। तिन गलीन के बीचि, ४ अंतराल रूप भूमि हैं। तिन विषैं, ४ कोट व ५ वेदी हैं। अरु इन नव के अंतराल विषैं, ८ भूमि हैं। सो शिला के अंतभाग विषैं कोट है। ताके परे, चैत्य-प्रसाद नाम भूमि है। ताके परे, वेदी है। ताके परे, खातिका की भूमि है। ताके परे, वेदी है। ताके परे, पुष्पवाड़ी की भूमि है। ताके परे, दूसरा कोट है। ताके परे, उपबन की भूमि है। ताके परे, वेदी है। ताके परे, ध्वजा-समूह की भूमि है। ताके परे, तीसरा कोट है। ताके परे, कल्पवृक्ष की भूमि है। ताके परे, वेदी है। ताके परे, मन्दिर की भूमि है। ताके परे, चौथा कोट है। ताके परे, सभा की भूमि है। ताके परे, वेदी है। ऐसे तिन गलिन के अन्तराल रूप भूमि विषैं, रचना जाननी। और तिन गलिन विषैं, ४ कोट व ५ वेदीन के द्वार हैं। सो एक गली संबंधी, नव द्वार हैं। च्यारों गली संबंधी, ३६ दरवाजे हुए। और प्रथम कोट व प्रथम वेदी, ताके बीचि सो प्रथम भूमि है। तातैं प्रथम कोट व प्रथम वेदी, इन के बीचि गली, सो प्रथम भूमि कहिये। ऐसे ही अन्य द्वारन के बीचि द्वितीयादि भूमि जानना। तहां प्रथम भूमि की गली, ताके मध्य विषैं, तौ मानस्थभ है। सो च्यारि दिशा संबंधी, ४ मानस्थंभ हैं। एक-एक मानस्थंभ के च्यारों दिशान में, च्यारि-च्यारि वावड़ी हैं। और इस गली के दोऊ पार्श्वन विषैं, दोय

नाट्यशाला हैं। ऐसे ही चौथी गली विषैं, दोय नाट्यशाला हैं। और छट्ठी गली के दोऊ पार्श्वन विषैं, यातैं दूनी नाट्यशाला हैं। और सप्तमी भूमि में, च्यारि दिशा में, नौ–नौ रत्न–स्तूप हैं। और आठवीं भूमि विषैं, बारह सभा हैं। और जो गली, के पार्श्वन कीं लम्बाई सहित वेदी हैं। सो अनेक द्वारन सहित हैं। तिन द्वारन के रत्नमई कपाट हैं। कोऊ भव्य, इनके चौतरफ की रचना देखे चाहै है। तो इन गलीन के द्वारन होय, जाय–आवै है। या प्रकार, गलीन की सामान्य रचना कही। और जो इन सर्व के मध्यभाग में, तीन पीठि हैं। ताके ऊपर गंधकुटी है। तामें सिंहासन है। तापै कमल है। तापर श्री भगवान्, अंतरीक्ष च्यारि-अंगुल, विराजै हैं। सो अष्ट प्रातिहार्य सहित, च्यारि चतुष्टय लिये, विराजमान जानना। ऐसे इनकी सामान्यपने रचना कही। अब तिनके स्थान बताइये है। और इनका विशेष कहिये है–तहां ४ कोट कहे, तिन में पहिला कोट, समोशरण की अन्तभूमि विषैं है। सो पंच–वर्ण, रत्न–चूर्ण का है। तातैं याका नाम, धूलिशाल है। नाना प्रकार वर्ण सहित, इन्द्र धनुष समान विचित्र है। और दूसरा कोट, तपाये स्वर्ण समान लाल है। तीसरा कोट, स्वर्ण समान पीत है। और चौथा कोट, स्फटिकमणि समान श्वेत है। और पांचों ही वेदी, स्वर्ण समान पीत हैं। ये च्यारि कोट, पांच वेदी, नव ही के ऊपर, अनेक वर्ण की ध्वजा, अरु अनेक शोभा सहित महल, शोभायमान हैं। यहां वेदी अरु कोट विषैं, एता विशेष है। जो वेदी तौ नीचे तैं लेय ऊपर पर्यंत, समान चौड़ी हैं। अरु

कोट नीचे तैं चौड़ा, अरु ऊपर हीनक्रम है। अब इन के बीचि, आठ भूमि हैं। ताका विशेष कहिये है—तहां प्रथम भूमि विषैं, एक चैत्यालय है। अरु पांच अन्य मन्दिर हैं। इन के बीचि; बावड़ी, बन, वृक्ष, इत्यादि की अनेक रचना है। और दूसरी भूमि विषैं, खातिका है। सो रत्नमई पगथेन ( पैंड़ीं ) करि सहित है। निर्मल-जल करि भरी है। सो जल की ऊंडाई, जिन-देव के शरीर तैं चौथे भाग है। अरु वह खाई, कमलन करि पूरित, नाना प्रकार जलचर व हंसादिक जीवन करि शोभनीक है। और तीसरी भूमि विषैं, फुलवाड़ी है। जो नाना प्रकार वृक्ष, फूल, बेलि करि शोभायमान है। अरु चौथी भूमि विषैं, उपवन हैं। सो च्यारि दिशान विषैं, च्यारि उपबन हैं। तिन के नाम—अशोकबन, सप्तपर्णबन, चंपकबन, अरु आम्रबन। ये बन, नाना प्रकार उत्तम वृक्ष करि सहित हैं। और इन बन विषैं, नाना प्रकार के, देव-क्रीड़ान के मन्दिर हैं। तथा ये बन; नृत्यशाला, बावड़ी, क्रीड़ा-पर्वत, तिनकरि शोभनीक हैं। इत्यादिक और भली रचना जाननी। तहां अशोकबन विषैं, अशोक नाम चैत्यवृक्ष है। ताके चौतरफ, तीन कोटन के भीतर, तीन पीठि हैं। तापै, अशोकवृक्ष है। ताके मूलभाग विषैं, च्यारों दिशा में, च्यारि अर्हन्त प्रतिमा हैं। तिन प्रतिमा जी के आगे, एक—एक मानस्थंभ है। ऐसे और तीन बनन में-सप्तपर्ण चैत्यवृक्ष, सप्तपर्ण बन में है। चंपकबन में, चंपक चैत्यवृक्ष। आम्रबन में, आम्र चैत्य—वृक्ष। ऐसे बन की रचना जाननी। और इस बन की बावड़ीन के जल करि स्नान कीजिये, तो एक-

भव की अगली-पिछली दीखै। और बावड़ीन के जल में देखिये, तौ अपने सात-भव की, अगली-पिछली दीखै है। और पंचम-भूमि विषैं, ध्वजान का समूह है। तहां एक दिशा संबंधी ध्वजा कहिये हैं-सिंह, हाथी, वृषभ, मोर, माला, आकाश, गरुड़, चक्र, कमल, और हंस। इन दश जाति की ध्वजा हैं। सो एक-एक चिन्ह की, १०८ महा ध्वजा हैं। और इन एक-एक महा ध्वजा संबंधी, १०८ छोटी ध्वजा और जाननी। ऐसे एक दिशा संबंधी ध्वजा कहीं। च्यारों ही दिशा संबंधी मिलाईये, तौ ४७०८८० ध्वजा होंय। ते सर्व ध्वजा, रत्नमई दण्डन करि सहित हैं। ते दण्ड, वृषभदेव के ८८ अंगुल चौड़े हैं। और परस्पर ध्वजा का २५ धनुष अंतराल जानना। और छठी भूमि विषैं, कल्पवृक्षन के बन-तहां वासन, गृह, आभूषण, वस्त्र, भोग, पान (जो पीने योग्य वस्तु देवें, सो पान), ज्योतिष, माला, वादित्र, और दीपक। ये दश जाति के, बन हैं। सो च्यारि दिशा में, ४ ही बन हैं। तहां एक-एक दिशा में एक-एक बन में, च्यारि चैत्य वृक्ष हैं। तिनके नाम-मेरु, मंदार, पारजाति और संतानक। ये च्यारि कल्पवृक्ष, चैत्य वृक्ष हैं। इनका विस्तार-वर्णन, पीछे अशोक चैत्य वृक्ष का कथन करि आये हैं, तहाँ समान जानना। एता विशेष है, जो यहां, सिद्ध-प्रतिमा विराजमान हैं। और सर्व वापी, मन्दिर, क्रीड़ा-पर्वतादि सर्व रचना, यहां-वहां समान जानना। और सातवीं भूमि विषैं, रत्नमई मन्दिरन की पंक्ति, बन की अनेक शोभा सहित है। तहां देव-देवी, भगवान् का गुण-गान करैं हैं। और आठवीं भूमि में, १२

सभा हैं। तहां तिस पृथ्वी संबंधी च्यारि अंतराल, तिन में दोय-दोय तो गली की वेदी हैं। और दोय-दोय तिन के बीचि, स्फटिक मणिमई भीति हैं। इन च्यारों भीति के बीचि, तीन अंतराल हैं। सो ही तीन कोठे। ऐसे च्यारों दिशान के, १२ कोठे भये। अरु १६ भीति भईं। तहां रत्न-स्थंभ हैं। तिन पै धस्या श्रीमण्डप है। मोती की माला, रत्न घंटा, धूप-घटादि अनेक रचना सहित है। और जगह तैं, यहां रचना उत्कृष्ट है। तहां १२ सभा के, बारह कोठे हैं। तिन में अनुक्रम तैं-मुनिराज, कल्पवासी देवी, मनुष्यणीं, ज्तोतिषी देव की देवियां, व्यंतर देव की देवियां, भवनवासिनी देवी, भवनवासी देव, व्यन्तर देव, ज्योतिषी देव, कल्पवासी देव, मनुष्य, और बारहवीं सभा में तिर्यंच बैठैं हैं। ऐसे अष्टमी भूमि में १२ सभा कहीं। अब इन आठभूमिन की गली का विशेष कहिये है-तहां प्रथम ही धूलिशाल कोट है। ताके ४ दरवाजे हैं। तिनके क्रम तैं नाम कहिये हैं-पूर्व दिशा का विजय, दक्षिण दिशा का वैजयंत, पश्चिम दिशा का जयंत, और उत्तर दिशा का अपराजित। ऐसे नाम हैं। और च्यारि कोट व पाँच वेदीन के, छत्तीस द्वार, च्यारों दिशा संबंधी हैं। तामें धूलिशाल कोट के च्यारि दरवाजे तो स्वर्णमई हैं। और बीचि के, दोय कोट ४ वेदी, इन छह के २४ दरवाजे, रूपा मई हैं। और चौथा स्फटिक मणि का कोट अरु आभ्यंतर की वेदी के द्वार आठ, सो पन्ना समान हरे हैं। इन सर्व छत्तीस ही दरवाजेन के आभ्यंतर-बाह्य दोऊ तरफ, मंगल-द्रव्य अरु नवनिधि के समूह हैं। तहां एक द्वार के, दोय पार्श्व हैं। सो ही बाह्य-आभ्यंतर करि, ४ पार्श्व भये। सो एक-

मुद्रा नहीं होती, तो भक्तन का भला नहीं होता। तातैं पर-जीवन का भला करनहारी, विश्वास उपजावनहारी; ध्यान रूप, पद्मासन, कायोत्सर्ग मुद्रा ही है। सो ध्यान—मुद्रा के धारी भगवान्, तिनकी बाह्य संपदा तो समोशरण है। और आभ्यंतर संपदा, अनंत—चतुष्टयादि अनंत गुण हैं। ऐसे भगवान् कूं हमारा नमस्कार होऊ। और जो भव्य, भगवान् के दर्शन कूं, समोशरण में जांय हैं, सो देव—विद्याधर तो स्वेच्छा जांय हैं। और भूमि-गोचरी मनुष्य तथा तिर्यंच; पगथेन की राह, चढ़िकरि जांय हैं। सो केई जीव तो सीधे ही पगथेन चढ़ि, दर्शन कौं चले जांय हैं। और केई जीव पगथेन चढ़ि कैं, पीछे समभूमि पै जाय कैं, समोशरण की गली की राह होय, अनेक रचना देखते, दर्शन कौं जांय हैं। सो जे देव, विद्याधर, चक्री आदि भव्य हैं। सो प्रथम पीठि पर्यंत जांय हैं। अरु दर्शन करि, अपने कोठे में जाय तिष्ठैं हैं। पीछे केई जीव बाहिर आय, जिन—गुण—गानादि करैं हैं। सो समोशरण विषैं गये, ऐसा अतिशय होय है कि अंधे तौ नेत्र सूं देखैं, बहरे सुनैं, रोगी निरोग होंय। अनेक दुख सहित जीव, दुख तजि सुखी होय हैं। समोशरण में गये अनेक आरति, दुख, शोक, चिंता, भय, दूर होंय हैं। तहां सर्व—प्रकार सुखी होंय हैं। परस्पर जीवन कैं बैर—भाव नहीं रहै है। तहां सिंह—गाय, मोर—सर्प, मूसा—मार्जार, कुत्ता—बिल्ली, इत्यादिक जाति—विरोधी जीव, बैर—भाव तजि, मैत्री—भाव करैं हैं। और तहां स्थान तो संख्यात अंगुल प्रमाण है, परन्तु तहां जीव असंख्यात आवैं, तौ भी भीड़ नहीं होय। तहां क्षुधा, तृषा, नहीं लागै। राग—

द्वेष नहीं होय। क्रोध, मान, माया, लोभ नहीं उपजैं। इन आदिक समोशरण में अनेक अतिशय होंय हैं। और समोशरण के बाह्य, १०० योजन पर्यंत, दुर्भिक्ष, ईति, भीति नहीं होय। याप्रकार भगवान् का अतिशय होय है। इन्द्र की आज्ञा तैं धनपति देव, समोशरण रचै है। ऐसे समोशरण में विराजमान श्री भगवान्, तिनका दर्शन जिनकूं प्रत्यक्ष होय, ते भव्य धन्य हैं। हम पुण्य–संपदा रहित, प्रत्यक्ष दर्शन कों असमर्थ हैं। तातें मन, वच, तन करि, जिनदेव कों परोक्ष नमस्कार करैं हैं। सो वे भगवान्, हमकूं इस ग्रन्थ के पूरण होतैं अंत-मंगल विषैं, सहाय होऊ। ऐसे समोशरण का वर्णन किया। आगे भगवान् के विहार–कर्म का स्वरूप कहिये है–तहां समोशरण विषैं विराजमान भगवान् के विहार का जब समय होय, तब इन्द्र-महाराज अवधि तैं जानि कैं, लौकिक समय साधवे कूं, ऐसी विनती करैं हैं। हे भगवन्! यह विहार–समय है, सो विहार करि, अनेक भव्य–जीवन कूं धर्मोपदेश देय कें, उनको सुमार्ग बताय, तिनका भला कीजिये। तब देवेन्द्र का प्रश्न पाय, भगवान का तौ विहार–कर्म होय। अरु पिछली समोशरण-रचना विघटि जाय। सो भगवान् जिस मार्ग विषैं विहार करैं। तिस मार्ग विषैं, दोऊ तरफ, नाना प्रकार षट् ऋतु के फल–फूल सहित, अनेक वृक्षन की सघन पंक्ति, होय जाय हैं। और दोऊ तरफ, चांवलन के खेत, महा रमणीक, हरित वर्ण होय जांय हैं। और नदी, बावड़ी, महल पंक्ति, पर्वतन की शोभा, मनोहर होय जाय है। और तिस मार्ग की सर्व भूमि, दर्पण समान निर्मल होय जाय है। तिस

के दोऊ तरफ, चांवलन के फूले वन की पंक्ति, अरु तिन चांवलन के निकट, दोऊ तरफ निर्मल जल की धारा धरैं, नदी समान नहर, चल्या करै है। और तिस मार्ग पै, आकाश तैं मेघकुमार जाति के देव, सुगंधित–जल के कण, मोती समान बारीक, वर्षावते जांय हैं। और पवनकुमार जाति के देव, मंद–सुगंध पवन, चलावते जांय हैं। एक योजन पर्यंत, सर्व-भूमि, कंटक रहित करते जांय हैं। तिस मार्ग विषैं, भगवान् तौ समोशरण की ऊंचाई प्रमाण, आकाश में गमन करें। तिनके पद-कमलन के नीचे, १५-१५ कमल के फूलन की पंक्ति; १५ पंक्ति देव रचि देंय। सो २२५ कमलन का समुदाय, एक जायगै झूमका रूप रहै। ताके मध्य के कमल पै, च्यारि अंगुल के अंतर पै पांव धरते, भगवान् आकाश विषैं, मनुष्य की नांईं डग भरते विहार करैं। यहां प्रश्न–जो भगवान् कैं तो इच्छा नाहीं। सो इच्छा-बिना डग कैसे भरी जाय ? ताका समाधान-जो भगवान् कैं, च्यारि अघातिया कर्म बैठे हैं। तिनके कारण पाय, वाणी खिरना, उठना, बैठना, चलना, डग भरना आदि क्रिया संभवै है। यामें इच्छा-बिना क्रिया होय है, यातैं दोष नाहीं। ऐसा जानना। ऐसे तौ भगवान् का विहार होय। और मुनि, आर्यिका, श्रावक, श्राविका, च्यारि–प्रकार संघ का विहार, भूमि विषैं होय है। कैसी है भूमि, सो बीथी (मार्ग) रूप है। सो बीथी के दोऊ तरफ तो कोट हैं। ताके मध्य, एक योजन लम्बी, आध योजन चौड़ी, रास्ता समान, देवन करि रची हुई, महा शोभायमान, रमणीक, निर्मल स्थान रूप, गली है। सो देव, विद्याधर, चारण–मुनि, और

सामान्य केवली तो, आकाश में गमन करैं हैं। सो नहीं तो भगवान् तैं अति नजदीक, नहीं अति दूर, यथा–योग्य स्थान पै गमन करै हैं। सो इन्द्र हैं ते तौ भगवान् के नजदीक, भक्ति सहित चले जाँय हैं। और सामान्य, चार प्रकार के देव हैं। सो दूर चले जाँय हैं। सो केई देव तौ, चमर ढोरते जाँय हैं। केई देव, जय–जय शब्द करते जांय हैं। केई देव, चोबदार की नांईं, हाथ में रत्न–छड़ी लिये, देवन कूं चले–चलो, चले–चलो, कहते जाँय हैं। देवों के समूह कों विनय तैं, सिलसिले तैं लगावते जाँय हैं। इत–उत करते जांय हैं। और केई देव, भगवान् की स्तुति करते जाँय हैं। केई देव बंदना-नमस्कार करते जाँय हैं। केई हर्ष के भरे, कौतूहल करते जाँय हैं। और ऐसे ही मनुष्य–तिर्यंच, भूमि विषैं, हर्षते चले जांय हैं। केई भव्य, भगवान् की तरफ देखते जांय हैं। इत्यादिक विहार-समय, अनेक शुभ कार्य होंय हैं। सो सर्व व्याख्यान, विशेषज्ञानी के गम्य है। हमारी शक्ति, सर्व कथा कहने की नाहीं। ऐसे विहार–कर्म का कथन किया। सो आगूं भगवान् जहां जाय विराजैंगे, तहां इन्द्रादिक देव, समोशरण की रचना, पूर्वोक्त रचैं हैं। ता विषैं, भगवान् विहार करि, जाय बिराजैं हैं। तिन भगवान् कूं, हमारा नमस्कार होऊ। ये जिनेन्द्रदेव, इस ग्रंथ के अंत–मंगल कूं करहु। इति श्री सुदृष्टि तरंगणी नाम ग्रन्थ मध्ये, अंत-मंगल निमित्त, अर्हंत-देव कूं नमस्कार पूर्वक, समोशरण कथन, विहार–कर्म कथन वर्णनो नाम, चालीसवां पर्व सम्पूर्ण ॥

आगे और भी अंत-मंगल के निमित्त, भगवान् के महाभक्त, स्तोत्रन के कर्त्ता आचार्य,

तिन कूं नमस्कार करिये है। तहां प्रथम श्री वादिराज नाम आचार्य, जिन-धर्म के उद्योत
करवे कूं सूर्य समान महा तेजस्वी, एकीभाव स्तोत्र के कर्त्ता, तिन कूं नमस्कार होऊ ।
वादिराज मुनि ने, जा कारण पाय एकीभाव स्तोत्र किया, सो कहिये है-इनने गृहस्थ अवस्था
में अनेक राज्य-भोगन के भोक्ता होय, कामदेव-समान रूप धरैं, संसार-भोगन तैं उदास
होय, राज्य-भार तजि, यती-व्रत धारया। सो महा वीतराग पद के धारी कौं, पूर्व कर्म उदय,
शरीर में कुष्ट रोग प्रगट्या। सो तन, जगह-जगह तैं, फूट निकस्या। महा दुर्गंध उपजी।
सो यह वीतरागी, तन तैं निष्प्रेम है। आगे ही सूं, शरीर कूं पुद्गल-सप्तधातु का पिण्ड
जानैं। सो आत्मा-रस रमता योगीश्वर, शरीर का उपचार, कछू नहीं वांच्छता भया। सो
विहार करते, एक नगर के बन में तिष्ठैं। सो जब बस्ती में आहार कूं जांय, सो नगर में
महा धर्मात्मा श्रावक, निर्विचिकित्सा गुण के धारी, यती कौं नवधा-भक्ति सहित, हर्ष सौं
दान देय, अपना भव सफल मानैं। ऐसे, बन में रहते, कई दिन भये। सो राजा का
मन्त्री, एक सेठ था। जो महा धर्मात्मा। प्रभात उठै बन में जाय, रोज वादिराज-
मुनि का दर्शन करि, धर्म सुनि, तव पीछे राजा के दरवार में जाय। सो कोऊ पापी, इस सेठ
के द्वेषी पुरुष ने, जाय राजा पै कही। भो राजन्! इस सेठ का गुरु, कोढी है। सो यह
प्रथम ही उस कोढ़ी के दर्शन कूं जाय, ताके मुख तैं धर्म सुनि, पीछे आपकी सेवा में आवे है।
याका गुरु महा कोढ़ी है। ताकी दुर्गंध आगे, कोई नहीं ठहरै। सो ये बात उचित

नाहीं। तब राजा कही, यह बात झूठ है। ये सेठ, हमारा ऐसा अविनय नहीं करै। तब चुगल ने कही, यामें असत्य होय, तौ जो गुनहगार की गति होय, सो मेरी करौ। तब राजा ने, दूसरे दिन सेठ सूं कही। हे सेठ! क्या तेरा गुरु कोढ़ी है? तब सेठ इसका उत्तर अविनय वचन जानि, राजा सूं कही। भो नाथ! कहनेहारे ने असत्य कही है। गुरु शुद्ध हैं। तब राजा नैं कही। जो शुद्ध हैं तो हम प्रभात दर्शन कौं चालेंगे। ऐसे राजा के वचन सुनि, सेठ चिंता कूं प्राप्त भया। जो मैं राजा पै असत्य बोल्या, सो तौ विनय तैं बोल्या। मेरे मुख तैं मैं, गुरु कौं कुष्ट है, ऐसा अयोग्य–वचन कैसे कहौं? ऐसी जानि असत्य कहा। अरु प्रभात, राजा दर्शन कूं जाय, गुरु का शरीर प्रत्यक्ष रोग सहित देखेगा, तौ यह पापिष्ठ, गुरु कौं उपद्रव करैगा। अरु मेरा, मरण भया ही है। परन्तु गुरु कौं उपसर्ग नहीं होय, तौ भला है। इत्यादिक प्रकार, सेठ महा चिंतावान् होय, पीछे बन में गुरु के पास गया। सो मुनीश्वर, ज्ञान-भण्डार कही। भो वत्स! तेरा मुख चिंतावान्-उदास क्यों? अरु तूं प्रभात आया था, सो अबार आवने का कारण कहा? तब सेठ ने, गुरु के पास, राजा के आवने की, सर्व कथा कही। अरु बिनती करी, कि यह राजा महा क्रूर स्वभावी है। सो मोकूं मारेगा, तो मारौ। परन्तु आप यहां तैं विहार करौ, तो भला है। नहीं तो उपसर्ग करेगा। मैं महा पापी, ताके निमित्त पाय, उपद्रव हो है। इत्यादिक, सेठ कूं महाभयवंत भया, अपनी आलोचना कूं लिये वचन बोलता देख, मुनीश्वर करुणा करि, धर्म-

वृषभदेव की पालकी का नाम सुदर्शना। आगे अनुक्रम तैं जानना—सिद्धार्था, कमलाभा, अर्थ-सिद्धा, अभयकरी, निर्वृत्तिकरी, मनोरमा, मनोहरा, सूर्य्यप्रभा, शुक्रप्रभा, विमलप्रभा, पुष्पप्रभा, देवदत्ता, सागरदत्ता, नागदत्ता, सिद्धार्थका, विजया, वैजयंति, जयंति, अपराजिता, उत्तर-कुरु, देव-कुरु, विमलाभा और चन्द्राभा। ये चौबीस-जिन के, तप समय की पालकी, इन्द्रों कृत कहीं। आगे चौबीस-जिन की, दीक्षा की तिथि, क्रमशः कहिये हैं—चैत्र वदी ९, माघ सुदी ९, मार्गशीर्ष सुदी १५, माघ सुदी १२, वैशाख सुदी ९, कार्त्तिक वदी १३, जेठ सुदी १२, पौष वदी १, मार्गशीर्ष सुदी १, माघ वदी १२, फाल्गुण वदी १३, फाल्गुण वदी १४, माघ सुदी ४, जेठ वदी १२, माघ सुदी १३, ज्येष्ठ वदी १३, वैशाख सुदी १, मार्गशीर्ष सुदी १०, मार्गशीर्ष सुदी ११, वैशाख वदी ९, अषाढ़ वदी १०, श्रावण वदी ४, पौष वदी ११, और मार्गशीर्ष वदी १०। ये चौबीस-जिन के तप-दिन जानना। आगे चौबीस-जिन के केवलज्ञान के दिन अनुक्रम तैं कहिये है—फाल्गुण वदी ११, पौष सुदी ११, कार्त्तिक वदी ४, पौष सुदी १४, चैत्र सुदी १४, चैत्र सुदी १५, फाल्गुण वदी ६, फाल्गुण वदी ७, कार्त्तिक वदी १४, पौष वदी १४, माघ वदी अमावस्या, माघ सुदी २, माघ सुदी ६, चैत्र वदी ३०, पौष सुदी १५, पौष सुदी १०, चैत्र सुदी ३, कार्त्तिक सुदी १२, पौष वदी २, वैशाख वदी ९, मार्गशीर्ष वदी ११, आसोज सुदी १, चैत्र वदी अमावास्या, और वैशाख सुदी १०। ये चौबीस-जिन के केवलज्ञान की तिथि कहीं॥ आगे चौबीस-जिन के

निर्वाण दिन, अनुक्रम तैं कहिये है—माघ वदी १४, चैत्र सुदी ५, चैत्र सुदी ६, वैशाख सुदी ६, चैत्र सुदी ११, फाल्गुण वदी ४, फाल्गुण वदी २, फाल्गुण वदी ७, भादौं वदी ८, आसोज सुदी ८, श्रावण सुदी पूर्णिमा, भाद्रपद सुदी १४, अषाढ़ वदी ८, चैत्र वदी अमावस्या, जेठ वदी ४, ज्येष्ठ वदी १४, वैशाख सुदी १, चैत्र वदी अमावस्या, फाल्गुण सुदी ५, फाल्गुण सुदी १२, वैशाख सुदी १४, अषाढ़ सुदी ८, श्रावण सुदी ७, और कार्त्तिक वदी अमावस्या। ये चौवीस-जिन के निर्वाण-दिन कहे ॥ आगे गर्भ-दिन कहिये है। तप, ज्ञान, निर्वाण ये तीन कल्याणक तौ वीतराग दशा के कहे। आगे दोय कल्याणक, सराग—अवस्था के हैं। सो ये गर्भ-कल्याणक तौ परोक्ष—सराग उत्सव है। और जिनराज का जन्म का प्रत्यक्ष-सराग पुण्य अतिशय है। सो प्रथम जिनराज के गर्भ—कल्याणक के परोक्ष—उत्सव के दिन, क्रम तैं कहिये है—अषाढ़ वदी २, जेठ वदी अमावस्या, फाल्गुण वदो ८, वैशाख सुदी ६, श्रावण सुदी २, माघ वदी ६, भादव सुदी ६, चैत्र वदी ५, फाल्गुण वदी ६, चैत्र वदी ८, जेठ वदी ६, अषाढ़ वदी ६, ज्येष्ठ वदी १०, कार्त्तिक वदी १, वैशाख वदी १३, भाद्रपद सुदी ७, श्रावण वदी १०, फाल्गुन सुदी ३, चैत्र सुदी १, श्रावण वदी २, आसोज वदी २, कार्त्तिक सुदी ६, वैशाख वदी २, और अषाढ़ सुदी २। इति गर्भ-दिन ॥ आगे जन्म-दिन क्रम तैं कहिये है—चैत्र वदी ६, माघ सुदी १०, माघ सुदी १२, कार्तिक सुदी १५, चैत्र सुदी ११, कार्तिक वदी १३, जेठ वदी १२, पोष वदी ११, मार्गशीर्ष सुदी १, माघ

वदी १२, फाल्गुण वदी ११, फाल्गुन वदी १४, माघ सुदी १४, जेठ वदी १२, माघ सुदी १३, जेठ वदी १४, वैशाख सुदी १, मार्गशीर्ष सुदी १४, मार्गशीर्ष सुदी ११, वैशाख सुदी १०, अषाढ़ वदी १०, श्रावण सुदी ६, पौष वदी ११, और चैत्र सुदी १३। ये चौबीस-जिन के जन्म-दिन कहे ॥ आगे चौबीस-जिन के पारणा का अन्तर कहिये है—आदिनाथ स्वामी ने तो एक वर्ष पीछे पारणा किया। सो इक्षु-रस का भोजन किया। अरु मल्लिनाथ, पार्श्वनाथ, इन दोय जिन का, तेले पारणा भया। सो गाय के दूध की खीर खाय, पारणा किया। और वासुपूज्य स्वामी ने, एकान्तर पारणा किया। सो गाय के दूध की खीर खाय, पारणा किया। और सर्व जिन-देवन का बेले पारणा भया। सो भी सब गाय के दूध की खीर खाय, पारणा किया। इति पारणा प्रमाण ॥ आगे चौबीस-जिन के प्रथम पारणे की नगरी के नाम, अरु तिन नगरन के राजा—प्रथम दानेश्वर, तिनके नाम अनुक्रम तैं कहिये हैं—हस्तिनापुर विषैं, श्रेयांस राजा। अयोध्यापुरी विषैं, ब्रह्मदत्त नाम राजा। श्रावस्तीपुरी विषैं, सुरेंद्रदत्त राजा। विनीता नगरी विषैं, राजा इंद्रदत्त। विजयपुर विषैं, राजा पदम। मंगलापुर विषैं, राजा सोमदत्त। पाटली खण्ड विषैं, राजा महादत्त। पदमखण्डपुर विषैं, राजा सोमदेव। श्वेत नगरी विषैं, राजा पहुप। अरिष्टपुर विषैं, राजा पुनर्वसु। इष्टपुर विषैं, राजा सुनंद। सिद्धारथपुर विषैं, जयराजा। महापुर विषैं, राजा विशाख। ध्यानपुर विषैं, राजा धर्म-वर्धन। वर्धमानपुर विषैं, राजा सुमति। सोमनपुर विषैं, राजा धर्ममित्र। मन्दिरपुर विषैं,

राजा अपराजित। हस्तिनापुर विषैं, राजा नन्दषेण। चक्रपुर विषैं, राजा वृषभदत्त। मथुरापुर विषैं, राजा दत्त। राजगृहपुर विषैं, राजा संजय। द्वारापुरी विषैं, राजा वरदत्त। काम्यांकृतपुर विषैं, धन्य राजा। और कुंडलपुर विषैं, राजा वकुल। ये चौबीस-जिन के, प्रथम पारणा के पुर, अरु दानेश्वर राजा कहे। इन सर्व के घर पञ्चाश्चर्य भये। अरु ये चौबीस प्रथम दानेश्वर, महा भाग्य राजा, तिनके शरीर का वर्ण कहिये है- सो आदि के श्रेयांस राजा, अरु ब्रह्मदत्त राजा, ये दोय तौ श्याम शरीर धारी, महा सुन्दर भये। और सर्व बाईस जिनराज के दान देनेहारे भूपन का शरीर, ताये स्वर्ण समान जानना। इनमें से कोई तौ मोक्ष गये, कोई कल्पवासी होय कैं तथा चय कैं, मोक्ष जांयगे। ऐसा कथन बड़े हरिवंश पुराण के कर्त्ता, श्रीजिनसेनाचार्य ने कह्या है। कहीं-कहीं शास्त्र विषैं ऐसा भी कह्या है, जो प्रथम दानेश्वर मोक्ष ही जांय हैं। सो विशेष पाठान्तर भेद, यथावत् जो केवलज्ञान में भाष्या होय, सो प्रमाण है। इति प्रथम दानेश्वर राजान के नाम, अरु तहां प्रथम पारणा की पुरी कहीं॥ आगे चौबीस-जिन कूं केतेक-केतेक उपवास पीछे केवलज्ञान भया। सो कहिये है-तहां वृषभ देव, मल्लिनाथ, पार्श्वनाथ इन तीन जिन कूं तेला व्यतीत भये, केवलज्ञान प्रकट्या। और वासुपूज्य को एक उपवास पूर्ण भये, केवलज्ञान सूर्य उत्पन्न भया। और सर्व जिन कूं बेला व्यतीत भये, केवलज्ञान भया। इति केवलज्ञान के पूर्व के उपवास॥ आगे चौबीस-जिन के केवलज्ञान उपजने के क्षेत्र कहिये है-

तहां वृषभदेव का केवल-कल्याणक तौ पुरी मिताल नाम नगरी के निकट, सकटामुख, नाम बन विषैं भया। और नेमिनाथ का गिरनार जी विषैं, और पार्श्वनाथ का काशी के निकट, और महावीर जी का रज्जुकूटा नदी के तट। और बाकी सर्व जिन के केवल-कल्याणक, मनोहर वन विषैं भये। सो वृषभनाथ, श्रेयांसजिन, मल्लिनाथ, नेमनाथ, पार्श्वनाथ, इन पांच जिन कूं तो केवलज्ञान, प्रभात समय भया। और सर्व कूं, दिन के पिछले पहर में केवलज्ञान भया। इति केवलज्ञान के स्थान ॥ आगे निर्वाण होने का काल कहैं हैं—तहां वृषभनाथ, अजितनाथ, श्रेयांसजिन, शीतलजिन, अभिनंदननाथ, सुमतिनाथ, सुपार्श्वनाथ, चंद्रप्रभ, इन जिन कौं तो दिन के प्रथम पहर में मोक्ष भयी। अरु संभवनाथ, पद्मनाथ, पुष्पदंत ये जिन, दिन के पिछले पहर में, मोक्ष गये। वासुपूज्य, विमलनाथ, अनंतनाथ, शीतलनाथ, कुंथनाथ, मल्लिनाथ मुनिसुव्रत, नेमिनाथ, पार्श्वनाथ, इनकी मुक्ति रात्रि-समय भयी। और धर्मनाथ, अरहनाथ, नमिनाथ, महावीर इनकी मुक्ति, सूर्य्य के उदयकाल समय, प्रभात ही भयी। इति चौबीस-जिन के मुक्ति समय ॥ आगे चौबीस-जिन के मोक्ष—गमन आसन कहिये है—तहां वृषभनाथ, वासुपूज्य, नमिनाथ, ये तीन जिन तौ पद्मासन से मोक्ष गये। और सर्व जिन, कायोत्सर्ग आसन तें सिद्ध-लोक गये। इति मोक्ष—गमन के आसन ॥ आगे चौबीस-जिन का समोशरण विघटना, अरु वाणी (दिव्यध्वनि) नहीं खिरना, ताका प्रमाण कहिये है—तहां आदि-जिन के, अरु-अंत जिन

के, इन दोय जिन के तौ मोक्ष जाने के जब चार दिन रहे, तब समोशरण विघट्या। अरु वाणी नहीं खिरी। और सर्व जिन के एक महिना पहिले, समोशरण विघट्या। अरु दिव्य-ध्वनि नहीं खिरी॥ आगे चौबीस-जिन के संग केते—केते यती मोक्ष भये, तिनका प्रमाण कहिये है—महावीर के संग, ३६ मुनि मोक्ष गये। और पार्श्वनाथ की लार, ५३६ मुनि मुक्ति पहुंचे। और नेमनाथ के संग, ५३६ ऋषीश्वर मोक्ष गये। और मल्लिनाथ के साथ, ५०० यती मोक्ष भये। और शांतिनाथ के संग, ९०० योगीश्वर मोक्ष गये। और धर्मनाथ की लार (संग), ८०१ तपोधन मोक्ष भये। विमलनाथ के लार, ६६१२ आचार्य मोक्ष भये। अनंतनाथ के संग, ५५०७ निर्ग्रंथ, निरंजन भये। और पद्मप्रभु के साथ, ३८०० दिगम्बर भये, अरु सिद्ध-लोक गये। और वृषभदेव के लार, १०००० गुरुनाथ अमूर्ति भये। और बाकी सर्व तीर्थंकरों के साथ, एक—एक हजार मुनि मोक्ष गये। इति॥ आगे बारह चक्रवर्ती के नाम—तहां प्रथम चक्रवर्ती भरत, सो आदिनाथ के समय भये। आगे दूसरा सगर नाम षट्-खण्डी, सो अजितनाथ के समय भया। और तीसरा मघवा नाम चक्री, अरु चौथा सनत्कुमार चक्री, ये धर्मनाथ-जिन के मोक्ष भये पीछे, अरु शांति के पहिले, अन्तराल में भये। शांतिनाथ, कुंथुनाथ, अरहनाथ ये तीन जिन, अपने—अपने समय में, आपही चक्री भये। और अरह के मोक्ष गये पीछे, अरु मल्लिनाथ के पहिले, इस अतंराल में, आठवां सुभूमि नाम चक्री भया। और मल्लिनाथ के पीछे, अरु मुनिसुव्रत के पहिले, अतंराल में, नववां महापद्म नाम चक्री भया।

अरु मुनिसुव्रत के पीछे, अरु नमिनाथ के पहिले, दशवें हरिषेण नाम चक्री भये । नमिनाथ के पीछे, अरु नेमनाथ के पहिले, ग्यारहवें जयसेन नाम चक्री भये । और नेमनाथ के पीछे, अरु पार्श्वनाथ के पहिले, बारहवें ब्रह्मदत्त नाम चक्री भये । इति चक्रवर्ती नाम ॥ आगे इन चक्रीन की गति—गमन कहिये है—तहां आठवां सुभूमि अरु बारहवां ब्रह्मदत्त ये दोय तौ, सप्तम नरक सिधारे । अरु तीसरा मघवा नाम चक्री, अरु चौथा संनत्कुमार चक्री, ये दोय; तीसरे स्वर्ग गये । अरु बाकी आठ चक्री, आठ—कर्म नाश कर, अष्टम भूमि ( मोक्ष ) विषैं, सिद्ध पद पाय विराजे । इति चक्री गति ॥ आगे नव नारायण के नाम, तथा किनके समय भये, सो कहिये है—तहां पहिला त्रिपृष्ट नाम नारायण तौ, श्रेयांसनाथ के समय में भया ॥१॥ और दूसरा द्विपृष्ट नारायण, वासुपूज्य-जिन के समय में भया ॥२॥ तीसरा स्वयंभू नाम नारायण, विमलनाथ के समय में भया ॥ ३ ॥ और चौथा पुरुषोत्तम नारायण, अनन्तनाथ के समय भया ॥ ४ ॥ और पांचवा पुरुषसिंह नारायण, धर्मनाथ के समय भया ॥५॥ और छट्ठा पुण्डरीक नारायण, अरह के पीछे अरु मल्लिनाथ के पहिले, अन्तराल में भया ॥६॥ और मल्लि के पीछे, अरु मुनिसुव्रत के पहिले, इस अंतराल में, सातवां दत्त नाम नारायण भया ॥ ७ ॥ मुनिसुव्रत के पीछे, अरु नमि के पहिले, आठवां लक्ष्मण नाम नारायण भया ॥ ८ ॥ और नववें नारायण कृष्ण देव भये, सो नेमिनाथ के समय भये ॥ ९ ॥ ये नव नारायण के नाम कहे । सो इनमें पहिला त्रिपिष्ट,

दूसरा द्विपृष्ट, तीसरा स्वयंभू, चौथा पुरुषोत्तम, पांचवां पुरुषसिंह, छठा पुण्डरीक, ये षट् तो षट्वीं मघवी नाम पृथ्वी के धाम पधारे। और सातवां दत्त, आठवां और नववां, ये मेघा पृथ्वी में गये। ये नव ही नारायण, तीन खण्ड के नाथ, महा विभूति सहित, देव–विद्याधर–भूमिगोचरी–बड़े–बड़े राजान् करि वन्दनीक, प्रजा के प्रतिपालक हैं। इनके राज्य में अन्याय नाहीं। लोकन कों दारिद्र नाहीं। सर्व सुखी होय हैं। ये नारायण, परम्पराय ज्योतिस्वरूप होंयगे। इति नारायण नाम॥ आगे बलभद्रन के नाम कहिये हैं–तहां प्रथम बलदेव अचल, विजय, भद्र, सुप्रभ, सुदर्शन, आनन्द, नन्दमित्र, रामचन्द्र, और पद्म। ये नव बलभद्र हैं। सो नारायण के बड़े भाई जानना। इति बलभद्र नाम॥ आगे नारायण के प्रतिपक्षी (प्रति नारायण)-केशव के नाम कहिये हैं–तहां प्रथम अश्वग्रीव, तारक, मेरुक, मधु-कैटभ, निशुंभ, बलि, प्रह्लाद, रावण, और जरासिंधु। तिनमें आठ तौ विद्याधरन में भये। अरु जरासिंधु, भूमिगोचरी भये। इति प्रतिनारायण नाम॥ आगे बलभद्र की गति–गमन कहिये है–तहां विजय, अचल, भद्र, सुभद्र, सुदर्शन, आनंद, नन्दमित्र, और रामचंद्र, ये आठ बलदेव तौ आठ कर्म नाशकरि, सिद्ध भये। और नववां पद्म बलदेव, सो दिगम्बर व्रत धारि, पंचम स्वर्ग विषैं, महा ऋद्धिधारी देव भया। तहां तैं चय, मोक्ष होंयगे। तथा कृष्ण महाराज तीर्थंकर का अवतार धारेंगे। और अनेक जीवन कौं धर्मोपदेश देय, सुमार्ग लगाय, आप परमधाम कौं पावेंगे। अब तांईं अवतार धारया, अब अवतार नाहीं धारेंगे। इति बलभद्र गति॥ आगे

चौबीस-जिन की आयु का प्रमाण, अनुक्रम करि कहिये है—चौरासी लाख पूर्व, बहत्तरि लाख पूर्व, साठ लाख पूर्व, पचास लाख पूर्व, चालीस लाख पूर्व, तीस लाख पूर्व, बीस लाख पूर्व, दस लाख पूर्व, दोय लाख पूर्व, एक लाख पूर्व, चौरासी लाख वर्ष, बहत्तरि लाख वर्ष, साठ लाख वर्ष, तीस लाख वर्ष, दस लाख वर्ष, एक लाख वर्ष, पंचानवै हजार वर्ष, चौरासी हजार वर्ष, पचपन हजार वर्ष, तीस हजार वर्ष, दस हजार वर्ष, एक हजार वर्ष, सौ वर्ष, और बहत्तरि वर्ष। ये चौबीस-जिन, जगत—मंगल करैं। इति चौबीस-जिन की आयु॥ आगे चक्रवर्तिन की आयु कहिये है-प्रथम की चौरासी लाख पूर्व, दूसरे की बहत्तरि लाख पूर्व, तीजे की पांच लाख वर्ष, चौथे की तीन लाख वर्ष, पांचवें की एक लाख वर्ष, छट्टे की पंचानवै हजार वर्ष, सातवें की चौरासी हजार वर्ष, आठवें की साठ हजार वर्ष, नौवें की तीस हजार वर्ष, दशवें की छब्बीस हजार वर्ष, ग्यारहवें की तीन हजार वर्ष, और बारहवें की सात सौ वर्ष। इति चक्री-आयु॥ आगे नारायण की आयु कहिये है—प्रथम की चौरासी लाख वर्ष, दूसरे की बहत्तरि लाख वर्ष, तीसरे की साठ लाख वर्ष, चौथे की तीस लाख वर्ष, पांचवें की दश लाख वर्ष, छटवें की साठ हजार वर्ष, सातवें की तीस हजार वर्ष, आठवें की बारह हजार वर्ष, और नववें की एक हजार वर्ष। यह नारायण की आयु कही। इतनी ही नव प्रति-नारायण की आयु जानना। बलभद्र की कछू अधिक है, सो आगे कहैंगे। इति नारायण, प्रति—नारायण की आयु॥

आगे वलभद्र की आयु कहिये है—तहां पहिले वलभद्र की आयु, सत्यासी लाख वर्ष। दूजे की, सत्तरि लाख वर्ष। तीसरे की, साठ लाख वर्ष। चौथे की, वत्तीस लाख वर्ष। पांचवें की, कछू अधिक दश लाख वर्ष। छठे की, पैंसठ हजार वर्ष। सातवें की, वत्तीस हजार वर्ष। आठवें की, सत्रह हजार वर्ष। और नववें, की वारह सौ वर्ष। ये नव वलभद्र की आयु कही। आगे चक्री व नारायण का उपजने का समय कहिये है-तहां आदि-जिन से लेय, पन्द्रहवें धर्मनाथ पर्यंत, तिनमें वृषभ अजित इनके समय में तो दोय चक्री भये। अरु पचास लाख कोड़ि सागर काल का, वीचि अन्तर भया। तामें कोई पदवीधारी पुरुष नहीं भया। अरु श्रेयांस तें लगाय, धर्म–नाथ पर्यंत, पांच तीर्थंकरों के समय में, पांच नारायण भये। सो तीर्थंकरों के काल में ही सभा–नायक भये। अन्तराल में नांहीं भये। और धर्मनाथ के पीछे, तीसरे चौथे चक्री भये। ता पीछे शान्तिनाथ, कुन्थनाथ, अरहनाथ, ये तीन तीर्थंकर ही चक्री भये। ता पीछे छठवां नारायण भया। ताके पीछे, आठवां चक्रवर्ती भया। ताके पीछे, मल्लि जिन भये। और मल्लि-जिन के पीछे, नौवां महापद्म चक्री भया। ता पीछे, सातवां नारायण भया। ता पीछे, मुनि-सुव्रत भये। ताके पीछे, दशवां चक्री हरिषेण भया। ताके पीछे, आठवां नारायण भया। ताके पीछे, नमि–जिन भये। अरु नमिनाथ के पीछे, ग्यारहवां चक्री भया। ताके पीछे, नेमिनाथ भये। तिनके समय में, नववें नारायण और वलभद्र, ये तिन छते ही सभा-नायक भये। और नेमिनाथ के पीछे, बारहवां चक्री भया। ताके पीछे, पार्श्वनाथ और महावीर भये। इस भांति त्रेसठ शला-

का पुरुष भये, तिनकी रचना कही। इति चक्री और नारायण के उपजने का समय कह्या। आगे तीर्थंकर की आयु की विगत कहिये है—तहां ऋषभदेव का कुमारकाल, बीस लाख पूर्व का। त्रेसठ लाख पूर्व, राज्य किया। तप, एक हजार वर्ष किया। और केवलज्ञान सहित उपदेश, हजार वर्ष घाटि, लाख पूर्व किया। ये सर्व चौरासी लाख पूर्व की विगत कही ॥ १ ॥ और अजितनाथ-जिन का कुमारकाल, अठारह लाख पूर्व। और एक पूर्वांग अधिक, तिरेपण लाख पूर्व राज्य में व्यतीते। संयम का काल, बारह वर्ष रहा। और एक पूर्वांग अरु बारह वर्ष घाटि, एक लाख पूर्व; केवलज्ञान सहित, समोशरण सहित विहार किया। यह बहत्तरि लाख पूर्व का विस्तार कह्या ॥ २ ॥ और सम्भवनाथ का काल, साठ लाख पूर्व। तामें तैं कुमारकाल, पन्द्रह लाख पूर्व। अरु च्यारि पूर्वांग अधिक, चबालीस लाख पूर्व, राज्य किया। और चौदह वर्ष संयम किया। अरु च्यारि पूर्वांग अरु चौदह वर्ष घाटि, एक लाख पूर्व केवल-ज्ञान सहित रहे। पीछे मोक्ष गये ॥ ३ ॥ आगे अभिनन्दन की आयु, पचास लाख पूर्व की है। तामें कुमार-काल, साढ़े बारह लाख पूर्व। अरु राज्य विषैं, साढ़े छत्तीस लाख पूर्व अरु आठ पूर्वांग। अठारह वर्ष, संयमकाल। और आठ पूर्वांग अरु अठारह वर्ष घाटि, एक लाख पूर्व; केवलज्ञान सहित उपदेश करि, मोक्ष गये ॥ ४ ॥ आगे सुमतिनाथ की आयु, चालीस लाख पूर्व। तामें कुमारकाल, दश लाख पूर्व है। राज्यावस्था का काल, गुणतीस ( २६ ) लाख पूर्व अरु बारह पूर्वाङ्ग। और संयमकाल, बीस वर्ष।

अरु बारह पूर्वांग, बीस वर्ष घाटि, एक लाख पूर्व; केवलज्ञान सहित रहे। पीछे मोक्ष गये ॥ ५ ॥ और पद्मप्रभु की आयु, तीस लाख पूर्व। तामें तैं कुमार—काल, साढ़े सात लाख पूर्व। साढ़े इक्कीस लाख पूर्व अरु सोलह पूर्वांग, राज्य किया। संयम काल, छह महिना। अरु सोलह पूर्वांग अरु छह महिना घाटि, एक लाख पूर्व ताईं, केवलज्ञान सहित उपदेश देय, सिद्ध भये ॥ ६ ॥ अरु सुपार्श्व-जिन की आयु, बीस लाख पूर्व। तामें तैं कुमारकाल, पांच लाख पूर्व। अरु चौदह लाख पूर्व बीस पूर्वांग, राज्य किया। संयम का काल, नव वर्ष। अरु बीस पूर्वांग नव वर्ष घाटि, एक लाख पूर्व, केवलज्ञान सहित विहार करि, सिद्ध भये ॥ ७ ॥ चन्द्रप्रभ का आयु समय, दश लाख पूर्व। तामें कुमार—काल, अढ़ाई लाख पूर्व। राज्यावस्था साढ़े छह लाख पूर्व अरु चौबीस पूर्वांग। संयमकाल तीन महिना। अरु तीन महिना चौबीस पूर्वांग घाटि, एक लाख पूर्व ताईं, समोशरण सहित केवलज्ञान पाय, विहार करि, मोक्ष गये ॥ ८ ॥ और पुष्पदन्त-जिन की आयु, दोय लाख पूर्व की है। तामें कुमारकाल, पचास हजार पूर्व। पचास हजार पूर्व अरु अट्ठाईस पूर्वांग, राज्य किया। और संयमकाल, च्यारि महिना। अट्ठाईस पूर्वांग च्यारि महिना घाटि, एक लाख पूर्व, केवलज्ञान सहित विहार करि, मोक्ष गये ॥ ९ ॥ और शीतल जिन की आयु का प्रमाण, एक लाख पूर्व है। तामें कुमारकाल, पच्चीस हजार पूर्व। राज्यकाल, पचास हजार पूर्व। संयमकाल तीन मास। अरु तीन महिना घाटि पच्चीस हजार पूर्व, केवलज्ञान सहित

रहे ॥१०॥ और श्रेयांस जिन की आयु, चौरासी लाख वर्ष की है। तामें कुमारकाल, इक्कीस लाख वर्ष। राज्य पद, ब्यालीस लाख वर्ष। संयम का काल, दोय मास। दोय महिना घाटि इक्कीस लाख वर्ष, केवलज्ञान-काल है ॥ ११ ॥ और वासुपूज्य की आयु, बहत्तरि लाख वर्ष की है। तामें कुमारकाल, अट्ठारह लाख वर्ष है। राज्यावस्था में नहीं रहे, अरु ब्याह भी नहीं किया। अट्ठारह लाख वर्ष के भये, तब ही तप लिया। सो संयमकाल, एक मास रहे। और केवलज्ञान सहित एक मास घाटि चौवन लाख वर्ष रहके, शिव गये ॥१२॥ विमल-जिन की आयु, साठ लाख वर्ष की है। तामें कुमारकाल, पन्द्रह लाख वर्ष। राज्यावस्था, तीस लाख वर्ष। और संयमकाल, तीन महिना। और तीन महिना घाटि पन्द्रह लाख वर्ष, केवलज्ञान सहित रहे। पीछे निर्वाण गये ॥ १३ ॥ और अनंत-जिन की आयु, तीस लाख वर्ष है। तामें कुमारकाल, साढ़े सात लाख वर्ष। राज्यावस्था, पन्द्रह लाख वर्ष। संयमकाल, दोय मास। और केवलज्ञान विषैं दोय मास घाटि, साढ़े सात लाख वर्ष रहे ॥१४॥ और धर्म-जिन की आयु, दश लाख वर्ष। तामें कुमारकाल, अढ़ाई लाख वर्ष। और राज्यावस्था, पांच लाख वर्ष। और संयमकाल एक मास। एक मास घाटि, अढ़ाई लाख वर्ष; विहार करि, मोक्ष गये ॥१५॥ और शांतिनाथ की आयु, एक लाख वर्ष। तामें कुमारकाल, पच्चीस हजार वर्ष। राज्यकाल, पचास हजार वर्ष। संयम-काल, सोलह वर्ष। सोलह वर्ष घाटि, पच्चीस हजार वर्ष; केवलज्ञान सहित विहार करि, मोक्ष गये ॥ १६ ॥ और कुन्थनाथ की आयु, पनच्यानवै हजार वर्ष । तामें कुमारकाल, पौने

चौबीस हजार वर्ष। राज्यावस्था, साढ़े सैंतालीस हजार वर्ष। संयमकाल, सोलह वर्ष। सोलह वर्ष घाटि, पौने चौबीस हजार वर्ष; केवलज्ञान सहित उपदेश देय, मोक्ष गये ॥ १७ ॥ और अरह जिन को आयु का प्रमाण, चौरासी हजार वर्ष है। तामें कुमारकाल, इकईस हजार वर्ष। राज्यावस्था, ब्यालीस हजार वर्ष। संयमकाल, सोलह वर्ष। अरु सोलह वर्ष घाटि, इक्कीस हजार वर्ष तांईं; केवलज्ञान सहित उपदेश करि, मोक्ष गये ॥ १८ ॥ और मल्लिनाथ की आयु, पचपन हजार वर्ष। तामें कुमारकाल, सौ वर्ष। इनने राज्य नहीं किया। सौ वर्ष की अवस्था ही में, तप धार्या। संयमकाल, षट् दिन। और षट् दिन घाटि, चौवन हजार नव सौ वर्ष तांईं; केवलज्ञान सहित उपदेश देय, मोक्ष गये ॥ १९ ॥ और मुनिसुव्रत–जिन की आयु, तीस हजार वर्ष। तामें साढ़े सात हजार वर्ष, कुमारकाल। राज्यकाल, पन्द्रह हजार वर्ष। संयमकाल, ग्यारह महिना। ग्यारह महिना घाटि, साढ़े सात हजार वर्ष; केवलज्ञान सहित विहार करि, मोक्ष गये ॥२०॥ और नमिनाथ की आयु, दश हजार वर्ष। तामें कुमारकाल, अढ़ाई हजार वर्ष। राज्यकाल, पांच हजार वर्ष। संयमकाल, नौ वर्ष। और नव वर्ष घाटि, अढ़ाई हजार वर्ष, केवलज्ञान सहित विहार करि, मोक्ष गये ॥ २१ ॥ और नेमिनाथ–जिन की आयु, एक हजार वर्ष। तामें कुमारकाल, तीन सौ वर्ष। राज्य इन ने नहीं किया। तीन सौ वर्ष के होय कें, तप लिया। संयमकाल, छप्पन दिन। छप्पन दिन घाटि, सात सौ वर्ष; केवलज्ञान तैं धर्मोपदेश देय, सिद्ध भये ॥ २२ ॥ और पार्श्वनाथ–जिन

की आयु, सौ वर्ष की। तामें कुमारकाल, तीस वर्ष। इनने ब्याह और राज्य नहीं किया। तीस वर्ष में ही, दीक्षा धरी। संयम-काल, च्यार महिना। अरु च्यार महिना घाटि, सत्तर वर्ष; केवल-ज्ञान सहित रह, भव्यन कूं सम्बोध करि, मोक्ष गये ॥ २३ ॥ महावीर–जिन की आयु, बहत्तरि वर्ष। तामें कुमारकाल, तीस वर्ष। इनने ब्याह व राज्य नहीं किया। तीस वर्ष में तप धरा। संयम–काल, बारह वर्ष। बाकी वर्ष केवलज्ञान सहित रहकर, मोक्ष गये ॥ २४ ॥ यह सर्व जिन की आयु की विगत कही। तामें कोई की आयु के च्यारि विभाग, कोई की आयु के राज्यावस्था बिना, तीन विभाग कहे। आगे चौवीस–जिन के, च्यारि प्रकार संघ का प्रमाण कहिये है। तहां पहिले चौवीस–जिन के गणधर देवन का प्रमाण, अनुक्रम तैं कहिये है—८४, ९०, १०५, १०३, ११६, १११, ९५, ९३, ८८, ८१, ७७, ६६, ५५, ५०, ४३, ३६, ३५, ३०, २८, १८, १७, ११, १०, और ११। ये चौवीस–जिन के, चौदह सौ त्रेपण (१४५३) गणधर जानना। तिन में तैं एक–एक जिन के, मुख्य एक–एक गणधरन के नाम कहिये हैं—वृषभसेन, सिंहसेन, चारुदत्त, वज्र, चमर; वज्रबलि, चरबलि, दण्डिक, वैदर्भ, अनागार, कुंथ, सुधर्म, नंद-राज, जय, अरिष्ट, चक्रायु, स्वयंभू, कुंथ, विशाख, मल्लि, सोम, वरदत्त, स्वयंभू, और इन्द्रभूत। ये चौवीस मुख्य गणधर कहे। ये सर्व गणाधर, सप्त ऋद्धि करि सहित हैं। सर्व जिन–श्रुत के पारगामी हैं। आगे एक–एक जिन के सङ्ग, केते–केते राजा वैरागी भये। तिनका प्रमाण कहिये हैं—महावीर के संग, तीन सौ राजा यती भये ॥ १ ॥ पार्श्वनाथ

के साथ, छह सौ छह ॥ २ ॥ मल्लिनाथ के साथ, छह सौ छह ॥ ३ ॥ वासुपूज्य की लार, छह सौ ॥ ४ ॥ आदिनाथ के साथ, च्यारि हजार राजा यती भये ॥ ५ ॥ और सर्व जिन के संग, एक-एक हजार राजाओं ने तप लिया॥ आगे चौबीस-जिन के यतीश्वरन की संख्या कहिये है—तहां वृषभदेव के, सर्व मुनीश्वर, ८४ हजार हैं। अजित के, एक लाख हैं। सम्भव के, दोय लाख। अभिनन्दन के, तीन लाख। सुमतिनाथ के, तीन लाख बीस हजार। पद्मनाथ के, तीन लाख तीस हजार। सुपार्श्वनाथ के, तीन लाख। चन्द्रप्रभ के, सर्व मुनि, अढ़ाई लाख। पुष्पदन्त-जिन के, दोय लाख। शीतलनाथ के, एक लाख। श्रेयांसनाथ के, चौरासी हजार। वासुपूज्य के, बहत्तरि हजार। विमलनाथ के, अड़सठ हजार। अनन्तनाथ के, छयासठ हजार। धर्मनाथ के, चौंसठ हजार। शान्तिनाथ के, बासठ हजार। कुंथनाथ के, साठ हजार। अरहनाथ के, पचास हजार। मल्लिनाथ के, चालीस हजार! मुनिसुव्रत के, तीस हजार। नमिनाथ के, बीस हजार। नेमिनाथ के, अठारह हजार। पार्श्वनाथ के, सोलह हजार। महावीर के, चौदह हजार सर्व मुनीश्वर हैं। ये चौबीस—जिन के सर्व मुनि कहे। सो मुनि का संघ सात प्रकार है—चौदह पूर्व के पाठी, सूत्र अभ्यासी, अवधिज्ञानी, केवली, विक्रिया ऋद्धि के धारी, विपुलमती मनः पर्ययी, और वादित्र ऋद्धि के धारी। इन सात भेद रूप, मुनि संघ है। सो वृषभदेव के चौरासी हजार मुनि हैं। तिनमें चौदह पूर्व के पाठी, साढ़े सैंतालीस सौ हैं। सूत्र अभ्यासी शिष्य, इकतालीस सौ पचास। अवधि-

ज्ञानी, नौ हजार। केवलज्ञानी, बीस हजार। विक्रिया ऋद्धि के धारी, तीस हजार छह सौ। विपुलमती मनः पर्ययज्ञानी, बारह हजार साढ़े सात सौ। वादित्र ऋद्धि के धारी, बारह हजार साढ़े सात सौ हैं। ये सर्व मिलि चौरासी हजार, आदि–देव के मुनि कहे ॥ १ ॥ और अजित के, चौदह पूर्व के पाठी, तीन हजार पांच सौ मुनि। आचाराङ्ग सूत्र के धारी शिष्य, इक्कीस हजार छह सौ। अवधिज्ञानी, नव हजार चार सौ। केवलज्ञानी, बीस हजार दो सौ पचास। विक्रिया ऋद्धि के धारी, बीस हजार च्यारि सौ पचास। विपुलमती मनः पर्यय धारी, बारह हजार च्यारि सौ। वादित्र ऋद्धि के धारी, बारह हजार च्यारि सौ। ये सर्व जाति के मिलि, अजित-जिन के एक लाख मुनि हैं॥२॥ संभव-जिन के, चौदह पूर्व के पाठी, साढ़े इक्कीस सौ। सूत्र अभ्यासी शिष्य-मुनि, एक लाख उन्नीस हजार तीन सौ। और अवधि-ज्ञानी, नव हजार छह सौ। केवलज्ञानी, पन्द्रह हजार। विक्रिया ऋद्धि के धारी, गुणतीस हजार साढ़े आठ सौ। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञान धारी, बारह हजार हैं। और वादित्र ऋद्धि के धारी, बारह हजार एक सौ हैं। ये तीसरे-जिन का संघ सात प्रकार, दोय लाख कहा ॥ ३ ॥ आगे चौथे अभिनंदन-जिन के मुनि, तीन लाख हैं। तिन में चौदह पूर्व के पाठी, पच्चीस सौ हैं। सूत्र अभ्यासी शिष्य, दोय लाख तीस हजार पचास हैं। अवधिज्ञानी, नौ हजार आठ सौ। केवलज्ञानी, सोलह हजार। विक्रिया ऋद्धि के धारी, गुन्नीस हजार। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञान धारी, ग्यारह हजार साढ़े छह सौ। वादित्र ऋद्धि के धारी, ग्यारह हजार।

ये अभिनन्दन-जिन के, तीन लाख साधून में सात भेद कहे ॥ ४ ॥ आगे पांचवें सुमतिनाथ के, तीन लाख बीस हजार मुनि हैं। तामें चौदह पूर्व के पाठी, चौबीस सौ। सूत्र अभ्यासी शिष्य-मुनि, दोय लाख चौंसठ हजार तीन सौ पचास। अवधिज्ञान के धारी, ग्यारह हजार। केवलज्ञान के धारी, तेरह हजार। विक्रिया ऋद्धि के धारी, अट्ठारह हजार च्यारि सौ। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, दश हजार च्यारि सौ। वादित्र ऋद्धि के धारी, एक हजार च्यारि सौ पचास हैं। ये सर्व पांचवें–जिन के, सात जाति के मुनि, तीन लाख बीस हजार कहे ॥ ५ ॥ आगे छठे पद्मप्रभ-जिन के, तीन लाख तीस हजार मुनि कहे। तिन में चौदह पूर्व के ज्ञानी, तेईस सौ। सूत्र के अभ्यासी शिष्य-मुनि, दोय लाख गुणहत्तरि हजार। अवधिज्ञानी, दश हजार। केवलज्ञान धारी, बारह हजार आठ सौ। विक्रिया ऋद्धि के धारी, सोलह हजार तीन सौ। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, दश हजार छह सौ। वादित्र ऋद्धि के धारी, नौ हजार। ये छठे-जिन के, सात जाति के मुनि, सब मिलि तीन लाख तीस हजार कहे ॥६॥ आगे सुपार्श्वनाथ के संघ के, तीन लाख मुनि हैं। तामें चौदह पूर्व के धारी, दोय हजार तीस यती हैं। सूत्र अभ्यासी शिष्य–मुनि, दोय लाख चवालीस हजार नौ सौ बीस हैं। अवधि ज्ञानी, नव हजार। केवली, ग्यारह हजार तीन सौ। विक्रिया ऋद्धि के धारी, पन्द्रह हजार डेढ़ सौ। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, नव हजार छह सौ। वादित्र ऋद्धि के धारी, आठ हजार। ये सब, सात जाति के मुनि मिलकर, तीन लाख, सातवें-जिन के हैं ॥ ७ ॥ और आठवें-जिन के, अढ़ाई लाख

मुनि हैं। तिन में चौदह पूर्व के पाठी, दोय हजार हैं। सूत्र अभ्यासी शिष्य–मुनि, दोय लाख दश हजार च्यारि सौ। अवधिज्ञान के धारी, आठ हजार। केवली, दश हजार। विक्रिया ऋद्धि के धारी, च्यारि हजार। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञान के धारी, आठ हजार। वादित्र ऋद्धि के धारी, सात हजार छह सौ। ये चन्द्रप्रभ–जिन के सात जाति के मुनि, अढ़ाई लाख कहे ॥ ८ ॥ आगे पुष्पदन्त–जिन के, दोय लाख मुनि हैं। तिन में चौदह पूर्व के धारी, पन्द्रह सौ। सूत्रपाठी शिष्य-मुनि, एक लाख पेंसठ हजार पांच सौ। अवधिज्ञान के धारी, आठ हजार च्यारि सौ। केवलज्ञानी, साढ़े सात हजार। विक्रिया ऋद्धि के धारी, तीन हजार च्यारि सौ। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, पैंसठ सौ। वादित्र ऋद्धि के धारी, बहत्तरि सौ। ये नववें–जिन के, सात जाति के मुनि, सर्व मिलि, दोय लाख कहे ॥९॥ शीतलनाथ के संघ सम्बन्धी मुनि, एक लाख। ता विषैं चौदह पूर्व के धारी, चौदह सौ। सूत्र अभ्यासी शिष्य मुनि, गुणसठि हजार दोय सौ। अवधिज्ञानी, बहत्तरि सौ। केवली, सात हजार। विक्रिया ऋद्धि के धारी, बारह हजार। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, पचहत्तर सौ। वादित्र ऋद्धि के धारी, सत्तावन सौ। ये सर्व मिलि, दशवें-जिन के, एक लाख मुनि कहे ॥१०॥ आगे श्रेयांस-जिन के, चौरासी हजार मुनि। तामें चौदह पूर्व के धारी, तेरह सौ। सूत्रपाठी शिष्य मुनि, अड़तालीस हजार दोय सौ। अवधिज्ञान के धारी, छह हजार। केवलज्ञानी, साढ़े छह हजार। विक्रिया ऋद्धि के धारी, ग्यारह हजार। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, चौवनसौ। बाकी वादित्र ऋद्धि के धारक

हैं। ये चौरासी हजार यती, ग्यारहवें—जिन के कहे ॥११॥ वासुपूज्य—जिन के संघ के मुनि, बहत्तरि हजार बुद्धि—सागर यती हैं। केतेक, चौदह पूर्व के धारी हैं। केतेक, सूत्र अभ्यासी शिष्य मुनि। केतेक, अवधि ज्ञान के धारी। छह हजार, केवली। विक्रिया ऋद्धि के धारी, दश हजार। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, छह हजार। वादित्र ऋद्धि के धारी, ब्यालीस सौ हैं। ये सात जाति के संघ सहित, बहत्तरि हजार मुनि कहे ॥ १२ ॥ और अड़सठ हजार यती, विमलनाथ—जिन के कहे। तहां चौदह पूर्व के धारी, ग्यारह सौ। सूत्रपाठी शिष्य जाति के मुनि, अड़तीस हजार पांच सौ। अवधिज्ञान के धारी, अड़तालीस सौ। केवली, पचपन सौ। विक्रिया ऋद्धि के धारी, नौ हजार। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, पचपन सौ। वादित्र ऋद्धि के धारी मुनीश्वर, छत्तीस सौ। ये सर्व जाति के मुनि, अड़सठ हजार कहे ॥ १३ ॥ और अनन्तनाथ के संघ में, छयासठ हजार मुनि हैं। तामें चौदह पूर्व धारी, एक हजार। सूत्र अभ्यासी शिष्य—मुनि, गुणसठ हजार पांच सौ। अवधिज्ञानी, तियालीस सौ। केवलज्ञानी, पांच हजार। विक्रिया ऋद्धि के धारी, आठ हजार। विपुलमती मनः, पर्यय ज्ञानी, पांच हजार हैं। वादित्र ऋद्धि के धारी, बत्तीस सौ। ये सात जाति के मुनि, छयासठ हजार कहे ॥ १४ ॥ और धर्म—जिन के यती, चौसठ हजार हैं। तामें चौदह पूर्व के धारी, नौ सौ। शिष्य जाति के, चालीस हजार सात सौ। अवधिज्ञानी, छत्तीस सौ। केवली, पैंतालीस सौ। विक्रिया ऋद्धि के धारी, सात हजार। विपुलमति मनः पर्यय ज्ञानी, पैंतालीस सौ।

वादित्र ऋद्धि के धारी, अट्ठाईस सौ हैं। ये सर्व मिलि, चौंसठ हजार, धर्म-जिन का का मुनि-संघ कह्या ॥ १५ ॥ और शांति-जिन के, बासठ हजार यती हैं। तिन में चौदह पूर्व के धारी, आठ सौ। शिष्य जाति के मुनि, इकतालीस हजार आठ सौ। अवधिज्ञानी, तीन हजार। केवलज्ञानी, च्यारि हजार। विक्रिया ऋद्धि के धारी, छह हजार। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, च्यारि हजार। वादित्र ऋद्धि के धारी, चौवीस सौ। ये बासठ हजार, सोलवें तीर्थंकर के मुनीश्वर कहे ॥ १६ ॥ और कुन्थ के, साठ हजार यती हैं। चौदह पूर्व के धारी, सात सौ। शिष्य जाति के मुनि, तेतालीस हजार डेढ़ सौ। अवधिज्ञानी, अढ़ाई हजार। केवलज्ञानी, दोय हजार आठ सौ। विक्रिया ऋद्धि के धारी, इक्यावन सौ। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, सैंतीस सौ पचास। वादित्र ऋद्धि के धारी, दोय हजार। ये साठ हजार संघ, कुंथ-जिन का कह्या ॥ १७ ॥ और अरहनाथ का संघ, पचास हजार है। तामें चौदह पूर्व के धारी, छह सौ दश। शिष्य जाति के मुनि, पैंतीस हजार आठ सौ पैंतीस। अवधि-ज्ञानी, अट्ठाईस सौ। केवलज्ञानी, अट्ठाईस सौ। विक्रिया ऋद्धि के धारी, तेतालीस सौ। विपुल-मती मनः पर्यय ज्ञानी, बीस सौ पचपन। वादित्र ऋद्धि के धारी, सोलह सौ हैं। ये सर्व जाति के, पचास हजार मुनि हैं ॥१८॥ अरु मल्लिनाथ के, चालीस हजार यती हैं। तिनमें चौदह पूर्व के धारी, पांच सौ पचास। शिष्य जाति के, गुणतीस हजार। अवधिज्ञानी, बाईस सौ। केवली, साढ़े छब्बीस सौ। विक्रिया ऋद्धि के धारी, चौदह सौ। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, बाईस

सौ। वादित्र ऋद्धि के धारी, बीस सौ। ये चालीस हजार संघ, मल्लि–जिन का कह्या ॥ १६ ॥ और मुनिसुव्रत के, तीस हजार यती हैं। तामें चौदह पूर्व के धारी, पांच सौ। शिष्य मुनि, इक्कीस हजार। अवधिज्ञानी, अठारह सौ। केवली, अठारह सौ। विक्रिया ऋद्धि के धारी, बाईस सौ। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, पन्द्रह सौ। वादित्र ऋद्धि के धारी, बारह सौ। ये सात जाति मिलि, तीस हजार भये ॥ २० ॥ नमिनाथ के, बीस हजार यती। चौदह पूर्व के धारी, साढ़े च्यारि सौ। शिष्य जाति के यती, तेरह हजार छह सौ। अवधिज्ञानी, सोलह सौ। केवली, सोलह सौ। विक्रिया ऋद्धि के धारी, पंद्रह सौ। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, साढ़े बारह सौ। और वादित्र ऋद्धि के धारी, एक हजार हैं। ये बीस हजार यती, इक्कीसवें--जिन के कहे ॥ २१ ॥ और नेमिनाथ के, अठारह हजार यती हैं। तिनमें चौदह पूर्व धारी, च्यारि सौ। शिष्य जाति के मुनि, ग्यारह हजार आठ सौ। अवधिज्ञानी, पंद्रह सौ। केवली, पन्द्रह सौ। विक्रिया ऋद्धि के धारी, ग्यारह सौ। विपुलमती मनः पर्यय ज्ञानी, नौ सौ। वादित्र ऋद्धि के धारी, आठ सौ। ये अठारह हजार यती, नेमि-जिन के कहे ॥ २२ ॥ पार्श्व-नाथ के, सोलह हजार यती हैं। तिनमें चौदह पूर्व के धारी, साढ़े तीन सौ। शिष्य जाति के मुनि, दश हजार नौ सौ। अवधिज्ञानी, चौदह सौ। केवली, एक हजार। विक्रिया ऋद्धि के धारी, एक हजार। विपुल मती मनः पर्यय ज्ञानी, साढ़े सात सौ। वादित्र ऋद्धि के धारी, छह सौ। ये सोलह हजार यती, पार्श्वनाथ-जिन के कहे ॥२३॥ और महावीर-जिन के,

चौदह हजार यती हैं। चौदह पूर्व के धारी, तीन सौ। शिष्य जाति के मुनि, नौ हजार नौ
सौ। अवधिज्ञानी, तेरह सौ। केवली, सात सौ। विक्रिया ऋद्धि के धारी, नौ सौ। विपुलमती
मनः पर्यय ज्ञानी, पांच सौ। वादित्र ऋद्धि धारी, च्यारि सौ। ये चौदह हजार मुनि, वर्द्धमान-
जिन के कहे ॥२४॥ इति चौबीस-जिन के, मुनि-संघ, सात-सात प्रकार। आगे चौबीस-जिन
के संघ की, आर्यिका का प्रमाण कहिये है-तहां आदि-देव के संघ की आर्यिका, तीन लाख
पचास हजार। अजितनाथ की, तीन लाख बीस हजार। संभव, अभिनंदन, सुमति, इन तीनों
की तीन-तीन लाख, तीस-तीस हजार। पद्मप्रभ की, च्यारि लाख बीस हजार। सुपार्श्व-
नाथ की, तीन लाख तीस हजार। चन्द्रप्रभ, पुष्पदंत, शीतल, ये तीन जिन की, तीन-तीन लाख
अस्सी-अस्सी हजार। श्रेयांस की, एक लाख बीस हजार। वासुपूज्य की, एक लाख छह हजार।
विमल-जिन की, एक लाख तीन हजार। अनंतनाथ की, एक लाख आठ हजार। धर्मनाथ की,
बासठ हजार च्यारि सौ। शांति-जिन की, साठ हजार तीन सौ। कुंथ की, साठ हजार तीन सौ,
अरह की, साठ हजार। मल्लिनाथ की, पचपन हजार। मुनिसुव्रत की, पचास हजार। नमिनाथ,
नेमिनाथ, पार्श्वनाथ, वर्द्धमान, इन च्यारि-जिन की, यथा योग्य जानना। ये चौबीस-जिन के
संघ की, आर्यिका का प्रमाण कह्या। आगे श्रावक-श्राविकाओं का प्रमाण कहिये है-तहां वृषभ-
देव से चन्द्रप्रभ पर्यंत, आठ तीर्थंकरन के समय, तीन लाख श्रावक भये। अरु पुष्पदंत से लगाय, 
शांतिनाथ पर्यंत, दोय-दोय लाख श्रावक भये। और कुन्थ सूं लेय, महावीर पर्यंत, एक-एक

लाख श्रावक। ये तौ श्रावक-संख्या कही॥ अब श्राविका का प्रमाण-तहां वृषभदेव तैं लगाय-महावीर पर्यन्त, यथायोग्य श्राविका जान लेना॥ ऐसे चौबीस-जिन का संघ, च्यारि प्रकार कह्या। आगे चौबीस-जिन के शिष्य, सिद्ध भये। तिनका प्रमाण अनुक्रम तैं कहिये हैं-तहां वृषभदेव के शिष्य, साठ हजार नौ सौ सिद्ध भये। अजित-जिन के, बहत्तरि हजार एक सौ। संभव-जिन के, एक लाख सत्तरि हजार एक सौ। अभिनंदन-जिन के, दोय लाख अस्सी हजार एक सौ। सुमतिनाथ के, तीन लाख एक हजार छह सौ। पद्मनाथ के, तीन लाख तेरह हजार छह सौ। सुपार्श्वनाथ के, दोय लाख पच्यासी हजार। चन्द्रप्रभ के, दोय लाख चौंतीस हजार। पुष्पदंत के, एक लाख गुन्यासी हजार छह सौ। शीतलनाथ के, अस्सी हजार छह सौ। श्रेयांस-जिन के, पैंसठ हजार छह सौ। वासुपूज्य के, चौवन हजार छह सौ। विमल-जिन के, इक्यावन हजार तीन सौ। अनंत-जिन के, इक्यावन हजार। धर्म-नाथ-जिन के, गुञ्चास हजार सात सौ। शांतिनाथ के, अड़तालीस हजार च्यारि सौ। कुंथ-जिन के, छ्यालीस हजार आठ सौ। अरह-जिन के, तीस हजार दोय सौ। मल्लिनाथ-जिन के, अट्ठाईस हजार आठ। मुनिसुव्रत-जिन के, गुणतीस हजार दोय सौ। नमि-जिन के, नौ हजार छह सौ। नेमि-जिन के, आठ हजार। पार्श्व-जिन के, छह हजार दोय सौ। और महावीर के शिष्य, सात हजार दोय सौ, मोक्ष गये। ये चौबीस-जिन के शिष्य, मोक्ष भये। तिन का प्रमाण कह्या। सो वृषभदेव तैं शांति पर्यंत, सोलह तीर्थंकर, सिद्ध लोक पधारे।

तब तांइं, तिन के शिष्य मोक्ष गये । भावार्थ—सोलह तीर्थंकरों कौं जब तैं केवलज्ञान उपज्या। तब तैं लगाय, निर्वाण भया तब तांइं, तिन के शिष्य मोक्ष गये। अरु शेष आठ तीर्थंकरों के शिष्य, निर्वाण पीछे, महिना में, केई शिष्य दोय महिना में, केई च्यारि माम में, केई वर्ष में, केई दोय वर्षादिक पीछे मोक्ष भये। ऐसे सब—जिन के शिष्यन की मोक्ष जानना।। आगे चौबीस-जिन का, परस्पर अन्तर कहिये है-तहां वृषभदेव पीछे, पचास लाख कोडि सागर काल व्यतीत भया, तब दूसरे अजितनाथ भये । अजितनाथ तैं, तीस लाख कोड़ि सागर पीछे, तीसरे संभव—जिन भये। संभवनाथ के पीछे, दश लाख कोड़ि सागर के अंतर तैं, चौथे अभिनंदन—जिन भये। अरु अभिनंदन तैं, नव लाख कोड़ि सागर पीछे, सुमतिनाथ भये। अरु सुमति के पीछे, नव्बे हजार कोड़ि सागर अंतराल में, पद्मनाथ भये। पद्मनाथ के पीछे, नव हजार कोड़ि सागर अंतर भये, सुपार्श्व भये। और सुपार्श्व के पीछे, नौ सौ कोड़ि सागर अंतरकाल गये, चन्द्रप्रभ भये। चन्द्रप्रभ पीछे, नव्बे कोड़ि सागर अंतर गये, पुष्पदंत हुए। पुष्पदंत के पीछे, नव कोड़ि सागर अंतर भये, शीतल—जिन भये। शीतल-जिन के पीछे, अरु श्रेयांसनाथ के बीचि अंतर, छयासठि लाख बीस हजार वर्ष घाटि, एक-कोड़ि सागर। और श्रेयांस—जिन के पीछे, चौवन सागर अंतर भये, वासुपूज्य—जिन भये। और वासुपूज्य पीछे, तेतीस सागर अंतर तैं, विमल—जिन भये। विमल पीछे, नौ सागर अंतर तैं, अनंत—जिन भये। और अनंतनाथ पीछे, आधा पल्य काल व्यतीत भये, धर्मनाथ

भये। और धर्मनाथ पीछे, पौन पल्य घाट तीन सागर अंतर भये, शांतिनाथ भये। शांतिनाथ पीछे, आधा पल्य का अंतर भये, कुन्थनाथ भये । कुन्थनाथ पीछे, हजार कोड़ि वर्ष घाट, पाव पल्य अंतर भये, अरहनाथ भये। अरहनाथ पीछे, हजार कोड़ि वर्ष अंतर भये, मल्लिनाथ भये। मल्लिनाथ पीछे, चौवन लाख वर्ष अंतर भये, मुनिसुव्रत–जिन हुए। मुनिसुव्रत पीछे, छह लाख वर्ष अंतर भये, नमि–जिन हुए। नमिनाथ पीछे, पचास लाख वर्ष अन्तर भये, नेमिनाथ भये। नेमिनाथ पीछे, पौने चौरासी हजार वर्ष अन्तर भये, पार्श्वनाथ भये। अरु पार्श्वनाथ पीछे, अढ़ाई सौ वर्ष का अन्तर पड़े, वर्द्धमान–जिन भये। ऐसे चौबीस–जिन के, तेबीस अन्तराल कहे। सो महावीर मोक्ष पधारे, तब चौथे काल के तीन वर्ष साढ़े आठ महिना, बाकी थे। चौथा काल, ब्यालीस हजार वर्ष घाटि, एक कोड़ाकोड़ी सागर का है। तहां ब्यालीस हजार वर्ष में, इक्कीस हजार वर्ष का, पंचमकाल है। अरु इक्कीस हजार वर्ष का, छट्ठा काल है। सो पंचमकाल के अंत पर्यंत, महावीर का धर्म है। और छट्ठे काल में, धर्म का अभाव है। इति चौबीस–जिन अंतर ॥ आगे धर्म का विरह–काल कहिये है–तहां वृषभदेव सूं लगाय, पुष्पदंत पर्यन्त तो धर्म अखण्ड चल्या। कबहूं मुनि, कबहूं श्रावक, कबहूं केवलज्ञानी भया करैं। तिनके प्रसाद तैं, धर्मोपदेश भया कस्या। अंतराल नाहीं पड़्या। और पुष्पदंत के पीछे, पाव पल्य तांई, धर्म का अन्तर भया। और शीतलनाथ के पीछे, आध पल्य तांईं, धर्म का विच्छेद भया। और श्रेयांस–जिन पीछे,

पौन पल्य तांईं, धर्म का विच्छेद भया। वासुपूज्य पीछे, एक पल्य तांईं, धर्म का विच्छेद हुआ। पीछे विमलनाथ–जिन भये। विमल–जिन पीछे, पौन पल्य; धर्म का अभाव भया। पीछे, अनंतनाथ भये। अनंतनाथ पीछे, आध पल्य धर्म का विच्छेद भया। और धर्मनाथ पीछे, पाव पल्य, धर्म का अभाव भया। ऐसे तीर्थंकरों के अंतराल में, च्यारि पल्य तांईं; मुनि, अर्जिका, श्रावक, श्राविका, च्यारि संघ का अभाव रह्या। जिन–धर्म मिट गया। जब तीर्थंकर प्रगटे, तब फेरि धर्म चल्या। ऐसा अन्तर भया। और प्रथम तैं आठ तीर्थंकरों के समय, निरंतर धर्म रह्या। और पहिले तीर्थंकर तैं लगाय, सात तीर्थंकर पर्यंत, तौ केवलज्ञान रूपी संपदा, निरंतर चली आई। केवलज्ञान का कबहुं अन्तर नहीं भया। और चन्द्रप्रभ पीछे, नव्बे केवली भये। बाकी काल में केवली नहीं रहे, मुनि ही रहे। पुष्पदंत के पीछे भी, नव्बे केवली भये। और शीतलनाथ के तीर्थ में, चौरासी केवली भये। और श्रेयांस पीछे, इन के तीर्थ में, बहत्तरि केवली भये। वासुपूज्य पीछे, इनके तीर्थ में, चवालीस केवली भये। और विमलनाथ पीछे, इन के तीर्थ में, चालीस केवली भये। और अनंतनाथ पीछे, छत्तीस केवली भये। धर्मनाथ पीछे, बत्तीस केवली भये। कुन्थनाथ पीछे, चौबीस केवली भये। अरहनाथ पीछे, सोलह केवली भये। मुनिसुव्रत पीछे, बारह केवली भये। नमि पीछे, आठ केवली भये। नेमि पीछे, च्यारि केवली भये। पार्श्वनाथ पीछे, तीन केवली भये। और महावीर पीछे, तीन केवली भये। ऐसे चौबीस तीर्थंकरों पीछे, जेते–

जेते केवली भये, तिनकी संख्या कही । सो जहाँ लूं, दूसरे तीर्थंकर नहीं उपजे, तेते काल पहिले तीर्थंकर का वारा ( तीर्थ ) कहिये । जैसे प्रथम तीर्थंकर पीछे अजितनाथ उपजे, तब लौं पचास लाख कोड़ि सागर, प्रथम-जिन का काल समझना । ऐसा सर्वत्र जानना । महावीर पीछे, बासठ वर्ष में, तीन केवली भये। तिनके नाम—गौतम गणधर-केवली, सुधर्माचार्य केवली, और तीसरे जम्बूस्वामी अन्त के केवली भये । यहां तें आगे केवली नाहीं । और इन जम्बूस्वामी पीछे; सौ वर्ष में; ग्यारह अङ्ग, चौदह पूर्व के पाठी आचार्य हुए । जिनके नाम सुनहु—विष्णु, नन्दमित्र, अपराजित, गोवर्धन, और भद्रबाहु । ये पांच आचार्य, महा बुद्धि सागर, सर्व श्रुत के पाठी भये। और इनके पीछे, एक सौ तियासी वर्ष में, ग्यारह आचार्य और होंयगे । सो ग्यारह अङ्ग अरु दश पूर्व के पाठी होंगे । तिनके नाम—विशाख, प्रोष्ठल, क्षत्रिय, जयसेन, नागसेन, सिद्धार्थ धृतपेण, विजय, बुद्धिमान, गंगदेव, और धर्मसेन । इनके आगे, पूर्वन के पाठी नाहीं । इन आगे, दोय सौ बीस वर्ष में, पांच आचार्य, ग्यारह अङ्ग के पाठी होंयगे । तिनके नाम—निषध, जयपाल, पाण्डव, ध्रुवसेन, और कंस । इन तांई, ग्यारह अङ्ग का ज्ञान रहेगा । आगे इनके पीछे; सुभद्राचार्य, यशोभद्राचार्य, भद्रबाहु आचार्य, लोहाचार्य, ये च्यारि मुनि; एक सौ अट्ठारह वर्ष में, एक आचाराङ्ग के पाठी होंयगे । इन आगे, अङ्गन का ज्ञान नाहीं । आगे कहे, महावीर के गणधर ग्यारह, तिनकी आयु कहिये है—पहिले गणधर की आयु, बानवै वर्ष है । दूसरे की, चौरासी वर्ष की है । तीसरे

की आयु, अस्सी वर्ष। चौथे की, सौ वर्ष। पांचवें की, तियासी वर्ष। छटवें की, पिचासी वर्ष। सप्तम की, अठत्तर वर्ष। अष्टम की, ७२ वर्ष। नववें की, ६० वर्ष। दशवें की, ५० वर्ष। और ग्यारहवें की, ४० वर्ष। ये गणधरन की आयु कही। ऐसे चौबीस-जिन का संघ कह्या। आगे जब तीजे काल में, पल्य का अष्टम भाग बाकी रह्या, तब चौदह कुलकर भये। तिनके नाम—प्रतिश्रुत, सन्मति, क्षेमंकर, क्षेमंधर, सीमंकर, सीमंधर, विमलवाहन, चक्षुष्मान, यशस्वी, अभिचन्द्र, कन्द्राभ, मरुदेव, प्रसेनजित्, और नाभिराय। अब इन की आयु-कायादिक रचना कहिये है--तहां पहिला कुलकर प्रतिश्रुत, ताकी अट्ठारह सौ धनुष काय। इनके समय ज्योतिषी जाति के कल्पवृक्षन की ज्योति, कछू मन्द भई। सो सूर्य—चन्द्रमा दीखते भये। तिन कूं देख, प्रजा डरी। जो ये कहा है? तब कुलकर तें पूछी। हे प्रभो! ये कहा? अब-तक कभूं नहीं दीखे, सो ये हमारा कहा करैंगे, सो कहौ। तब कुलकर महा विवेकी, सर्व कूं सम्बोधे। कही, भय मति करौ। ये ज्योतिषी देवन के इन्द्र हैं। इनके विमान, अनादि—निधन हैं। अब तांईं, कल्पवृक्षन की प्रभा तैं नहीं दीखते थे। सो अब वृक्षन की ज्योति मंद भई, तातैं दीखे। खेद-कारी नाहीं। ऐसे संबोध, प्रजा कों सुखी किया॥१॥ और दूसरे कुलकर की काय, १३०० धनुष। इनके काल में, ज्योतिषी जाति के कल्पवृक्षन की प्रभा, मंद भई। तब तारा—नक्षत्रन के विमान दीखे। तिनकूं देख, भोरी दुनियां डरी। तब जाय, कुलकर पै पूछी। तब कुलकर ने सर्व भेद बताय, सुखी किये। तातैं सन्मति नाम भया॥ २॥ और तीसरे कुलकर की काय,

आठ सौ धनुष। याके समय, सिंहादिक जीव, क्रूर भये। तिन कूं देख, भोरे लोक डरते भये। तब कुलकर कूं पूछी। प्रभो, अब ताईं इन जीवन तैं रमै थे, सो नाना सुख होय था। अब ये भय करि, मारैं हैं। तब कुलकर, लोकन कूं भोरे-सरल परिणामी जानि, कही। तुम इनका विश्वास, मति करौ। लष्ट-मुष्ट तैं निवारौ। ऐसे कह, सुखी किये। सो इनका नाम, क्षेमङ्कर कह्या ॥ ३ ॥ और चौथे कुलकर के समय, शरीर की उतंगता, सात सौ पचत्तरि धनुष है। याके समय सिंहादिक जीव, क्रूर भये। तब कुलकर कही, तुम लाठी राखौ। आवै तब मारौ। विश्वास मति करौ। काल-दोष तैं, आगे विशेष क्रूर होंयगे। ऐसे उपाय बताय, सुखी किये। तातैं क्षेमंधर नाम भया ॥ ४ ॥ और पंचम कुलकर के समय, काय सात सौ पचास धनुष रही। कल्पवृक्ष घटि चले। कोऊ के कैसा कल्पवृक्ष नाहीं, कोऊ कैसा नाहीं। इसमें परस्पर खेद करते भये। तब कुलकर पै गये। सो कुलकर ने, अपनी-अपनी सीमा बताय दई। जो अपने-अपने क्षेत्र में होय, सो भोगो। और दूसरे की सीमा का, ताकी आज्ञा के बिना, मति लावौ। आपस में याच लेव। जो फल जाके नहीं होंय, सो वापै लीनें। और वाके जो फल नहीं होंय, सो वाकौं दीये। ऐसे उपाय कर, सीमा बांधी। तातैं सीमंकर नाम पाया ॥ ५ ॥ और छट्ठे कुलकर की काय, सात सौ पच्चीस धनुष है। इनके समय, कल्पवृक्ष विशेष घटि चले। तब परस्पर लोग खेद करि, कषाय रूप होने लगे। तब कुलकर ने, अपने-अपने कल्पवृक्ष के चिन्ह कर दिये। सो जो जाके चिन्ह का है, सो ही

भोगै। तातें इनका नाम, सीमंधर भया ॥६॥ और सातवें कुलकर की काय की ऊंचाई, सात सौ धनुष की थी। याने लोकन कूं, हस्ती–घोटकन की असवारी बताई। तातें इनका नाम, विमलवाहन भया ॥ ७ ॥ और आठवें कुलकर का शरीर, छह सौ पचत्तरि धनुष है। इनके समय, माता–पिता, बालक का मुख देख, मरण करते भये। पहिले माता–पिता, पुत्र का मुख नहीं देखैं थे। सो अष्टम कुलकर तैं, देखते भये ॥८॥ और नववें कुलकर का शरीर, छह सौ पचास धनुष भया। याके समय, माता–पिता, बालक भये पीछे केतेक काल, जीवते भये ॥ ९ ॥ और दशवें कुलकर का शरीर, छह सौ पचीस धनुष भया। याके समय, माता–पिता, बालकन कूं लेकर, चन्द्रमादि की समस्या करि रमावते भये ॥ १० ॥ और ग्यारहवें कुलकर का शरीर, छह सौ धनुष भया। याके समय में, परिवार सहित, लोक बहुत जीवते भये॥ ११ ॥ बारहवें कुलकर का शरीर, पांच सै पचत्तरि धनुष है। अब लोग पुत्र सहित, सुखी होते भये ॥ १२ ॥ और तेरहवें कुलकर का शरीर, पांच सौ पचास धनुष ऊंचा था। ता समय बालक, जर सहित उपजते भये। ताहि देख, लोग डरे। तब कुलकर कूं, जर सहित बालक दिखाया। सो याने, जरा–छेदने की विधि बताई ॥ १३ ॥ और चौदहवें कुलकर, नाभिराय भये। सो इनके समय बालक, नाभि (नाल) सहित होने लगे। तब नाभि छेदवे की कला, इनने बताई। तातें नाभिराय भये। इनका शरीर, पांच सौ पचीस धनुष भया ॥ १४ ॥ ऐसे चौदह कुलकर, महा बुद्धिमान्, इनमें स्वयमेव ही अनेक

कला-चतुराई होय। महा सौम्यदृष्टी, मंद-कषायी होंय। ऐसे पल्य के आठवें भाग काल में, कुलकर चौदह भये। पीछे तीसरे काल के, तीन वर्ष साढ़े आठ महिना बाकी रहे, तब श्री आदिनाथ का निर्वाण-कल्याणक भया। और चौथे काल के, तीन वर्ष साढ़े आठ महिना बाकी रहे, तब अन्तिम तीर्थंकर महावीर स्वामी का, निर्वा-कल्याणक भया। और महावीर के मोक्ष गये पीछे, इक्कीस हजार वर्ष के पंचमकाल में, इक्कीस कलंकी होंयगे। इनके बीचि, इकईस उपकलंकी होंयगे। भावार्थ-इक्कीस हजार वर्ष का पंचमकाल है। तामें हजार वर्ष भये, एक कलंकी होंयगे। ता पीछे, पांच सौ वर्ष पीछे, एक उपकलंकी होंयगे। ता पीछे, पांच सौ वर्ष गये, एक कलंकी होंयगे। ऐसे हजार-हजार वर्ष गये कलंकी, हजार-हजार वर्ष गये उपकलंकी जानना। बहुत उपद्रवी, घने-क्षेत्र के धर्म-घातक होंय, सो कलं-की कहिये। अरु अल्प-क्षेत्र के धर्म-घातक होंय, सो उपकलंकी कहिये। सो कलंकी-उप-कलंकी सब ही, पापांधकार के उदय करवे कौं, रात्रि समान होंयगे। इनके राज्य में धर्म-रूपी सूर्य का प्रकाश, मिट जायगा। और पाप का अधिकार रहेगा। सो पाप-मुर्ति, धर्म के घातक फल तैं, अशुभ गति गमन करेंगे। ऐसे कुलकर व कलंकी कथन कह्या॥ आगे बारह चक्रवर्तीन की आयु कहिये हैं-तहां भरत चक्री की आयु, चौरासी लाख पूर्व की। तामें कुमारकाल, सतत्तर लाख पूर्व है। और महामण्डलेश्वर पद का राज्य, चालीस हजार वर्ष। पीछे चक्ररत्न उत्पन्न भया। पीछे दिग्विजय, साठ हजार वर्ष। राज्य, एक लाख वर्ष

घाटि, छह लाख पूर्व । संयमकाल, अन्तर्मुहूर्त। केवलज्ञान सहित किंचित् ऊन एक लाख पूर्व रह के, सिद्ध भये ॥ १ ॥ और दूसरे सगर चक्री की आयु, बहत्तरि लाख पूर्व । तामें इनका कुमारकालादि यथायोग्य जान लेना ॥ २ ॥ और तीसरा चक्री मघवा नाम । ताकी आयु, पांच लाख वर्ष। तामें कुमारकाल, पच्चीस हजार वर्ष । मण्डलेश्वर पद, पच्चीस हजार वर्ष। पीछे चक्र लाभ भये दिग्विजय, दश हजार वर्ष । राज्य, तीन लाख नव्बे हजार वर्ष । संयम-काल, पचास हजार वर्ष बाद, स्वर्गलोक गये ॥ ३ ॥ और चौथे चक्री, सनत्कुमार । ताकी आयु, तीन लाख वर्ष । तामें कुमारकाल, पचास हजार वर्ष । मण्डलेश्वर पद, पचास हजार वर्ष । पीछे चक्र लाभ तैं दिग्विजय, दश हजार वर्ष । राज्यावस्था, नव्बे हजार वर्ष । और संयमकाल, एक लाख वर्ष । पीछे स्वर्ग–गमन किया ॥ ४ ॥ और पंचम शान्तिनाथ–जिन, चक्री । तिनकी आयु, एक लाख वर्ष । तामें कुमारकाल, पच्चीस हजार वर्ष । मण्डलेश्वर पद, पच्चीस हजार वर्ष । दिग्विजय, आठ सौ वर्ष । चक्री पद, चौबीस हजार दोय सौ वर्ष । संयमकाल, सोलह वर्ष । और सोलह वर्ष घाटि पच्चीस हजार वर्ष, समोशरण सहित विहार किया । पीछे सिद्ध भये ॥ ५ ॥ और छट्ठे कुंथनाथ–जिन, चक्री । तिनकी आयु, पंचाणवै हजार वर्ष । तामें कुमारकाल, पौने चौबीस हजार वर्ष । मण्डलीक राज्य पद, पौने चौबीस हजार वर्ष । दिग्विजय, छह सौ वर्ष । चक्री पद, तेबीस हजार डेढ़ सौ वर्ष । संयमकाल, सोलह वर्ष । और केवल अवस्था, सोलह वर्ष घाटि पौने चौबीस

हजार वर्ष। पीछे मोक्ष गये ॥ ६ ॥ और सातवें अरहनाथ–जिन, चक्री। तिनकी आयु, चौरासी हजार वर्ष। तामें कुमारकाल, इक्कीस हजार वर्ष। मण्डलीक राज्य पद, इक्कीस हजार वर्ष। दिग्विजय, च्यारि सौ वर्ष। चक्री पद, बीस हजार छह सौ वर्ष। संयमकाल, सोलह वर्ष। सोलह वर्ष घाटि, इक्कीस हजार वर्ष, केवलज्ञान सहित उपदेश दिया। पीछे लोक शिखर विराजे ॥ ७ ॥ और आठवां चक्री, सुभूमि। ताकी आयु, अड़सठ हजार वर्ष। तामें कुमारकाल, पांच हजार वर्ष। और दिग्विजय, पांच सौ वर्ष। चक्री पद, बासठ हजार पांच सौ वर्ष। अरु यह बाल्यावस्था में, परशुराम के भय तैं सन्यासीन के आश्रम विषैं गोप रहे। तातैं वैराग्य नहीं भया। राज्यावस्था में मरण किया। सो महातम नाम, सप्तम लोक–पाताल में पधारे ॥ ८ ॥ और नौवें, महा पद्म चक्री। ताकी आयु, तीस हजार वर्ष। तामें कुमारकाल, पांच सौ वर्ष। मण्डलीक पद, पांच सौ वर्ष। तीन सौ वर्ष, दिग्विजय। चक्री पद, अट्ठारह हजार सात सौ वर्ष। संयमकाल, दश हजार वर्ष। याही में मुनिपद अरु केवलपद पाय, पीछे सिद्ध भये ॥ ९ ॥ और दशवें, सुषेण चक्री। तिनकी आयु, छब्बीस हजार वर्ष। तामें कुमारकाल, सवा तीन सौ वर्ष। दिग्विजय, डेढ़ सौ वर्ष। चक्री पद, पच्चीस हजार एक सौ पचत्तरि वर्ष। संयमकाल, साढ़े तीन सौ वर्ष। तामें दीक्षा अरु केवलज्ञान दोऊ आय गये। पीछे मोक्ष गये॥ १० ॥ ग्यारहवें जयसेन चक्री। तिनकी आयु, चौबीस सौ वर्ष। तामैं कुमार-काल, सौ वर्ष। दिग्विजय, सौ वर्ष। चक्री पद-राज्य, अट्ठारह सौ वर्ष।

संयम-काल, केवलज्ञान सहित च्यारि सौ वर्ष ॥११॥ और बारहवां, ब्रह्मदत्त चक्री। ताकी आयु, सात सौ वर्ष। ये चक्री नेमिनाथ के पीछे, अरु पार्श्वनाथ के पहिले, इस अंतराल में भये। सो इनका कुमारकाल, अट्ठावीस वर्ष। मण्डलीक पद, छप्पन वर्ष। दिग्विजय, सोलह वर्ष। चक्री पद का राज्य, छह सौ वर्ष। इन्हों ने दीक्षा नहीं लीनी। राज्यपद में मरण करि, सप्तमी माघवी—धरा पधारे ॥१२॥ यह बारह चक्री की, आयु की विगत कही। सो इन में, आठ चक्री तौ सिद्ध भये। दोय, स्वर्ग लोक गये। दोय, पाताल—धरा पधारे। आगे नव, अर्द्ध-चक्रीन का कथन कहिये है—प्रथम वासुदेव—त्रिपिष्ट की आयु, चौरासी लाख वर्ष। तामें कुमारकाल, पच्चीस हजार वर्ष। दिग्विजय काल, एक हजार वर्ष। अरु राज्यपद, तियासी लाख चुहत्तर हजार वर्ष ॥ १ ॥ और दूसरा वासुदेव—द्विपिष्ट। ताकी आयु, बहत्तरि लाख वर्ष। तामें कुमार-काल, पच्चीस हजार वर्ष। मण्डलेश्वर पद का राज्य, पच्चीस हजार वर्ष। दिग्विजय का काल, सौ वर्ष। अरु वासुदेव पद, इकत्तरि लाख गुणचास हजार नौ सौ वर्ष ॥ २ ॥ और तीसरा वासुदेव, स्वयम्भू। ताकी आयु, साठ लाख वर्ष। ताका कुमार-काल, पच्चीस सौ वर्ष। अरु मण्डलीक पद, पच्चीस सौ वर्ष। दिग्विजय, नव्वे वर्ष। अरु तीन खण्ड का राज्य, गुणसठि लाख चौरानवै हजार नव सौ दश वर्ष ॥ ३ ॥ अरु चौथा वासुदेव, पुरुषोत्तम। ताकी आयु, तीस लाख वर्ष। तामें कुमार-काल, सात सौ वर्ष। मण्ड-लीक राज्य—पद, तेरा सौ वर्ष। दिग्विजय, अस्सी वर्ष। और तीन खण्ड का राज्य, गुण-

तीस लाख सत्यानवै हजार नव सौ वीस वर्ष ॥ ४ ॥ पंचम वासुदेव, सुदर्शन । ताकी आयु, दश लाख वर्ष। तामें कुमार-काल, तीन सौ वर्ष। मण्डलीक पद, सौ वर्ष। दिग्विजय, सत्तरि वर्ष। और चक्री पद, नौ लाख निन्यावै हजार पांच सौ तीस वर्ष ॥ ५ ॥ और छठा, पुण्डरीक वासुदेव भया। ताकी आयु, पैंसठ हजार वर्ष। तामें कुमार-काल, अढ़ाई सौ वर्ष। मण्डलीक पद, अढ़ाई सौ वर्ष। दिग्विजय, साठ वर्ष। और तीन खण्ड का राज्य, चौंसठ हजार च्यारि सौ चालीस वर्ष ॥ ६ ॥ और सातवां, दत्त नाम नारायण। ताकी आयु, बत्तीस हजार वर्ष। तामें कुमार-काल, दोय सौ वर्ष। मण्डलीक पद, पचास वर्ष। दिग्विजय, पचास वर्ष। और तीन खंड का राज्य, इकतीस हजार सात सौ वर्ष ॥७॥ और आठवां वासुदेव, लक्ष्मण। ताकी आयु, बारह हजार वर्ष। कुमार-काल, सौ वर्ष। दिग्विजय काल, चालीस वर्ष। अरु राज्य काल, ग्यारह हजार आठ सौ साठ वर्ष ॥ ८ ॥ और नववां वासुदेव, कृष्णदेव। ताकी आयु, एक हजार वर्ष। तामें कुमार-काल, सोलह वर्ष। मण्डलीक पद, छप्पन वर्ष। दिग्विजय, आठ वर्ष। अरु वासुदेव पद का राज्य, नौ सौ वीस वर्ष ॥ ९ ॥ ये नव वासुदेव की आयु का विस्तार कह्या ॥ आगे आठवें, नववें नारायण के पिता—दादादिक पुरुषन के नाम। इनके पुत्रन के नाम। इनके समय जो बड़े-बड़े महान् राजा भये, तिनके नाम कहिये हैं। आठवें नारायण की तीन पीढ़ी कहिये हैं—तहाँ आगे, अनेक राजान करि बन्दनीक, सूर्य समानि तेज का धारी, प्रजा का माता-पिता;

महा न्यायवान्, रघु राजा भया। तिन तैं रघुवंश प्रगट भया। ताके वंश में, बड़े-बड़े राजा भये। सो प्रजापालक, न्याय के प्रभाव तैं, तिनका यश प्रगट भया। पीछे सांसारीक सामग्री विनाशीक जानि, पुत्रन कूं पुर-देशन का राज्य सौंप, दीक्षा धरि-धरि, स्वर्ग-मोक्ष कूं गये। ऐसे अनेक राजा भये। तिनके पीछे, राजा अनिरन्य भये। सो न्याय के सूर्य, प्रजा-रूपी कमल कूं सूर्य समान आनन्दकारी, तिनकैं राजा दशरथ, यश की मूर्ति होते भये। सो ये, राजा अनिरन्य के पुत्र राजा दशरथ, महा प्रतापी भये। जिनके तेज के आगे, वैरी रूपी सरोवर, सूखते भये। महा न्याय का जहाज भया। पीछे दशरथ जी के च्यारि; महादेवी, परम-सती, देवीन के रूप कूं जीतनहारी, रानी होती भईं। तिन रानी के नाम-कौशल्या, सुमित्रा, कैकई, और सुप्रभा। ये च्यारि महा भागवन्ती रानी, इनके च्यारि पुत्र भये। सो कौशल्या के गर्भ तैं तौ, श्रीरामचन्द्र जी का अवतार भया। सो बलभद्र भये। सुमित्रा के गर्भ तैं, श्री लक्ष्मण कुमार अवतार पावते भये, सो ये नारायण भये। और कैकई के गर्भ तैं, भरत नाम कुमार भये। और सुप्रभा के गर्भ तैं शत्रुघ्न कुमार अवतरते भये। ये च्यारों पुत्र, न्याय के जहाज, पृथ्वी रूपी मन्दिर के स्तंभन कूं, च्यारि स्थंभ ही होते भये। और श्रीराम-चन्द्र के दोय-पुत्र भये। तिनके नाम लव, और अंकुश। इन दोय पुत्रन ने, सीता जी के गर्भ तैं अवतार पाया। ये रघुवंशी कहाये। इति रघुवंश॥ आगे इन राम-लक्ष्मण के समय में जो-जो रावणादि राजा भये। तिन की परंपराय ( वंश ) कहिये है-तहां भीम

नाम राक्षस ने मेघवाहन कूं, पूर्व-भव का पुत्र जानि, लंका, पाताल-लंका, राक्षस-विद्या, और नवरतन का हार दिया। पीछे, अनेक राजा भये। ता पीछे राक्षस नाम राजा भया। इनने राक्षसवंश चलाया। पीछे अनेक राजा भये। सो यह विद्याधरन का वंश, आकाश समान निर्मल, तामें महा प्रतापी राजा सुकेत भये। ता सुकेत के, तीन पुत्र भये। माली, सुमाली, और माल्यवान्। सो माली तौ, इन्द्र नाम विद्याधर से युद्ध में माख्या पख्या। और सुमाली के, रत्नश्रवा नाम पुत्र भया। सो वंश का उजागर, तानैं न्याय सहित राज्य किया। अरु रत्नश्रवा की पट्टरानी केकसीता के उदर तैं, तीन पुत्र भये। दशमुख, कुंभकर्ण, चंद्रनखा पुत्री, पीछे विभीषण पुत्र भया। ये तीन पुत्र और एक पुत्री, रत्नश्रवा के भये। सो ये तीनों भाई, देव समान रूप, गुण व पराक्रम के धारी भये। और रावण के दोय पुत्र इन्द्रजीत, मेघनाद; मंदोदरी के गर्भ तैं भये। और मंदोदरी का पिता राजा मय, महा सामंत, अनेक विद्याधरन का नाथ भया। और मेघप्रभा नाम विद्याधर, ताके पुत्र खरदूषण ने, रावण की बहिन चन्द्रनखा कौं, बलात्कार हरी। पीछे चन्द्रनखा कूं, खरदूषण ने परणीं। यह खरदूषण भी महा योद्धा है। अरु चन्द्रोदय राजा का पुत्र विराधित, सो रावण का महा सामंत है। और विजयार्द्ध पर रथनूपूर, इन्द्रलोक समान पुर है। सो ताका राजा, संश्रार है। ताके इन्द्र नाम पुत्र भया। सो महा बली भया। ताने अपने सेवक विद्याधरन कौं, देवन के नाम थापे। और अपना नाम इन्द्र धख्या। उस महाबली ने, रावण के दादा

माली कूं, युद्ध में मास्था। ता पीछे रावण महा प्रतापी, पराक्रमी भया। सो अपने दादा का बैर लेवे कूं, इंद्र सूं युद्ध किया। सो युद्ध में जीत्या। और ता इन्द्र कूं, जीवता ही पकड़ि ल्याया। पीछे कही, मेरे घर पानी भरौ, तौ छोडूं। तब इन्द्र नाम विद्याधर ने, मान तजि कही, भरूंगा। ऐसी कही; तब इन्द्र कूं, रावण ने तज्या। सो इन्द्र ने संसार तैं उदास होय, राज्य तजि, दीक्षा धरी। नाना तप किये। और जक्षपुर का वैश्रवा नाम राजा। ताके कौशकी पट्टरानी महा सती। ताके गर्भ तैं, वैश्रवण नामा पुत्र का अवतार भया। सो राजा इन्द्र का मुख्य सेवक। सो इन्द्र के संग, यतीश्वर भया। ऐसे इन्द्र—रावण का संबंध जानहु। ये राक्षमवंशी रावण है। राक्षस—देव नाहीं। रावण, मनुष्य है। आगे, विद्याधरों में बानरवंशी हैं। तिनकी कथा सुनौ—आगे श्रीकंठ नाम विद्याधर भये। तिनने समुद्र के टापू में बंदर—द्वीप बसाया। ता श्रीकण्ठ के कुल में, राजा अमरप्रभ भये। तिन नैं ध्वजा में बन्दर का चिन्ह कराया। इससे बन्दरवंशी प्रसिद्ध भये। पीछे अमरप्रभ के कुल में, कहकन्द नामा राजा भये। सो कहकंद के, दोय पुत्र भये। सो एक का नाम सूरजरज, अरु दूसरे का ऋष्यरज। सूरजरज कौं, बालि अरु सुग्रीव, ये दोय पुत्र भये। अरु ऋष्यरज के, नल अरु नील भये। अरु सुग्रोव के, अङ्ग अरु अङ्गद, ये दोय पुत्र भये। ये सुग्रीव का वंश कह्या। और इस ही वंश विषैं, राजान का राजा, महा तेजस्वी, अनेक विद्याधरन का नाथ, राजा प्रह्लाद भया। ताके पुत्र महा पुण्याधिकारी, पवन समान महा बलवान्, राजा पवनंजय

भये। तिन पवनंजय के, अञ्जना के गर्भ तैं, महा बड़भागी, चरमशरीरी, हनुमान पुत्र भये। सो कामदेव भये। ये बन्दर-वंशीन का कुल कह्या। ये मनुष्य, महा रूपवान राजा हैं। बंदर नाहीं हैं। इनका वंश, बन्दर है। ऐसा जानना। ऐसे बन्दर-वंश कह्या॥ इति आठवें नारायण के समय का कथन, सामान्य कह्या। इनका विशेष, श्रीपद्मपुराणजी तैं जानना। आगे नववें नारायण व बलभद्र के कुल की पट्टावली, तथा इनके समय भये महान् राजा पाण्डवादिक, तिनकी उत्पत्ति कहिये है—तहां मुनिसुव्रत स्वामी का कुल हरिवंश, तामें अनेक कुल—मंडन राजा भये। ता पीछे महाप्रतापी राजा यदु भये। इन तैं यदुवंश प्रगट्या। तिन के कुल में, राजा नरपति भये। तिनके दोय पुत्र भये। एक शूर, दूसरे सुवीर। सो शूर के, अन्धकवृष्टि नाम पुत्र भये। और सुवीर के, भोजकवृष्टि भये। सो अन्धकवृष्टि के दश पुत्र भये। तिन में बड़े पुत्र का नाम तो, समुद्रविजय है। अरु सब तैं छोटे का नाम, बसुदेव है। और भोजकवृष्टि के, तीन पुत्र भये। उग्रसेन, महासेन, और देवसेन। सो उग्रसेन के, कंस नाम पुत्र भया। अरु देवसेन के, देवकी नाम पुत्री भयी। और समुद्रविजय कैं, जगत—गुरु नेमिनाथ, अवतार लेते भये। सो तप लेय, मोक्ष गये। अरु बसुदेव के, पद्म नाम बलभद्र, नारायण कृष्णदेव, जरत्कुमार, और गजकुमार, ये च्यारि पुत्र भये। और कृष्ण महाराज के प्रद्युम्न, शम्भुकुमार और भानुकुमार ये तीन पुत्र भये। और अन्धकवृष्टि के, कुन्ती अरु माद्री ये दोय पुत्री भईं। ऐसे राजा यदु का वंश सामान्य कह्या।

इति यदुवंश ॥ आगे कौरव-पांडव वंश कहिये है-तहां कुरुवंशीन में, आगे शांतिक नाम राजा भये। तिनकी शिवकी नाम, महासती रानी भई। ता शिवकी के गर्भ तें, पाराशर नाम महा-प्रतापी राजा भये। तिनके, गंगा नाम स्त्री होती भई। सो ये, राजा-गंगाधर की पुत्री है। इस गंगा के गांगेय पुत्र भया। सो ये गांगेय, महा न्यायी, बाल-ब्रह्मचारी भये। और पाराशर की दूसरी रानी, धीवर के घर पलती, गुणवती नाम राजकन्या, पाराशर ने व्याही। ता गुणवती धीवर-पुत्री, ताकैं व्यास नाम राजा अवतरे। सो ये महा गुणवान राजा भये। तिनके सुभद्रा नाम रानी भई। ताके गर्भ तैं, व्यास राजा के तीन पुत्र भये। धृतराष्ट्र, पाण्डवकुमार, और विदुर। सो धृतराष्ट्र के दुर्योधन, दुस्शासनादि सौ पुत्र भये। और पाण्डव ने, अन्धकवृष्टि जी की, कुन्ती और माद्री ये दोय पुत्री परणीं। सो कुन्ती के, च्यारि पुत्र भये। सो बड़े तौ कर्ण, सो इनको बालपने में संदूक में धरि, जल में बहाये थे। सो चन्द्रपुरी में, राजा सूर्य के यहां पले। ये गुप्त भये थे। तातें पर-घर पले। पीछे कुन्ती के, तीन पुत्र और भये। युधिष्ठिर, भीम, और अर्जुन। अरु माद्री के नकुल और सहदेव, ये दोय भये। अरु अर्जुन के, अभिमन्यु नाम पुत्र भया। ऐसे कौरव-पाण्डवन की उत्पत्ति कही। इति पाण्डव-वंश, सामान्य कथन॥ आगे द्रोणाचार्य की वंश-पट्टावली कहिये है। तहां वंश तौ भार्गव है। तामें वामदेव, महा विद्यातिलक भये। ताकैं, कापिष्ठल-पुत्र भया। तिनकैं, यशस्थामा पुत्र भया। ताकैं, श्रवर नाम पुत्र भया। ताकैं, सरासर नाम पुत्र भया। ताकैं, द्रावण नाम पुत्र भया। ताकैं, त्रिद्रावण पुत्र भया।

ताकैं, द्रोणाचार्य भय। ताकैं, अश्वत्थामा पुत्र भया। इति द्रोणाचार्य कुल॥ आगे जरासिंधु की पट्टावली कहिये है—हरिवंश के राजा वसु के कुल में, मगधदेश का राजा निहतशत्रु भया। तिनके, राजा सतिपति भये। तिनके, बृहद्रथराजा भये। तिनके, राजा जरासिंधु और अपराजित राजा भये। सो जरासिंधु, नववां प्रतिहर भया। ताकै, कालयमन पुत्र भया। यह जरासिंधु का वंश कह्या। इति नववें नारायण के समय के पुरुषन का कथन॥ आगे सगर-चक्री का वंश कहिये है—तहां इक्ष्वाकु तो वंश है। आदि—जिन के पीछे, असंख्यात राजा भये। ता पीछें, राजा धरणीधर। तिनके, तिरयशजय भये। तिनके पुत्र, जितशत्रु और विजयसागर ये दोय भये। सो जितशत्रु के तो अजितनाथ भये। अरु दूसरे भाई, विजयसागर कैं, सगर—चक्री भये। तिनके, साठ हजार पुत्र भये। और भागीरथ जी भये। ऐसा जानना। ये सगर—वंश॥ ऐसे महान् पुरुषों की परिपाटी कही। सो भव्यन कूं मंगलकारी होऊ॥ आगे ग्यारह रुद्रन का कथन कहिये है—तहां प्रथम, भीम नामा रुद्र है। सो आदिनाथ के समय भये। ताकी आयु, तियासी लाख पूर्व की है। शरीर की ऊंचाई, पांच सौ धनुष है॥ १॥ दूसरा, जयतिशत्रु नाम। सो अजितनाथ के समय भया। इनकी आयु, इकत्तरि लाख पूर्व। शरीर की ऊंचाई, साढ़े च्यारि सौ धनुष है॥ २॥ और तीसरा, नववें तीर्थंकर के समय भया, सो रुद्र नामका रुद्र है। इनकी आयु, दोय लाख पूर्व की है। काय, सौ धनुष है॥ ३॥ और चौथा रुद्र, विश्वानल है। सो दशवें तीर्थंकर के समय भया। आयु,

एक लाख पूर्व। काय की ऊँचाई, नव्बे धनुष ॥ ४ ॥ पांचवां रुद्र, सुप्रतिष्ठ है। सो श्रेयांस तीर्थंकर के समय भया। याकी आयु, चौरासी लाख वर्ष। काय उतंग ८० धनुष है ॥५॥ और छठवां रुद्र, वासुपूज्य-जिन के समय भया। ताका नाम, अचल रुद्र है। आयु ताकी, साठ लाख वर्ष है। काय, सत्तर धनुष की है ॥६॥ और सातवां रुद्र, पुण्डरीक नाम। सो विमलनाथ के समय भया। ताकी आयु, पचास लाख वर्ष है। और काय, साठ धनुष है॥७॥ और आठवां, अजितधर नाम रुद्र। सो अनंतनाथ के समय भया। ताकी आयु, चालीस लाख वर्ष है। काय, पचास धनुष है ॥ ८ ॥ और नववां रुद्र, जितनाभि है। सो धर्मनाथ के समय भया। ताकी आयु, बीस लाख वर्ष। काय, अट्ठाईस धनुष है ॥९॥ और दशवां रुद्र, पीठि नाम है। सो शांतिनाथ के समय भया। ताकी आयु, एक लाख वर्ष। काय, चौबीस धनुष की है। ॥१०॥ और ग्यारहवां रुद्र, सात्यकी है। सो अंत में, महावीर के समय भया। आयु ताकी, गुणत्तरि वर्ष है। काय, सात हाथ की है ॥ ११ ॥ ये सर्व रुद्र, ग्यारह अंग व दश पूर्व के पाठी होंय हैं। और जिनका क्रोध रूप, सहज-स्वभाव है। इन ग्यारहों का ही कुमार-काल, संयम काल, संयम छूटने का काल, असंयम-काल ही है। ये पहिले संयम धारें हैं। अनेक तप-बल तैं, इनकी ज्ञानशक्ति, ऋद्धिशक्ति बधै-प्रगटै है। तब पीछे भोगाभिलाषी, मानार्थी होय, संयम तजैं हैं। ऐसा सर्व रुद्रन का सहज-स्वभाव जानना। इति रुद्र कथन ॥ आगे नव नारद का स्वरूप कहिये है-ये नव नारद हैं, सो नारायण के समय

ही होंय। सो तिनकी आयु—काय, नारायण—बलभद्र प्रमाण जानना। सो तिनके नाम सुनहु—भीम, महाभीम, रुद्र, महारुद्र, काल, महाकाल, दुमुख, नरक—मुख, और अधोमुख। इति नारद नाम॥ आगे चौवीस कामदेव के नाम कहिये हैं—बाहुबलि, अमिततेज, श्रीधर, दशभद्र, प्रसेनजित, चन्द्रवर्ण, अग्निमुक्त, सनत्कुमार, वत्सराज, कनकप्रभ, मेघवर्ण, शांतिनाथ, कुंथनाथ, अरहनाथ, विजयराज, श्रीचंद्र, नलराजा, हनूमान, बलिराजा, वासुदेव, प्रद्युम्न, नागकुमार, श्रीपाल, और जम्बूस्वामी। ये चौवीस कामदेव कहे। ऐसे तीर्थंकरादि का स्वरूप-कह्या। सो अंत के महावीर स्वामी के मोक्ष गये पीछे, जब ६०५ वर्ष गये। तब राजा वीरविक्रमादित्य भये। और भगवान् के मोक्ष गये पीछे, हजार वर्ष बाद कलंकी भया। सो या भाँति पंचमकाल की मर्यादा में २१ कलंकी, २१ उपकलंकी, ऐसे ४२ राजा धर्म-नाशक होंयगे। तहां अंत का कलंकी, पंचमकाल के अंत में, जलमथ नाम होयगा। ता समय में भी, च्यारि प्रकार के संघ के, च्यारि जीव रहेंगे। तिनके नाम—तहां इन्द्रराज नाम आचार्य के शिष्य, वीरांगद नाम यतीश्वर होंयगे॥१॥ और सर्वश्री नाम अर्जिका हो है॥२॥ और अग्निला नामा महा-धर्मात्मा श्रावक हो है॥३॥ और पंगुसेना नाम श्राविका हो है॥४॥ ये मुनि, आर्यिका, श्रावक, श्राविका, च्यारि मनुष्य, अंतिम धर्मात्मा हैं। इन पीछे, धर्मी—जीवन का अभाव हो है। इन के समय, जलमथ नामा कलंकी, अपने मंत्रिन तैं पूछेगा। भो मंत्री! कोई मेरी आज्ञा रहित भी है, अक सर्व जीव मेरी आज्ञा मानैं हैं? तब मंत्री कहेंगे। हे नाथ! तुम्हारी आज्ञा सर्व जीव

मानैं हैं। एक वीतरागी मुनि, तुम्हारी आज्ञा में नहीं हैं। तब राजा कहेगा। मुनि कहा करैं हैं?
कहां रहैं हैं? तब मंत्री कहेगा। वन में रहैं हैं। तन तैं भी निष्प्रेम हैं। शत्रु–मित्र, तृण–
कंचन, उन्हें समान हैं। महा वीतराग सौम्यदृष्टी हैं। भोजन समय, श्रावकन के घर अनेक दोष
टाल, शुद्ध–प्राशुक आहार लेय, ध्यान में लीन रहैं हैं। सो यती, कोई की आज्ञा में नहीं
हैं। तब कलंकी कहेगा। हमारी बस्ती में जब भोजन लेंय, तब प्रथम ग्रास, हासल (कर)
का देंय। तब मुनि के भोजन में तैं, प्रथम ग्रास लेंयगे। तब यती, अंतराय करि, वन में जा-
य, सन्यास धरि, तीसरे दिन पर्याय छोड़, कार्तिक वदी अमावस्या के दिन, एक सागर की
आयु सहित, स्वर्ग में देव होंयगे। और तब ही ये बात सुनि करि बाकी आर्यिका, श्रावक,
श्राविका, ये तीन जीव, संन्यास धरि, ताही स्वर्ग में महा ऋद्धि धारी देव उपजेंगे। ता दिन
ही प्रथम–पहर, धर्म–नाश होयगा। और आर्यखण्ड में धर्म का अभाव होयगा। और ता
दिन के मध्य में, राज्य का नाश होयगा। और ताही दिन के अन्त समय, अग्नि नाश हो-
यगी। आर्यखण्ड में, अग्नि नाहीं मिलेगी। और वस्त्र नाश होंयगे। तब सर्व नग्न रहेंगे। और
अन्न नाश भये, सर्व जीव मांसाहारी होंयगे। मुनि कौं उपसर्ग जानि, असुरेन्द्र आय, कलंकी कों
वज्र से मारेगा। सो मरकर कुगति जायगा। पीछे सर्व अंध होंयगे। महाक्रोधी होंयगे। मरकर
नरक–पशू होंयगे। तहां ही के आय उपजैंगे। दोय शुभगति का आवागमन, आर्यखण्ड
तैं मिट जायगा। धर्म नाश तें, सर्व आर्यखण्ड के जीव, महा दुखी होंयगे। ऐसे अवस–

र्पिणी का पंचमकाल पूरा होय। ता पीछे छट्ठे काल के २१ हजार वर्ष, महा दुख तैं पूर्ण होंयगे। पीछे जब छट्ठे काल के, ४६ दिन बाकी रहेंगे। तब सात दिन, खोटी—वर्षा होयगी। तिनके नाम—अति तीव्र पवन की वर्षा होय। ता करि सर्व पर्वत, पातउवा (पत्ता) की नांईं उड़ेंगे ॥ १ ॥ बहुत शीत की वर्षा ॥ २ ॥ खारे जल की वर्षा ॥ ३ ॥ जहर की वर्षा ॥ ४ ॥ वज्राग्नि की वर्षा ॥ ५ ॥ बालू—रज की वर्षा ॥ ६ ॥ धूम की वर्षा, ताकरि अंधकार होयगा ॥ ७ ॥ इन सात वर्षान तैं, इस क्षेत्र में प्रलय होयगा। ऐसे सामान्य अवसर्पिणी का व्याख्यान किया ॥ आगे उत्सर्पिणी का काल लगेगा। तहां छट्ठे काल लगते ही, भली वर्षा होयगी। ताकरि पृथ्वी, रस रूप होयगी। आगे प्रलय में, केई जीव, विद्याधर—देवों ने, कर (हाथ में) लेय, गंगा—सिंधु नदी के तट, विजयार्द्ध की गुफा में जाय धरे थे। सो अब साता भये आवेंगे। तिन करि फेरि रचना होयगी। तहां उत्सर्पिणी का प्रथम काल लगेगा। तामें रीति, छट्ठे कैसी होयगी। परन्तु या छट्ठे काल में आयु—काय की वृद्धि, और ज्ञान की बधवारी होयगी। ऐसे छट्ठे काल केसे, २१ हजार वर्ष पूर्ण होंयगे। तब फिर पांचवां, अरु उत्सर्पिणी का दूसरा काल लगेगा। ताके, इक्कीस हजार वर्ष। तामें २० हजार वर्ष व्यतीत भये, जब एक हजार वर्ष बाकी रहेगा। तब उत्सर्पिणी काल के, चौदह कुलकर होंयगे। तिनके नाम—कनक, कनकप्रभ, कनकराज, कनकध्वज, और कनकपुञ्ज। ये पांच तो कनक (स्वर्ण) समान तन के धारी होंयगे। और नलिन, नलिनप्रभ, नलिनराज, नलिनपुञ्ज,

और नलिनध्वज। ये पांच, कमल के समान तन के धारी हौंयगे। और शेष पद्मप्रभ,
पद्मराज, पद्मपुञ्ज, और पद्मध्वज। ये चौदह कुलकर, पांचवें काल के अंत में हौंयगे।
फेरि, चौथा काल लगेगा। सो कोड़ा-कोड़ी सागर का। तामें, चौबीस तीर्थंकर हौंयगे।
तिनके नाम—महापद्म, सुरदेव, सुपार्श्व, स्वयंप्रभ, सर्वात्मभूत, देवपुत्र, कुलपुत्र, उदंक, प्रोष्ठिल,
जयकीर्ति, सुव्रत, अरःनाथ, पुण्यमूर्त्ति, निःकषाय, विपुल, निर्मल, चित्रगुप्त, समाधिगुप्त,
स्वयंप्रभ, अनुवृत्तिक, जय, विमल, देवपाल, और अनंतवीर्य। ये चौबीस-जिन, उत्सर्पिणी के
चौथे काल में, धर्म-तीर्थ के कर्त्ता, मोह अंधकार के दूर करवे कौं सूर्य्य समान, हौंयगे।
इति आगामी चौबीस जिन॥ आगे आगामी बारह चक्रवर्ती के नाम कहिये हैं—भरत, दी-
र्घदत्त, जयदत्त, गूढ़दत्त, श्रीषेण, श्रीभूति, श्रीकांत, पद्म, महापद्म, चित्रवान्, विमलवाहन,
और अरिष्टसेन। आगे आगामी नव नारायण के नाम कहिये हैं—नंदी, नंदमित्र, नंदन,
नंदभूति, महाबल, अतिबल, भद्रबल, द्विपिष्ट, और त्रिपिष्ट। ये नव नारायण हौंयगे॥ इनही
नारायण के बड़े भाई, आगामी, बलभद्र हौंयगे। तिनके नाम—चंद्र, महाचंद्र, चद्रधर, सिंह-
चंद्र, हरिश्चंद्र, श्रीचंद्र, पूर्णचंद्र, शुभचंद्र, और बालचन्द्र। ये नव बलभद्र, आगे हौंयगे॥ आगे
नव प्रतिनारायण हौंयगे। तिनके नाम—श्रीकंठ, हरिकंठ, नीलकंठ अश्वकंठ, सुकंठ, शिष्यकंठ, अश्व-
ग्रीव, हयग्रीव, और मयूरग्रीव। ये नव प्रति नारायण हौंयगे। इति प्रतिनारायण नाम॥ आगे आगामी
ग्यारह रुद्र हौंयगे। तिनके नाम-प्रमद, सम्मद, हर्ष, प्रकाम, कामद, भव, हर, मनोभव, मारु, काम, और

अंगज। ये ग्यारह रुद्र कहे॥ ऐसे उत्सर्पिणी में तीर्थंकर, चक्री, नारायण, बलभद्र, प्रति-नारायण, ये बड़े पुरुष होंयगे॥ आगे भरतक्षेत्र संबन्धी, अतीत चौबीस-जिन होगये। तिनके नाम कहिये हैं—निर्वाणनाथ, सागर, महासाधु, विमलप्रभ, श्रीधर, सुदत्तनाथ, अमलप्रभ, उद्धर, अंगिर, सन्मति, सिंधु, कुसुमांजलि, शिवगण, उत्साह, ज्ञानेश्वर, परमेश्वर, विमलेश्वर, यशोधर, कृष्णमति, ज्ञानमति, शुद्धमति, श्रीभद्र, अतिकांति, और शांति। ऐसे तीन काल संबंधी, तीन चौबीसी तिनके नाम लेय, अंत-मंगल कूँ उन्हें नमस्कार किया। ये भगवान्, भव्यन कूं मंगल करो। और इनके माता—पिता, आयु का प्रमाण, चिन्ह का वर्णन कह्या। इन के वारे जो महान् नर भये। कामदेव, चक्री, नारायण, बलभद्र, प्रति-नारायण, कुलकर, रुद्र, नारद, इन आदि ये महान् पुरुष, भव्य राशि, निकट संसारी, इनका भी नाम मंगलकारी है। क्योंकि ये सर्व मोक्षगामी, जिनधर्म के पारगामी हैं। इन की कथा, मंगल के अर्थ, यहां प्ररूपण करी। इति तीनकाल संबंधी तीर्थंकरादि त्रेसठ शलाका पुरुषन के नाम॥ आगे अंत मंगल कौं, भरतक्षेत्र संबंधी सिद्ध—क्षेत्रन के नाम कहिये हैं-कैसे हैं सिद्ध क्षेत्र, जहां तैं महाव्रत के धारी योगीश्वर, शुक्लध्यान—अग्नि करि, अष्ट कर्म रूप ईंधन जलाय, निरञ्जन होय, सिद्ध—क्षेत्र, लोक के अंत तहां जाय विराजे, जहां अनंत-सिद्ध विराजे हैं। तातें जहां तैं ये प्रभु मोक्ष गये, तहां जाय, तिन सिद्ध-क्षेत्रन की प्रत्यक्ष बंदना करवे की तौ मो मैं शक्ति नाहीं। तातें इस ग्रन्थ के पूर्ण करवे कूं, अंत मंगल के मिस करि, सर्व क्षेत्रन के नाम लेय, मंगला-

चरण कीजिये है-सो प्रथम ही, आदिनाथ का निर्वाणक्षेत्र, कैलाश पर्वत है । सो अष्टापद कौं नमस्कार होऊ ॥ १ ॥ और अजितनाथ आदि, बीस तीर्थंकरों का निर्वाणक्षेत्र, सम्मेद-शिखर है । ताकौं नमस्कार होऊ ॥ २ ॥ और वासुपूज्य—जिन का निर्वाणक्षेत्र, चंपापुरी का बन है । ताकूँ नमस्कार होऊ ॥ ३ ॥ और नेमिनाथ-जिन कूं आदि लेय, बहत्तरि कोड़ि मुनि का निर्वाण क्षेत्र, गिरनार शिखर, ताकौं नमस्कार होहु ॥ ४ ॥ और महावीर का निर्वाण क्षेत्र, पावापुर का पर्वत है । ताकूँ नमस्कार होऊ ॥ ५ ॥ और वरदत्त आदि साढ़े तीन कोड़ि मुनि, तारंगा शिखर तैं मोक्ष गये । तिस क्षेत्र कूं नमस्कार होऊ ॥ ६ ॥ और लाड नरेन्द्र आदि पाँच कोड़ि मुनि का निर्वाणक्षेत्र, पावागिर है । ताकौं नमस्कार होऊ ॥ ७ ॥ और तीन पाण्डवन कूं आदि लेय, अष्ट कोड़ि मुनि का निर्वाण क्षेत्र, शत्रुंजय क्षेत्र है । ताकौं नमस्कार होऊ ॥ ८ ॥ और बलभद्रादि आठ कोड़ि मुनि के मोक्ष होने का क्षेत्र, गजपंथ शिखर, ताकौं नमस्कार होऊ ॥९॥ और रामचन्द्र, सुग्रीव, हनुमान, आदि ९९ कोड़ि यतीश्वरों का निर्वाण क्षेत्र, तुंगीगिर है । ता क्षेत्र कूं नमस्कार होऊ ॥ १० ॥ और रावण के पुत्रादि साढ़े बारह कोड़ि मुनि का निर्वाण क्षेत्र, रेवानदी के तट पर सिद्धवर-कूट है । तिस क्षेत्र कूं नमस्कार होऊ ॥ ११ ॥ इंद्रजीत, कुंभकर्ण रावण के भाई—पुत्र, तिनका निर्वाणक्षेत्र, चूलिगिर नाम शिखर है । ता क्षेत्र कूं नमस्कार होऊ ॥ १२ ॥ और अचलापुर की ईशान दिशा में, मेढ़गिर नाम शिखर है । ताकौं मुक्तागिर भी कहै हैं । सो

यहां तैं, साढ़े तीन कोड़ि मुनि मुक्ति गये। सो ताकूं नमस्कार होऊ ॥ १३ ॥ और राजा दशरथ के पुत्रन कूं आदि लेय, एक कोड़ि मुनि का निर्वाणक्षेत्र, कोटिशिला है। ताकूं नमस्कार होऊ ॥ १४ ॥ इत्यादिक अढ़ाई द्वीप विषैं तिष्ठते सिद्धक्षेत्र, तिन कूं नमस्कार होऊ। ये सिद्धक्षेत्र, इस ग्रन्थ के अंत—समाप्ति विषैं, कवीश्वर कूं भव—भव मंगल करवे में, सहाय होऊ। तथा इस ग्रन्थ के अभ्यासी भव्य जीव तिन कूं, सिद्धक्षेत्र—यात्रा समान फल विषैं, सहाय होऊ। ऐसे सिद्धक्षेत्र कूं नमस्कार करि, अंत-मंगल किया। आगे सिद्ध—लोक समान, अकृत्रिम—चैत्यालय मंगलकारी हैं। तातें यहां ग्रन्थ के अंत में, आठ कोड़ि छप्पन लाख सत्यानवै हजार च्यारि सौ इक्यासी जिनमन्दिर, अनादि—निधन, अकृत्रिम हैं। तिन प्रत्येक में एक सौ आठ जिनबिम्ब हैं। तिन कूं नमस्कार होऊ। तिन में सात कोड़ि बहत्तर लाख, तौ पाताल—लोक में हैं। च्यारि सौ अट्ठावन, मध्यलोक में है। चौरासी लाख सनतानवै हजार तेबीस, ऊर्ध्व—लोक में हैं। ते सब, मंगल की राशि हैं। सो कैसे हैं जिन-मन्दिर, सो कहिये हैं—उत्कृष्ट, मध्यम, जघन्य, भेद करि तीन प्रकार हैं। सो उत्कुष्ट जिन-मन्दिर, लम्बे १०० योजन, चौड़े ५० योजन, और ऊंचे ७५ योजन हैं। और मध्य चैत्यालयों का प्रमाण-५० योजन लम्बे, २५ योजन चौड़े, और साढ़े सैंतीस योजन ऊंचे हैं। और जघन्य चैत्यालयों का प्रमाण—२५ योजन लम्बे, साढ़े बारह योजन चौड़े, और १८ ॥। योजन ऊंचे हैं। सो भद्रशाल बन विषैं, नंदनवन विषैं, नन्दीश्वर द्वीप विषैं, और कल्पवासीन

के विमानन विषैं तौ; उत्कृष्ट अवगाहना के धारक जिनमन्दिर हैं। तिन की नींव, भूमि में दोय कोस है। और सौमनस बन, रुचिकगिर पर्वत, कुण्डलगिर पर्वत, वक्षारगिर पर्वत, ईष्वाकार पर्वत, और मानुषोत्तर पर्वत, तथा कुलाचलन पै, मध्य अवगाहना के जिनमन्दिर हैं। और विजयार्द्ध, जम्बूवृक्ष, शाल्मलीवृक्ष, इन पर चैत्यालयन की अवगाहना—एक कोस लम्बाई, आध कोस चौड़ाई, और पौन कोस ऊंचाई है। और भवनवासी—व्यन्तर देवों के क्षेत्रों के अकृत्रिम चैत्यालयों की अवगाहना का प्रमाण, अन्य ग्रन्थ करि जानना॥ और उत्कृष्ट चैत्यालयन के सन्मुख के बड़े द्वार, १६ योजन ऊंचे, और आठ योजन चौड़े हैं। और उत्कृष्ट चैत्यालयन के दोऊ तरफ के, छोटे—द्वार, आठ योजन ऊंचे, और च्यारि योजन चौड़े हैं। और मध्य चैत्यालयन के सन्मुख के बड़े द्वार, ८ योजन ऊंचे व च्यारि योजन चौड़े हैं। और मध्य चैत्यालयन के दोऊ पार्श्वन के छोटे द्वार, ४ योजन ऊंचे व २ योजन चौड़े हैं॥ और जघन्यावगाहना के चैत्यालय, २५ योजन लम्बे, व १२॥ योजन चौड़े और १८॥। योजन ऊंचे हैं। तिनके सन्मुख के बड़े द्वार ४ योजन ऊंचे और दोय योजन चौड़े हैं। और जघन्य चैत्यालयन के छोटे द्वार, दोय योजन ऊंचे व एक योजन चौड़े हैं। ऐसे तीन भेद रूप, चैत्यालय जानना। इन चैत्यालयन के, तीन--तीन, रत्नमई कोट हैं। और एक—एक कोट के, च्यारि—च्यारि दरवाजे हैं। तहां प्रथम दरवाजे तैं, मन्दिर पर्यंत जावे कों, च्यारि गली हैं।

तहां चारों तरफ, ४ मानस्तंभ हैं। और दरवाजन पै, ६ रत्नस्तूप हैं। और तिन तीन कोट के बीचि, दोय अंतराल हैं। तिन अंतरालन में पहिले—दूसरे कोट के बीचि तौ बन है। और दूसरे—तीसरे कोट के बीचि में, ध्वजा—समूह है। और तीसरे कोट के अरु जिन मन्दिर के बीच, गर्भगृह हैं। जैसे लौकिक में जुदे—जुदे कोठे होंय, तैसे जुदे—जुदे गर्भगृह जानना। और तिन गर्भ-गृहन के बीच में, देवछंद नाम मंडप है। सो मण्डप, रत्नमई स्थंभन के ऊपर, कनक वर्ण है। सो मण्डप, ८ योजन लम्बा, २ योजन चौड़ा, और ४ योजन ऊंचा है। ताके मध्य विषैं, रत्न—कनक मय सिंहासन है। तिसपर विराजमान, श्रीजिन-बिम्ब हैं। सो जिन-बिम्ब कैसा है, मानो साक्षात् तीर्थंकर देव ही हैं। पांच सौ धनुष, रत्नमई अवगाहना है। तहां मस्तक के ऊपर नीलमई परणम्या जो श्याम वर्ण रत्न, सो सुन्दर केशन की आभा कूं धारै है। और महा उज्ज्वल, हीरा मई दांत शोभैं हैं। और मूंगा समान लाल, अधर—ओष्ठ शोभैं हैं। और नवीन कोंपल समान लाल, उत्तम शोभा सहित, कोमल, हस्त की हथेली, और पांव की पगथली, शोभायमान हैं। ऐसे श्री जिनेन्द्र के प्रतिबिम्ब हैं। सो मानौं अब ही बोलैं हैं। तथा अबही विहार करैंगे। मानौं देखैं हैं। मानौं ध्यान रूप हैं। मानौं वाणी खिरै है। मानौं चैतन्य ही हैं। १००८ चिन्ह सहित हैं। तिनपर ६४ जाति के व्यंतरदेव, रत्नमई आकार लिये खड़े हैं। पंक्तिबंध हस्त जोड़े खड़े हैं। सो मानों चमर ही ढोर रहे हैं। और तीन लोक के छत्र समान तीन छत्र, रत्नमई,

शीश पै शोभायमान हैं। ऐसे जिनबिम्ब एक-एक गर्भगृह में, एक-एक हैं। और १०८ गर्भगृह हैं। तिन में १०८ प्रतिबिम्ब विराजमान हैं। तिन कौं नमस्कार होऊ। ऐसे कहे जिनबिम्ब, तिनके निकट दोऊ पार्श्वन विषैं, श्री देवी, सरस्वती देवी, सर्वल्ह जक्ष देव, और सनत्कुमार देव। इन च्यारि के, रत्नमई आकार पाईये हैं। ये महा भक्त हैं। और जिन-बिम्बन के निकट, अष्ट मंगल-द्रव्य शोभैं हैं। तिनके नाम-झारी, कलश, आरसी, ध्वजा, पंखा, चमर, छत्र, और ठौणा। सो एक जाति के, एक सौ आठ-एक सौ आठ जानना। जैसे झारी १०८, कलश १०८, ऐसे जानना। ऐसे गर्भगृह का सामान्य स्वरूप कह्या॥ आगे इस गृह-बाह्य जो रचना और है। सो कहिये है-पूर्व में कह्या जो देवछंद मण्डप, सो नाना प्रकार रत्नमई, स्वर्णमई-फूलमालान करि शोभायमान है। ता मण्डप के पूर्व दिशा कूं, जिन-मन्दिर है। ताके मध्य में, स्वर्ण-रूपा मई, ३२ हजार धूपघट हैं। और बड़े-द्वार के दोऊ पार्श्वन विषैं, २४ हजार धूप-घट हैं। और बड़े द्वारन के बाह्य, ८००० रत्नमई माला, शोभायमान हैं। और तिन मालान के बीचि, २४००० स्वर्णमई माला हैं। और तिन बड़े द्वारन के आगे-सन्मुख, छोटे मण्डप हैं। ता विषैं सोलह-सोलह हजार कनक मई धूप-घट, अरु कनक मई माला, अरु कनक कलश पाईये है। और तहां मुख्य मण्डप के मध्य, अनेक प्रकार रमणीक शब्द करनहारा, रत्नमई छोटा घंटा है। और सन्मुख-द्वार के दोऊ तरफ के छोटे द्वार, तिन पै सर्व रचना, मालादिक का विस्तार, बड़े द्वार तैं

आधा जानना। और सर्व मन्दिर के, तीन–तीन द्वार हैं। पीछे कूं द्वार नाहीं। और मन्दिर की पीछली भीति की तरफ, ८००० रत्नमई और २४००० स्वर्णमई माला हैं। और घंटा, धूपघड़े आदि अनेक रचना, पीछे कूं जानना। सो तहां घंटा कह्या, सो तो मंडप की छत्त तैं, लूंबता जानना। और धूपघट, धरती पै जानना। और माला, चौतरफ भीति, तिन तैं लटकती जाननी। ऐसे रचना सहित जिन–मन्दिर हैं। ताके आगे १०० योजन लम्बा, ५० योजन चौड़ा और १६ योजन ऊंचा, जिन–मन्दिर समान, एक मुख्य मण्डप है। सो अनेक रचना सहित जानना। ताही मुख्य मण्डप के आगे, एक चौकोर, प्रेक्षण मंडप है। ताका विस्तार १०० योजन लम्बा–चौड़ा, और कुछ अधिक सोलह योजन ऊंचा है। और इस प्रेक्षण मंडप के आगे, दोय योजन ऊंचा, ८० योजन चौड़ा–लम्बा एक पीठि कहिये चबूतरा है। सो कनकमई जानना। तिस पीठिका के मध्य, चौकोर, मणिमई, ६४ योजन लम्बा, १६ योजन ऊंचा, एक मण्डप है। इसही मण्डप के आगे, एक मणिमई, स्तूप की पीठिका है। सो पीठिका, ४० योजन ऊंची है। तिस पीठिका के चौतरफ, १२ वेदी हैं। तिन एक–एक वेदी के च्यारि–च्यारि द्वार हैं। ता पीठिका के मध्य, तीन कटनी सहित ६४ योजन ऊंचा, अनेक–रत्नमई स्तूप है। ता स्तूप के ऊपरि, जिनबिम्ब बिराजमान हैं। सो ऐसे, ६ स्तूप हैं। तिन सब का ऐसा ही वर्णन जानना। और तिन स्तूपों के आगे, १००० योजन लम्बा–चौड़ा, एक स्वर्णमयी पीठि है। ताके चौगिरद, १२ वेदी हैं।

तीन कोट व च्यारि–च्यारि द्वारन करि सहित, कोट–वेदी जानना। तिस पीठि के ऊपर, एक सिद्धारथ नामा वृक्ष है। ताका स्कंध ४ योजन लम्बा, और चौड़ा १ योजन है। ताकी च्यारि बड़ी शाखायें, १२ योजन लम्बी हैं। और छोटी शाखा, अनेक हैं। और वृक्ष, ऊपर १२ योजन चौड़ा है। और अनेक पात, फूल, फलन करि सहित है। सो यह वृक्ष, रत्नमई जानना। यह एक सिद्धारथ नामा, बड़ा वृक्ष जानना। ताके परिवार में अनेक वृक्ष हैं। और ऐसी ही रचना सहित तथा ऐसा ही विस्तार धरैं, चैत्य–वृक्ष है। ऐसे सिद्धारथ व चैत्य ये दोय महा-वृक्ष हैं। सो सिद्धारथवृक्ष के मूल विषैं तिष्ठती, सिद्ध-प्रतिमा है। और चैत्यवृक्ष के मूलभाग विषैं तिष्ठती, समभूमि पै; तीन पीठिका, सिंहासन, छत्र, आदि अनेक प्रकार की रचना सहित, च्यारों दिशा विषैं, अरहंत प्रतिमा विराजमान हैं। तहां अर्हंत व सिद्ध प्रतिमा विषैं, विशेष एता जानना। जो सिद्ध प्रतिमा कैं चमर–छत्रादि की रचना नाहीं। और अरहन्त प्रतिमा कैं, चमर–छत्रादि की रचना होय है। और तिस पीठि के आगे एक पीठि है। तामैं नाना–प्रकार ध्वजा शोभै हैं। तिन ध्वजान के, स्वर्णमई दण्ड हैं। सो दंड, १६ योजन लम्बे हैं। और एक योजन चौड़े हैं। और तिन ध्वजान के, अनेक प्रकार वर्ण हैं। रत्नमई, वस्त्र हैं। तिन ध्वजान के ऊपर, तीन–तीन छत्र शोभैं हैं। तिन ध्वजान के आगे, जिन मन्दिर हैं। तिन जिनमन्दिरों के आगे, चौतरफ, च्यारि दिशान कौं, च्यारि द्रह (तालाब) हैं। सो द्रह १०० योजन लम्बे, ५० योजन चौड़े, और दश योजन गहरे हैं। ये द्रह, कनकमई वेदीन

करि, भले शोभायमान हैं। तिनमें कमल फूल रहे हैं । ताके आगे, मार्ग रूप च्यारि बीथीं हैं। तिन बीथीन के दोऊ पार्श्वन विषैं, ५० योजन ऊंचे, २५ योजन चौड़े, रत्नमई, देवन के क्रीड़ा—मन्दिर हैं। तिन मन्दिरन के आगे, तोरण हैं। सो तोरण मणिमई स्थंभन परि, गोल, भीति रहित हो हैं। सो अनेक रचना सहित, रमणीक हैं। सो तोरण; मोती-माला, घंटा समूह करि शोभायमान हैं। सो तोरण ५० योजन ऊंचे, २५ योजन चौड़े हैं। तिन तोरणों के ऊपर भाग में, जिन-बिम्ब विराजमान हैं। तिन तोरण के आगे, स्फटिकमणि का प्रथम कोट है । तहां आभ्यन्तर कोट के द्वार के दोऊ पार्श्वन विषैं, रत्नमयी मन्दिर हैं। सो मन्दिर १०० योजन ऊंचे, ५० योजन चौड़े हैं। ऐसे प्रथम कोट पर्यंत वर्णन किया ॥ आगे पूर्व द्वार विषैं, जो मंडपादिकन का प्रमाण कह्या। तातैं आधा प्रमाण, दक्षिण व उत्तर द्वार का जानना। और कथन, तीनों तरफ का समान है। ऐसे कहि, अब पहिले-दूसरे कोट के अंतराल में, जो ध्वजा—समूह पाईये है। सौ ध्वजान में दश जाति के चिन्ह हैं। सो कहिये हैं-सिंह, हस्ती, वृषभ, गरुड़, मयूर, चन्द्रमा, सूर्य, हंस, कमल, और चक्र। ऐसे दश चिन्ह सहित, ध्वजा समूह है। सो एक—एक चिन्ह की ध्वजा, १०८ हैं। जैसे सिंह जाति की ध्वजा, १०८ हैं। ऐसे सर्व जाति की ध्वजायें जानना। सो जिन—मन्दिर के एक तरफ की ध्वजायें, १०८० भई। और जिन-मन्दिर के चारों तरफ की ४३२० तो बड़ी ध्वजा जाननी। और इन बड़ी ध्वजान के साथ, एक सौ आठ-एक सौ आठ, छोटी ध्वजायें जाननी। ऐसे ध्वजा का बन कह्या ॥ और

तीसरे व दूसरे कोट के अन्तराल में जो रचना है। सो कहिये है-तहां च्यारों तरफ, च्यारि बन हैं। अशोकबन, सप्तच्छदबन, चंपकबन, और आम्रबन। ये च्यारि बन, तिनके फूल तो स्वर्णमई, अरु पत्ते वैडूर्य रत्न मई, हरित वर्ण हैं। तिनकी कोंपल, मरकतमणि मई हैं। तिन के फल महा-मनोग्य, रत्नमई हैं। ऐसे च्यारि ही बन, दश प्रकार के कल्पवृक्षन सहित, रमणीक हैं। तिन बनन विषैं, एक-एक चैत्य वृक्ष है। तिन के मूल भाग में, च्यारों दिशान में, पद्मासन श्री अर्हंत बिम्ब, चमर-छत्रादि प्रातिहार्य करि शोभित, विराजैं हैं। ऐसे एक-एक बन में, एक-एक चैत्य वृक्ष है। तिन के तीन-तीन कोट हैं। तिनकी तीन-तीन कटनी सहित, पीठिका हैं। इत्यादिक रचना सहित, रत्नमई चैत्यवृक्ष हैं। इन आदि बागबाड़ी, ध्वजापंक्ति, कलश, धूप-घट, मोतीमाला, आदि अनेक रचना सहित, अकृतिम जिन-मन्दिरों का, सामान्य स्वरूप कह्या। ताके निकट, सामायिक करवे के मन्दिर हैं। तहां भव्य सामायिक करैं हैं। और बंदना मण्डप हैं। तिस के पास स्नान करवे के स्थान हैं। जहां भव्यजन, पूजन करवे कूं स्नान करैं, सो अभिषेक मण्डप हैं। और तहां भक्त-जन के नृत्य करवे के स्थान, सो नृत्य मण्डप हैं। और तहां गान करवे के स्थान, सो जहां भव्य, भगवान् की गुणमाला का गान करैं, सो संगीत मण्डप हैं। और तहां नाना प्रकार की चित्राम-कलादि की अनेक रचना, महा शोभा सहित स्थान, तिनकौं देख; भव्य, अनुमोदना करैं। तिन कौं देखते, मन तृप्त न होय, सो अवलोकन

मण्डप हैं। और तहां केईक धर्मात्मा-जीवन के, धर्म-क्रीड़ा के स्थान हैं। और कैयेक स्थान ऐसे हैं जहां धर्मात्मा पुरुष, शास्त्रन का स्वाध्याय करैं। सो गुणग्रहण मण्डप हैं। और केई स्थान, अनेक पट्-चित्राम दिखावने के स्थान हैं। सो पट्शाला-स्थान हैं। ऐसे अनेक स्थान, अकृत्रिम चैत्यालयन के निकट पाईये। तहां धर्मात्मा, धर्म का साधन करैं हैं। ऐसे जिन मन्दिर अकृत्रिम, तीन लोक संबंधी हैं। तिन सर्व कौं, अंतिम मंगल निमित्त, हमारा मन—वचन—काय करि, बारम्बार नमस्कार होऊ। और सर्व कर्म रहित सिद्ध भगवान; अरु च्यारि घातिया कर्म रहित, अनंत चतुष्टय सहित, अर्हंत देव; अरु मुनि संघ विषैं अधिपति आचार्य; ग्रन्थाभ्यास विषैं आप प्रवृतैं, अरु औरन कूं प्रवृत्तावैं ऐसे उपाध्याय, और २८ मूलगुण सहित साधु; ऐसे कहे पंच परमेष्ठी, पंच परम गुरु, तिनकौं मन—वचन—काय शुद्ध करि, अंत मंगल के निमित्त, हमारा नमस्कार होऊ। ऐसे इस ग्रन्थ के पूर्ण होतैं भया जो हर्ष, ताकरि अन्तिम मंगल निमित्त, अपने इष्टदेव कौं नमस्कार करि, पाप-मल धोय, निर्मल होने का कारण जानि, कवीश्वर ने कृत-कृत्यावस्था कूं प्राप्त होय, अपना भव सफल मान्या॥ इति श्री सुदृष्टि तरंगणी नाम ग्रन्थ मध्ये, ग्रन्थ पूर्ण होते मंगल निमित्त, नमस्कार पूर्वक, अकृत्रिम चैत्यालय वर्णन, पंचपरमेष्ठी वर्णनो नाम, गुणतालीसवां पर्व सम्पूर्णम्॥

आगे और जगत मंगलकारी, जिनराज के समोशरण हैं। ताका संक्षेप वर्णन कीजिये है-मंगल-मूर्ति, कल्याण का आकार समोशरण, भगवान् के विराजवे का स्थान, अनेक महिमा कों लिये देवो-

सो एक–एक मंगल द्रव्य, १०८ होय हैं ।
एक पार्श्व के विषैं, आठ–आठ मंगल द्रव्य हैं । नौ निधि, नव जाति की हैं । सो एक-
जैसे छत्र १०८, चमर १०८, ऐसे ही सर्व जानना । ऐमी जाननी । सो एक–एक
एक जाति की निधि, एक सौ आठ–एक सौ आठ हो हैं । तिनमें सुगंध–द्रव्य, देवादि खेवैं हैं ।
पार्श्व विषैं, एती रचना जाननी । और धूप–घट हैं । रत्नमई तोरण हैं । ते मोती-माला,
तिनतें महा-सुगंध प्रगट होय रही है । और सर्व द्वारन पै, सहित हैं । सो तोरण द्वार,
कल्पवृक्षन के फूलन की माला, रत्न घंटा, इत्यादिक रचना ऊंचे हैं । और समोशरण के
कोटन तें ऊंचे जानना । और तोरण तैं, कोटन के दरवाजे पै तो, ज्योतिषी
एक तरफ के नौ द्वार हैं । तहां धूलिशाल तैं लगाय, तीन दरवाजेन हैं । और अगले दोय
द्वारपाल हैं । और दोय द्वारन के ऊपर, यक्ष जाति के व्यंतर देव द्वारपाल के ऊपर द्वारपाल,
द्वारन पै द्वारपाल, नागकुमार–भवनवासी देव हैं । और दोय द्वारन हैं । सो सर्व महा
कल्पवासी देव हैं । ऐसे च्यारों दिशा विषैं च्यारि जाति के देव, द्वारपाल हैं । केई गुर्ज लिये हैं ।
भक्तिवान भये, हाथन में असि लिये हैं । केई स्वर्ण की छड़ी लिये भूमि की गली
केई दण्ड लिये खड़े हैं । ऐसे दरवाजेन का स्वरूप कह्या । अब प्रथम विषैं च्यारि-च्यारि द्वार
विषैं, मानस्थंभ है । ताका स्वरूप कहिये है । सो प्रथम गली के मध्य करि शोभनीक हैं ।
सहित तीन कोट हैं । ते कोटन के द्वार, अनेक घंटा, ध्वजा, मालान सो वन, अनेक शुभ
तहां प्रथम–दूसरे कोट और दूसरे–तीसरे कोट के बीचि विषैं वन हैं ।

वृक्षन करि शोभायमान हैं। तहां कोयल, मयूर, आदि अनेक पक्षीन की ध्वनि होय रही है। तिस बन विषैं लोकपाल देवन के नगर हैं। तहां प्रथम बन की च्यारों दिशा विषैं, एक दिशा में इन्द्र—लोकपाल का भवन है। दूसरी तरफ, यम नामा लोकपाल का नगर है। तीसरी तरफ, वरुण नामा लोकपाल का नगर है। और चौथी तरफ, कुबेर नामा लोकपाल का नगर है। ऐसे प्रथम बन के अंतराल का कथन किया। और दूसरे-तीसरे कोट के, दूसरे अंतराल में, एक तरफ, अग्नि जाति के लोकपालन का नगर है। एक तरफ, नैऋत्य जाति के देवन का नगर है। एक तरफ, पवनकुमार देवन का नगर है। और एक तरफ, ईशान जाति के देवन का नगर है। ऐसे ये तीन कोटन के, दोय अंतरालन के नगर कहे। और तीसरे कोट के आभ्यंतर में, तीन कटनीदार उपरि—उपरि तीन पीठि हैं। सो प्रथम पीठि तो, पन्ना समान हरा है। तापै दूसरा पीठि, स्वर्ण मई है। तापै तीसरा पीठि, अनेक रत्नमई है। तिन की ऊंचाई, वृषभदेव के हाथ तैं आठ धनुष तो प्रथम पीठि की है। और ऊपर की दोय पीठि, च्यारि—च्यारि धनुष की हैं। और तीर्थंकरन के हीनक्रम की हैं। अब इन पीठिन की चौड़ाई कहिये हैं। सो नीचले दोय पीठिन की चौड़ाई तो अन्य ग्रन्थ तैं जानना। और ऊपर के तीसरे पीठि की चौड़ाई, वृषभ के १००० धनुष की है। और तीर्थंकरन के हीनक्रम की हैं। तहां तीसरे पीठि में मानस्थंभ है। सो मानस्थंभ नीचे से तो चौकार और ऊपर तैं गोल है। तहां नीचे तो वज्रमई है, मध्य में स्फटिक मई, और ऊपर पन्ना समान हरा है। ताकी, दोय

हजार धारा हैं। जैसे स्थंभ के पहलू होंय, तैसी धारा हैं। सो मानस्थंभ, घंटा, मोतीमाला, कलपवृत्तन के फूलन की माला, ध्वजा, इन आदि अनेक रचना सहित, शोभा कौं धरै है। तिस मानस्थंभ के उपरि भाग में, च्यारि दिशाओं में च्यारि अर्हंत बिम्ब हैं। सो अष्ट प्रातिहार्यन करि सहित हैं। अशोक वृत्त, पुष्प वर्षा, दिव्यध्वनि, चमर, सिंहासन, भामण्डल, देवन के किये दुन्दुभी शब्द, और छत्र। ये अष्ट प्रातिहार्य हैं। तहां दिव्यध्वनि की तो आभासा है। मानूं अब ही दिव्यध्वनि खिरैगी। और सर्व प्रातिहार्य पाईये है। तिनके दर्शन किये, पाप नाश होय है। इस मानस्थंभ की प्रभा, आकाश विषैं योजन पर्यंत उद्योत् करै है। तिसके देखते, आश्चर्य उपजै है। ताके अतिशय करि, इन्द्रादिक देवन का मान नहीं रहे। सर्व का मान जाय। सर्व नमस्कार करैं हैं। ऐसी महिमा धरै है। तातें याका नाम, मानस्थंभ है। ऐसे सामान्य मानस्थंभ का स्वरूप कह्या। ऐसे ही च्यारों दिशान के मानस्थंभ का स्वरूप जानना। तिन मानस्थंभ के कोट में, च्यारों दिशा में, च्यारि-च्यारि बावड़ी हैं। तहां पूर्व दिशा के मानस्थंभ सम्बन्धी बावड़ीन के नाम-नंदा, नंदोत्तरा, नंदवती, और नंदघोषा। और दत्तिण के मानस्थंभ संबंधी बावड़ीन के नाम-विजया, वैजयंती, जयंती, और अपराजिता। और पश्चिम दिशा सम्बन्धी मानस्थंभ की बावड़ीन के नाम-अशोका, सुप्रतिबुद्धा, कुमुदा, और पुण्डरीकणी। आगे उत्तर दिशा सम्बन्धी मानस्थंभ की बावड़ीन के नाम-नंदा, महानंदा, सुप्रबुद्धा, और प्रभंकरी। ऐसे च्यारि दिशा सम्बन्धी, च्यारि मानस्थंभ की, सोलह

बावड़ी जानना। इन एक—एक बावड़ी के बाह्य मुख पर दोय—दोय कुण्ड हैं। तहां के जल तैं भव्य जीव, पाद प्रक्षालन करैं हैं। और बावड़ी के जल तैं, प्रतिमाजी का अभिषेक होय है। ये सर्व बावड़ी हैं, सो स्वर्ण-रत्न मई हैं। रत्नमई पगथेन (पैंड़ीन) करि सहित, चौकोर हैं। निर्मल जल करि भरी, कमलन करि शोभायमान हैं। ऐसे मानस्थंभका सामान्य स्वरूप कह्या॥ आगे नाट्यशाला का संक्षेप स्वरूप कहिये है—तहां प्रथम गली के दोऊ पार्श्वन की, दोय नाट्यशाला हैं। सो तीन खण्ड की हैं। तहां एक—एक नाट्यशाला विषैं, ३२ अखाड़े हैं। एक—एक अखाड़े में ३२—३२ भवनवासिनी देवी नृत्य करैं हैं। और एक—एक नृत्यशाला के दोऊ पार्श्वन विषैं, दोय—दोय धूप घड़े हैं। और ये नृत्यशाला, रत्नमई अनेक शोभा सहित हैं। और ऐसी ही रचना सहित, चौथी गली विषैं, नृत्यशाला हैं। विशेष एता है। जो यहां कल्पवासिनी देवियां, नृत्य करैं हैं। और ऐसे ही छट्ठी गली विषैं, नाट्यशाला हैं। सो पांच खण्ड की हैं। यहां ज्योतिषी जाति की देवांगना नृत्य करैं हैं। ऐसे नाट्यशाला कहीं। सो यहां अपने-अपने नियोग प्रमाण, भक्ति की भरी देवीं, नृत्य करि, अपना भव सफल करैं हैं॥ आगे रत्न—स्तूप का स्वरूप कहिये है—तहां सप्तवीं गली विषैं एक-एक दिशा विषैं, नौ-नौ रत्न स्तूप हैं। सो ये रत्न राशि समान, उत्तंग शिखर कों धरैं हैं। तिनके बीच में, १०० तोरण हैं। और तिन स्तूपन के अग्रभाग पर, अर्हंत-प्रतिमा विराजमान हैं। सो तहां अष्ट-अष्ट मंगल द्रव्य व प्रातिहार्यन सहित हैं। छत्र,

चमर, सिंहासनादि अनेक अतिशय पाईये हैं। ऐसे स्तूप का संक्षेप कह्या। या प्रकार इन पृथ्वीन की रचना कही ॥ और पंचम वेदी के आभ्यंतर—मध्य विषैं, तीन पीठि हैं। सो ऊपर—ऊपर गोल हैं। सो प्रथम पीठि, आठ धनुष ऊंचा है। सो वैडूर्य रत्नमई, हरा जानना। और दूसरा पीठि स्वर्णमई, ४ धनुष ऊंचा है। तीसरा पीठि, अनेक रत्नमई, च्यारि धनुष ऊंचा हैं। तहां प्रथम पीठि की, सोलह पगथ्यां है। और दोय पीठि की ८—८ पगथली हैं। तिन पीठि की चौड़ाई—वृषभ देव के समय, प्रथम पीठि, दोय कोस चौड़ाई सहित है। और जिनराज के हीनक्रम है। प्रथम पीठि विषैं च्यारों दिशा में च्यारि यक्षदेव, मस्तक पै धर्मचक्र धरैं, दोय हस्त जोड़े, विनय तैं खड़े हैं। ता धर्मचक्र के १००० आरा हैं। पंहिआ ( चक्र ) के आकार, गोल है। ताके तेज के आगे, अनेक सूर्य, मंद भासैं हैं। और तहां प्रथम पीठि पै, अष्ट मंगलद्रव्य हैं। और गणधरदेव, इन्द्र, चक्री आदि भक्तजन हैं; सो इस प्रथम पीठि पै चढ़ि, जिनदेव की पूजा—भक्ति करैं हैं। आगे नहीं चढ़ैं। पूजा करि, पीछे पायन, पगथेन की राह उतरैं हैं। सो अपनी सभा में आय तिष्ठैं हैं। और दूसरे पीठि में आठ ध्वजा हैं। तिन ध्वजान में चक्र, हस्ती, सिंह, माला, वृषभ, आकाश, गरुड़ और कमल इनके आकार हैं। अरु, यहां भी मंगल-द्रव्यादि अनेक रचना है। और तीसरे पीठि पै गंधकुटी है। सो चौकोर है। सो गंधकुटी वृषभदेव के समय की, ६०० धनुष चौड़ी है। इतनी ही ऊंची व लम्बी है। और—जिन के हीनक्रम की है। सो गंधकुटी, अनेक मोती-माला,

कल्पवृक्षन के फूलन की माला, रत्नमाला, अनेक जाति की ध्वजा, सुगंध–द्रव्यादि सहित शोभायमान है। तातें याका नाम गंधकुटी है। ताके मध्य, सिंहासन है। सो स्फटिकमणि-मई, निर्मल है। अनेक रत्न जड़ित, शोभै है। अनेक घंटान करि शोभायमान है। ताके च्यारि पायेन की जायगा, च्यारि रत्नमई सिंहन के आकार हैं। सो बैठे सिंहाकार हैं। सो मानूं प्रत्यक्ष जीवित ही हैं। तथा मानों भगवान् की भक्ति करवे कों श्रावक-व्रत के धारी, सौम्य भावना सहित, धर्म-श्रवण कों आये हैं। ऐसे सिंह बैठे हैं। तातें याकों सिंहासन नाम दिया है। ता सिंहासन के मध्य, कमल है। ता कमल पर, अंतरीक्ष भगवान् विराजमान हैं। सो कमल, हजार पांखुड़ी का लाल वर्ण सहित है। ताकी कर्णिका पै, भगवान् विराजे हैं। तिन कूं बारम्बार हमारा नमस्कार होऊ। अब इस ही समोशरण के कोट, वेदी आदि रचना की ऊंचाई का प्रमाण कहिये है-सो समोशरण की पांच वेदी, च्यारि कोट, और गलीन की वेदी। सो इन की ऊंचाई तो अपने तीर्थकर के शरीर की ऊंचाई तैं चौगुणी है। और क्रीड़ा–मन्दिर तथा जिन-मन्दिर तथा कोट–वेदी के द्वार के रतन-स्तूप, मानस्थंभ, ध्वजादण्ड, क्रीड़ा-पर्वत, नृत्यशाला, चैत्यवृक्ष, कल्पवृक्ष, सिद्धारथवृक्ष, अशोकवृक्ष, तथा बारह सभा, श्रीमंडप, एते स्थान अपने–अपने तीर्थकरन के शरीर की ऊंचाई तैं, बारह गुणे ऊंचे हैं। और समोशरण का प्रमाण–वृषभदेव का बारह योजन प्रमाण है। औरन के यथा-योग्य घटता है। और जैसे अवसर्पिणी के जिनों का समोशरण–प्रमाण, घटता कह्या। तैसे

ही उत्सर्पिणी के जिनों का समोशरण–प्रमाण, बधता जानना। और विदेह क्षेत्रन में समोशरण का प्रमाण, वृषभ देव के समान, सदीव सर्व-जिन का जानना। ऐसे समोशरण का कथन किया। सो त्रैलोक्य प्रज्ञप्ति, धर्मसंग्रह, समोशरण स्तोत्र, आदिपुराण, इत्यादिक ग्रन्थों के अनुसार वर्णन किया। और कोई आचार्य करि, सामान्य–विशेष रचना का कथन होय, सो केवलज्ञान-गम्य है। ऐसे सामान्य समोशरण की रचना कही। ऐसे समोशरण विषैं, श्री जिनेन्द्र विराजैं हैं। सो अष्ट प्रातिहार्य करि मण्डित हैं। सो तिन प्रातिहार्यन का विशेष कहिये है–सो तहां गंधकुटी के मध्य जाका मूल, अरु चौगिरद बड़े विस्तार धरैं; नाना-प्रकार रत्नमई शाखान व रत्नमई फल-फूल-पत्र सहित, अशोक वृक्ष है। ताके देखे, अनेक जाति का शोक जाता रहै है। तातें याका नाम अशोक वृक्ष है ॥ १ ॥ और देवन करि वर्षाई, सर्व समोशरण में अनेक वर्णमयी महा सुगंध सहित कल्पवृक्षन के फूलन की वर्षा, सो अद्भुत महिमाकारी, मानौं ज्योतिषी देवन के विमान ही आकाश तैं भगवान् के दर्शन कूं आये हैं। ऐसी प्रभा-सहित फूलन की वर्षा होनी। सो पुष्पवृष्टि प्रातिहार्य है ॥२॥ और आकाश विषैं देवन करि बजाये १२॥ करोड़ जाति के अनेक सुन्दर वादित्रन के शब्द, सो दुंदुभी वादित्र हैं। उसी का नाम दुंदुभी प्रातिहार्य है ॥ ३ ॥ और जैसा जिनदेव के शरीर का वर्ण, ता समान शरीर की चौगिरद, गोलाकार, शरीर की प्रभा का मण्डल, सो प्रभामण्डल है। तामें भव्य जीव अपने-अपने अगले-पिछले

भव देखैं हैं। उसी का नाम प्रभामण्डल है॥ ४ ॥ तथा अनेक रत्न-मई सिंहासन शोभै है। तापै जिनदेव विराजैं हैं। सो सिंहासन प्रातिहार्य है ॥५॥ और एक दिन—रात्रि विषैं ४ बार छह-छह घड़ी पर्यंत, भगवान की वाणी खिरै। सो दिव्यध्वनि है। सो जैसे मेघ गर्जैं, तैसे शब्द करती, ओंठ नाहीं हिलैं, तालवा नाहीं हिलैं, सर्व शरीर तैं उत्पन्न भई, अक्षर रहित, भगवान् की वाणी खिरै। ताके निमित्त पाय, जो जीव जिस भाषा करि समझैं, जाका जैसा अभिप्राय होय, तथा जाकूं जैसा उपदेश योग्य होय, तिस जीव के श्रोत्र-इन्द्रिय द्वार तिष्ठे पुद्गल-स्कंध, तिस ही अर्थ कूं लिये, तैसे ही अक्षर रूप होय, परणमैं हैं। तिस करि सर्व जीव, जुदा-जुदा उपदेश धारण करैं हैं। ऐसे अतिशय सहित, भगवान् की वाणी का होना। सो दिव्य-ध्वनि प्रातिहार्य है ॥६॥ और तीन रत्नमई छत्र, भगवान के मस्तक पै फिरैं। सो छत्र प्रातिहार्य है ॥ ७ ॥ और देवन करि ढोरे गये ६४ रत्नमई चमर, गंगाधारा समान उज्ज्वल, सो चमर प्रातिहार्य सहित, भगवान् समोशरण मैं विराजैं हैं ॥ ८ ॥ सो भगवान् कैं है तो एक मुख, परन्तु च्यारों दिशा विषैं तिष्ठते जीव, तिनकूं च्यारों ही तरफ मुख दीखै। च्यारों ही दिशा के जीव ऐसा जानैं, जो भगवान् का मुख हमारे सन्मुख है। तथा उन्हें भगवान् के च्यारि मुख दीखैं हैं। और भगवान की मुद्रा, बिना यत्न ही नाशाग्र-दृष्टि धरैं, ध्यान-रूप, समता-रस मई होय है। तातैं भगवान् का दर्शन करनहारे भव्यन कौ; दर्शन करते ही, ध्यान मुद्रा का स्मरण होय, शांत दशा होय है। तातैं वीतराग-भाव बधै है। सो मुद्रा अतिशय सहित है। और कदाचित् शान्त

पुनीत समोशरण है। ताका दर्शन किये, नाम लिये, स्मरण किये, पाप नाश होय; पुण्य संचय होय। ऐसा जानि, ग्रन्थ के अंत मंगल कूं, अनेक शास्त्रन का रहस्य लेय, समोशरण का स्वरूप कहिये हैं--तहां प्रथम ही समोशरण की भूमि, समभूमि तैं ५००० धनुष, आकाश मे ऊंची है। ताके च्यारों दिशा विषैं; समभूमि तैं लगाय, समोशरण भूमि पर्यंत; बीस हजार पैंड़ीं, च्यारों दिशाओं में हैं। ते पैंड़ीं (सीढ़ी) स्वर्णमई हैं। सो पैंड़ीं, वृषभदेव के हाथ से, एक हाथ चौड़ीं, एक हाथ ऊंचीं, और एक कोस लम्बीं हैं। और अन्य-जिन की, क्रम तैं हीन हैं। सो हीन का प्रमाण कहिये हैं—वृषभदेव का जो प्रमाण है तामें २४ का भाग दीजिये, तामें तैं एक भाग घटावना। ऐसे नेमनाथ तक, एक भाग घटावना। और पार्श्व-नाथ व वीर के, तिस तैं आधा भाग घटावना। सो समभूमि तैं, २॥ कोस आकाश में जाइये। तहां वृषभदेव की बारह योजन, नील रत्नमई गोल—शिला है। सो तो समोशरण की समभूमि है। या पै सर्व रचना है। और-तीर्थंकरन के समोशरण का हीनक्रम है। सो नेमनाथ पर्यंत, आधा-आधा योजन, हीन है। और पार्श्वनाथ, वीर का पाव—पाव योजन घटता है। ऐसे महावीर का, १ योजन का समोशरण है। तिस शिला विषैं, शिवानन की सीध में ४ गली, च्यारों दिशा में हैं। ते गली, शिवानन (भगवान) की लम्बाई प्रमाण चौड़ीं हैं। जैसे वृषभ देव की एक कोस चौड़ीं, लम्बीं २३ कोस गलीं हैं। सो धूलशाल के दरवाजे तैं लगाय, गंधकुटी के द्वार पर्यंत, लंबाई जाननी। और इन गलीन के दोऊ तरफ, स्फटिकमणिमई

भीति हैं। इनकौं वेदी कहिये। इन दोऊ वेदीन के बीचि जो चौड़ाई, सो गली की चौड़ाई है। और उन वेदीन की चौड़ाई, वृषभदेव के हाथ तैं ७५० धनुष है, और-जिन की हीन है। तिन गलीन के बीचि, ४ अंतराल रूप भूमि हैं। तिन विषैं, ४ कोट व ५ वेदी हैं। अरु इन नव के अंतराल विषैं, ८ भूमि हैं। सो शिला के अंतभाग विषैं कोट है। ताके परे, चैत्य-प्रसाद नाम भूमि है। ताके परे, वेदी है। ताके परे, खातिका की भूमि है। ताके परे, वेदी है। ताके परे, पुष्पवाड़ी की भूमि है। ताके परे, दूसरा कोट है। ताके परे, उपबन की भूमि है। ताके परे, वेदी है। ताके परे, ध्वजा-समूह की भूमि है। ताके परे, तीसरा कोट है। ताके परे, कल्पवृक्ष की भूमि है। ताके परे, वेदी है। ताके परे, मन्दिर की भूमि है। ताके परे, चौथा कोट है। ताके परे, सभा की भूमि है। ताके परे, वेदी है। ऐसे तिन गलिन के अन्तराल रूप भूमि विषैं, रचना जाननी। और तिन गलिन विषैं, ४ कोट व ५ वेदीन के द्वार हैं। सो एक गली संबंधी, नव द्वार हैं। च्यारों गली संबंधी, ३६ दरवाजे हुए। और प्रथम कोट व प्रथम वेदी, ताके बीचि सो प्रथम भूमि है। तातें प्रथम कोट व प्रथम वेदी, इन के बीचि गली, सो प्रथम भूमि कहिये। ऐसे ही अन्य द्वारन के बीचि द्वितीयादि भूमि जानना। तहां प्रथम भूमि की गली, ताके मध्य विषैं, तौ मानस्थभ है। सो च्यारि दिशा संबंधी, ४ मानस्थंभ हैं। एक-एक मानस्थंभ के च्यारों दिशान में, च्यारि-च्यारि वावड़ी हैं। और इस गली के दोऊ पार्श्वन विषैं, दोय

नाट्यशाला हैं। ऐसे ही चौथी गली विषैं, दोय नाट्यशाला हैं। और छट्ठी गली के दोऊ पार्श्वन विषैं, यातैं दूनी नाट्यशाला हैं। और सप्तमी भूमि में, च्यारि दिशा में, नौ—नौ रत्न—स्तूप हैं। और आठवीं भूमि विषैं, बारह सभा हैं। और जो गली, के पार्श्वन की लम्बाई सहित वेदी हैं। सो अनेक द्वारन सहित हैं। तिन द्वारन के रत्नमई कपाट हैं। कोऊ भव्य, इनके चौतरफ की रचना देखे चाहै है। तो इन गलीन के द्वारन होय, जाय—आवै है। या प्रकार, गलीन की सामान्य रचना कही। और जो इन सर्व के मध्यभाग में, तीन पीठि हैं। ताके ऊपर गंधकुटी है। तामें सिंहासन है। तापै कमल है। तापर श्री भगवान्, अंतरीक्ष च्यारि-अंगुल, विराजै हैं। सो अष्ट प्रातिहार्य सहित, च्यारि चतुष्टय लिये, विराजमान जानना। ऐसे इनकी सामान्यपने रचना कही। अब तिनके स्थान बताइये है। और इनका विशेष कहिये है—तहां ४ कोट कहे, तिन में पहिला कोट, समोशरण की अन्तभूमि विषैं है। सो पंच—वर्ण, रत्न—चूर्ण का है। तातैं याका नाम, धूलिशाल है। नाना प्रकार वर्ण सहित, इन्द्र धनुष समान विचित्र है। और दूसरा कोट, तपाये स्वर्ण समान लाल है। तीसरा कोट, स्वर्ण समान पीत है। और चौथा कोट, स्फटिकमणि समान श्वेत है। और पांचों ही वेदी, स्वर्ण समान पीत हैं। ये च्यारि कोट, पांच वेदी, नव ही के ऊपर, अनेक वर्ण की ध्वजा, अरु अनेक शोभा सहित महल, शोभायमान हैं। यहां वेदी अरु कोट विषैं, एता विशेष है। जो वेदी तौ नीचे तैं लेय ऊपर पर्यंत, समान चौड़ी हैं। अरु

कोट नीचे तैं चौड़ा, अरु ऊपर हीनक्रम है। अब इन के बीचि, आठ भूमि हैं। ताका विशेष कहिये है—तहां प्रथम भूमि विषैं, एक चैत्यालय है। अरु पांच अन्य मन्दिर हैं। इन के बीचि; बावड़ी, बन, वृक्ष, इत्यादि की अनेक रचना है। और दूसरी भूमि विषैं, खातिका है। सो रत्नमई पगथेन ( पैंड़ीं ) करि सहित है। निर्मल-जल करि भरी है। सो जल की ऊंडाई, जिन-देव के शरीर तैं चौथे भाग है। अरु वह खाई, कमलन करि पूरित, नाना प्रकार जलचर व हंसादिक जीवन करि शोभनीक है। और तीसरी भूमि विषैं, फुलवाड़ी है। जो नाना प्रकार वृक्ष, फूल, बेलि करि शोभायमान है। अरु चौथी भूमि विषैं, उपवन हैं। सो च्यारि दिशान विषैं, च्यारि उपबन हैं। तिन के नाम—अशोकबन, सप्तपर्णबन, चंपकबन, अरु आम्रबन। ये बन, नाना प्रकार उत्तम वृक्ष करि सहित हैं। और इन बन विषैं, नाना प्रकार के, देव-क्रीड़ान के मन्दिर हैं। तथा ये बन; नृत्यशाला, बावड़ी, क्रीड़ा-पर्वत, तिनकरि शोभनीक हैं। इत्यादिक और भली रचना जाननी। तहां अशोकबन विषैं, अशोक नाम चैत्यवृक्ष है। ताके चौतरफ, तीन कोटन के भीतर, तीन पीठि हैं। तापै, अशोकवृक्ष है। ताके मूलभाग विषैं, च्यारों दिशा में, च्यारि अर्हन्त प्रतिमा हैं। तिन प्रतिमा जी के आगे, एक—एक मानस्थंभ है। ऐसे और तीन बनन में-सप्तपर्ण चैत्यवृक्ष, सप्तपर्ण बन में है। चंपकबन में, चंपक चैत्यवृक्ष। आम्रबन में, आम्र चैत्य—वृक्ष। ऐसे बन की रचना जाननी। और इस बन की बावड़ीन के जल करि स्नान कीजिये, तो एक-

भव की अगली–पिछली दीखै। और बावड़ीन के जल में देखिये, तौ अपने सात–भव की, अगली-पिछली दीखै है। और पंचम-भूमि विषैं, ध्वजान का समूह है। तहां एक दिशा संबंधी ध्वजा कहिये हैं-सिंह, हाथी, वृषभ, मोर, माला, आकाश, गरुड़, चक्र, कमल, और हंस। इन दश जाति की ध्वजा हैं। सो एक–एक चिन्ह की, १०८ महा ध्वजा हैं। और इन एक–एक महा ध्वजा संबंधी, १०८ छोटी ध्वजा और जाननी। ऐसे एक दिशा संबंधी ध्वजा कहीं। च्यारों ही दिशा संबंधी मिलाईये, तौ ४७०८८० ध्वजा होंय। ते सर्व ध्वजा, रत्नमई दण्डन करि सहित हैं। ते दण्ड, वृषभदेव के ८८ अंगुल चौड़े हैं। और परस्पर ध्वजा का २५ धनुष अंतराल जानना। और छठी भूमि विषैं, कल्पवृक्षन के बन–तहां वासन, गृह, आभूषण, वस्त्र, भोग, पान (जो पीने योग्य वस्तु देवें, सो पान), ज्योतिष, माला, वादित्र, और दीपक। ये दश जाति के, बन हैं। सो च्यारि दिशा में, ४ ही बन हैं। तहां एक–एक दिशा में एक–एक बन में, च्यारि चैत्य वृक्ष हैं। तिनके नाम–मेरु, मंदार, पारजाति और संतानक। ये च्यारि कल्पवृक्ष, चैत्य वृक्ष हैं। इनका विस्तार–वर्णन, पीछे अशोक चैत्य वृक्ष का कथन करि आये हैं, तहाँ समान जानना। एता विशेष है, जो यहां, सिद्ध-प्रतिमा विराजमान हैं। और सर्व वापी, मन्दिर, क्रीड़ा-पर्वतादि सर्व रचना, यहां–वहां समान जानना। और सातवीं भूमि विषैं, रत्नमई मन्दिरन की पंक्ति, बन की अनेक शोभा सहित है। तहां देव–देवी, भगवान् का गुण–गान करैं हैं। और आठवीं भूमि में, १२

सभा हैं। तहां तिस पृथ्वी संबंधी च्यारि अंतराल, तिन में दोय-दोय तो गली की वेदी हैं। और दोय-दोय तिन के बीचि, स्फटिक मणिमई भीति हैं। इन च्यारों भीति के बीचि, तीन अंतराल हैं। सो ही तीन कोठे। ऐसे च्यारों दिशान के, १२ कोठे भये। अरु १६ भीति भईं। तहां रत्न-स्थंभ हैं। तिन पै धरया श्रीमण्डप है। मोती की माला, रत्न घंटा, धूप-घटादि अनेक रचना सहित है। और जगह तैं, यहां रचना उत्कृष्ट है। तहां १२ सभा के, बारह कोठे हैं। तिन में अनुक्रम तैं-मुनिराज, कल्पवासी देवी, मनुष्यणीं, ज्तोतिषी देव की देवियां, व्यंतर देव की देवियां, भवनवासिनी देवी, भवनवासी देव, व्यन्तर देव, ज्योतिषी देव, कल्पवासी देव, मनुष्य, और बारहवीं सभा में तिर्यंच बैठैं हैं। ऐसे अष्टमी भूमि में १२ सभा कहीं। अब इन आठभूमिन की गली का विशेष कहिये है-तहां प्रथम ही धूलिशाल कोट है। ताके ४ दरवाजे हैं। तिनके क्रम तैं नाम कहिये हैं-पूर्व दिशा का विजय, दक्षिण दिशा का वैज-यंत, पश्चिम दिशा का जयंत, और उत्तर दिशा का अपराजित। ऐसे नाम हैं। और च्यारि कोट व पाँच वेदीन के, छत्तीस द्वार, च्यारों दिशा संबंधी हैं। तामें धूलिशाल कोट के च्यारि दरवाजे तो स्वर्णमई हैं। और बीचि के, दोय कोट ४ वेदी, इन छह के २४ दरवाजे, रूपा मई हैं। और चौथा स्फटिक मणि का कोट अरु आभ्यंतर की वेदी के द्वार आठ, सो पन्ना समान हरे हैं। इन सर्व छत्तीस ही दरवाजेन के आभ्यंतर-बाह्य दोऊ तरफ, मंगल-द्रव्य अरु नवनिधि के समूह हैं। तहां एक द्वार के, दोय पार्श्व हैं। सो ही बाह्य-आभ्यंतर करि, ४ पार्श्व भये। सो एक-

होता। तातैं पर-जीवन का भला करनहारी, वि-
मुद्रा नहीं होती, तो भक्तन का भला नहीं होता। तातैं पर-जीवन का भला करनहारी, वि- मुद्रा ही है। सो ध्यान—मुद्रा के धारी
श्वास उपजावनहारी; ध्यान रूप, पद्मासन, कायोत्सर्ग मुद्रा ही है। सो ध्यान—मुद्रा के धारी
भगवान्, तिनकी बाह्य संपदा तो समोशरण है। और आभ्यंतर संपदा, अनंत—चतुष्टयादि
अनंत गुण हैं। ऐसे भगवान् कूं हमारा नमस्कार होऊ। और जो भव्य, भगवान् के दर्शन कूं,
समोशरण में जांय हैं, सो देव—विद्याधर तौ स्वेच्छा जांय हैं। और भूमि-गोचरी मनुष्य तथा
तिर्यंच; पगथेन की राह, चढ़िकरि जांय हैं। सो केई जीव तौ सीधे ही पगथेन चढ़ि, दर्शन
कौं चले जांय हैं। और केई जीव पगथेन चढ़ि कैं, पीछे समभूमि पै जाय कैं, समोशरण की
गली की राह होय, अनेक रचना देखते, दर्शन कौं जांय हैं। सो जे देव, विद्याधर, चक्री आदि
भव्य हैं। सो प्रथम पीठि पर्यंत जांय हैं। अरु दर्शन करि, अपने कोठे में जाय तिष्ठैं
हैं। पीछे केई जीव बाहिर आय, जिन—गुण—गानादि करैं हैं। सो समोशरण विषैं गये,
ऐसा अतिशय होय है कि अंधे तौ नेत्र सूं देखैं, बहरे सुनैं, रोगी निरोग होंय। अनेक दुख
सहित जीव, दुख तजि सुखी होय हैं। समोशरण में गये अनेक आरति, दुख, शोक, चिंता,
भय, दूर होंय हैं। तहां सर्व—प्रकार सुखी होंय हैं। परस्पर जीवन कैं बैर—भाव नहीं रहै
है। तहां सिंह—गाय, मोर—सर्प, मूसा—मार्जार, कुत्ता—बिल्ली, इत्यादिक जाति—विरोधी जीव,
बैर—भाव तजि, मैत्री—भाव करैं हैं। और तहां स्थान तो संख्यात अंगुल प्रमाण है, परन्तु
तहां जीव असंख्यात आवैं, तौ भी भीड़ नहीं होय। तहां क्षुधा, तृषा, नहीं लागै। राग—

द्वेष नहीं होय। क्रोध, मान, माया, लोभ नहीं उपजैं। इन आदिक समोशरण में अनेक अतिशय होंय हैं। और समोशरण के बाह्य, १०० योजन पर्यंत, दुर्भिक्ष, ईति, भीति नहीं होय। याप्रकार भगवान् का अतिशय होय है। इन्द्र की आज्ञा तैं धनपति देव, समोशरण रचै है। ऐसे समोशरण में विराजमान श्री भगवान्, तिनका दर्शन जिनकूं प्रत्यक्ष होय, ते भव्य धन्य हैं। हम पुण्य-संपदा रहित, प्रत्यक्ष दर्शन कों असमर्थ हैं। तातें मन, वच, तन करि, जिनदेव कों परोक्ष नमस्कार करैं हैं। सो वे भगवान्, हमकूं इस ग्रन्थ के पूरण होतैं अंत-मंगल विषैं, सहाय होऊ। ऐसे समोशरण का वर्णन किया। आगे भगवान् के विहार-कर्म का स्वरूप कहिये है—तहां समोशरण विषैं विराजमान भगवान् के विहार का जब समय होय, तब इन्द्र-महाराज अवधि तैं जानि कैं, लौकिक समय साधवे कूं, ऐसी विनती करैं हैं। हे भगवन्! यह विहार-समय है, सो विहार करि, अनेक भव्य-जीवन कूं धर्मोपदेश देय कें, उनको सुमार्ग बताय, तिनका भला कीजिये। तब देवेन्द्र का प्रश्न पाय, भगवान का तौ विहार-कर्म होय। अरु पिछली समोशरण-रचना विघटि जाय। सो भगवान् जिस मार्ग विषैं विहार करैं। तिस मार्ग विषैं, दोऊ तरफ, नाना प्रकार षट् ऋतु के फल-फूल सहित, अनेक वृक्षन की सघन पंक्ति, होय जाय हैं। और दोऊ तरफ, चांवलन के खेत, महा रमणीक, हरित वर्ण होय जांय हैं। और नदी, बावड़ी, महल पंक्ति, पर्वतन की शोभा, मनोहर होय जाय है। और तिस मार्ग की सर्व भूमि, दर्पण समान निर्मल होय जाय है। तिस

के दोऊ तरफ, चांवलन के फूले वन की पंक्ति, अरु तिन चांवलन के निकट, दोऊ तरफ निर्मल जल की धारा धरैं, नदी समान नहर, चल्या करै है। और तिस मार्ग पै, आकाश तैं मेघकुमार जाति के देव, सुगंधित–जल के कण, मोती समान बारीक, वर्षावते जांय हैं। और पवनकुमार जाति के देव, मंद–सुगंध पवन, चलावते जांय हैं। एक योजन पर्यंत, सर्व-भूमि, कंटक रहित करते जांय हैं। तिस मार्ग विषैं, भगवान् तो समोशरण की ऊंचाई प्रमाण, आकाश में गमन करें। तिनके पद-कमलन के नीचे, १५-१५ कमल के फूलन की पंक्ति; १५ पंक्ति देव रचि देंय। सो २२५ कमलन का समुदाय, एक जायगैं भूमका रूप रहै। ताके मध्य के कमल पै, च्यारि अंगुल के अंतर पै पांव धरते, भगवान् आकाश विषैं, मनुष्य की नांई डग भरते विहार करैं। यहां प्रश्न–जो भगवान् कैं तो इच्छा नाहीं। सो इच्छा-बिना डग कैसे भरी जाय ? ताका समाधान-जो भगवान् कैं, च्यारि अघातिया कर्म बैठे हैं। तिनके कारण पाय, वाणी खिरना, उठना, बैठना, चलना, डग भरना आदि क्रिया संभवै है। यामें इच्छा-बिना क्रिया होय है, यातैं दोष नाहीं। ऐसा जानना। ऐसे तो भगवान् का विहार होय। और मुनि, आर्यिका, श्रावक, श्राविका, च्यारि–प्रकार संघ का विहार, भूमि विषैं होय है। कैसी है भूमि, सो बीथी (मार्ग) रूप है। सो बीथी के दोऊ तरफ तो कोट हैं। ताके मध्य, एक योजन लम्बी, आध योजन चौड़ी, रास्ता समान, देवन करि रची हुई, महा शोभायमान, रमणीक, निर्मल स्थान रूप, गली है। सो देव, विद्याधर, चारण–मुनि, और

सामान्य केवली तो, आकाश में गमन करैं हैं। सो नहीं तो भगवान् तैं अति नजदीक, नहीं अति दूर, यथा-योग्य स्थान पै गमन करै हैं। सो इन्द्र हैं ते तो भगवान् के नजदीक, भक्ति सहित चले जाँय हैं। और सामान्य, चार प्रकार के देव हैं। सो दूर चले जाँय हैं। सो केई देव तो, चमर ढोरते जाँय हैं। केई देव, जय-जय शब्द करते जांय हैं। केई देव, चोबदार की नांईं, हाथ में रत्न-छड़ी लिये, देवन कूं चले-चलो, चले-चलो, कहते जाँय हैं। देवों के समूह कौं विनय तैं, सिलसिले तैं लगावते जाँय हैं। इत-उत करते जांय हैं। और केई देव, भगवान् की स्तुति करते जाँय हैं। केई देव बंदना-नमस्कार करते जाँय हैं। केई हर्ष के भरे, कौतूहल करते जाँय हैं। और ऐसे ही मनुष्य-तिर्यंच, भूमि विषैं, हर्षते चले जांय हैं। केई भव्य, भगवान् की तरफ देखते जांय हैं। इत्यादिक विहार-समय, अनेक शुभ कार्य होंय हैं। सो सर्व व्याख्यान, विशेषज्ञानी के गम्य है। हमारी शक्ति, सर्व कथा कहने की नाहीं। ऐसे विहार-कर्म का कथन किया। सो आगूं भगवान् जहां जाय विराजैंगे, तहां इन्द्रादिक देव, समोशरण की रचना, पूर्वोक्त रचैं हैं। ता विषैं, भगवान् विहार करि, जाय बिराजैं हैं। तिन भगवान् कूं, हमारा नमस्कार होऊ। ये जिनेन्द्रदेव, इस ग्रंथ के अंत-मंगल कूं करहु। इति श्री सुदृष्टि तरंगणी नाम ग्रन्थ मध्ये, अंत-मंगल निमित्त, अर्हंत-देव कूं नमस्कार पूर्वक, समोशरण कथन, विहार-कर्म कथन वर्णनो नाम, चालीसवां पर्व सम्पूर्ण॥

आगे और भी अंत-मंगल के निमित्त, भगवान् के महाभक्त, स्तोत्रन के कर्त्ता आचार्य,

तहां प्रथम श्री वादिराज नाम आचार्य, जिन-धर्म के उद्योत
तिन कूं नमस्कार करिये है। तहां प्रथम श्री वादिराज नाम आचार्य, जिन-धर्म के उद्योत करवे कूं सूर्य समान महा तेजस्वी, एकीभाव स्तोत्र के कर्त्ता, तिन कूं नमस्कार होऊ। वादिराज मुनि ने, जा कारण पाय एकीभाव स्तोत्र किया, सो कहिये है-इनने गृहस्थ अवस्था में अनेक राज्य—भोगन के भोक्ता होय, कामदेव—समान रूप धरैं, संसार—भोगन तैं उदास होय, राज्य-भार तजि, यती-व्रत धास्या। सो महा वीतराग पद के धारी कौं, पूर्व कर्म उदय, शरीर में कुष्ट रोग प्रगट्या। सो तन, जगह—जगह तैं, फूट निकस्या। महा दुर्गंध उपजी। सो यह वीतरागी, तन तैं निष्प्रेम है। आगे ही सूं, शरीर कूं पुद्गल—सप्तधातु का पिण्ड जानैं। सो आत्मा—रस रमता योगीश्वर, शरीर का उपचार, कछू नहीं वांच्छता भया। सो विहार करते, एक नगर के बन में तिष्ठैं। सो जब बस्ती में आहार कूं जांय, सो नगर में महा धर्मात्मा श्रावक, निर्विचिकित्सा गुण के धारी, यती कों नवधा—भक्ति सहित, हर्ष सौं दान देय, अपना भव सफल मानैं। ऐसे, बन में रहते, कई दिन भये। सो राजा का मन्त्री, एक सेठ था। जो महा धर्मात्मा। प्रभात उठै बन में जाय, रोज वादिराज-मुनि का दर्शन करि, धर्म सुनि, तव पीछे राजा के दरवार में जाय। सो कोऊ पापी, इस सेठ के द्वेषी पुरुष ने, जाय राजा पै कही। भो राजन् ! इस सेठ का गुरु, कोढी है। सो यह प्रथम ही उस कोढ़ी के दर्शन कूं जाय, ताके मुख तैं धर्म सुनि, पीछे आपकी सेवा में आवे है। याका गुरु महा कोढ़ी है। ताकी दुगंध आगे, कोई नहीं ठहरै। सो ये बात उचित

नाहीं। तब राजा कही, यह बात झूठ है। ये सेठ, हमारा ऐसा अविनय नहीं करै। तब चुगल ने कही, यामें असत्य होय, तौ जो गुनहगार की गति होय, सो मेरी करौ। तब राजा ने, दूसरे दिन सेठ सूं कही। हे सेठ ! क्या तेरा गुरु कोढ़ी है ? तब सेठ इसका उत्तर अविनय वचन जानि, राजा सूं कही। भो नाथ ! कहनेहारे ने असत्य कही है। गुरु शुद्ध हैं। तब राजा नैं कही। जो शुद्ध हैं तो हम प्रभात दर्शन कौं चालेंगे। ऐसे राजा के वचन सुनि, सेठ चिंता कूं प्राप्त भया। जो मैं राजा पै असत्य बोल्या, सो तौ विनय तैं बोल्या। मेरे मुख तैं मैं, गुरु कौं कुष्ट है, ऐसा अयोग्य—वचन कैसे कहौं ? ऐसी जानि असत्य कहा। अरु प्रभात, राजा दर्शन कूं जाय, गुरु का शरीर प्रत्यक्ष रोग सहित देखेगा, तौ यह पापिष्ठ, गुरु कौं उपद्रव करैगा। अरु मेरा, मरण भया ही है। परन्तु गुरु कौं उपसर्ग नहीं होय, तौ भला है। इत्यादिक प्रकार, सेठ महा चिंतावान् होय, पीछे बन में गुरु के पास गया। सो मुनीश्वर, ज्ञान-भण्डार कही। भो वत्स ! तेरा मुख चिंतावान्-उदास क्यों ? अरु तूं प्रभात आया था, सो अबार आवने का कारण कहा ? तब सेठ ने, गुरु के पास, राजा के आवने की, सर्व कथा कही। अरु बिनती करी, कि यह राजा महा क्रूर स्वभावी है। सो मोकूं मारेगा, तो मारौ। परन्तु आप यहां तैं विहार करौ, तो भला है। नहीं तो उपसर्ग करेगा। मैं महा पापी, ताके निमित्त पाय, उपद्रव हो है। इत्यादिक, सेठ कूं महाभयवंत भया, अपनी आलोचना कूं लिये वचन बोलता देख, मुनीश्वर करुणा करि, धर्म-

